# सामान्य मनोविज्ञान की रूप-रेखा

चतुर्दश संस्करण

(संशोधित एवं परिवर्द्धित)

लेखकगण

डॉ० राज राजेश्वरी प्रसाद सिन्हा,
एम० ए० (पटना), पी०-एच० डी०, (राँची विश्वविद्यालय) बी० एल० (राँची)
रीडर तथा अध्यक्ष
मनोविज्ञान विभाग, राँची कॉलेज (राँची विश्वविद्यालय), राँची

डॉ० विमल प्रसाद राय, एम० ए० (पटना)
पी०-एच० डी० (बिहार विश्वविद्यालय)
वरीय मनोवैज्ञानिक, दिल्ली आरक्षी, दिल्ली

और

श्री अवधेश कुमार, एम० ए०, एम-एड० (पटना)
शिक्षा पदाधिकारी, धनबाद

१९७२ ई०]

[मूल्य ७ ५० रुपये

## प्रस्तावना

मनोविज्ञान पर अब भी राष्ट्रभाषा मे अच्छी पुस्तको का अभाव है। इसी बात को ध्यान मे रखते हुए 'सामान्य मनोविज्ञान की रूप-रेखा' की रचना कर मेरे तीन योग्य विद्यार्थियो ने अपनी प्रतिभा का जो परिचय दिया है, इसके लिए मैं उन्हें हार्दिक धन्यवाद देता हूँ।

यह पुस्तक अत्यन्त ही सरल भाषा मे लिखी गयी है। मनोवैज्ञानिक समस्याओ की व्याख्या आलोचनात्मक एव सुव्यवस्थित ढग से की गयी है। दैनिक जीवन से सम्बद्ध उपयुक्त उदाहरणो से यह पुस्तक परिपूर्ण है।

आवश्यकतानुसार प्रयोगात्मक उदाहरणो का उल्लेख इस पुस्तक की एक प्रमुख विशेषता है।

अत मेरा विश्वास है कि भारतीय विश्वविद्यालयो के आधार पर, विशेषकर प्रारम्भिक छात्रो के लिए लिखी गयी यह पुस्तक उच्चवर्गीय विद्यालयो के लिए भी लाभप्रद होगी।

आशा है, पाठकगण तथा मनोविज्ञान के शिक्षक इन लेखको को प्रोत्साहित कर इन्हें इस विषय पर और भी इसी प्रकार की अच्छी पुस्तकें लिखने की प्रेरणा देंगे।

एम० ए० (पटना), एम० एस-सी, पी-एच० डी० (मिचिगन)
अध्यक्ष मनोविज्ञान-विभाग, पटना कॉलेज
पटना विश्वविद्यालय, पटना।

## अपनी बातें

### (प्रथम संस्करण)

शिक्षण के गत कुछ वर्षों के अनुभव से यह स्पष्ट है कि मनोविज्ञान पर हिन्दी में समुचित रूप से लिखी गयी पुस्तकों के अभाव में इस विषय में दी गयी आई ए० की शिक्षा के उपरान्त भी विद्यार्थियों को मनोविज्ञान की मूलभूत बातों का यथोचित ज्ञान नहीं हो पाता। फलत: बी० ए० की कक्षा में वे इस विज्ञान का अध्ययन करते समय पर्याप्त कठिनाइयों का अनुभव करते पाये जाते हैं। विद्यार्थियों की इन कठिनाइयों को देखकर ही हमें इस पुस्तक की रचना करने की आकांक्षा जगी।

विद्यार्थियों की सुविधा एवं लाभ के लिए इस पुस्तक को लिखते समय भाषा की सरलता एवं सुगमता के साथ-साथ विषय की रोचकता पर भी पूरा-पूरा ध्यान दिया गया है। यह सब ख्याल रखा गया है कि विद्यार्थी विषय को भलीभाँति समझ सकें।

चित्रों तालिकाओं दैनिक जीवन से संबद्ध उदाहरणों तथा प्रयोगों के विवरण द्वारा मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों को उपयुक्त ढंग से समझाने का प्रयत्न किया गया है। अस्तु, हमारा दृढ़ विश्वास है कि मनोविज्ञान के आलोच्य विषय को पूर्ण रूपेण समझने तथा अधिक समय तक याद रखने में यह पुस्तक विद्यार्थियों के निमित्त अत्यन्त ही सहायक होगी।

पारिभाषिक शब्दों के व्यवहारों में पूरी सावधानी बरती गयी है। सुविधा के लिए अंगरेजी के पारिभाषिक शब्दों को यथास्थान कोष्ठक में दिया गया है। इसी लिए पारिभाषिक शब्दों की कोई अलग से सूची नहीं दी गयी है। प्रयोगात्मक उदाहरणों का विस्तृत उल्लेख विशेषकर बी० ए० के विद्यार्थियों के लिए ही किया गया है। आशा है यह उनके लिए पूर्णत: उपयोगी सिद्ध होगा। प्रयोग (Experiment) क्या है, यह कैसे किया जाता है आदि बातों का उल्लेख संक्षेप में इसलिये किया गया है कि विद्यार्थियों को बी ए की कक्षा में पहुँचने पर विस्तृत प्रयोगात्मक अध्ययन करने में सुविधा प्राप्त हो।

परन्तु यह पुस्तक विशेष रूप से भारतीय विश्वविद्यालयों के मनोविज्ञान के प्रारम्भिक छात्रों को ध्यान में रखकर ही लिखी गयी है। फलस्वरूप यहाँ मूलभूत बातों को ही अत्यधिक स्पष्ट करने की चेष्टा की गयी है।

इस पुस्तक की सबसे बडी विशेषता यह है कि मनोविज्ञान तथा दर्शन-शास्त्र के प्रमुख विशेषज्ञो,—जैसे, डॉ० विमलेश्वर दे, अध्यक्ष, मनोविज्ञान-विभाग, लगट सिंह कॉलेज, मुजफ्फरपुर, डॉ० आनन्दी हजारी, असिस्टेण्ट प्रोफेसर, लगट सिंह कॉलेज, मुजफ्फरपुर, डॉ० एस० एम० मुहसिन, निदेशक, शिक्षा एवं व्यावसायिक मार्ग-दर्शन कार्यालय, बिहार सरकार, पटना, प्रिंसिपल गया प्रसाद सिंह, रामदयालु सिंह कॉलेज, मुजफ्फरपुर, डॉ० सुखदेव सिंह शर्मा, असिस्टेण्ट प्रोफेसर, दर्शन-विभाग लगट सिंह कॉलेज, मुजफ्फरपुर, श्री विश्वनाथ सिंह, असिस्टेण्ट प्रोफेसर, लगट सिंह कॉलेज, मुजफ्फरपुर, तथा प्रोफेसर शारदा सिन्हा, अध्यक्षा, मगध महिला कॉलेज, पटना—ने इस पुस्तक की बहुत प्रशसा की है, जो इनके द्वारा इस पुस्तक के सम्बन्ध मे दी गयी सम्मतियो से ही स्पष्ट होगा। अपना बहुमूल्य समय देकर इस पुस्तक की प्रतिलिपि पढकर इसके बारे मे अपनी सम्मति देने का जो कष्ट इन लोगो ने किया है, इसके लिए हम इनके सदा कृतज्ञ रहेंगे।

मनोविज्ञान के अन्य विशेषज्ञो से हमारा अनुरोध है कि पुस्तक पढने पर यदि वे इसमे कुछ आवश्यक सशोधन की आवश्यकता का अनुभव करें तो कृपया अवश्य हमे सूचित करें ताकि हम इस पुस्तक के अगले सस्करण मे उनके सुझावो का उपयोग कर सके।

पुस्तक का मुद्रण कम समय मे होने के कारण जगह-जगह इसमे कुछ मुद्रण-सम्बन्धी त्रुटियाँ रह गयी हैं जिन्हें पढते समय पाठकगण सुधार लेने का कष्ट करेंगे। फिर भी, यथासम्भव पुस्तक के अन्त मे शुद्धिपत्र दे दिया गया है।

हमारे श्रद्धेय गुरुवर डॉ० अवध किशोर प्रसाद सिंह, एम० ए० (पटना), एम०एस-सी०, पी-एच० डी० (मिचिगन), अध्यक्ष, मनोविज्ञान-विभाग, पटना कॉलेज, पटना विश्वविद्यालय ने इस पुस्तक की प्रस्तावना लिखकर हमारे ऊपर जो कृपा की है, उसके लिए हम उनका हृदय से आभार मानते है।

हम अपने आदरणीय गुरुवर डॉ० विमलेश्वर दे, एम० ए० (पटना), पी० एच० डी० (लदन), अध्यक्ष, मनोविज्ञान-विभाग, लगट सिंह कॉलेज (बिहार विश्वविद्यालय) के भी सदा ऋणी रहेंगे, जिन्होने इस पुस्तक के प्रणयन मे समय-समय पर अपने बहुमूल्य सुझावो द्वारा हमारा पथ-निर्देशन किया है।

श्रद्धेय डॉ० आनन्दी हजारी, एम० ए० (पटना), पी-एच० डी० (लदन), लगट सिंह कॉलेज की कृपा एव प्रोत्साहन का ही फल है कि प्रस्तुत पुस्तक का दृष्टिकोण इतना अधिक प्रयोगात्मक हो सका है। इसके लिए हम उनके अत्यन्त ही अनुगृहीत हैं।

श्री विश्वनाथ सिंह, असिस्टेस्ट प्रोफेसर, मनोविज्ञान-विभाग, लगट सिंह कॉलेज, मुजफ्फरपुर ने इस पुस्तक के प्रणयन-काल मे समय-समय पर जो अपने सुझाव दे कर हमें अनुगृहीत किया है, इसके लिए हम सदा इनके आभारी रहेंगे।

अपने सहकारी प्रो० श्री वीरेन्द्र कुमार एवं श्री राजेश्वरी प्रसाद मधुकर भी हमारे हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं।

हम अपने मित्र श्री चन्द्रदेव नारायण सिन्हा के प्रति भी अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं जिन्होंने पुस्तक की भाषा को सरल बनाने में योग प्रदान किया है।

अन्त में हम अपने उन विद्यार्थियों के भी कम कृतज्ञ नहीं जिन्होंने अपना समय देकर इस पुस्तक की प्रेस-प्रतिलिपि तैयार की है तथा चित्रों के डिजाइन बनाये हैं। इसके लिए उन्हें हम धन्यवाद देते हैं।

मनोविज्ञान विभाग
लंगट सिंह कॉलेज मुजफ्फरपुर
(बिहार विश्वविद्यालय)
अगस्त १९५८

राज राजेश्वरी प्रसाद सिन्हा
विमल प्रसाद राय
और
अवधेश कुमार

# दो शब्द

## (द्वितीय संस्करण)

'सामान्य मनोविज्ञान की रूप-रेखा' के द्वितीय संस्करण को प्रस्तुत करते समय हम अपार हर्ष का अनुभव कर रहे हैं। पुस्तक की लोकप्रियता इसीसे सिद्ध है कि वर्ष भर के भीतर ही दूसरे संस्करण का प्रकाशन करना पड़ा। हमारे छात्रों ने इसे अत्यधिक अपनाकर इसकी उपादेयता की पुष्टि तो की ही है, अन्य प्रान्तों में भी इसकी माँग इतनी बढ़ गयी है कि पूर्ति की समस्या विकट रूप में हमारे सामने उपस्थित है। कागज के अभाव के फलस्वरूप कम ही प्रतियाँ छप पायी हैं। कागज के सुलभ होते ही हम इस कमी को दूर करने की पूर्ण चेष्टा करेंगे।

कहने की आवश्यकता नहीं कि यह संस्करण अपने यथोचित एवं परिवर्द्धित रूप में छात्रों एवं पाठकों के सम्मुख प्रस्तुत है। 'मानस की अवस्थाएं' 'प्रेरणा' 'कल्पना और स्वप्न' इत्यादि अध्याय विशेषतः बी० ए० (दर्शन) के छात्रों के हेतु जोड़ दिये गये हैं।

पुस्तक सुबोध एवं सहजगम्य हो सके, एतदर्थ यथाशक्ति प्रयत्न किया गया है। अगर कहीं असफलता रह गयी हो तो सूचना एवं सुझाव के लिए हम आभारी रहेंगे।

पुस्तक की सफलता का सारा श्रेय हमारे छात्रों तथा शुभचिन्तकों को है जिनकी सहायता के फलस्वरूप द्वितीय संस्करण का शीघ्र प्रकाशन सम्भव हो सका। कुछ अध्यायों की 'प्रतिलिपि' तथा 'प्रूफ' की शुद्धि के लिए हम अपने दो मित्रों श्री राजेश्वर प्रसाद 'मधुकर', एम० ए० डिप्-इन-स्पेशल-एड तथा श्री नागेन्द्र प्रसाद, एम० एस-सी०, प्राध्यापक रसायन-विभाग, लंगट सिंह कॉलेज के कृतज्ञ हैं। समयाभाव के कारण पुस्तक में यत्र-तत्र मुद्रण की त्रुटियाँ रह गयी हैं जिनके लिए हम हृदय से क्षमाप्रार्थी हैं। हिमाचल प्रेस पटना के संचालक श्री रजनी कान्त सिन्हा के प्रति भी हम कृतज्ञता-ज्ञापन करते हैं जिन्होंने पुस्तक के मुद्रण में विलक्षण धैर्य एवं अध्यवसाय का परिचय दिया है।

'रूप-रेखा' के इस संस्करण की प्रकाशिकाओं के प्रति आभार प्रकट किए बिना हमारे 'दो शब्द' अधूरे रह जायेंगे। पुस्तक की कलेवर-वृद्धि के कारण प्रकाशन-व्यय में पुष्कल वृद्धि होने पर भी, हमारे आग्रह पर पुस्तक का मूल्य उन्होंने केवल ५० पैसे बढ़ाया है।

अपने इस द्वितीय संस्करण में हमें कितने सफल हो पाये हैं इसका लेखा जोखा सहृदय पाठकों पर छोड़ देते हैं।

मुजफ्फरपुर,
जुलाई, १९५९

राज राजेश्वरी प्रसाद सिन्हा, विमल प्रसाद राय
और
अवधेश कुमार

## (तृतीय संस्करण)

सबसे पहले हम पाठकों और प्राध्यापक साथियों के प्रति अपना हार्दिक आभार प्रकट करते हैं जिनके सहयोग से पुस्तक का द्वितीय संस्करण दो तीन महीनो मे ही समाप्त हो गया। साथ साथ हम क्षमाप्रार्थी भी हैं क्योंकि पुस्तक के तृतीय संस्करण को प्रकाशित कराने म थोडी देर अवश्य हो गयी है जिसके कारण हमारे पुस्तक विक्रेताओ एव प्यारे छात्रों को निराश होना पड़ा है। इसका एकमात्र कारण कागज का न मिलना था। जो कुछ भी थोडा बहुत कागज इकट्ठा कर पाये हैं उन्हीं को लेकर यह तृतीय संस्करण प्रस्तुत है। देश के कोने-कोने से इस पुस्तक की जितनी माँग रही है उसे ध्यान में रखकर हमें अत्यन्त खेद के साथ कहना पड़ता है कि हम इस बार भी बहुत छोटी सी प्रतियाँ ही प्रकाशित करा पाये है परन्तु कागज के मिलते ही हम और अधिक प्रतियाँ यथाशीघ्र अवश्य प्रकाशित करायेंगे।

बिहार तथा पटना विश्वविद्यालयो के प्री यूनिवर्सिटी कोर्स के पत्रो (Papers) को ध्यान मे रखते हुए हमने इस पुस्तक को दो भागो में बाँट दिया है। साथ-साथ बी० ए (दर्शन शास्त्र) के छात्रो की आवश्यकताओ की विशेष बातें पुस्तक के तीसरे भाग मे दी गयी है। बिहार से बाहर के मनोविज्ञान के छात्रो की आवश्यकताए भी ध्यान में रखी गयी हैं। परन्तु अत्यधिक शीघ्रता के कारण पुस्तक के मुद्रण में कुछ भूलें रह गयी हैं। हमारे कुशल पाठकगण उन्हें यथासम्भव सुधार लेने की कृपा करें।

तृतीय संस्करण में भी हमने जो सुधार किये हैं, उन सुधारों का श्रेय विशेष कर हमारे विभाग के परम बन्धुवर श्री अजीमुर्रहमान तथा प्रो श्री वीरेन्द्र कुमार सिन्हा जी को है। इस पुस्तक में उनके इस सहयोग के लिए हम अत्यन्त आभारी हैं।

इनके अतिरिक्त हम सभी मनोवैज्ञानिकों के प्रति अपनी कृतज्ञता ज्ञापित करते हैं जिनसे हमे किसी भी प्रकार की सहायता प्राप्त हुई है।

अन्त मे हम कालिका प्रेस के श्री ब्रह्मदेव प्रसाद श्री त्रिभुवन प्रसाद और अन्य कर्मचारियों तथा सर्वोदय प्रेस के उदय बाबू के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट किये बिना नही रह सकते जिनकी तत्परता का ही फल है कि इतने कम समय में यह संस्करण पाठको के सामने हम प्रस्तुत कर पा रहे है।

—राज राजेश्वरी प्रसाद सिन्हा, बिमल प्रसाद राय तथा अवधेश कुमार

## (चतुर्थ संस्करण)

आज आपके समक्ष इस पुस्तक का चौथा संशोधित एवं परिवर्द्धित संस्करण प्रस्तुत करते हुए हम बहुत ही हर्ष का अनुभव हो रहा है। हमारे प्रिय छात्रों तथा

शिक्षक बन्धुओ ने इस पुस्तक का स्वागत हृदय से किया है और यह इसी का परिणाम है कि दो वर्ष के बीच ही हम आज इस पुस्तक का चौथा संस्करण समुपस्थित कर पा रहे है। हम अपने छात्रो और शिक्षक बन्धुओ के प्रति हृदय से शुभकामनाएँ तथा आभार प्रकट करते है। हमे विश्वास है कि उनका यह सहयोग हमे इसी तरह सदा मिलता रहेगा।

प्राक्-विश्वविद्यालय वर्ग के पाठ्यक्रम को ध्यान मे रखते हुए इस पुस्तक मे कुछ अंश जोड भी दिये गये है और कुछ मे संशोधन भी किये गये है। ऐसा करने के समय पटना विश्वविद्यालय के त्रिवर्षीय स्नातक वर्ग प्रथम भाग के प्रथम पत्र के पाठ्यक्रम (Paper 1 of the Three Year Degree Course, Part, 1, Patna University) को भी ध्यान मे रखा गया है।

इस पुस्तक से जो अंश प्राक्-विश्वविद्यालय के विद्यार्थियो के लिए आवश्यक नही है, बल्कि विशेषकर डिग्री (Degree) के विद्यार्थियो के लिए ही उपयोगी है, उन्हे चिह्न देकर अलग कर दिया गया है। इन संशोधनो के करने मे जिन किन्ही व्यक्तियो की सहायता हमे मिली है उनके प्रति हम अपना आभार प्रकट करते है। विशेषकर हम अपने बन्धुवर प्रो० अजीमुर्रहमान, मनोविज्ञान-विभाग, लगट सिंह कॉलेज, मुजफ्फरपुर (विश्वविद्यालय), के आभारी है।

इस पुस्तक के 'प्रूफ' की अशुद्धियो के सुधार मे हमे 'दी पटना वीकली नोट्स प्रेस' के श्री रवीन्द्र नारायण लाल, का भी सहयोग प्राप्त हुआ है। हम उनके कृतज्ञ हैं।

हम कालिका प्रेस, पटना-४ के श्री ब्रह्मदेव प्रसाद, रामेश्वर प्रसाद तथा श्री त्रिभुवन प्रसाद के प्रति भी अपना आभार प्रकट करते है जिन्होने इस संस्करण के मुद्रण मे हमारी भरपूर सहायता की है।

इस पुस्तक की प्रकाशिकाओ को हम धन्यवाद दिये बिना नही रह सकते जिन्होने इस पुस्तक से प्रकाशन का भार आज तक उठाया है।

अन्त मे हम अपने 'सोल एजेण्ट', भारती भवन, पटना-४ के श्री मोहित मोहन सोम के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते है जिनकी तत्परता और परिश्रम का ही फल है कि यह पुस्तक इतने ही कम दिनो मे भारत के अनेक विश्वविद्यालयो मे इतनी अत्यधिक लोकप्रियता प्राप्त कर सकी है।

इस सम्बन्ध मे हम सेकेण्डरी बोर्ड ऑफ स्कूल एक्जामिनेशन (बिहार) बिहार विश्वविद्यालय एवं पटना विश्वविद्यालय के अधिकारी विद्वानो के प्रति भी अपना सहज हार्दिक आभार प्रकट करते हैं जिन्होने इस पुस्तक को माध्यमिक, प्राक् विश्वविद्यालय वर्ग, आई० ए० एवं बी० ए० (दर्शन) के पाठ्यक्रम के लिए स्वीकृत किया है।

आशा है, मनोविज्ञान के छात्र एवं शिक्षकगण इस संस्करण की त्रुटियों की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट कर अपने सुझावों से हमें अनुगृहीत करेंगे। यह संस्करण हमारे छात्रों को और भी अधिक सहायता कर सकेगा, यह हमारा ध्रुव विश्वास है।

—लेखकगण

(पंचम संस्करण)

यह हमारे प्रिय छात्रों शिक्षक बन्धुओं तथा गुरुजनों की कृपा का ही फल है कि आज हम इस पुस्तक का पंचम संस्करण प्रस्तुत करने में समर्थ हो पाये हैं। हमें इस बात का दुःख है कि कुछ कारणवश यह संस्करण समय से एक महीना देर से निकल रहा है। आशा है पाठकों को इससे जो असुविधा हुई है उसके लिए वे हमें क्षमा करेंगे।

यों तो इस संस्करण में आवश्यकतानुसार जहाँ-तहाँ संशोधन किये ही गए हैं परन्तु इसकी मुख्य विशेषता है कि त्रिवर्षीय स्नातक वर्ग द्वितीय भाग (Three Year Degree Course Part II) के मनोविज्ञान एवं दर्शन शास्त्र के पाठ्यक्रम को ध्यान में रखते हुए, इसके कुछ अध्यायों में कुछ अंश जोड़ भी दिये गये हैं। प्राक विश्वविद्यालय (मनोविज्ञान) के पाठ्यक्रम में जो अंश नहीं है उन्हें " चिह्न लगाकर अलग कर दिया गया है अर्थात वे अंश सिर्फ त्रिवर्षीय स्नातक वर्ग द्वितीय भाग (मनोविज्ञान तथा दर्शन शास्त्र) के विद्यार्थियों के लिए ही हैं। इस पुस्तक का तीसरा भाग (Part III) तो सिर्फ दर्शन शास्त्र के विद्यार्थियों के लिए ही है। पुस्तक का यह संस्करण अब हमारे प्राक विश्वविद्यालय (मनोविज्ञान) तथा त्रिवर्षीय स्नातक वर्ग द्वितीय भाग मनोविज्ञान एवं दर्शन शास्त्र दोनों के लिए ही उपयोगी होगा ऐसा हमारा विश्वास है।

इस पुस्तक के संशोधन में हमें जिन लोगों का सहयोग मिला है उनके हम अत्यन्त ही आभारी हैं। साथ-साथ हम उन पुस्तकों के लेखकों के प्रति भी अपनी कृतज्ञता प्रकट किये बिना नहीं रह सकते जिनकी सहायता इस संस्करण के कुछ अध्यायों में नये अंश जोड़ने के हेतु ली गयी है।

इस संस्करण की मुद्रण त्रुटियों के लिए हम पाठकों से क्षमा चाहते हैं। आशा है, वे इन्हें सुधार लेने का कष्ट करेंगे।

हम सदा अपने पाठकों तथा शिक्षक बन्धुओं से इस बात की आशा रखते हैं कि वे हमारा ध्यान इस संस्करण की त्रुटियों की ओर आकृष्ट करेंगे तथा अपने सुझावों से हमें अवगत कराने का कष्ट करेंगे। हम हमेशा इसके लिए उनके आभारी होंगे।

अगस्त, १९६२ —लेखकगण

(षष्ठ संस्करण)

यह हमारे प्रिय छात्रों, शिक्षक बन्धुओं तथा गुरुजनों की कृपा का ही फल है कि आज हम पुस्तक का षष्ठ संस्करण प्रस्तुत करने में समर्थ हो पाये हैं।

इस संस्करण की मुद्रण-त्रुटियों के लिए हम पाठकों से क्षमा चाहते हैं। आशा है, वे इन्हें सुधार लेने का कष्ट करेंगे।

हम सदा अपने पाठकों तथा शिक्षक बन्धुओं से इस बात की आशा रखते हैं कि वे हमारा ध्यान इस संस्करण की त्रुटियों की ओर दिलायेंगे तथा अपने सुझाव से हमें अवगत कराने का कष्ट करेंगे। हम हमेशा इसके लिए उनके आभारी होंगे।

अक्टूबर, १९६१ —लेखकगण

*

आशा है, मनोविज्ञान के छात्र एवं शिक्षकगण इस संस्करण की त्रुटियों की ओर हमारा ध्यान आकृष्ट कर अपने सुझावों से हमें अनुगृहीत करेंगे। यह संस्करण हमारे छात्रों को और भी अधिक सहायता कर सकेगा यह हमारा ध्रुव विश्वास है।

—लेखकगण

(पंचम संस्करण)

यह हमारे प्रिय छात्रों शिक्षक बन्धुओं तथा गुरुजनों की कृपा का ही फल है कि आज हम इस पुस्तक का पंचम संस्करण प्रस्तुत करने में समर्थ हो पाये हैं। हमें इस बात का दुःख है कि कुछ कारणवश यह संस्करण समय से एक महीना देर से निकल रहा है। आशा है पाठकों को इससे जो असुविधा हुई है उसके लिए वे हमें क्षमा करेंगे।

यों तो इस संस्करण में आवश्यकतानुसार जहाँ-तहाँ संशोधन किये ही गए हैं परन्तु इसकी मुख्य विशेषता है कि त्रिवर्षीय स्नातक वर्ग द्वितीय भाग (Three Year Degree Course Part II) के मनोविज्ञान एवं दर्शन-शास्त्र के पाठ्यक्रम को ध्यान में रखते हुए इसके कुछ अध्यायों में कुछ अंश जोड़ भी दिए गये हैं। प्राक् विश्वविद्यालय (मनोविज्ञान) के पाठ्यक्रम में जो अंश नहीं हैं उन्हें "चिह्न लगाकर अलग कर दिया गया है, अर्थात्, वे अंश सिर्फ त्रिवर्षीय स्नातक वर्ग, द्वितीय भाग (मनोविज्ञान तथा दर्शन शास्त्र) के विद्यार्थियों के लिए ही हैं। इस पुस्तक का तीसरा भाग (Part III) तो सिर्फ दर्शन शास्त्र के विद्यार्थियों के लिए ही है। पुस्तक का यह संस्करण अब हमारे प्राक् विश्वविद्यालय (मनोविज्ञान) तथा त्रिवर्षीय स्नातक वर्ग, द्वितीय भाग मनोविज्ञान एवं दर्शन शास्त्र दोनों के लिए ही उपयोगी होगा ऐसा हमारा विश्वास है।

इस पुस्तक के संशोधन में हमें जिन लोगों का सहयोग मिला है उनके हम अत्यन्त ही आभारी हैं। साथ-साथ हम उन पुस्तकों के लेखकों के प्रति भी अपनी कृतज्ञता प्रकट किये बिना नहीं रह सकते जिनकी सहायता इस संस्करण के कुछ अध्यायों में नये अंश जोड़ने के हेतु ली गयी है।

इस संस्करण की मुद्रण त्रुटियों के लिए हम पाठकों से क्षमा चाहते हैं। आशा है वे इन्हें सुधार लेने का कष्ट करेंगे।

हम सदा अपने पाठकों तथा शिक्षक बन्धुओं से इस बात की आशा रखते हैं कि वे हमारा ध्यान इस संस्करण की त्रुटियों की ओर आकृष्ट करेंगे तथा अपने सुझावों से हमें अवगत कराने का कष्ट करेंगे। हम हमेशा इसके लिए उनके आभारी होंगे।

अगस्त, १९६२

## (षष्ठ संस्करण)

यह हमारे प्रिय छात्रों, शिक्षक बन्धुओं तथा गुरुजनों की कृपा का ही फल है कि आज हम पुस्तक का षष्ठ संस्करण प्रस्तुत करने में समर्थ हो पाये हैं।

इस संस्करण की मुद्रण-त्रुटियों के लिए हम पाठकों से क्षमा चाहते हैं। आशा है, वे इन्हें सुधार लेने का कष्ट करेंगे।

हम सदा अपने पाठकों तथा शिक्षक बन्धुओं से इस बात की आशा रखते हैं कि वे हमारा ध्यान इस संस्करण की त्रुटियों की ओर दिलायेंगे तथा अपने सुझाव से हमें अवगत कराने का कष्ट करेंगे। हम हमेशा इसके लिए उनके आभारी होंगे।

अक्टूबर, १९६३

—लेखकगण

*

## सम्मतियाँ

हिन्दी में मनोविज्ञान जैसे विषय पर लिखी गयी उपयुक्त पुस्तकों का अभाव वर्षों से चल रहा था। परन्तु यह अभाव बहुत अर्थों में 'सामान्य मनोविज्ञान' की रूप रेखा के प्रकाशन से जाता रहा यह मेरा विश्वास है।

मैंने इस पुस्तक के प्रणयन काल में इसकी प्रतिलिपि पढ़ी है। पढ़ने के सिल सिले में यथास्थान आवश्यकतानुसार मैंने अपनी राय भी दी है जिसका उपयोग इसके लेखकों ने किया है। सुबोध भाषा में मनोविज्ञान के जटिल सिद्धान्त बड़ी स्पष्टता के साथ वर्णित है। इस पुस्तक के प्रयोगात्मक दृष्टिकोण ने इसका मूल्य और बढ़ा दिया है, क्योंकि आजकल आरम्भ से ही मनोविज्ञान की पढ़ाई का दृष्टि कोण प्रयोगात्मक होना चाहिए।

पुस्तक में दिये गये दैनिक जीवन से सम्बद्ध उदाहरण तालिकाएं और चित्र अत्यन्त ही उपयुक्त है जो मनोविज्ञान के आलोच्य विषय को और भी अधिक रोचक एवं बोधगम्य बना देते है। मुझे आशा है इस पुस्तक से उच्च वर्ग के छात्रों को भी विशेष सहायता मिलेगी।

इस पुस्तक की रचना जिस वैज्ञानिक दृष्टिकोण से की गयी है उससे मैं सन्तुष्ट हूँ तथा अपने इन तीन योग्य शिष्यों एवं अपने विश्वविद्यालय के तीन सुयोग्य तथा अनुभवी प्राध्यापकों की शुभकामनाएं मैं अपने हृदय से करता हू।

और मेरा दृढ़ विश्वास है कि वे मनोविज्ञान की अन्य शाखाओं पर भी इसी प्रकार की श्रेष्ठ पुस्तक लिखकर मनोविज्ञान के विद्यार्थियों की सहायता करेंगे।

अध्यक्ष मनोविज्ञान विभाग —विमलेश्वर दे
लगट सिंह कॉलेज मुजफ्फरपुर एम० ए० (पटना) पी एच० डी० (लन्दन)
(बिहार विश्वविद्यालय)

हिन्दी में इस विषय पर पुस्तकों का अभाव नहीं है परन्तु अत्यन्त ही सरल भाषा में प्रयोगात्मक दृष्टिकोण से लिखी गयी यह पुस्तक अपना एक विशिष्ट स्थान रखती है जो इसे इस विषय पर अभी तक उपलब्ध हिन्दी की सभी पुस्तकों से श्रेष्ठ बना देती है।

मेरा दृढ़ विश्वास है कि प्रारम्भिक छात्रों के लिए लिखी गयी यह पुस्तक उच्च वर्गों के छात्रों के लिए भी बहुत ही उपयोगी होगी।

निर्देशक
शिक्षा एवं व्यावसायिक मार्ग-दर्शन
कार्यालय, बिहार सरकार, पटना

एम. एम. नुरुद्दिन.
१३.७.६२.

एम० ए० (पटना), पी-एच०डी० (एडिनबरा)

आशा है, मनोविज्ञान के छात्र तो इससे लाभान्वित होंगे ही साथ साथ दर्शन शास्त्र के विद्यार्थियों के लिए भी यह पुस्तक अत्यन्त ही उपयोगी होगी।

प्रिंसिपल रामदयालु सिंह कॉलेज
मुजफ्फरपुर
(बिहार विश्वविद्यालय)

एम० ए० (पटना)

•

सामान्य मनोविज्ञान की रूप रेखा मुझे आद्योपान्त पढ़ने का अवसर मिला। पढ़ने पर मुझे ऐसा लगा कि यदि हमारे दर्शन शास्त्र के छात्र भी इसे पढ़ें तो उन्हें काफी लाभ होगा। इस पुस्तक में मनोविज्ञान के क्षेत्र में किये गये नवीनतम प्रयोगों का भी उल्लेख जमा किया है। भाषा और पाठ्य सामग्री दोनों ही दृष्टिकोण से यह पुस्तक श्रेष्ठ है।

समस्त भारत मे यह पुस्तक अपनी प्रतिष्ठा प्राप्त करेगी ऐसा मेरा प्रबल विश्वास है।

असिस्टेंट प्रोफेसर दर्शन विभाग
लगटसिंह कालेज
मुजफ्फरपुर

एम० ए (पटना) पी एच डी (डरहम)

•

इस पुस्तक के प्रणयन-काल मे ही मुझ इसकी प्रतिलिपि को पढ़ने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था। मुझे यह देखकर प्रसन्नता हुई कि इसके लेखकों ने मेरे सुझावों का उपयोग यथास्थान इस पुस्तक में किया है। यों तो सामान्य मनोविज्ञान पर बहुत सी पुस्तकें लिखी गयी हैं परन्तु सामान्य मनोविज्ञान की रूप रेखा पढ़ने से मैं इस निश्चय पर पहुचा कि अत्यन्त ही सरल भाषा में प्रयोगात्मक दृष्टिकोण से लिखी गयी यह पुस्तक आई ए० तथा उच्च वर्गों के छात्रों के लिए भी उपयोगी होगी।

मैं इन लेखकों को उनकी इस सफलता पर हार्दिक बधाई देता हु।

*असिस्टेंट प्रोफेसर मनोविज्ञान विभाग*
लगट सिंह कॉलेज मुजफ्फरपुर

एम० ए (पटना)

'सामान्य मनोविज्ञान की रूप-रेखा' को पढ़ने पर मैं इस निष्कर्ष पर पहुँची कि यह पुस्तक अत्यन्त ही सरल भाषा मे प्रयोगात्मक दृष्टिकोण से लिखी गयी है। इसपर यो तो अनेक पुस्तकें लिखी गयी हैं, पर यह उन सभी मे सर्वश्रेष्ठ है। मैं निश्चित रूप से कह सकती हूँ कि मनोविज्ञान के छात्रो के लिए लिखी गयी यह पुस्तक दर्शन-शास्त्र के विद्यार्थियो के लिए भी अत्यधिक उपयोगी है।

अध्यक्ष, मनोविज्ञान-विभाग
मगध महिला कॉलेज, पटना
(पटना विश्वविद्यालय)

एम० ए० (द्वय), पटना

## सातवाँ अध्याय—ध्यान



## आठवाँ अध्याय—भाव



## नवाँ अध्याय—संवेग

पृष्ठ-संख्या

पहला अध्याय

# विषय प्रवेश

भूमिका—शाब्दिक अर्थ—आत्मा का विज्ञान तथा इसकी आलोचना—मन का विज्ञान तथा इसकी आलोचना—पहली मनोवैज्ञानिक प्रयोगशाला की स्थापना—चेतन अनुभूति का विज्ञान तथा इसकी आलोचना—व्यवहार का विज्ञान तथा इसकी त्रुटियाँ—व्यवहार तथा अनुभूति का अन्योन्याश्रय सम्बन्ध—मनोविज्ञान की एक उपयुक्त परिभाषा एवं उसका विश्लेषण— मनोविज्ञान की एक दूसरी परिभाषा।

**क्या मनोविज्ञान एक विज्ञान है?**—विज्ञान के तीन प्रमुख कार्य, विज्ञान की विशेषताएँ तथा मनोविज्ञान मे इन विशेषताओ का समावेश।

आज के इस वैज्ञानिक युग मे मनोविज्ञान एक सर्वमान्य स्थान ग्रहण कर चुका है। इसकी उपयोगिता जीवन के प्राय प्रत्येक क्षेत्र मे प्रमाणित हो चुकी है। कला, साहित्य, शिक्षा, कारखाने, सैनिक सगठन, मानसिक रोगो की चिकित्सा, अपराध और न्याय, बाल-जीवन, किशोरावस्था तथा मनुष्य के प्रत्येक वैयक्तिक और सामाजिक पहलुओ मे मनोविज्ञान ने अनुसन्धान एव मार्ग-प्रदर्शन किया है। इतना ही नही, आज पशु-पक्षियो के व्यवहारो और उनकी अनुभूतियो का भी अध्ययन मनोवैज्ञानिक करने लगे है। कुछ ऐसे भी अन्वेषक हैं जो भूत-प्रेतो के व्यवहारो एव अनुभूतियो तथा आत्मा की अन्य अलक्ष्य क्रियाओ का भी अध्ययन करने मे अभिरुचि रखते है।

मनोविज्ञान का सम्बन्ध प्राणियो की प्रकृति (Nature) के वैज्ञानिक अध्ययन से है, परन्तु इसका सबसे अधिक सम्बन्ध मनुष्यो के व्यवहारो एव उनकी अनुभूतियो का अध्ययन करने से है। मनुष्य किसी कार्य को कैसे (How) करता है, क्या (What) करता है एव क्यो (Why) करता है, इन विषयो का अध्ययन करना मनोविज्ञान का उद्देश्य है। मनोविज्ञान इस बात का विश्लेषण करने का प्रयास करता है कि व्यक्ति किस प्रकार किसी वस्तु पर ध्यान देता है, सोचता है, समझता है, सीखता है तथा उसमे किस प्रकार कल्पना, स्मरण एव विस्मृति इत्यादि की क्रियाएँ होती है—तथा अपने प्राप्त अनुभवो मे व्यक्ति के अन्दर कैसी अनुभूतियाँ, कैसे भाव (Feeling) अथवा सवेग उत्पन्न होते हैं तथा वह अपने वातावरण से कैसे अपना अभियोजन करने के लिए किस प्रकार की क्रियाएँ करता है आदि।

शाब्दिक अर्थ—मनोविज्ञान शब्द सुनने से ऐसे लगता है कि जैसे यह मन का विज्ञान हो परन्तु यदि Psychology शब्द की उत्पत्ति पर विचार किया जाय तो पाया जायगा कि Psychology शब्द लैटिन भाषा के दो शब्दों के मेल से बना हुआ है।

Psyche + Logos = Psychology

Psyche का अर्थ आत्मा (Soul) से है तथा Logos का अर्थ है विचार विमर्श करना (To talk or discuss)।

अर्थात् आत्मा + विचार विमर्श = मनोविज्ञान।

अर्थात् Psychology का अर्थ हुआ आत्मा के विषय में बातचीत अथवा विचार विमर्श (Talk about the soul)। शाब्दिक बनावट के अनुसार मनोविज्ञान का यह अर्थ अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है।

Psychology के विकास के आरम्भिक दिनों में अब मनोविज्ञान दर्शन शास्त्र का भाग माना जाता था दार्शनिकों ने इसे आत्मा का विज्ञान (Science of Soul) की संज्ञा दी थी।

परन्तु समय बीतता गया और मनोविज्ञान धीरे धीरे दर्शन शास्त्र की शाखा मात्र न रह कर आज एक स्वतन्त्र विज्ञान का रूप ले चुका है। बीतते हुए समय के साथ साथ इस नये क्षेत्र में नये-नये अन्वेषण होते गये जिसके फलस्वरूप मनोविज्ञान की परिभाषा भी क्रमशः बदलती गयी। इस सम्बन्ध में जानने की बात यह है कि आज के मनोवैज्ञानिक मनोविज्ञान की परिभाषा देने से अधिक रुचि मनोविज्ञान के क्षेत्र में आविष्कार करने में रखते हैं। यही कारण है कि आज भी मनोविज्ञान की कोई एक निश्चित एवं मान्य परिभाषा नहीं बन पायी है। मनोविज्ञान के क्षेत्र में दिन प्रति दिन होने वाले अनुसन्धान नयी-नयी विधियाँ एवं नयी-नयी विचारधाराएं इसके कारण हैं।

यही कारण है कि भिन्न भिन्न युगों में मनोविज्ञान की भिन्न भिन्न परिभाषाएं दार्शनिकों तथा मनोवैज्ञानिकों द्वारा दी गयी।

उन परिभाषाओं की त्रुटियों एवं गुणों पर ध्यान देना आवश्यक है। हम उन परिभाषाओं में से प्रमुख परिभाषाओं की चर्चा यहाँ करेंगे।

मनोविज्ञान की परिभाषा सबसे पहले दार्शनिकों ने दी। उनके अनुसार मनोविज्ञान वह विज्ञान है जिसमें आत्मा के विषय में विचार विमर्श किया जाय।

आत्मा का विज्ञान तथा इसकी आलोचना (Science of Soul and its criticisms)—दो सबसे पहली परिभाषा जो दार्शनिकों ने दी वह यह है कि ... का ... (Science of Soul) है। दार्शनिक मान्यताओं की ... की यह परिभाषा जँची। परन्तु यदि ध्यान से देखा ... नजर आयेंगी—

१ पहली त्रुटि तो यह है कि Soul अर्थात् आत्मा और मन अर्थात् Mind दोनो का आपसी अन्तर इस परिभाषा द्वारा स्पष्ट नही हो पाया। साथ ही साथ मन और आत्मा के स्वरूप एव प्रकृति के विषय मे भी दार्शनिको मे चिरकाल से मतभेद रहा है।

२ दूसरी त्रुटि यह मानी गयी है कि आत्मा शब्द कहने से मनोविज्ञान का गत्यात्मक स्वरूप स्पष्ट नही हो पाता है। लगता है, जैसे आत्मा शब्द किसी सूक्ष्म अथवा अदृश्य वस्तु की चर्चा के अतिरिक्त और कुछ नही अभिव्यक्त करता।

३ कुछ मनोवैज्ञानिको का विचार है कि आत्मा शब्द एक दार्शनिक शब्द है, अर्थात् इसकी चर्चा मनोविज्ञान मे न होकर दर्शन-शास्त्र मे होनी चाहिए। यह इसकी तीसरी त्रुटि है।

४ इसकी चौथी त्रुटि यह है कि इस परिभाषा से यह पता नही चलता है कि मनोविज्ञान एक समर्थक विज्ञान है अथवा आदर्श-निर्धारक विज्ञान। परिभाषा मे इस प्रकार के शब्द का प्रयोग नही होना चाहिए जिनसे कई अथवा अस्पष्ट अर्थ (Ambiguous meaning) निकलते हो।

इस प्रकार हमने देखा कि मनोविज्ञान की परिभाषा 'आत्मा का विज्ञान' बहुत उपयुक्त नही है। अस्तु, नयी परिभाषाएँ दी गयी।

**मन का विज्ञान तथा इसकी आलोचनाएं** (Science of Mind and its criticisms)— इसके बाद कुछ मनोवैज्ञानिको ने इसे 'Science of mind' अर्थात् मन का विज्ञान कहना अधिक उचित समझा। पर ध्यान देने पर यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि मनोविज्ञान को मन का विज्ञान (Science of Mind) कहना भी इसकी त्रुटि-रहित परिभाषा नही हो पायी। इस परिभाषा मे निम्नलिखित त्रुटियाँ (Defects) हैं—

१. 'आत्मा' की तरह 'मन' (Mind) का भी भिन्न-भिन्न दार्शनिको ने भिन्न-भिन्न अर्थ बतलाया है। अस्तु, जो द्वयार्थता (Ambiguity) पहली परिभाषा मे थी, प्राय वैसी ही द्वयार्थता दूसरी परिभाषा मे भी लक्षित होती है। मन का अर्थ कभी हम हृदय से लेते है तो कभी मस्तिष्क से। अस्तु, मन के विषय मे किसी निश्चित परिभाषा पर एक मत नही हो सका।

२ आत्मा की तरह मन को भी नही देखा जा सकता है और न उस पर प्रत्यक्ष रूप से (Directly) कोई प्रयोग (Experiment) ही सम्भव है। मनोविज्ञान चूँकि प्रयोगात्मक (Experimental) है, अस्तु इसके आलोच्य विषय को अधिक स्पष्ट होना चाहिए।

३ इस परिभाषा मे भी यह नही कहा गया है कि मनोविज्ञान आदर्श-निर्धारक विज्ञान (Normative science) है अथवा समर्थक विज्ञान (Positive science)।

शाब्दिक अर्थ—मनोविज्ञान शब्द सुनने से ऐसे लगता है कि जैसे यह मन का विज्ञान हो परन्तु यदि Psychology शब्द की उत्पत्ति पर विचार किया जाय तो पाया जायगा कि Psychology शब्द लेटिन भाषा के दो शब्दों के मेल से बना हुआ है।

Psyche + Logos = Psychology

Psyche का अर्थ आत्मा (Soul) से है तथा Logos का अर्थ है विचार विमर्श करना (To talk or discuss)।

अर्थात् आत्मा + विचार विमर्श = मनोविज्ञान।

अर्थात Psychology का अर्थ हुआ आत्मा के विषय में बातचीत अथवा विचार विमर्श (Talk about the soul)। शाब्दिक बनावट के अनुसार मनोविज्ञान का यह अर्थ अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है।

Psychology के विकास के आरम्भिक दिनों में जब मनोविज्ञान दर्शन शास्त्र का भाग माना जाता था, दार्शनिकों ने इसे आत्मा का विज्ञान (Science of Soul) की संज्ञा दी थी।

परन्तु समय बीतता गया और मनोविज्ञान धीरे धीरे दर्शन शास्त्र की शाखा मात्र न रह कर आज एक स्वतन्त्र विज्ञान का रूप ले चुका है। बीतते हुए समय के साथ-साथ इस नये क्षेत्र में नये-नये अन्वेषण होते गये जिसके फलस्वरूप मनोविज्ञान की परिभाषा भी क्रमशः बदलती गयी। इस सम्बन्ध में जानने की बात यह है कि आज के मनोवैज्ञानिक मनोविज्ञान की परिभाषा देने से अधिक रुचि मनोविज्ञान के क्षेत्र में आविष्कार करने में रखते हैं। यही कारण है कि आज भी मनोविज्ञान की कोई एक निश्चित एवं मान्य परिभाषा नहीं बन पायी है। मनोविज्ञान के क्षेत्र में दिन प्रति दिन होने वाले अनुसन्धान नयी-नयी विधियाँ एवं नया-नयी विचारधाराएं इसके कारण हैं।

यही कारण है कि भिन्न भिन्न युगों में मनोविज्ञान की भिन्न भिन्न परिभाषाएं दार्शनिकों तथा मनोवैज्ञानिकों द्वारा दी गयी।

इन परिभाषाओं की त्रुटियों एवं गुणों पर ध्यान देना आवश्यक है। हम इन परिभाषाओं में से प्रमुख परिभाषाओं की चर्चा यहाँ करेंगे।

मनोविज्ञान की परिभाषा सबसे पहले दार्शनिकों ने दी। उनके अनुसार मनोविज्ञान वह विज्ञान है जिसमें आत्मा के विषय में विचार विमर्श किया जाय।

आत्मा का विज्ञान तथा इसकी आलोचना (Science of Soul and its criticisms)—जो सबसे पहली परिभाषा जो दार्शनिकों ने दी वह यह है कि मनोविज्ञान आत्मा का विज्ञान (Science of Soul) है। दार्शनिक मान्यताओं की दृष्टि से उस समय के दार्शनिकों की यह परिभाषा बनी। परन्तु यदि ध्यान से देखा जाय तो इसके अन्दर अपसिद्धित त्रुटियाँ नजर आयेंगी—

**'चेतना का विज्ञान' तथा इसकी आलोचना** (Science of Consciousness and its criticisms) —मनोविज्ञान के विकास के इतिहास पर ध्यान देने से समय-समय पर दी गयी मनोविज्ञान की परिभाषा को समझने मे अधिक सहायता मिलती है। उट (Wundt), टिचेनर (Titchener) आदि मनोवैज्ञानिको ने, जो मनोविज्ञान के 'स्ट्रकचरलिस्ट स्कूल' (Structuralist School)[१] के मानने वाले है, उन्नीसवी शताब्दी के अन्त मे मनोविज्ञान को 'चेतना का विज्ञान' (Science of Consciousness) कह कर पुकारा। इनका कहना था कि चेतन-अनुभूति का अध्ययन अन्तर्निरीक्षण (Introspection) की विधि के द्वारा सम्भव है। इस परिभाषा की उपयुक्तता (Correctness) पर विचार करने पर मनोविज्ञान की यह परिभाषा भी त्रुटिपूर्ण मालूम पडती है, क्योकि—

१ मनोविज्ञान मे हम केवल चेतना का अध्ययन नही करते, बल्कि अचेतन तथा उपचेतन आदि क्रियाओ, जैसे —सहज क्रियाओ, स्वप्न, मानसिक बीमारियो इत्यादि—का भी अध्ययन करते हैं।

२ दूसरी बात यह कि चेतन अनुभूतियो के साथ-साथ हम व्यवहारो का भी अध्ययन करते हैं।

३ इतना तो उस परिभाषा मे भी कहना चाहिए था कि यह विज्ञान है, तो किस प्रकार का विज्ञान है।

आगे आने वाले मनोवैज्ञानिको ने मनोविज्ञान को चेतना का विज्ञान नही कह कर 'चेतनअनुभूति का विज्ञान' कहा है (Psychology is the Science of Conscious experience)।

इसके बाद मनोविज्ञान की जो दूसरी परिभाषा आयी, वह है —Psychology is the science of behaviour, अर्थात्, मनोविज्ञान वह विज्ञान है जो मनुष्य के व्यवहारो का अध्ययन करता है।

**व्यवहार का विज्ञान तथा इसकी त्रुटियाँ** (Science of Behaviour and its defects)—उपर्युक्त परिभाषा की त्रुटियो के कारण बीसवी शताब्दी मे वाटसन

१ 'स्ट्रकचरलिस्ट स्कूल' (Structuralist School) या 'स्ट्रक्चरलिज्म' (Structuralism)—इस विचारधारा के अनुसार सभी मानसिक प्रक्रियाएँ (Mental processes) निम्नलिखित तीन तत्त्वो (Elements) के योग (Sum) से बने है—(क) सवेदना (Sensation), (ख) प्रतिमा (Image) और (ग) भाव (Feeling) इसे 'एलिमेण्टरिज्म' (Elementarism) के नाम से भी पुकारा जाता है। इस मत के मानने वाले मनोवैज्ञानिको मे 'उट' (Wundt) तथा 'टिचेनर' (Titchener) के नाम उल्लेखनीय हैं। उन्हे 'स्ट्रकचरलिस्ट्स' (Structuralists) भी कहा जाता है। उनके अनुसार 'चेतनानुभूति' (Conscious experience) ही मनोविज्ञान का आलोच्य विषय था जो उपर्युक्त तीन तत्त्वो के योग (Sum) से बना है। इस मत के अनुसार 'अन्तर्निरीक्षण' (Introspection) ही मनोविज्ञान की एकमात्र विधि थी।

४ साथ-साथ 'मन' शब्द को परिभाषा में रखने से मनोविज्ञान के आलोच्य विषय (Subject matter) का गत्यात्मक रूप (Dynamic nature) स्पष्ट नहीं हो पाता।

यह परिभाषा १९वी शताब्दी म दी गयी थी। यह वह युग था जब मनोविज्ञान को लोग काल्पनिक दर्शन (Speculative Philosophy) का एक अभिन्न अंग मानते थे। इसलिए उस समय के मनोविज्ञान को फायर साइड साइकोलोजी (Fire-side Psychology) भी कहा गया है। अर्थात मनोविज्ञान के अध्ययन के लिये मनुष्यो को आराम से अगीठी के सामने बैठ कर सिर्फ अपने आन्तरिक विचारों एव भावनाओ पर ध्यान देना ही काफी था, जैसा कि ठंड के दिन मे अपने प्रदेश मे लोग अंगीठी के सामने बठ कर अपने मन की बातो पर चिन्तन करते अक्सर पाये जाते है।

इस प्रकार के आत्मचिन्तन (Speculation) से उत्पन्न मनोविज्ञान के लिए किसी भी प्रकार के प्रयोग (Experiment) की आवश्यकता नही थी। कोई भी व्यक्ति जो अन्तर्निरीक्षण (Introspection) द्वारा अपनी भावनाओ का अध्ययन करने म समर्थ था उसे हम मनोवैज्ञानिक होने की सज्ञा दे सकते थे।

इस युग के दार्शनिक मनोवैज्ञानिक (Philosopher Psychologist) मानसिक अवस्था की वास्तविकता (Truth) एव उसपर प्रयोगों की सम्भावना पर विश्वास न कर केवल उतनी ही बातो को स्वीकार करना चाहते थे जो वे अपने व्यक्तिगत चिन्तन (Speculation) द्वारा अपनी मानसिक एवं शारीरिक अवस्थाओं के विषय में निष्कर्ष निकाल पाते थे।

पहली मनोवैज्ञानिक प्रयोगशाला की स्थापना—परन्तु वुण्ट (Wundt) नामक मनोवैज्ञानिक ने १८७९ ई० में लिपजिग (Leipzig) नामक स्थान पर पहली मनोवैज्ञानिक प्रयोगशाला की स्थापना की जिसके फलस्वरूप मनोविज्ञान मे प्रयोगों द्वारा ज्ञानवृद्धि की अधिक सम्भावना देखी गयी। इसका असर यह हुआ कि मनोविज्ञान का दार्शनिक रूप धीरे-धीरे प्रयोगात्मक रूप मे परिणत हो गया और दार्शनिक मनोविज्ञान की जगह वैज्ञानिक मनोविज्ञान (Scientific Psychology) ने ले ली। इसके साथ साथ दार्शनिक मनोवैज्ञानिको की सख्या घटते घटते समाप्त हो गयी तथा मनोविज्ञान में प्रयोगवाद (Experimentalism) का नया युग प्रारम्भ हुआ। फलत: नयी-नयी परिभाषाएं फिर आयी। आज के सामान्य मनोविज्ञान (General Psychology) का प्राचीन काल्पनिक दर्शन (Speculative Philosophy) से अब कोई पहले जैसा सम्बन्ध नही रह गया है। आज का सामान्य मनोविज्ञान पूर्णत: वैज्ञानिक विधियों एवं उनसे प्राप्त निष्कर्षों पर आधारित है।

इस युग के मनोवैज्ञानिकों ने मनोविज्ञान को परिभाषित करते समय कहा कि मनोविज्ञान चेतना का विज्ञान है (Psychology is the science of conscious-

ठीक इसी प्रकार अगर किसी के हँसने की क्रिया से उस क्रिया के पीछे छिपी हुई प्रसन्नता की अनुभूति को अलग कर दें तो हँसने का व्यवहार का कोई अर्थ नही रह जाता।

साथ साथ हम यह भी पाते है कि एक ही व्यवहार के पीछे भिन्न-भिन्न व्यक्तियो मे भिन्न-भिन्न अनुभूति हो सकती है, जैसे — रोने का ही व्यवहार ले। रोने के व्यवहार मे साधारणत· दु ख की अनुभूति होती है। परन्तु, मिथिला मे दो महिलाएँ जब एक-दूसरे से कुछ दिनो तक अलग रहने के बाद मिलती है तो प्रसन्नता के कारण रोती पायी जाती है। अस्तु, इस प्रकार के रुदन मे प्रसन्नता की अनुभूति होती है।

अस्तु, परिस्थिति-विशेष मे रोने के व्यवहार के अध्ययन के लिए उसके अन्दर छिपी हुई अनुभूति को भी समझने की आवश्यकता है।

फलत, किसी को रोते देखकर ही यह ठीक-ठीक नही कहा जा सकता कि उसकी अनुभूति कैसी हो रही होगी। अस्तु, अनुभूतियो का अध्ययन भी जरूरी है। फिर रोने का व्यवहार कई एक कारणो से हो सकता है। कोई परीक्षा मे फेल हो जाने के कारण रोता है, कोई अपने पिता की मृत्यु के कारण रोता है तो कोई प्रेयसी से बिछुड़ने के कारण रोता है — सभी रोने मे दु ख की अनुभूति होती है, परन्तु दु ख की तीव्रता एव स्वभाव (Nature) मे अन्तर होता है। परिणामस्वरूप, व्यवहारो के अध्ययन के लिए हमे उनके अन्दर की अनुभूतियो की तीव्रता (Intensity) का ज्ञान आवश्यक हो जाता है। अस्तु, व्यवहारो को अनुभूतियो से अलग नही किया जा सकता।

ठीक इसी प्रकार हम किसी की अनुभूतियो को, उसके व्यवहारो को देखे बिना, तथा उसका सम्बन्ध अनुभूतियो से जाने बिना नही समझ सकते। व्यवहार और अनुभूतियो का अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है। मनोविज्ञान का आलोच्य विषय दोनो मे से सिर्फ एक न होकर दोनो को होना चाहिए — ऐसा उचित प्रतीत होता है। अस्तु, मनोविज्ञान को हम मानसिक प्रक्रियाओ (Mental processes) का विज्ञान कह सकते हैं जो शारीरिक व्यवहारो द्वारा प्रकट होती है तथा जिन्हे हम अपने अनुभवो द्वारा समझ पाते हैं।

**मनोविज्ञान की एक उपयुक्त परिभाषा तथा इसका विश्लेषण** — अस्तु, मनोविज्ञान की परिभाषा निम्नलिखित प्रकार से दी गयी है, जो उपयुक्त मालूम पडती है — 'मनोविज्ञान एक ऐसा समर्थक विज्ञान है जो प्राणी की अनुभूतियो एव व्यवहारो का अध्ययन अनुभूतियो के माध्यम से करता है' (Psychology is the positive science of experience and behaviour interpreted in the terms of experience)।

अब हम इस परिभाषा का विश्लेषण निम्नलिखित प्रकार से करेंगे —

१ **समर्थक विज्ञान (Positive Science)**—मनोविज्ञान को जब हम विज्ञान

कहते हैं तो हमारा अभिप्राय होता है समर्थक विज्ञान से क्योंकि मनोविज्ञान अपने आलोच्य विषय (Subject matter) का निष्पक्ष एवं ज्यों-का-त्यों (Describes as it is) वर्णन करता है। वह किसी प्रकार के आदर्श निर्धारण का अभ्यास नहीं करता जो नीतिशास्त्र (Ethics) आदि जैसे आदर्श निर्धारक विज्ञान का काम है। विज्ञान किसी वस्तु विशेष का क्रमबद्ध (Systematic) नियन्त्रित (Controlled) तथा निष्पक्ष (Objective) अध्ययन है।

२ अनुभूति (Experience)— प्राणी जब तक जीवित रहता है तब तक वह आन्तरिक एवं बाह्य उत्तेजनाओं से किसी रूप मे प्रभावित होता रहता है। इन उत्तेजनाओं के बीच उसे भिन्न भिन्न अवस्थाओ मे गुजरना पड़ता है। इन परिवर्तनशील अवस्थाओं अथवा परिस्थितियो से प्राणी म उत्पन्न प्रभावों (Effects) को ही अनुभूति कहा जाता है। यह अनुभूति चेतन (Conscious) उपचेतन (Sub conscious) तथा अचेतन (Unconscious) होने के अतिरिक्त शारीरिक (Bodily) अथवा मानसिक (Mental) दोनों प्रकार की हो सकती है। इसलिए प्राणी की हरेक प्रतिक्रिया (Reaction) के पीछे कोई-न-कोई अनुभूति छिपी ही रहती है। यदि अनुभूति का विस्तृत अर्थ (Wider sense) लिया जाय तो इससे उन सभी प्रतिक्रियाओं का बोध होता है जिनके होने के कारण प्राणी को हम जीवित कह सकते है। (*It means any reaction through which the organism lives In this sense it includes a reaction whether mental or bodily* —Spearman)

संकुचित अर्थ (Narrow sense) में अनुभूतियो का अर्थ उत्तेजनाओ की चेतना है। परन्तु मनोविज्ञान में हम अनुभूतियों को एक विस्तृत अर्थ में ही प्रयुक्त करते है। वस्तु संवेदना प्रत्यक्षीकरण चिन्तन संवेग भाव स्मरण सीखना इत्यादि सभी मानसिक प्रक्रियाएं किसी न किसी प्रकार की अनुभूतियाँ ही है, जो वातावरण से उपयुक्त अभियोजना (Adjustment) के लिए आवश्यक है।

३ व्यवहार (Behaviour)— विस्तृत अर्थ में व्यवहार से भी प्राणी की प्रक्रिया का बोध होता है। ये प्रक्रियाएं चेतन हो अथवा अचेतन शारीरिक अथवा मानसिक इन्हें हम व्यवहार की ही संज्ञा देंगे। इस विस्तृत अर्थ में मकडूगल (McDougall) ने मनोविज्ञान की परिभाषा देते हुए कहा था कि— मनोविज्ञान व्यवहारों का समर्थक विज्ञान है (Psychology is the positive science of behaviour)।

आगे चलकर व्यवहारवादी मनोवैज्ञानिकों ने व्यवहार शब्द मे सिर्फ उन प्रक्रियाओं को सम्मिलित किया जो पृथक शारीरिक हैं और जिन्हें हम बाहर से देख सकते हैं जैसे—दौड़ना हँसना रोना खाते समय मुँह का चलाना इत्यादि। परन्तु व्यवहार को भी मनोविज्ञान में हम संकुचित अर्थ म नहीं ग्रहण करते।

व्यवहार और अनुभूति दोनों को उनके विस्तृत अर्थ मे देखने से पता चलता कि दोनों म एक अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है अर्थात् हम एक को दूसरे से सर्वथा

अलग नही कर सकते । व्यवहार को अनुभूति से पृथक कर दिये जाने पर उसका कोई अर्थ नही रहता । हम अपने तथा दूसरो के व्यवहारो का अध्ययन अनुभूतियो के माध्यम से ही कर पाते है ।

४ अनुभूतियो के माध्यम से (Interpreted in terms of experience)—हम दूसरे के व्यवहारो मे अपने गत अनुभवो के आधार पर समझ जाते है । जब कोई व्यक्ति आँखें लाल-लाल किये, जोर-जोर से बोलता है तथा अगसचालन करता है तो परिस्थिति-विशेष को देख कर हम तुरत उसके व्यवहारो का अर्थ समझ लेते है कि वह व्यक्ति क्रोधित हो गया है तथा उसके व्यवहार उसके क्रोध के सूचक है । यह दूसरे के क्रोधपूर्ण व्यवहारो का अर्थ हमने अपनी अनुभूति द्वारा जान लिया । अस्तु, व्यवहारो के अर्थ का स्पष्टीकरण अनुभूतियो द्वारा होता है ।

मनोविज्ञान की एक अन्य परिभाषा - यहाँ ध्यान रखने कि बात यह है कि मनुष्यो के व्यवहार वातावरण मे अभियोजन (Adjustment) के लिए ही किये जाते है । अस्तु, कुछ मनोवैज्ञानिको द्वारा दी गयी निम्नलिखित परिभाषा भी यथेष्ट मालूम होती है—

"मनोविज्ञान वातावरण के सम्पर्क से प्राणी मे अभियोजन के उद्देश्य से उत्पन्न होने वाली क्रियाओ (मानसिक तथा शारीरिक) का समर्थक विज्ञान है ।" (Psychology may be defined as a positive science which studies the activities of the organism (mental or bodily) resulting from environmental stimulations for the sake of adjustment to them )

प्राणी द्वारा वातावरण के साथ किये गये अभियोजन पर हम आगे 'प्राणी और वातावरण' नामक अध्याय मे प्रकाश डालेंगे ।

जैसा कि पहले कहा जा चुका है कि मनोविज्ञान एक प्रगतिशील विज्ञान है, यह हमे नही समझना चाहिए कि यह परिभाषा ही सर्वमान्य, सर्वश्रेष्ठ अथवा अन्तिम परिभाषा है । मनोविज्ञान दिनानुदिन प्रगति कर रहा है और यह पूर्ण विश्वास के साथ कहा जा सकता है कि कुछ वर्षो बाद मनोविज्ञान की फिर एक नयी परिभाषा हमारे सामने आ जायगी । सच तो यह है कि मनोविज्ञान अपने जिस शाब्दिक अर्थ अथवा आलोच्य विषय (आत्मा पर विचार-विमर्श) को लेकर अध्ययन करने चला था वह अब एकदम बदल गया है । आज हम मनोविज्ञान मे आत्मा की बात नही करते । आज हमारे आलोच्य विषय का क्षेत्र आत्मा से हटकर अत्यन्त विस्तृत एव कई शाखाओ मे विभक्त हो गया है जिनकी चर्चा हम आगे दूसरे अध्याय मे करेंगे । आज हमारे अध्ययन का आलोच्य विषय ही नही बदल गया, बल्कि विधियाँ भी परिमार्जित एव परिवर्तित हो गयी हैं । अत कुछ आधुनिक विचारको का कहना है कि आज मनोविज्ञान (Psychology) का सर्वथा एक नया नामकरण होना चाहिए ।

यहाँ मनोदैहिक विधियों (Psychophysical methods) तथा नियंत्रित एवं प्रयोगात्मक ग्रूप की विधि (Controlled and experimental group) आदि का उपयोग किया जाता है। इन विधियों के फलस्वरूप हमारे अध्ययन में अधिक दुरुस्ती (Precision) एवं यथार्थता (Accuracy) आ जाती है। ये विधियाँ बार-बार एक ही रूप में दुहरायी भी जा सकती हैं।

मनोविज्ञान में पहले आत्मनिष्ठ विधियों (Subjective methods) का ही अधिक उपयोग होता था परन्तु आज उनका स्थान वैज्ञानिक विधियाँ ले चुकी हैं। मनोविज्ञान की विधियों (Methods of Psychology) का उल्लेख करते समय इस पर हम आगे तीसरे अध्याय में विशेष प्रकाश डालेंगे।

३ क्रमबद्ध विज्ञान (Systematic Knowledge)—मनोविज्ञान का ज्ञान भंडार बिखरा हुआ नहीं है वरन् इसमें प्राप्त सामग्रियों का परिमाणात्मक विवेचन (Statistical treatment) कर इसे क्रमबद्ध रूप दिया गया है।

४ प्रगतिशीलता (Progressiveness)—अन्य विज्ञान की तरह मनोविज्ञान भी अपने क्षेत्र में प्रगति करता आ रहा है। यह अपने निष्कर्षों से पूर्णरूपेण सन्तुष्ट नहीं है इसलिए इसके क्षेत्र में नये-नये अन्वेषण (Researches) होते जा रहे हैं। फलत दिनानुदिन इसके ज्ञान भंडार का क्षेत्र विस्तृत होता जा रहा है।

५ जाँच तथा पुनरावृत्ति (Verification and Revision)—मनोविज्ञान को अपने अन्वेषणों (Researches) से प्राप्त निष्कर्षों पर मिथ्या गौरव नहीं है। यदि मनोवैज्ञानिक को यह मालूम हो जाता है कि उसके निष्कर्षों एवं नियमों में कोई त्रुटि रह गयी है, तो वह अपनी वैज्ञानिक विधियों द्वारा फिर से नये नये प्रयोगों की पुनरावृत्ति कर अपने निष्कर्षों की सत्यता पर विचार करता है। अगर उसे पहले का निष्कर्ष गलत दृष्टिगत होता है तो वह बिना संकोच के पुराने निष्कर्षों का परित्याग कर देता है और नये निष्कर्षों को मान्यता देता है।

६ प्रयुक्तता (Applicability)—विज्ञान में प्रयुक्तता के गुण का महत्त्व माना गया है। विज्ञान के निष्कर्षों से हमें अन्य समस्याओं को समझने एवं सुलझाने में यदि यथेष्ट सहायता मिले तो हम यह कह सकते हैं कि अमुक विज्ञान में प्रयुक्तता का गुण है। आज मनोविज्ञान की प्रयुक्तता में संसार को जरा भी शक नहीं।

आज शिक्षा सेना उद्योग धन्धे, व्यवसाय मानसिक बीमारियाँ इत्यादि सभी क्षेत्रों में मनोविज्ञान की उपयोगिता सिद्ध हो चुकी है। इसका वर्णन विस्तार से अगले अध्याय में किया जायगा।

७ विषय की सत्यता की अनन्त खोज (Endless search for the truth regarding its subject matter)—अन्त में यह कहना आवश्यक है कि विज्ञान के क्षेत्र में अपने विषय की सत्यता की खोज में एवं उसे प्रमाणित करने के प्रयास में वैज्ञानिक अनन्त प्रयास करते जा रहे हैं। मनोविज्ञान के क्षेत्र में भी इस अनन्त अन्वेषण का गुण वर्तमान है।

यही कारण है कि मनोविज्ञान आज अपने विषय का क्रमबद्ध, सुसगठित एव व्यवस्थित ज्ञान प्राप्त कर सका है। अस्तु, मनोविज्ञान के होने मे अब किसी को कोई विशेष शक नही रह गया है।

इस प्रकार उपर्युक्त वातो से यह स्पष्ट है कि एक विज्ञान की जितनी भी विशेषताएँ है वे सब मनोविज्ञान मे वर्त्तमान है। अत हम मनोविज्ञान को भी विज्ञान की सज्ञा दे सकते है। परन्तु यहाँ यह कहना आवश्यक है कि मनोविज्ञान भौतिक विज्ञानो (Physical Sciences) की तरह पूर्णरूपेण यथार्थ विज्ञान (Exact Science) क्यो नही है। इसका प्रमुख कारण मनोविज्ञान का आलोच्य विषय ही है। मनोविज्ञान के आलोच्य विषय का सम्बन्ध मूलत मनुष्यो से है। अन्य विज्ञान के आलोच्य विषय या तो पूर्णत निर्जीव है (जैसे—गैस, रग, पत्थर, मिट्टी इत्यादि) या ऐसे जीवधारी है जो विकास के दृष्टिकोण से मनुष्यो की अपेक्षा बहुत ही निम्न-कोटि के है। फलत गैस, रग, पत्थर इत्यादि पर वैज्ञानिक अध्ययनो के सिलसिले म वैज्ञानिक जितना अधिक नियत्रण (Control) करना चाहते है, वे सफलता के साथ कर पाते है। परन्तु मनुष्य पर किये गये प्रयोगो के सिलसिले मे उतना अधिक नियन्त्रण कर पा सकना मनोवैज्ञानिको के लिए कठिन ही नही वरन् असम्भव जैसा है। फिर भी, जितना नियन्त्रण सम्भव हो पाता है, उतना तो वे करते ही है।

मनोवैज्ञानिक प्रयोगो मे वरते गये नियत्रण के अनुपात की इसी विभिन्नता के कारण कुछ आलोचको ने मनोविज्ञान को अर्द्ध-विज्ञान (Semi-science) अथवा नकली विज्ञान (Pseudo science) कहा है।

कुछ लोग ऐसा भी कहते है कि मनोविज्ञान के निष्कर्ष भौतिक विज्ञानो (Physical science) के निष्कर्षो की तरह यथार्थ (Exact) नही होते, बल्कि ये भिन्न-भिन्न परिस्थितियो मे बदलते जाते है।

परन्तु यदि इस वात पर ध्यान दिया जाय कि मनोविज्ञान का आलोच्य विषय मनुष्यो से सम्बन्ध रखता है जिसमे सदा कुछ-न-कुछ परिवर्त्तन होते रहते है, इसके प्राप्त निष्कर्षो की यथार्थता (Exactness) की त्रुटि का अधिक महत्त्व नही रह जायगा।

परन्तु, जैसा कि ऊपर कहा गया है, किसी भी विषय का वैज्ञानिक होना उसके आलोच्य विषय आदि से अधिक उसकी विधियो की वैज्ञानिकता पर निर्भर करता है—हम पाते है कि मनोविज्ञान की विधियो को पूर्णरूपेण वैज्ञानिक माना जा सकता है।

अस्तु, हम अन्त मे यह कह सकते है कि वैज्ञानिक विधियो एव विज्ञान की अन्य सारी विशेषताओ के वर्त्तमान होने के कारण मनोविज्ञान को निस्सन्देह एक विज्ञान की सज्ञा दे सकते हैं।

---

दूसरा अध्याय

# मनोविज्ञान की शाखाएँ एवं इसकी उपयोगिताएँ

**(Branches and Uses of Psychology)**

भूमिका—सैद्धान्तिक मनोविज्ञान—सामान्य शारीरिक प्रयोगात्मक बाल पशु, असामान्य तथा सामाजिक मनोविज्ञान।

व्यावहारिक मनोविज्ञान शिक्षा औद्योगिक तथा व्यावसायिक औपचारिक चिकित्सा अपराध सम्बन्धी एवं कानून सम्बन्धी मनोविज्ञान।

मनोविज्ञान की उपयोगिताएँ

सन् १८७९ में वुण्ट (Wundt) महोदय नामक मनोवैज्ञानिक ने मनोविज्ञान की सर्वप्रथम स्पष्ट परिभाषा प्रस्तुत की। उनके अनुसार— Psychology is the study of normal human adult mind. आगे चलकर जो प्रयोग मनोविज्ञान के क्षेत्र में हुए उनसे यह स्पष्ट पता चला कि वुण्ट महोदय द्वारा दी गयी परिभाषा मनोविज्ञान के क्षेत्र को विस्तृत न बनाकर सीमित बना रही थी। वुण्ट के अनुसार मनोविज्ञान सिर्फ सामान्य वयस्क मनुष्यों की मानसिक स्थितियों का अध्ययन है। इस परिभाषा के विरुद्ध की गयी प्रतिक्रियाओं के फलस्वरूप आज हम मनोविज्ञान के क्षेत्र का विस्तार विभिन्न शाखाओं में पाते हैं। आज मनोविज्ञान न केवल सामान्य व्यक्तियों का अध्ययन करता है बल्कि असामान्य व्यक्तियों का भी अध्ययन कर रहा है। आज हम वयस्कों के अतिरिक्त मनोविज्ञान द्वारा बालकों एवं किशोरों का अध्ययन करने लगे हैं। आज मनोविज्ञान का क्षेत्र मनुष्यों तक सीमित नहीं वरन् पशुओं पर भी हमारे मनोवैज्ञानिक अध्ययन हो रहे हैं। साथ-साथ मनुष्यों के जीवन से सम्बन्धित भिन्न भिन्न क्षेत्र जैसे—चिकित्सा शिक्षा उद्योग एवं व्यवसाय अपराध इत्यादि—में भी मनोविज्ञान की अपनी नवीन शाखाएँ विकसित हो गयी हैं।

इन अनेक शाखाओं को पाठकों के सामने हम निम्नलिखित प्रकार से विभक्त कर प्रस्तुत कर सकते हैं किन्तु ये शाखाएँ पूर्णतः एक-दूसरे से पृथक नहीं हैं। इनका वर्गीकरण सिर्फ इन्हें स्पष्ट रूप से समझने के लिए ही किया गया है।

आगे की तालिका (पृष्ठ १८ देखे) से ज्ञात होता है कि हम साधारणत मनोविज्ञान की शाखाओ को दो भागो मे बांट सकते हैं—(क) सैद्धान्तिक मनोविज्ञान (Pure or Theoretical Psychology) तथा (ख) व्यावहारिक मनोविज्ञान (Applied Psychology)। इन दोनो की भी अपनी-अपनी शाखाएँ है जिनमे कुछ शाखाओ का उल्लेख हम विस्तार से आगे करेंगे।

**(क) सैद्धान्तिक मनोविज्ञान** (Pure or Theoretical Psychology)—इसके अन्तर्गत मनोविज्ञान की वे शाखाएँ आती है जिनका कार्य मनोवैज्ञानिक ज्ञान (Psychological Knowledge) को बढाना है।

**(ख) व्यावहारिक मनोविज्ञान** (Applied Psychology)—व्यावहारिक मनोविज्ञानिक (Applied Psychologist) या हम यह भी कह सकते है कि व्यावहारिक मनोविज्ञान (Applied Psychology) सैद्धान्तिक मनोविज्ञान की शाखाओ द्वारा अर्जित मनोविज्ञानिक ज्ञान का व्यवहार एव उपयोग जीवन के भिन्न-भिन्न क्षेत्रो से सम्बन्धित समस्याओ को दूर करने मे करता है।

उदाहरणार्थ, मानसिक बीमारियो (Mental diseases) को रोकना तथा उनकी चिकित्सा करना, शिक्षा तथा उद्योग-धन्धो से सम्बन्धित भिन्न-भिन्न समस्याओ को हल करना, कार्य का चुनाव (Choice of vocation), बच्चो का पालन-पोषण करना तथा अन्य क्षेत्रो मे मनोविज्ञान का उपयोग कर इनकी समस्याओ का मनोवैज्ञानिक अध्ययन कर उन्हे दूर करना तथा सही-सही रूप से उनको हल करना ही व्यावहारिक मनोवैज्ञानिक का कर्त्तव्य है।

इस तरह हम देखते है कि अब मनोविज्ञान दर्शन-शास्त्र (Philosophy) की एक शाखा मात्र नही रहा, बल्कि इसमे दिन-प्रति-दिन होने वाले अन्वेषणो (Researches) तथा प्रयोग (Experiments) के कारण मनोवैज्ञानिक ज्ञान मे वृद्धि भी हो रही है। इन अर्जित ज्ञानों का उपयोग भी जीवन के भिन्न भिन्न क्षेत्रो मे होने लगा है, फलस्वरूप इसका क्षेत्र अब बहुत ही विस्तृत हो गया है। किन्तु वस्तुत हर शाखा मे प्राणी की क्रियाओं (व्यवहार तथा अनुभूति) का ही अध्ययन होता है। सिर्फ जिस परिस्थिति-विशेष मे उनकी क्रियाओ का अध्ययन किया जाता है, उसके स्वभाव (Nature) मे ही अन्तर है, जैसे—शिक्षा-मनोविज्ञान मनुष्य की क्रियाओ का अध्ययन शिक्षा से सम्बन्धित परिस्थितियो मे करता है और औद्योगिक मनोविज्ञान मनुष्य की क्रियाओ का अध्ययन उनके उद्योग-धन्धो से सम्बन्धित परिस्थितियो मे करता है।

अस्तु, हम देखते है कि सैद्धान्तिक मनोविज्ञान अपने क्षेत्र मे, ज्ञानवृद्धि मे लगा है तथा व्यावहारिक मनोविज्ञान उन अभिवृद्ध ज्ञानो को जीवन के भिन्न-भिन्न क्षेत्रो मे प्रयुक्त कर प्राणियो के लिए उपयोग करना चाहता है।

मनोविज्ञान की शाखाएँ (Branches of Psychology)




मनोविज्ञान की शाखाएं (Branches of Psychology)
(क) सैद्धान्तिक मनोविज्ञान (Pure Theoretical Psychology)
(ख) व्यावहारिक मनोविज्ञान (Applied Psychology)
१ सामान्य या मानव मनोविज्ञान (General or Human Psychology)
२ शारीरिक मनोविज्ञान (Physiological Psychology)
३ प्रयोगात्मक मनोविज्ञान Experimental Psychology)
४ बाल-मनोविज्ञान (Child Psychology)
५ पशु मनोविज्ञान (Animal Psychology)
६ असामान्य मनोविज्ञान (Abnormal Psychology)
७ सामाजिक मनोविज्ञान (Social Psychology)
१ शिक्षा मनोविज्ञान (Educational Psychology)
२ औद्योगिक तथा व्यावसायिक मनोविज्ञान (Industrial and Vocational Psychology)
३ औपचारिक मनोविज्ञान (Clinical Psychology)
४ चिकित्सा मनोविज्ञान (Medical Psychology)
५ अपराध-सम्बन्धी मनोविज्ञान (Criminal Psychology)
६ कानून-सम्बन्धी मनोविज्ञान (Legal Psychology)

portion) और दूसरा अगला तथा बीच का भाग (Anterior and the central portion)।

कार्य — पीछे तथा बगल का भाग सहानुभूतिक मण्डल (Sympathetic system) के कार्यों के सम्पन्न होने में सहयोग देता है। बिजली के करेंट द्वारा इस भाग को उत्तेजित करने से तदुपरान्त व्यक्ति में दिल की धड़कन का बढ़ना (Increase in Heart beat) रक्त-चाप में वृद्धि (Rise in blood pressure) आमाशय का सिकुड़ना (Stomach contaction) इत्यादि परिवर्तन हुए। इससे स्पष्ट है कि हाइपोथैलेमस का यह भाग सहानुभूतिक मण्डल की क्रियाओं को सम्पन्न करने में सहयोग देता है। हाइपोथैलेमस का दूसरा भाग उपसहानुभूतिक (Para sympathetic) मण्डल के कार्यों को सम्पन्न करता है। इस तरह हाइपोथैलेमस (Hypothalamus) स्वतः सचालित क्रियाओं के सम्पन्न करने मे सहयोग देता है। इसके अतिरिक्त और भी अन्य क्रियाएँ इसके द्वारा सम्पादित होती हैं वे निम्नांकित है—(क) स्नायु-तन्तुओं को सुषुम्नाशीर्ष (Medulla oblongata) की ओर भेजकर सांस लेने की क्रिया (Respiration) के सचालन में सहयोग देना (ख) शरीर के ताप (Body Temperature) को ठीक रखना (ग) शारीरिक पाक क्रिया का सचालन विशेषकर चर्बी (Fat) कार्बोहाइड्रेट (Carbohydrate) तथा जल की पाचन क्रियाओं की व्यवस्था (Regulation of metabolims particularly of Fat Carbohydrate and Water) (घ) यौन-समागम की प्रवृत्ति एव क्रियाओं का नियन्त्रण (ङ) सवेगात्मक व्यवहारों के सचालन का यह प्रमुख केन्द्र है तथा (च) हाइपोथैलेमस पिट्यूटरी पिण्ड (Pituitary gland) से भी सम्बन्धित है। पिट्यूटरी पिण्ड के सहारे हाइपोथैलेमस हमारे शरीर के अन्दर के अन्तःस्रावी पिण्डों (Endocrine glands) की क्रिया को भी बहुत कुछ नियन्त्रित करता है।

३ ऑलफैक्टरी बल्ब्स या घ्राण-केन्द्र (Olfactory bulbs) —यह नाक के ठीक ऊपर स्थित है। जो प्राणी विकास की सीढ़ी पर अधिक दूर तक नही बढे हैं उनमें इसकी गिनती मस्तिष्क के ऊँचे केन्द्रों मे होती है। पर विकास के फलस्वरूप वृहत् मस्तिष्क इसका स्थान ले लेता है। अतः अधिक विकसित प्राणी मे इसका महत्त्वपूर्ण स्थान नही है।

४ बेसल गगलिया (Basal gangila)—बनावट—विकासवाद के सिद्धान्त के अनुसार प्राणियों मे यह भाग बहुत पहले विकसित हुआ था। इसके दो भाग हैं। पहला तो वह जो धारीदार है और दूसरा जिसमे धारी नही है।

कार्य—धारीवाले भाग को कारपस स्ट्रीएटम (Corpus Striatum) कहते हैं। मस्तिष्क के इस भाग का कार्य शारीरिक मुद्राओं या स्थितियों का नियन्त्रण करना (To maintain the dosture of the organism) है। इसके अतिरिक्त मनुष्य के

व्यवहारो का सम्यक् सन्तुलन बनाये रखना (Co-ordination of movement) भी इसका काम है।

५ सेरीब्रल हेमिसफियर (Cerebral Hemisphere)— बनावट—इनके प्रमुख भाग क्रमश — (क) सेरीब्रल कौर्टेक्स (Cerebral cortex)— यह मस्तिष्क का ऊपरी भाग है तथा इस भाग मे धसर द्रव्य (Grey matter) देखने को मिलता है, (ख) उजले स्नायु तन्तु के समूह कौर्टेक्स (Cortex) के निचले भाग मे है, (ग) कोर्पस कैलोसम (Corpus Callosum) उन स्नायु तन्तुवो का समूह है जो कोर्टेक्स (Cortex) के दो भागो के बीच स्थित है।

बृहत्मस्तिष्कीय वल्क या सेरीब्रल कौर्टेक्स (Cerebral cortex) — बनावट— जटिल मानसिक क्रियाओ का उद्गम स्थान है। ऊपर सतह को देखने से मस्तिष्क का यह भाग कही दबा हुआ तो कही उभरा हुआ मालूम होता है। दबे हुए भाग को दरार या फीसर या सलकस (Fissure or Sulcus) कहते है। इस तरह के दो दबे हुए भागो के बीच के भागो को 'गोइरस' (Gyrus) की सज्ञा दी जाती है। उभरे हुए भागो को रीजेज (Ridges) कहते है। 'कौर्टेक्स' (Cortex) की दरारें या फीसर (Fissure) दो भागो मे बाँटती है। दो भागो मे बाँटने वाली लम्बी दरार का नाम रोलडो या मध्य (Rolando or Central) दरार है। एक दूसरी दरार या फीसर भी है जिसे सीलभीयस (Fissure of sylvius) की दरार कहते हैं। इन दरारो द्वारा कौर्टेक्स (Cortex) चार भागो मे विभक्त है (चित्र ६ देखें)।

१ अग्रखंड या फ्राटल लोब (Frontal lobic), पार्श्व कपाल खंड या पैरीटल लोब (Parietal lobe), (३) शख-खड या टेमपोरल लोब (Temporal lobe), तथा (४) पृष्ठ-कपाल खड या ऑक्सीपीटल लोब (Occipital lobe)।

कार्य— भिन्न-भिन्न भागो द्वारा विभिन्न क्रियाएँ सम्पादित होती है। जैसे —ऑक्सीपीटल लोब (Occipital lobe) द्वारा देखने की क्रिया, पैरीटल लोब (Parietal lobe) द्वारा स्पर्श तथा 'फ्राटल लोब' (Frontal lobe) बोलने-चालने आदि की क्रियाएँ तथा 'टैम्पोरल लोब' (Temporal lobe) सुनने की क्रिया को नियन्त्रित करता है।

स्नायु-तन्तु 'सेरीब्रल हेमिसफेयर' (Cerebral hemisphere) मे पाये जाते हैं। उनका प्रधान कार्य मस्तिष्क के एक भाग को दूसरे भाग के साथ मिलना है। इस सम्बन्ध के फलस्वरूप ही स्नायु-प्रवाह अपने नियत स्थान पर पहुँच पाते हैं।

बृहद् मस्तिष्क (Cerebrum) दो अर्द्धखण्डो मे बँटा है— (१) दायाँ और (२) बायाँ। शरीर के बाये भाग की सभी चेतन तथा अचेतन क्रियाओ का सचालन एव नियन्त्रण करना बृहत् मस्तिष्क के दाहिने अर्द्धखण्ड पर निर्भर है। ठीक इसी प्रकार शरीर के दाहिने भाग की सभी क्रियाओ का सचालन तथा नियन्त्रण बायाँ अर्द्धखण्ड करता है। इसके दो भाग किये गये है। वे है —ऊपरी भाग एव निचला भाग

ऊपरी भाग शरीर में गर्दन से नीचे की शारीरिक अवयवों म होने वाली क्रियाओं का नियन्त्रण करता है जैसे पैर का पंजा अँगूठा हाथ की अगुलियाँ आंख इत्यादि की मांसपेशियों की क्रियाओं का नियन्त्रण करता है। निचला भाग गर्दन से ऊपर की




[चित्र ६—मानव-मस्तिष्क का बायाँ बृहद्‌मस्तिष्कीय अर्द्धखण्ड जिसमें इसके विभिन्न भाग तथा उनकी क्रियाओं का क्षेत्र दिखलाया गया है।]

शारीरिक अवयवों की क्रियाओं का संचालन करता है जैसे आँख नाक कान इत्यादि की क्रियाएं।

जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है बृहद् मस्तिष्क का विशिष्ट भाग विशेष प्रकार की क्रियाओं को सम्पन्न करता है अतः इसके किसी एक विशेष भाग को क्षति पहुँचाने से उस भाग पर आश्रित क्रियाओं को भी क्षति पहुँचती है। मन (Munn) ने अपनी पुस्तक साइकोलोजी (Psychology) में इसकी व्याख्या करते हुए स्पष्ट रूप से बतलाया है कि ज्ञानात्मक क्रियाओं के नियन्त्रण एवं सम्पादन के लिए मस्तिष्क में पैरीटल या पार्श्व कपाल-खण्ड (Parietal), टैम्पोरल या शंख कपाल-खण्ड (Temporal) एवं ऑक्सीपीटल या पृष्ठ कपाल-खण्ड (Occipital obe) हैं। इसी प्रकार मनिवाही (Motor) क्रियाओं के संचालन एवं नियन्त्रण के लिए रोलण्डो (Rolando) के फीशर या दरार के अग्र भाग से लगे हुए कुछ पिरामिड (Pyramid) की शक्ल ( ) के कोष (Cells) हैं। इन कोशों (Cells) को पिरामिडल कोष (Pyramidal cells) और यह स्थान जहाँ ये विशेष रूप से पाये जाते हैं उसे पिरामिडल ट्रैक (Pyramidal Track) कहते हैं। साहचर्य क्रियाएँ (Associative functions) जैसे सोचना चलना सीखना इत्यादि के

नियन्त्रण एव सचालन के हेतु मस्तिष्क मे विशेष भाग है जिसे **ज्ञानवाही** (Sensory), **गतिवाही** (Motor) एव **अग्र-साहचर्य भाग** (Frontal association area), की सज्ञा दी जाती है। मस्तिष्क के इन तीनो भागो द्वारा क्रमश ज्ञानवाही क्रियाएँ (Sensory functions), गतिवाही क्रियाएँ (Motor functions) तथा साहचर्य क्रियाएँ (Association functions), ज्ञानवाही, गतिवाही तथा साहचर्य स्नायुकोशो (Sensory, Motor and Association Neurons) द्वारा सम्पन्न होती है।

### *बृहन्मस्तिष्कीय वल्क की बनावट एव क्रिया-सम्बन्धी विस्तृत वर्णन

(Detailed discription of the structure and functions of the Cerebral Cortex)

**मस्तिष्क द्वारा सचालित नियन्त्रित क्रियाओ के सम्बन्ध मे ज्ञान प्राप्त करने की विधियाँ** (Methods of obtaining knowledge of Cortical functions)--

सेरीब्रल कोर्टेक्स (Cerebral Cortex) या बृहन्मस्तिष्कीय वल्क द्वारा सचालित एव नियन्त्रित क्रियाओ के सम्बन्ध मे जानकारी प्राप्त करने के निम्नलिखित आधार है—

(क) स्नायुमण्डल की एक छोर से दूसरी छोर तक के स्नायुतन्तुओ के आपसी सम्बन्ध को स्थापित करना। उदाहरणार्थ, अगर शरीर के किसी अग-विशेष मे चोट लग जाती है तो इस चोट के फलस्वरूप स्नायु-तन्तु धीरे-धीरे मरने (Degenerate) लगते हैं और एक अग-विशेष मे क्षति पहुँचने पर कहाँ-कहाँ के स्नायु क्षति-ग्रसित होते हैं, आसानी से जाना जा सकता है। इस प्रकार चोट से ग्रसित स्थान का सम्बन्ध उस स्थान एव उस स्थान के तन्तु से स्थापित किया जा सकता है जहाँ के तन्तु क्षति-ग्रसित होते है। इस प्रकार के अनेक अध्ययन हुए है जहाँ मस्तिष्क के किसी विशेष भाग के स्नायुकोश को नष्ट कर दिया गया है और यह देखा गया है कि इसके नष्ट किये जाने पर किन-किन अगो के स्नायुतन्तु मरे पड़े है।

(ख) बृहन्मस्तिष्कीय वल्क द्वारा सचालित एव नियन्त्रित क्रियाओ के सम्बन्ध मे ज्ञान प्राप्त करने की दूसरी विधि है जानवरो के बृहन्मस्तिष्कीय वल्क के विशेष भागों को नष्ट करना और यह देखना कि उनके निकास से किन-किन क्रियाओ (ज्ञानात्मक-कारक एव साहचर्य) का विनाश होता है। एक विशेष भाग के विनाश के फलस्वरूप विनष्ट विशेष व्यवहार का सम्बन्ध मस्तिष्क के उस विनष्ट स्थान से स्थापित किया जाता है।

(ग) मनुष्यो के मस्तिष्क द्वारा सचालित एव नियन्त्रित क्रियाओ के सम्बन्ध मे जानने का आधार शल्य चिकित्सा है। कभी-कभी अचानक चोट लग जाने पर या मस्तिष्क मे किसी प्रकार के दोष के आ जाने पर शल्य-चिकित्सा की आवश्यकता पड़ती है। इस प्रकार चीर-फाड द्वारा मस्तिष्क के कुछ हिस्सो को हटाये जाने पर

व्यवहारों में आये हुए परिवर्तनों का निरीक्षण किया जाता है और ऐसे निरीक्षणों के आधार पर मस्तिष्क के विशेष भाग का सम्बन्ध उस परिवर्तित व्यवहार से स्थापित किया जाता है।

(घ) शल्य चिकित्सा के अतिरिक्त मनुष्यों के मस्तिष्क द्वारा सम्पादित क्रिया के सम्बन्ध में जानकारी का आधार मस्तिष्क को बिजली द्वारा उत्तेजित (Electrical Stimulation) करना है। मस्तिष्क के विभिन्न भागों को बिजली द्वारा उत्तेजित किये जाने पर विभिन्न अंग में क्रियाओं के होने का अनुभव प्राप्त हुआ है। इस प्रकार के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त किया जाता है। यहाँ मस्तिष्क के उत्तेजित स्थान का सम्बन्ध उस अंग विशेष से बतलाया जाता है जहाँ क्रिया हो रही हो।

उपर्युक्त विधियों के उपयोग के आधार पर ही ज्ञानात्मक (Sensory) क्रियात्मक (Motor) एवं साहचर्य क्रिया के सम्बन्ध में ज्ञान प्राप्त हो सकता है। इन क्रियाओं के सम्बन्ध में हम नीचे विशद् विवरण उपस्थित करेंगे।

१ मस्तिष्क द्वारा सचालित एवं नियन्त्रित ज्ञानात्मक क्रियाएं (Sensory functions of the cortex)—प्राणी में वर्तमान सम्पूर्ण ज्ञानात्मक अनुभवों को तीन वर्गों में रखा गया है—(क) शारीरिक परिवर्तन के फलस्वरूप उत्पन्न अनुभव (Body feeling or Somesthetic sensitivity) जिसके अन्तर्गत ताप स्पर्श एवं शारीरिक गति का अनुभव रखा जाता है।

(ख) दृष्टि-सम्बन्धी अनुभव (Visual sensitivity) जैसे— रंगों का देखना या रंगों को ठीक से नहीं पहचानना आदि।

(ग) श्रवण-सम्बन्धी अनुभव (Auditory sensitivity), जैसे—ठीक से सुनना या सुनने में कमजोरी आदि।

इन तीन वर्गों के ज्ञानात्मक अनुभव या आधार स्थान भी मस्तिष्क में अलग अलग पाया गया है। उदाहरणार्थ शारीरिक परिवर्तन से उत्पन्न अनुभव का आधार मस्तिष्क का वह भाग है जो रोलंडो के फीसर के ठीक पीछे पैरिटल कोर्टेक्स में स्थित है। शरीर के विभिन्न भागों के त्वचा में स्थित ग्राहक-कोषों से चलकर जो स्नायु प्रवाह मस्तिष्क के इस भाग में पहुंचते हैं वे हममें ताप एवं स्पर्श के अनुभव को उत्पन्न करते हैं। साथ-ही-साथ शारीरिक अंगों के संचालन से उत्पन्न गति अनुभवों का भी आधारशिला पैरिटल-कोर्टेक्स का वही भाग है जो रालैंडो के ठीक पीछे है। पैरिटल कोर्टेक्स के इस भाग को हम सोमेसथेटिक भाग (Somesthetic area) कहते हैं। मनुष्यों पर फाउल्डीग महोदय ने एक प्रयोग किया जिसमें यह जानने का प्रयास किया कि सोमेसथेटिक भाग द्वारा कौन-कौन सी क्रियाओं का सचालन एवं नियन्त्रण होता है। बिजली द्वारा सोमेसथेटिक भाग को उत्तेजित किये जाने पर अग्रलिखित परिणाम पाये गये—

(क) उंगलियों मे गर्मी, सर्दी से उनमे सिकुड़न एव अ गो मे गति के अनुभव का होना।

(ख) दाहिने कोर्टेक्स के सोमेसथेटिक भाग को उत्तेजित किये जाने पर विभिन्न सवेदनाएं शरीर के बाँये भाग मे उत्पन्न हुई। और बायें कोर्टेक्स के सोमेसथेटिक भाग को उत्तेजित किये जाने पर शरीर के दाये भाग मे विभिन्न प्रकार की सवेदनाओ की उत्पत्ति हुई।

(ग) पैरिटल-कोर्टेक्स के हटाये जाने पर भी मनुष्यो मे ताप एव स्पर्श का अनुभव वर्तमान पाया गया।

(घ) सोमेसथेटिक भाग के किसी भी स्थान को उत्तेजित किये जाने पर पीडा की संवेदना नही प्राप्त हुई।

उपर्युक्त परिणामो के आधार पर काडसीग महोदय ने निम्नलिखित निष्कर्ष निकाला—

(i) सोमेसथेटिक भाग द्वारा ताप एवं स्पर्श की सवेदनाओ का नियन्त्रण एव सचालन होता है। पीडा के अनुभव के लिए कोर्टेक्स की आवश्यकता नही है। यह अनुभव थैलेमस पर ही निर्भर है।

(ii) दाहिने सोमेसथेटिक भाग द्वारा शरीर के बायें भाग मे उत्पन्न ताप एव गति अनुभव नियन्त्रित एव संचालित होते हैं और बाये सोमेसथेटिक भाग का सम्बन्ध शरीर के दायें भाग से रहता है।

(iii) त्वचा-सम्बन्धी सवेदनाओ की उत्पत्ति के लिए मनुष्यो मे कोर्टेक्स का रहना आवश्यक नही है। कारण इसके अभाव मे थैलेमस त्वचा-सम्बन्धी सवेदनाओ को उत्पन्न, नियन्त्रण एव सचालन करने मे समर्थ पाया जाता है। अतएव, साधारण स्थिति मे कोर्टेक्स का सहयोग त्वचा-सम्बन्धी सवेदना की उत्पत्ति एव नियन्त्रण मे रहते हुये भी इसके अभाव से उनकी उत्पत्ति एवं नियन्त्रण मे किसी भी प्रकार की क्षति नही होती है।

(iv) दृष्टि-सम्बन्धी अनुभव (visual sensitivity) के लिये आवश्यक है कि दृष्टि ग्राहक कोण दड या सूचि से उत्पन्न स्नायु-प्रवाह मस्तिस्क के ऑक्सीपीटल लोब मे पहुंचे। दोनो आँखो के दाहिने भाग मे उत्पन्न स्नायु-प्रवाह दाहिने कोर्टेक्स के दृष्टि-क्षेत्र (visual area) मे पहुँचती है और दोनों आँखो के बायें भाग मे उत्पन्न स्नायु-प्रवाह बायें कोर्टेक्स के दृष्टि-भाग मे पहुंचाती है जिससे दृष्टि सवेदना की उत्पत्ति होती है।

इस प्रकार दोनो आँखो का सम्बन्ध कोर्टेक्स के दोनो हिस्सो से रहता है। अत किसी भी प्राणी का पूर्ण रूप से अन्दा होना दृष्टि-क्षेत्र (Visual area) का पूरा विनाश है। कोर्टेक्स के किसी एक भाग दाहिने या बायें के नष्ट होने पर आंशिक अंधता ही प्राणी मे उत्पन्न हो सकता है। पेनफील्ड एव इरोक्सन महोदयो ने अपने

प्रयोगों द्वारा मस्तिष्क के दृष्टि भाग और दृष्टि सम्बन्धी अनुभवों के बीच स्पष्ट सम्बन्ध दिखलाया है। एक औरत जिसकी दृष्टि कोर्टेक्स को चीर फाड़ के लिए खोला गया था उसके इस दृष्टि-भाग के विभिन्न हिस्सों पर बिजली से उत्तेजनाएँ दी गयी। इस प्रकार उन हिस्सों को बिजली द्वारा उत्तेजित किये जाने पर औरत ने लाल नीले आदि रंगों के अनुभवों को प्राप्त किया। इस प्रकार स्पष्ट है कि कोर्टेक्स के दृष्टि-भाग का सम्बन्ध दृष्टि सम्बन्धी अनुभवों से है।

(४) श्रवण सम्बन्धी अनुभवों का आधार मस्तिष्क का टेम्पोरल खंड है। दायें और बायें दोनो ही अर्द्धखण्डों में वर्तमान टेम्पोरल खंड का सम्बन्ध श्रवण सबंधी अनुभवों से है। कान में वर्तमान ग्राहक-कोष से उत्पन्न स्नायु प्रवाह टेम्पोरल खंडों में पहुँचते हैं जिससे हमें श्रवण-सम्बन्धी अनुभव होते हैं। दोनों का सम्बन्ध दोनों ही अर्द्धखण्डों से है। अतः किसी एक खण्ड के विनाश के फलस्वरूप श्रवण संवेदना में थोड़ी त्रुटि भले ही आ जाय परन्तु श्रवण संवेदना का पूर्ण रूप से ह्रास नहीं होता है। इस संवेदना के रूप से ह्रास होने के लिए दोनों अर्द्धखण्डों में वर्तमान श्रवण-क्षेत्र (Auditory area) के विनाश होने की आवश्यकता है अन्यथा श्रवण-संवेदना का कभी भी पूर्ण ह्रास सम्भव नहीं है।

२ कोर्टेक्स द्वारा नियन्त्रित एवं संचालित गतिवाही क्रियाएं (Motor functions of the cortex)—मनुष्यों में गतिवाही क्रियाओं का संचालन एवं नियन्त्रण रोलैंड दरार (Fissure of Ralando) के अग्रभाग में पाये जाने से अग्रे भाग द्वारा होता है। कोर्टेक्स के इस हिस्से में अनेक पिरामिड की शक्ल के कोष पाये जाते हैं। इन कोषों से लगे हुये मुख्य तन्तु (Axon) होते हैं। पिरामिड की शक्ल के बीच कोष को नष्ट किए जाने पर इनसे सटे मुख्य तन्तु (Axon) मरने लगते हैं। ऐसे मरे स्नायु-तन्तु सुषुम्ना एवं सुषुम्नाशीर्ष में भी पाये गये हैं। इसके आधार पर यह निष्कर्ष निकाला गया है कि पिरामिड (pyramid) शक्ल के जीवकोषों का सम्बन्ध सुषुम्ना एवं सुषुम्नाशीर्ष में पाये जाने वाले स्नायु-तन्तुओं से भी है। मस्तिष्क के दायें अर्द्धखण्ड में स्थित गतिवाही क्षेत्र (Motor area) के नष्ट होने के फलस्वरूप शरीर के बायें अंगों में होने वाली ऐच्छिक क्रियाओं में ह्रास देखा जाता है। इसी प्रकार दायें अंगों में होने वाली ऐच्छिक क्रियाओं का संचालन एवं नियंत्रण मस्तिष्क के बायें अर्द्धखण्ड द्वारा होता पाया गया है। कभी-कभी तो मस्तिष्क के गतिवाही क्षेत्र (Motor area) को नष्ट किये जाने पर भी तीव्र उत्तेजना द्वारा अंगों में क्रियाएँ उत्पन्न होती पायी जाती है। इस प्रकार की क्रियाओं का संचालन सहज-धनु (Reflex arc) द्वारा ही सम्पन्न होता है जिसके लिये वर्तमान सभी शारीरिक अवयव जैसे ग्राहक इन्द्रिय ज्ञानवाही स्नायुकोष सुषुम्ना गतिवाही स्नायुकोष एवं मांसपेशियाँ एवं पिण्ड अपना कार्य बिना किसी रुकावट के करते पायी जाती हैं। बहुधा ऐसा भी देखा जाता है कि मस्तिष्क के गतिवाही क्षेत्र (Motor area) के नष्ट किये जाने से कुछ क्रियाओं का सम्पन्न होना असम्भव सा हो जाता है परन्तु

व्यक्ति मे ऐसी अवस्था अधिक दिनो तक नही रहती। धीरे-धीरे विनष्ट भाग के निकट के जीवकोश नष्ट हुए जीवकोशो के कार्य-भार को स्वय ग्रहण कर लेते है जिससे वे क्रियाएँ जिन्हे मनुष्य सम्पन्न करने मे असफल था, पुन सम्पन्न करने लगता है।

मस्तिष्क के गतिवाही क्षेत्र (Motor area) को बिजली द्वारा उत्तेजित (Electrically Stimulate) किये जाने पर निम्नलिखित परिणाम एव निष्कर्ष निकाले गये है—

(क) मस्तिष्क के ऊपरी गतिवाही क्षेत्र के उत्तेजित किये जाने पर शरीर के निचले अंग मे क्रियाएँ होती पायी जाती है। दाहिने अर्द्ध मस्तिष्क के ऊपरी भाग द्वारा शरीर के बाये हिस्से के निचले अगो की क्रियाओ का सचालन होता है तथा बायें अर्द्ध-मस्तिष्क के ऊपरी भाग द्वारा शरीर के दाहिने भाग के निचले अगो की क्रियाओ का सचालन एव नियन्त्रण होता है।

(ख) मस्तिष्क के नीचे के गतिवाही क्षेत्र (Motor area) का सम्बन्ध चेहरे से रहता है। अत इसके उत्तेजित किये जाने पर चेहरा का फडकना, मुँह का खुलना और बन्द होना आदि क्रियाएँ प्रारम्भ हो जाती है।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि दाहिने गतिवाही क्षेत्र (Motor area) का सम्बन्ध शरीर के बायें अगो से है और बायें अर्द्ध गतिवाही क्षेत्र (Motor area) का सम्बन्ध शरीर के दायें हिस्से से रहता है। साथ ही साथ ऊपरी गतिवाही क्षेत्रो का सम्बन्ध शरीर के निचले अगो से रहता है तथा निचले गतिवाही क्षेत्रो से चेहरा, मुँह, नाक इत्यादि सम्बन्धित रहते है।

२ **कोर्टेक्स द्वारा सम्पादित एव नियन्त्रित साहचर्य क्रियाएँ** (Associative fuctions of the cortex)—कोर्टेक्स का कार्य मात्र ज्ञानवाही स्नायु-प्रवाह को ग्रहण करना एव गतिवाही स्नायु-प्रवाह को उत्पन्न करना ही नही है वरन् इसका विशेष महत्त्वपूर्ण कार्य स्नायु-प्रवाहो को एक दूसरे से मिलाना, मिलाकर निश्चित स्थान मे भेजना है। विभिन्न स्नायु-प्रवाहो के बीच सम्बन्ध स्थापित करने के फल-स्वरूप ही सीखने, प्रत्याह्वान और चिन्तन-क्रियाएँ प्राणी मे सभव हो पाती हैं। भाषा चिन्तन, प्रत्याह्वान इत्यादि जैसी जटिल मानसिक क्रियाओ के सम्पादन एवं नियन्त्रण के लिए कोर्टेक्स मे विशेष साहचर्य भाग हैं जिन्हे ज्ञानवाही भाग (Sensory area) गतिवाही क्षेत्र (Motor area), अग्र साहचर्य भाग (Frontal association area), कहते है।

ज्ञानवाही एव कारक साहचर्य भागो मे वर्त्तमान स्नायु के विनाश के फल-स्वरूप मनुष्य अलग-अलग अक्षरो की सवेदनाएँ जैसे 'क' 'बु' 'त' 'र' प्राप्त करता है, परन्तु इन अक्षर-समूहो से बने अर्थ के प्रत्यक्षीकरण मे असमर्थ ही रह जाता है। इसी प्रकार ऐसे व्यक्ति अक्षरो को पढ सकते है दूसरे क्या बोल रहे है, सुन लेते हैं

भाग के नष्ट किये जाने पर उस पर आश्रित क्रिया का ह्रास हो जाता है और उस क्रिया का पुन सम्पादन मस्तिष्क द्वारा कभी भी सम्भव नही है।

दूसरे वर्ग के विचारक वे है जो उपर्युक्त विचार के विरोध मे अपना मत रखते हैं। इनका मत है कि किसी भी क्रिया के सम्पादन मे समग्र मस्तिष्क सहयोग देता है। अत किसी क्रिया का ह्रास उसी अनुपात मे होता है जिस अनुपात मे मस्तिष्क के भागो को नष्ट किया जाता है। साथ ही साथ ऐसा भी कभी-कभी देखा गया है कि एक विशेष भाग के नष्ट किये जाने पर कुछ समय के लिए एक विशेष प्रकार के व्यवहार सम्पादन प्राणी द्वारा असभव हो जाता है। परन्तु अभ्यास के फलस्वरूप यह विनष्ट व्यवहार प्राणी मे पुन लौट आता है, उदाहरणार्थ, मस्तिष्क के गतिवाही क्षेत्र (Motor area) को नष्ट किये जाने के फलस्वरूप प्राणी हाथ, पाँव आदि नही चला पाता है। परन्तु इस क्रिया का ह्रास प्राणी मे सदा के लिए नही होता बल्कि इस क्रिया का पुन विकास अभ्यास के फलस्वरूप पाया गया है। एक औरत जिसकी बाँहो मे लकवा (Paralysis) हो गया था वह अभ्यास के फलस्वरूप अपनी बाँहो से कपडे सीने की मशीन को चलाने मे समर्थ हो सकी। इस प्रकार एक मर्द जो अपने हाथो से कोई भी कार्य लकवा के कारण नही कर सकता था अभ्यास के उपरान्त टेनिस खेलने लगा। इस प्रकार के उदाहरणो से स्पष्ट प्रतीत होता है कि मस्तिष्क के विशेष भाग पर विशेष प्रकार की क्रियाओ का आश्रित होना ठीक नही जँचता। इसके विपरीत ऐसा जान पडता है कि क्रियाओ के सपादन मे मस्तिष्क के सभी भाग सहयोग देते हैं। अब प्रश्न है कि यह सहयोग कैसे दिया जाता है? इस सम्बन्ध मे तीन प्रकार के विचार पाये गये है—

(क) एक भाग के विनाश के फलस्वरूप दूसरा मस्तिष्क का कोई भाग उस क्रिया को अपना लेता है और उसका सपादन करता है।

(ख) क्रिया की दृष्टि से मस्तिष्क को विभिन्न भागो मे विभाजित किया जा सकता है। मस्तिष्क के एक भाग के अन्दर अनेक आकृतियाँ पायी जाती है। इन अनेक आकृतियो मे से किसी एकाध के नष्ट किये जाने पर उनपर आश्रित क्रिया का विनाश कुछ समय के लिए तो हो जाता है परन्तु इसके बाद यह पाया जाता है कि विनष्ट आकृति के अतिरिक्त जो सचेत आकृति हैं वे विनष्ट भाग के कार्यों के सम्पादन का भार अपने ऊपर ले लेते है। विनष्ट क्रिया के पुन विकास के इस नियम की व्याख्या सम-क्षमता (Equi potentiality) के आधार पर की गयी है। सम-क्षमता (Equi-potentiality), का यहाँ अर्थ है कि मस्तिष्क के एक विशेष भाग के अन्दर पायी जाने वाली आकृतियो मे कार्य करने की समान क्षमता है। अर्थात् एक विशेष भाग के अन्दर जितनी भी आकृतियाँ है उन सबो मे समान रूप से कार्य करने की क्षमता पायी जाती है। अत उस विशेष भाग के किसी एकाध आकृति (Structure) नष्ट होने से कुछ समय के लिए क्रियाओ का ह्रास देखा जाता है, परन्तु वे क्रियाएँ उस भाग की अन्य आकृतियों द्वारा संपादित एव नियन्त्रित किये जाने के फलस्वरूप पुन लौट आती है।

मस्तिष्क के समग्र रूप से कार्य करने की क्षमता के विश्लेषण का आधार हानजिक (Hanzik) महोदय का प्रतीकों के ह्रास (Reduced cue Hypothesis) का सिद्धान्त भी है। इस सिद्धान्त के अनुसार किसी भी क्रिया के सीखने के लिए हम अनेक प्रकार के प्रतीकों का सहारा लेना पड़ता है। ये प्रतीक दृष्टि-सम्बन्धी स्पर्श-सम्बन्धी घ्राण-सम्बन्धी श्रवण-सम्बन्धी इत्यादि हो सकते हैं जो किसी चीज के सीखने में एक ही समय उपयोग में लगाये गये हैं। इन विभिन्न प्रतीकों का निरूपण मस्तिष्क के विभिन्न भागों में होता है। अतः मस्तिष्क के किसी एक भाग में नष्ट किये जाने पर उस विशेष भाग में निरूपित प्रतीक नष्ट हो जाता है और वह क्रिया के सम्पादन में सहयोग देने में असमर्थ हो जाता है। ऐसी असमर्थता के फलस्वरूप कार्य के सम्पादन में गड़बड़ी आती है परन्तु मस्तिष्क के अन्य भाग चूंकि विनष्ट नहीं किये गये हैं, अतः अन्य प्रतीकों में किसी भी प्रकार की गड़बड़ी नहीं हुई है और वे उस क्रिया के सम्पादन में समर्थ होते हैं जिससे क्रिया का सम्पादन होता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि क्रिया के सम्पादन में कुछ समय तक गड़बड़ी देखी जाती है परन्तु अन्य प्रतीकों के आधार पर उसके सम्पादन में पुनः क्षमता आ जाती है। हॉनजिक के उस सिद्धान्त के द्वारा भी मस्तिष्क के समग्र रूप में कार्य करने की क्षमता की व्याख्या की गयी है।

मस्तिष्क का विशेष भाग विशेष प्रकार की क्रियाओं का संपादन एवं नियमण करता है या क्रियाओं के सम्पादन एवं नियन्त्रण में सम्पूर्ण मस्तिष्क कार्यशील रहता है, जानने के लिए अनेक प्रयोग किये गये हैं। ये प्रयोग विशेष कर जानवरों पर हुए हैं। प्रयोगकर्ता जिनका नाम यहाँ विशेष रूप से लेना आवश्यक है वे हैं लैशले, हमीम हॉनजिक इत्यादि। लैशले महोदय ने अपने सारे प्रयोग उजले चूहों पर किया है। इन प्रयोगों में से एकाध को यहाँ उदाहरण स्वरूप प्रस्तुत किया जाता है। लैशले महोदय ने चूहों को तीन प्रकार से भूलभुलैया (Maze) को सिखलाया। इन भूलभुलयो में क्रमशः एक तीन और आठ अन्धपथ थे। अन्धपथ के अधिक होने के साथ-साथ समस्या की कठिनाई भी बढ़ती गयी। पहले तो चूहों को भूलभुलैया से बाहर आने की क्रिया को सिखलाया गया। इसके पश्चात् कौर्टेक्स के विभिन्न भागों को अलग किया जाने लगा। इस प्रकार कौर्टेक्स के हिस्सों को अलग किये जाने पर निम्नलिखित परिणाम पाये गये—

(क) कौर्टेक्स से हटाये गये हिस्सों और सीखी गयी क्रिया के भूलने के बीच एक आनुपातिक सम्बन्ध पाया गया (A definite relationship between size of the damage and impairment of learning)।

(ख) कौर्टेक्स से हटाये गये स्थान और सीखी गयी क्रिया के बीच कोई विशेष सम्बन्ध नहीं पाया गया। परन्तु कौर्टेक्स से हटाये गये भाग के परिमाण (Amount) और सीखी गयी क्रिया के ह्रास के बीच सम्बन्ध पाया गया। यह सम्बन्ध समस्या की कठिनाई के साथ-साथ और भी घनिष्ठ होता गया। अर्थात् एक अन्धपथ वाले

भूलभुलैया मे हटाये गये भाग के परिमाण और सीखी गयी क्रिया के ह्रास के बीच अनुबन्ध गुणक (r) २०, तीन अधपथ वाले भूलभुलैया मे अनुबंध गुणक (r) ·५८ और आठ अधपथ मे अनुबन्ध गुणक (r) ७५ पाया। इसका तात्पर्य यह कि कठिन समस्याओ के सीखने मे मस्तिष्क विशेष समग्र रूप से कार्यशील पाया जाता है बनिस्बत साधारण समस्याओ के। कठिन समस्याओ के सीखने की क्षमता का ह्रास सदा उसी अनुपात मे होता है जिस अनुपात मे मस्तिष्क के हिस्सो को हटाया जाना है। इस प्रकार यहाँ मस्तिष्क के समग्र रूप से कार्य करने की क्षमता का परिचय मिलता है।

लैशले महोदय ने एक दूसरा प्रयोग किया जिसमे चूहे को अधकार और रोशनी के अन्तर को पहचान कर भूलभूलैया की समस्या का समाधान करना था।[1] इस प्रकार की समस्याओ का समाधान स्ट्रीयट भाग (Striate area) के नष्ट किये जाने पर चूहे कुछ समय तक नही कर पाते थे यद्यपि स्ट्रीयट भाग के यथास्थान पर रहने पर उन्हे इस समस्या के समाधान की शिक्षा दी जा चुकी थी और वे इसमे पारगत भी हो गये थे। इससे यह जान पडता है कि भिन्नता के आधार पर सीखना स्ट्रीयट (Striate) भाग पर निर्भर है। परन्तु कुछ समय के उपरान्त स्ट्रीयट भाग के अभाव मे भी चूहे उस समस्या के समाधान मे सफल होने लगे। इससे पता चलता है कि स्ट्रीयट भाग उन समस्याओ के समाधान के लिए आवश्यक तो है परन्तु इसके अभाव मे कौर्टेक्स के अन्य भाग उस क्रिया को सफल रूप से सम्पादित करने मे समर्थ हो जाते है। अत स्पष्ट है कि समग्र मस्तिष्क द्वारा क्रियाओ का सम्पादन होता है। कुछ कठिन समस्याओ के समाधान मे पाया गया है कि स्ट्रीयट भाग के विनाश के उपरान्त कौर्टेक्स का अन्य भाग उस समस्या का समाधान करता है पर पूर्ण रूप मे नही, आशिक रूप से ही। ऐसी परिस्थिति मे विशेष भाग द्वारा विशेष क्रियाओ के सम्पादन के मत की पुष्टि मिलती है। परन्तु इन परिणामो के आधार पर निश्चत रूप से कुछ भी नही कहा जा सकता है।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि कुछ क्रियाओ के सपादन मे विशेष मस्तिष्क भाग अधिक कार्यशील पाये जाते है परन्तु उस विशेष भाग को क्षतिग्रस्त किये जाने पर जो क्रिया मे क्षति होती है वह सदा के लिए नही, कारण अगर साधारण समस्या का समाधान हो तो मस्तिष्क के अन्य भाग उस समस्या का समाधान पूर्ण रूप से कर लेते है, परन्तु एक कठिन समस्या के उपस्थित होने पर क्षतिग्रस्त क्रियाओ का पुन विकास आशिक रूप मे ही हो पाता है। अत यहाँ भी मस्तिष्क के समग्र रूप से कार्य करने के प्रमाव हमे मिलते हैं यद्यपि इस कार्य मे विशेष सफलता नही मिलती।

**स्वत सचालित स्नायु-मडल (Autonomic Nervous System)**

स्वत सचालित स्नायु मण्डल के विभाजन का आधार बनावट या उसकी कार्यवाही हो सकती है। 'बनावट की दृष्टि से' इसे चार भागो मे विभक्त किया गया

---

[1] "Maze learning by discrimination between light and dark by Lashly

है—(क) कनियल (Cranial) (ख) थोरकिक (Thoracic) (ग) लम्बर (Lumber) तथा (घ) सकल (Sacral)।

कार्यवाही की दृष्टि से इसे दो भागों में विभक्त किया गया है—

(१) क्रेनियो सैक्रल (Cranio Sacral) जिसे उपसहानुभूतिक भाग (Para sympathetic) तथा (२) थोरकिक लम्बर (Thoracic Lumber) जिसे सहानुभूतिक भाग (Sympathetic system) कहते हैं। सहानुभूतिक भाग के अन्तर्गत निम्नांकित अवयवों का उल्लेख किया जाता है—(१) यकृत (Liver) (२) हृदय (Heart) (३) आमाशय (Stomatch) (४) प्लीहा (Spleen), (५) एड्रीनल पिण्ड (Adrenal gland)। उपसहानुभूतिक भाग के अन्तर्गत जिन अवयवों का समावेश होता है वे है आँख की उपतारा (Iris of the eye) लार ग्रन्थि Salivary gland) स्वेद-ग्रन्थि (Sweat gland) अँतड़ियाँ (Intestine) मूत्राशय (Bladder) इत्यादि। कुछ ऐसे भी अवयव है जिनका सम्बन्ध स्वत संचालित स्नायु मण्डल के दोनों भागो से है—जैसे हृदय, स्वेद-ग्रन्थि आदि। इन दोनों भागों के




चित्र ७—स्वत संचालित स्नायु मण्डल के विभिन्न अंगो का चित्र
[Autonomic ganglion—स्वत संचालित प्रग्रन्थे—Autonamic chain ganglion—स्वत संचालित प्रग्रन्थो का समूह]

कार्यों की प्रधान विशेषता है कि जब एक के कार्य में वृद्धि होती है तो दूसरा भाग अपेक्षाकृत शिथिल पड जाता है। अतः कहा गया है कि एक भाग दूसरे भाग का विरोधी है। सहानुभूतिक भाग की कार्यवाही में तीव्रता आने के फलस्वरूप मनुष्यों के निम्नांकित परिवर्तन पाये जाते हैं—दिल की धड़कन का बढ़ना [लहू की दौरान

का अधिक होना, सांस की गति का अधिक होना इत्यादि । उपर्युक्त परिवर्तनो के अतिरिक्त उप-सहानुभूतिक भाग की कार्यवाही शिथिल पड जाती है जिससे पाचन-क्रिया मे गडबडी आ जाती है, ब्लैडी एव किडनी या गुर्दा (Kidney) के भी कार्यों मे शिथिलता आ जाती है । सवेग की अवस्था मे सहानुभूतिक के कार्यों मे तीव्रता तथा उपसहानुभूतिक भाग के कार्यों मे शिथिलता आ जाती है। इसका विशेष उल्लेख सवेग की चर्चा करते समय आगे किया जायगा ।

स्वत सचालित स्नायु-मण्डल पूर्ण रूप से मस्तिष्क से प्रभावो से वचित नही है । मस्तिष्क मे स्थित हाइपोथैलेमस (Hypothalamus) स्वत सचालित कार्यों को सगठित (Integrate) एव पृथक् (Differentiate) करता है ।

नीचे की तालिका से स्वत. सचालित स्नायु-मण्डल (Autonomic nervous system) के विभागो को अत्यधिक स्पष्ट रूप से समझा जा सकता है ।




## कर्मेन्द्रियाँ या प्रभावक

### (Motor organs or Effectors)

शरीर के प्रत्येक कार्य को सपादित करने के लिए कर्मेन्द्रियाँ है जिन्हे प्रभावक (Effectors) भी कहते हैं । प्रभावक प्रधानत दो है—

(क) मॉसपेशियाँ (Muscles) तथा (ख) पिण्ड (Glands) या ग्रन्थि ।

### कर्मेन्द्रियाँ

### (Effectors)



(क) मांसपेशियाँ (Muscles)—मांसपेशियाँ (Muscles) को भी दो भागों में विभक्त किया गया है—एक धारीदार मांसपेशियाँ (Striated or Striped or Skelteal or Voluntary muscles) तथा दूसरी चिकनी मांसपेशियाँ (Smooth or Unstriated or Involuntary or Visceral muscles)। इन दोनों मांसपेशियों द्वारा दो भिन्न कार्य सम्पादित एवं नियमित होते हैं। आत्म प्रेरित या ऐच्छिक गतियों (Voluntary movements) का संचालन और नियन्त्रण धारीदार मांसपेशियाँ करती हैं। धारीदार मांसपेशियाँ बाँह पैर गर्दन इत्यादि जगहों में मिलती हैं। चिकनी मांसपेशियाँ आत्मप्रेरित अथवा अनैच्छिक गतियों (Voluntary movements) का संचालन एवं नियन्त्रण करती हैं। चिकनी मांसपेशियाँ कण्ठ पेट अन्तड़ी, मूत्राशय श्वास लेने की इन्द्रिय रुधिर वाहिनी (Blood vessel) के अन्दर के भाग, सिलीयरी मांसपेशियाँ जो आँख में स्थित हैं, शरीर के भागों में पायी जाती हैं।

चिकनी मांसपेशियों के मात्र दो प्रधान कार्य हैं—(क) अन्तरावयवों के भार को सम्भालना (To support the walls of the viscera)। (ख) अन्तरावयवों का संचालन (To move the content of the visceraz object)।

खाद्य-पदार्थ जो मुँह के रास्ते से आमाशय में प्रवेश करता है उसे पेट में ले जाने का काम मात्र चिकनी मांसपेशियों पर ही है। इसके अतिरिक्त श्वास क्रिया पाचन तथा रक्त प्रवाह इत्यादि अनैच्छिक क्रियाओं का नियमण एवं संचालन चिकनी मांसपेशियाँ ही करती हैं। मनोवैज्ञानिकों का विचार है कि चिकनी मांसपेशियों द्वारा उन कार्यों का सम्पादन होता है जिन पर मनुष्यों का अपना नियंत्रण (Control) नहीं होता है। पर यह विचार सम्यक एवं यथार्थ नहीं है। प्रयास के द्वारा अनैच्छिक गतियों पर भी नियंत्रण (Control) पाया जा सकता है। जैसे—मल-मूत्र त्यागने की क्रिया। यह चिकनी मांसपेशियों द्वारा सम्पादित अनैच्छिक क्रिया है। परन्तु इस क्रिया का बालकों में शिक्षा द्वारा नियन्त्रित होते देखा जाता है।

अतः यह स्पष्ट है कि दोनों प्रकार की मांसपेशियाँ वातावरण से सफल अभियोजन एवं जीवन रक्षा के लिए आवश्यक हैं।

(ख) पिण्ड या ग्रन्थि (Glands)—पिण्डों का प्रधान कार्य स्राव (Secretion) बहाना है। इन स्रावों द्वारा ऐसे अनेक कार्य सम्पादित होते हैं जो शरीर को ठीक (In order) रखने में मदद देते हैं अर्थात् यह कहा जा सकता है कि ये वातावरण से सफल अभियोजन करने में मदद पहुँचाते हैं। पिण्ड दो प्रकार के होते हैं।

१ बहिःस्रावी पिण्ड या ग्रन्थि (Duct gland)—शरीर के अन्दर कुछ ऐसे पिण्ड हैं जिनके स्राव एक नलिका (Duct) द्वारा पिण्ड से बाहर निकलकर शरीर की सतह पर आ जाते हैं। अश्रु, लार तथा पसीना इत्यादि क्रमशः अश्रु, लार स्वेद-ग्रन्थि के ही स्राव हैं जो बहिःस्रावी या नलिका पिण्ड के सुन्दर उदाहरण हैं। इन पिण्डों का स्राव रुधिर में जाकर नहीं मिलता है।

२. अन्त स्रावी या नलिकाहीन पिंड (Endocrine or Ductless gland)— ये शरीर के अन्दर स्थित ऐसे पिंड है जिनका स्राव इनसे मिलकर सीधा रुधिर मे मिल जाता है। वहि स्रावी की तरह यह किसी नलिका द्वारा नही गुजरता है। ऐसे पिण्डो के स्रावो को 'हॉरमोन्स' (Hormones) की सज्ञा दी गयी है। अन्त.स्रावी पिण्डो के अन्तर्गत आनेवाले पिण्ड निम्नलिखित है —

(क) चुल्लिका-ग्रन्थि (Thyroid), (ख) पियूष-ग्रन्थि (Pituitary), (ग) उपचुल्लिका (Parathyroid), (घ) थाइमस (Thymus), (ङ) एड्रीनल (Adrenal), (च) यौन-ग्रन्थि (Gonads), (छ) पिनेल (Pineal) तथा (ज) क्लोम (Pancreas) या पैंक्रीएस।

इन पिण्डो या ग्रन्थियो का प्राणी के मानसिक क्रियाओ एव व्यवहारो पर अत्यधिक प्रभाव पडता है। मनोवैज्ञानिक अध्ययनो द्वारा स्पष्ट है कि मनुष्य के व्यक्तित्व और उसके सवेग पर इन पिण्डो के स्राव हॉरमोन्स का प्रभाव विशेष पडता है।

---

पाचवाँ अध्याय

# संवेदना
## (Sensation)

**संवेदना की परिभाषा—संवेदना की विशेषताएं अथवा उसके गुण—**

गुण क्या है ? संवेदना के गुण—प्रकार, तीव्रता स्पष्टता, सत्ताकाल व्याप्ति या विस्तार तथा स्थानीय चिह्न ।

संवेदना के प्रकार—विशिष्ट संवेदनाएं अन्तरावयव की संवेदनाएँ तथा गति या स्नायविक संवेदनाएं ।

विशिष्ट संवेदनाऐं—दृष्टि संवेदना—आँख की बनावट तथा इसकी कार्यवाही—रंग एवं रंगहीन संवेदना तथा दृष्टि संवेदना के उद्दीपक—श्रवण संवेदना—कान की बनावट तथा उसकी कार्यवाही—स्वाद गन्ध तथा त्वक् संवेदना अन्तरावयी तथा गति या स्नायविक संवेदनाएं ।

उत्तेजना के बाह्यकेन्द्रियों के सम्पर्क मे आने से स्नायु प्रवाह (Nerve impulse) उत्पन्न होता है । यह स्नायु प्रवाह सुषुम्ना से होता हुआ मस्तिष्क के विशेष भाग मे पहुँचता है जिससे एक मानसिक प्रक्रिया की उत्पत्ति होती है । यह प्रक्रिया अत्यन्त सरल होती है । उत्तेजना के इस प्रारम्भिक एवं सरलतम ज्ञान को ही जो एक मानसिक प्रक्रिया है मनोवैज्ञानिकों ने संवेदना की संज्ञा दी है । संवेदना की निम्नलिखित विशेषताएँ (Characteristics of Sensation) बतलायी गयी है—(क) यह एक प्रारम्भिक ज्ञान है (ख) यह ज्ञान सरल होता है और उत्तेजना का यहाँ आभासमात्र या परिचयमात्र ही मिल पाता तथा (ग) उत्तेजना का अर्थ पूर्ण ज्ञान का यहाँ अभाव होता है ।

संवेदना के स्वरूप पर ध्यान देने से स्पष्ट होता है कि संवेदना भी ज्ञान है जिसमे जिस वस्तु की जानकारी होती है वह जानकारी अर्थहीन है । पर प्रश्न है—क्या किसी वस्तु की जानकारी अर्थहीन हो सकती है ? प्रश्न विवादास्पद है । कुछ, लोगों ने तो परिचयमात्र (Simple awareness) को ही अर्थ की संज्ञा दी है । इन लोगो के अनुसार संवेदना अर्थहीन नही हो सकती । व्यक्ति जब भी किसी रंग को देखता है तो वह रंग जिस वस्तु पर चढ़ा होता है उससे अलग एक संवेदना के रूप मे उपस्थित नही होता । अगर वस्तु से रंग की संवेदना सम्भव होती तो हम कह सकते थे कि रंग की संवेदना अर्थहीन है । पर यहाँ हमारा परिचय उस वस्तु से

होता है जिसमे एक प्रकार का रग चढा होता है। इस प्रकार सवेदनाओ से भी हमे अर्थ या ज्ञान प्राप्त होता है। अतएव, जिसे सवेदना की सज्ञा दी जाती है वह पूर्णत कल्पना-मात्र (Pure myth) है। सचमुच ऐसी सवेदना का आभास कभी भी नही होता जिसमे अर्थ का परिचय न हो। परन्तु ज्ञानात्मक मानसिक अवस्था (Cognitive mental state) के विश्लेषण की सहूलियत के लिए सवेदना की चर्चा की जाती है। अत सवेदना के अध्ययन का महत्त्व सैद्धान्तिक (Theoretical) ही अधिक है। आजकल 'जेस्टाल्टवादी' मनोवैज्ञानिक सवेदना के अध्ययन का सैद्धान्तिक मूल्य (Theoretical value) भी कुछ नही आंकते।

सवेदना ज्ञानेन्द्रियो के क्रियाशील होने से होती है। यह जन्मजात होती है। अत बालको की आँखो मे प्रकाश-लहरो को ग्रहण करने, कानो को ध्वनि तरंगो को ग्रहण करने इत्यादि की क्षमता जन्मकाल से ही रहती है। एक प्रश्न जो प्राय उठता है वह यह है कि क्या विशुद्ध सवेदना (Pure sensation) जिसमे उत्तेजना का परिचयमात्र ही हो, उसका अर्थ बिल्कुल न हो, सम्भव है? इस प्रश्न का उत्तर सवेदना की परिभाषा पर निर्भर है। सवेदना का अर्थ अगर उत्तेजना की जानकारी या परिचयमात्र (Awareness) से हो तो विशुद्ध सवेदना नाम की कोई चीज नही होती है। ऐसी चीज न तो शिशु मे पायी जाती है और न उस बच्चे मे हा जिसने अभी-अभी जन्म लिया है। पर सवेदना का अर्थ समुचित ज्ञान के अभाव से लिया जाय तो कहा जा सकता है कि विशुद्ध सवेदना शिशु मे होती है। शिशु वातावरण मे उपस्थित उत्तेजनाओ की बाहरी रूप-रेखा से भिज्ञ तो हो जाता है परन्तु उनके अन्य पहलुओ तथा भीतरी गुण एव अवगुणो से वह अनभिज्ञ रहता है। स्पष्ट है कि यह होते हुए भी बच्चो मे, जैसा कि कुछ मनोवैज्ञानिको का विचार है, अर्थरहित विशुद्ध सवेदना होती है। यहाँ विशुद्ध सवेदना के सम्बन्ध मे ध्यान देने योग्य दो बातें है—(१) उत्तेजना की नवीनता और (२) व्यक्ति की उत्तेजना से अनभिज्ञता।

## सवेदना की विशेषताएँ अथवा उसके गुण
## (Attributes of Sensation)

गुण क्या है? (What is an attribute?) वस्तु की जिस विशेषता के अभाव मे वस्तु की सत्ता कायम नही रह सकती उसे वस्तु का गुण कहते है। प्रत्येक वस्तु का अपना निजी गुण होता है जो वस्तुओ का एक-दूसरे से अलग करने मे सहायक होता है। वस्तु के इस गुण को विशिष्ट गुण (Special quality) की सज्ञा दी जाती है। उदाहरणार्थ सूर्य का गुण है ताप, चाँद का गुण शीतलता है। ताप के अभाव मे सूर्य तथा शीतलता के अभाव मे चाँद का कोई अस्तित्व ही नही। मनुष्य मे उसकी चिन्तनशीलता का रहना (Rationality) उसका गुण है जिसके अभाव मे मनुष्य मनुष्य नही रह जाता है।

**सवेदना के गुण (Attributes of sensation)**—सवेदना के अपने कुछ

विशिष्ट गुण हैं जिनके अभाव मे संवेदना सम्भव नहीं। टिचेनर (Titchener) ने संवेदना के चार गुणों का उल्लेख किया है— (क) प्रकार (Quality), (ख) तीव्रता (Intensity), (ग) स्पष्टता (Clearness) तथा (घ) सत्ताकाल (Duration)। इन चार गुणों के अतिरिक्त स्टाउट (Stout) ने दो और गुणो की चर्चा की है। वे हैं— (क) व्याप्ति विस्तार (Spreadoutness or Extensity) तथा (ख) स्थानीय चिह्न (Local sign)।

(क) प्रकार (Quality)— दो संवेदनाओं में विभिन्नता उनके विशिष्ट गुण के कारण होती है जैसे— घ्राण-संवेदनाओं (Cutaneous sensation) दृष्टि संवेदना से भिन्न होती है। ऐसी भिन्नता को जातीय या सामान्य भिन्नता (Generic difference) कहते हैं। पर एक ही वर्ग की संवेदनाओं में भिन्न भिन्न तरह की संवेदनाएँ होती हैं। जैसे—'दृष्टि संवेदना के अन्तर्गत लाल या हरे रंग की संवेदनाओं में अन्तर है। लाल में गहरे फीके हल्के इत्यादि अनेक प्रकार के लाल रंगों की संवेदना हो सकती है। एक ही वर्ग की संवेदनाओं के अन्तर्गत [illegible] विभिन्नता को विशिष्ट भिन्नता (Specific difference) की संज्ञा दी जाती है। इस प्रकार संवेदना में अन्तर या तो सामान्य गुण (General quality) या विशिष्ट गुण (Specific quality) के कारण होता है। सामान्य गुणों से अन्तर का मूल आधार उत्तेजित ज्ञानेन्द्रियों (Stimulated Sense organs) का अन्तर है। सामान्य गुण के आभास के लिए कम-से-कम दो ज्ञानेन्द्रियों के उत्तेजित होने की आवश्यकता पड़ती है जैसे—कानों के उत्तेजित होने से श्रवण संवेदना तथा आँखों के उत्तेजित होने से दृष्टि-संवेदना होती है। परन्तु विशिष्ट गुणों के आभास के लिए ही ज्ञानेन्द्रिय की संवेदनशीलता (Sensitivity) की आवश्यकता पड़ती है। जैसे--फीका साधारण एवं गाढ़े नीले रंग से उत्पन्न संवेदनाएं आंखो में ही होती हैं। परन्तु इन भिन्न भिन्न मात्राओं के एक ही रंग से उत्पन्न संवेदनाओं के आपस में विशिष्ट गुण का अन्तर होता है।

(ख) तीव्रता (Intensity)— संवेदना का दूसरा गुण तीव्रता है। कुछ संवेदना अधिक तीव्र होती है तो कुछ अधिक मन्द। रंग की संवेदना तीव्र या मन्द (Bright or dull) हो सकती है। श्रवण-संवेदना तेज या धीमी (Loud or faint) हो सकती है। स्वाद की संवेदनाओं में भी अन्तर पाया जा सकता है। उदाहरणार्थ एक गिलास पानी में चार चम्मच चीनी मिलाकर उसके स्वाद को चखने से उत्पन्न संवेदना अवश्य ही भिन्न होगी। अगर उतने ही पानी में आठ चम्मच चीनी मिलाई जाय और उसे चखकर देखा जाय तो दोनों गिलासों के पानी मीठे लगेंगे परन्तु उनकी मिठास की संवेदना में अन्तर होगा। संवेदना में उत्पन्न ऐसे अन्तर को तीव्रता की भिन्नता कहते हैं। इसी प्रकार दृष्टि-संवेदना को देखें। मान लें कि आप एक कमरे में बैठे हैं। कमरे में एक ५ कैंडल पावर' (Five candle power) का बल्ब जलाया जाता है। बल्ब के जलने से उत्पन्न प्रकाश-लहरें आप में दृष्टि

सवेदना उत्पन्न करेंगी। फिर उसी कमरे मे और आप से उतनी ही दूरी पर एक '२५ कैंडल पावर' (Twenty-five candle power) का बल्ब जलाया जाता है। इस दूसरे बल्ब के जलने से भी आप मे दृष्टि-सवेदना होगी। यहाँ सवेदना दृष्टि-सम्बन्धी है परन्तु दोनो संवेदनाओ मे अन्तर है। यह अन्तर तीव्रता के गुण के अन्तर के कारण है।

सवेदना मे तीव्रता के विशिष्ट गुण का अन्तर दो बातो पर निर्भर है। (१) उत्तेजना के स्वरूप और (२) उत्तेजित ज्ञानेन्द्रिय। एक तीव्र उत्तेजना क्षीण उत्तेजना के अपेक्षाकृत ज्ञानेन्द्रिय-विशेष के अधिक ग्राहक-कोशो (Receptor cells) को उत्तेजित करती है। अत एक क्षीण उत्तेजना से उत्पन्न सवेदना एक तीव्र उत्तेजना से उत्पन्न सवेदना से भिन्न होती है।

एक ही ज्ञानेन्द्रिय के अन्दर स्थित ग्राहक-कोशो (Receptor cells) की सवेदनशीलता (Sensitivity) मे अन्तर पाया जाता है। यही कारण है कि यदि समान तीव्रता की एक उत्तेजना का स्पर्श, एक बार व्यक्ति के होठ पर और दूसरी बार व्यक्ति की पीठ की त्वचा पर समान दबाव से किया जाय तो व्यक्ति दोनो समान तीव्रता की उत्तेजनाओ से उत्पन्न स्पर्श-सवेदना मे अन्तर पाता है। यहाँ सवेदनाओ का यह अन्तर उत्तेजनाओं की तीव्रता पर निर्भर नहीं करता वरम् यह त्वचा-ग्राहकेन्द्रिय के भिन्न-भिन्न भागो मे स्थित ग्राहक-कोशो की सवेदनशीलता के अन्तर पर निर्भर करता है।

(ग) स्पष्टता (Clearness)— यहाँ ध्यान मे रखना आवश्यक है कि स्पष्टता (Clearness) नामक कोई स्वतन्त्र गुण संवेदना मे नही पाया जाता है। यह गुण तीव्रता के गुण का ही एक अग है, जैसे आलपीन का स्पर्श मात्र अगर त्वचा पर किया जाय तो इससे उत्पन्न सवेदना अधिक तीव्रता से किये गये त्वचा पर स्पर्श प्राप्त सवेदना से कम स्पष्ट होगा। यहाँ स्पष्टता मे भिन्नता का एकमात्र कारण तीव्रता की भिन्नता है।

(घ) सत्ताकाल (Duration) सभी सवेदनाओ मे सत्ताकाल का गुण निहित है। सवेदना या तो थोडी देर के लिए हो सकती है या बहुत देर तक। एक क्षण ही टिकने वाली सवेदना देर तक रहने वाली सवेदना से भिन्न होती है। उदाहरणार्थ, एक घडी की घण्टी (Alarm) एक मिनट तक बजायी जाय और फिर इसी घडी को व्यक्ति से पहली अवस्था मे इतनी ही दूरी पर रख कर दो मिनट तक बजायी जाय तो जो व्यक्ति दोनो तरह की आवाजो को सुन रहा है उसमे उत्पन्न सवेदना एक नही होती है। यद्यपि घण्टी वही है, सुनने वाला भी वही है फिर भी सवेदनाओ मे अन्तर है। जिस गुण के कारण यहाँ सवेदनाओ मे अन्तर देखने को मिलता है उसे सवेदना के सत्ताकाल का गुण कहते है। इसी प्रकार ललाट के अग्र भाग के एक वर्गइंच हिस्से का स्पर्श अंगुली से दस सेकेण्ड तक किया जाय, फिर उसी अग्र-

भाग को उतने ही दबाव के साथ उस अंगुली से बीस सेकेण्ड तक स्पर्श किया जाय तो उस व्यक्ति में उत्पन्न पहली अवस्था की संवेदना दूसरी अवस्था की संवेदना से जब कि अपक्षाकृत अधिक देर तक स्पर्श किया गया है भिन्न होती है। संवेदनाओं के जिस गुण के कारण संवेदनाओं में ऐसी भिन्नता दिखाई पड़ती है उसे सत्ताकाल का गुण कहते हैं।

गुलाब-छड़ी को आपकी जीभ से पाँच सेकेण्ड तक स्पर्श कराया जाय और फिर उसी गुलाब-छड़ी को दस सेकेण्ड तक जीभ के उसी भाग पर स्पर्श कराया जाय तो दो स्थितियों में किये गये स्पर्श से उत्पन्न संवेदनाओं में भिन्नता होती है। जिस गुण के आधार पर ये संवेदनाएं आपस में भिन्न प्रतीत होती हैं उस गुण को सत्ताकाल का गुण कहते हैं। अतः यह निष्कर्ष हुआ कि एक क्षण टिकने वाली संवेदना देर तक रहने वाली संवेदना से भिन्न होता है। संवेदनाओं की यह भिन्नता संवेदना के गुण पर निर्भर है। सत्ताकाल संवेदना का एक विशेष गुण है।

(ङ) व्याप्ति या विस्तार (Extensity or spreadoutness) का गुण— ललाट के अग्रभाग के एक वर्गसेंटीमीटर सतह का तथा फिर अग्रभाग के चार वर्ग सेंटीमीटर सतह का स्पर्श किसी चीज से किया जाय तो इन स्पर्शों से दो भिन्न संवेदनाएं उत्पन्न होती हैं। ध्यान रहे कि एक वर्गसेंटीमीटर जगह को हम जिस चीज से स्पर्श करते हैं दूसरी अवस्था में भी उस वजन की दूसरी उसी प्रकार की चीज से स्पर्श करते हैं जो पहली चीज से सिर्फ आकार में बड़ी है। चार जगह के की सतह के स्पर्श से उत्पन्न संवेदना एक जगह के स्पर्श से उत्पन्न संवेदना से अधिक फैली हुई (Diffused or extensive) मालूम पड़ती है। संवेदनाओं की भिन्नता उनमें व्याप्ति के गुण के अन्तर के कारण है।

(च) स्थानीय चिह्न (Local sign)—प्रत्येक संवेदना शरीर के किसी-न किसी भाग में होती है। अतः संवेदना का शरीर में स्थान निरूपण सम्भव है। उदाहरणार्थ शरीर के भिन्न भिन्न भागों का स्पर्श व्यक्ति की आँखों को बन्द कर समान रूप से किया जाय तो इस स्पर्श से व्यक्ति में विभिन्न संवेदनाएं उत्पन्न होती हैं जिनके फलस्वरूप व्यक्ति को तुरत इस बात का आभास हो जाता है कि उसके शरीर के कौन से अंग विशेष का स्पर्श किया गया है। जिस गुण के आधार पर उसे इन संवेदनाओं की भिन्नता का आभास मिलता है उस गुण को संवेदनाओं के स्थानीय चिह्न (Local sign) का गुण कहते हैं।

संवेदनाओं में स्थानीय चिह्न का गुण इसलिए होता है कि एक ही ज्ञानेन्द्रिय के भिन्न-भिन्न ग्राहक-कोषों का सम्बन्ध मनुष्य के बृहत् मस्तिष्क में बने उसके लिए विशिष्ट केन्द्र के भिन्न भिन्न भागों से होता है।

संवेदना भाव तथा मनोवेग से भिन्न है। भिन्नता लाने वाले विशिष्ट गुण स्थानीय चिह्न ही हैं। संवेदना में स्थान निरूपण सम्भव है पर भाव (Feeling)

तथा सवेग (Emotion) मे स्थानीय-निरूपण सम्भव नही। सुख या दुख के भावो का अनुभव शरीर का कोई विशेष भाग नही करता वरन् उसकी अनुभूति सारे शरीर मे समान रूप से होती है। इसी प्रकार क्रोध, भय अथवा प्रेम के सवेग को किसी एक अग-विशेष मे निरूपित नही किया जा सकता है। इनका अनुभव करते समय हमारा सारा शरीर उत्तेजित हो जाता है। सवेदना और भाव के सम्बन्ध पर आगे आठवे अध्याय मे भी प्रकाश डाला जायगा।

## संवेदना के प्रकार
## (Kinds of Sensation)

सवेदना ग्राहकेन्द्रियो पर निर्भर है। ग्राहकेन्द्रियो का स्थान शरीर के ऊपरी भाग, भीतरी हिस्सा या मांसपेशियो के अन्दर हो सकता है। इन ग्राहकेन्द्रियो को क्रमश एक्सटेरोसेप्टर (Exteroceptor), इन्टेरोसेप्टर (Interoceptor) एव प्रोप्रियोसेप्टर (Proprioceptor) की सज्ञा दी जाती है। बाह्य ग्राहकेन्द्रियो (Exteroceptor) पर दृष्टि, श्रवण, घ्राण, स्वाद एवं त्वक् सवेदनाएँ निर्भर है। आन्तरिक ग्राहकेन्द्रियो (Interoceptor) पर अन्तरावयवी सवेदना, जैसे भूख की सवेदना तथा दो मांसपेशियो के जोड पर जहाँ प्रोप्रियोसेप्टर (Proprioceptor) है, गति (Movement) या स्नायविक (Muscular or Kinesthetic) सवेदना निर्भर करती है।

सवेदनाओ को समझने के लिए ज्ञानेन्द्रियो की बनावट एव कार्यवाही (Structure and Function of the sense organs) का ज्ञान आवश्यक है। यहाँ प्रधानत दृष्टि-सवेदना एव श्रवण-सवेदना के ऊपर विचार करना अभिष्ट होगा।

### १. मानव आँख की बनावट तथा दृष्टि-सवेदना
### (Structure of the Human Eye and Visual Sensation)

**मानव आँख की बनावट** (Structure of the Human Eye) — मनुष्य की आँखें एक कैमरा (Camera) की तरह होती है (चित्र ८ देखें)। कैमरा मे जिस प्रकार चित्र अकित करने के लिए प्लेट (Plate) होता है, उसी प्रकार आँखो मे प्रतिबिम्ब ग्रहण करने के लिए अक्षिपट होता है। अब प्रश्न है, प्रतिबिम्ब अक्षिपट तक कैसे पहुँच पाता है। प्रकाश आँख के उस खुले भाग से जिसे आँख की पुतली (Pupillary opening) कहते हैं, प्रवेश करती है। आँख की पुतली छोटी या बडी होती रहती है। पुतली का छोटा या बडा होना प्रकाश की तीव्रता पर निर्भर है। तीव्र प्रकाश आँख की पुतली को छोटा कर देता है जिससे थोडा ही प्रकाश अन्दर प्रवेश कर पाता है। परन्तु प्रकाश के क्षीण होने पर पुतली बडी हो जाती है जिससे आँखो मे अधिक प्रकाश जा पाता है। आँखो की पुतली का छोटा या बडा होना 'उपतारा' (Iris) पर निर्भर है।

## संवेदना के प्रकार
(Kinds of Sensation)

- १ बाह्य ग्राहकेन्द्रियों द्वारा प्राप्त संवेदनाएं (Sensations due to Exteroceptors) या विशिष्ट संवेदनाएं (Specific Sensation)
  - दृष्टि-संवेदना (Visual Sensation)
  - श्रवण-संवेदना (Auditory Sensation)
  - घ्राण-संवेदना (Olfactory Sensation)
  - स्वाद-संवेदना (Gustatory Sensation)
  - त्वक संवेदना (Cutaneous Sensation)
    - दबाव (pressure)
    - ताप (गर्म तथा ठंडा) (Temperature- Warm and Cold)
    - पीड़ा (Pain)
- २ आन्तरिक ग्राहेन्द्रियों द्वारा प्राप्त संवेदनाएं (Sensation due to Interoceptors)
  - (Viscreial Sensation) अन्तरावयवी संवेदना जैसे भूख की संवेदना या अन्तराङ्गिक संवेदना
- ३ प्रोप्रियोसेप्टर से प्राप्त संवेदनाएं (Sensation due to proprioceptors) या गति संवेदना या स्नायुविक संवेदनाएं (Muscular or Kinesthetic Sensation)

**नेत्र-गोलक** (Eye ball) मे निम्नलिखित तीन तहे होती है, जिनका नाम क्रमश श्वेत-पटल ( Sclerotic ), मध्य-पटल ( Choroid ) तथा अक्षिपट (Retina) है ।




[चित्र ८ — मानव आँख का चित्र]

(क) उपतारा (Iris), (ख) अक्षिपट की बाहरी सीमा (Outer boundry of Retina), (ग) श्वेत-पटल (Sclerotic coat), (घ) मध्यपटल (Choroid coat), (ङ) फोविया (Fovea), (च) दृष्टि-स्नायु (Optic nerve), (छ) अक्षिपट ( Retina ), (ज) सिलियरी पेशी (Ciliary muscle), (झ) अक्षिकला (Conjunctiva) ।

[Suspensary ligament – ससपेंसरी लिगामेंट, Lens—लेंस, Aqueous—humor – जलद्रव, Pupillary opening – पुतली का खुला भाग, Vitreous body – काँचद्रव, Blind spot—अन्ध-बिन्दु] ।

(क) श्वेत-पटल (Sclerotic)—यह आँख की सबसे बाहरी तह है। यह बाहर से देखने मे सफेद और कडा होता है। यह आँखो को चारो तरफ से घेरे हुए है। आँख के सामने वह भाग जिसे कनीनिका (Cornea) कहते हैं, पारदर्शी (Transparent) है। यह बाहर से देखने वाला नेत्र का उभरा भाग है। इसके

## "दृष्टि सम्बन्धी घटनाएं"

### (Phenomena of Vision)

रंग सम्मिश्रण और इसके नियम (Colour mixing) – दृष्टि संवेदना को दो वर्गों मे विभाजित करते है एक रंगों की संवेदना (Chromatic sensation) और दूसरे रंगविहीन संवेदना (Achromatic sensation)। रंगों की संवेदना के अन्तर्गत चार प्रधान रंगों की गणना करते है—लाल, हरा, नीला और पीला। रंगहीन संवेदना के अन्तर्गत उजले और काले या भूरे की संवेदना की चर्चा की जाती है। लाल हरा एवं नीला-पीला पूरक रंग (Complementary Colours) है। पूरक रंगों को अगर एक साथ विशेष अनुपात मे मिलाया जाय तो इसके मिलने से भूरा (Gray) की संवेदना होती है। इस उत्पन्न रंगहीन संवेदना की चमक (Brightness) सर्वदा उन दो पूरक रंगों की चमक (Brightness) का औसत होती है। उदाहरणार्थ लाल और हरे रंग को मिलायें।

(क) अगर लाल की चमक (Brightness) ५ हो और हरे की ७ तो लाल और हरे रंग के मिलने से उत्पन्न भूरे रंगहीन संवेदना की चमक (Brightness) $\frac{५ + ७}{२}$ या ६ होगी।

(ख) ऐसे रंग जो एक दूसरे के पूरक नहीं है (Non complementary colours जैसे लाल-नीला हरा-पीला इत्यादि उनको मिलाने से रंगहीन संवेदना उत्पन्न नहीं होती है बरन्, उन दो रंगो के बीच रंगवृत्त मे जो रंग आता है उसकी संवेदना होती है। रंगवृत्ति (Colour circle) पर रंगो को निम्नलिखित ढंग से रखा जाता है




[चित्र १]

उपर्युक्त रंगवृत्त से स्पष्ट है कि लाल और नीला के मिलने से नारंगी नीला और लाल के मिलाये जाने पर बैंगनी हरा-नीला के मिलाये जाने से नीला हरा (Blue-green) एवं हरा और पीला के मिलाये जाने पर पीला-हरा (Yellow green) की संवेदना होगी। परन्तु दो अपूरक (Non complementary) रंगों मे अगर एक का अनुपात दूसरे से अधिक हो तो अधिक अनुपात मे पाये जाने वाले रंग

नीला के साथ मिलाये जाने पर जो रग उत्पन्न होता है उसमे हरा अधिक अनुपात मे देखने को मिलता है। ऐसी अवस्था मे दो पूरक रगो (Non-complementary colour) के मिलाने से उत्पन्न रग-सवेदना के नामकरण मे विशेष ध्यान रखना पडता है। जो रंग अधिक अनुपात मे हो उसका नाम पहले और जो कम अनुपात मे हो उसका नाम बाद मे आता है। जैसे, अगर हरा नीला से अधिक हो तो इस उत्पन्न मिश्रित रग का नाम होगा हरा-नीला (Greenish blue) रग। दूसरी चीज उत्पन्न रगो की चमक (Brightness) है। यहाँ की चमक (Brightness) दोनो अपूरक रगो (Non-complementary Colour) की जो अपनी-अपनी चमक (Brightness) होती है उन दोनो का औसत चमक इस उत्पन्न रग की चमक (Brightness) होगी। अर्थात् अगर हरा की चमक १० हो तथा पीले की १२ तो हरा-पीला

के मिलाने से उत्पन्न रग की चमक ($\frac{१० + १२}{२}$) या '११' होगी।

(ग) रगो के मिलाने का तीसरा प्रधान नियम पूरक रगो से सम्बन्धित है। इस नियम के अनुसार पूरक रंगो के अनुपात को जो मिलने पर भूरे रंगो की सवेदना देती है उन्हे आपस मे एक अनुपात मे अगर मिलाया जाय तो इस तरह मिलाये गये लाल-हरा, पीला-नीला रगों से भी भूरे की ही सवेदना उत्पन्न होती है। इस उत्पन्न सम्वेदना की चमक (Brightness) सर्वदा लाल-हरा के मिलने से उत्पन्न भूरे की चमक एव पीला-नीला के मिलने से उत्पन्न भूरे की चमक (Brightness) का औसत होता है।

दो रगो के मिलने के समय देखा जाता है कि ये दो रग सूची (Cones) को एक के बाद दूसरे उत्तेजित करते है। अगर एक के बाद दूसरे द्वारा उत्तेजित किये जाने का क्रम अक्षिपट (Retina) पर धीरे रहा तो व्यक्ति ऐसा अनुभव करता है जैसे कोई सवेदना कभी आती है तो वह कुछ क्षण के बाद चली जाती है। इस तरह के चचल या काँपते हुए रग सम्मिश्रण की सवेदना को 'फ्लीकर' (Flicker) की सज्ञा दी गयी है।

अक्षिपट पर रंग भाग (Retinal colour zones) — अक्षिपट (Retina) के किस भाग मे किस रग की सवेदना होती है, इसका ध्यान रख कर अक्षिपट (Retina) को तीन भागो मे बांटा गया है—(क) परिधि का भाग (Peripheral zone), (ख) मध्य भाग (The middle zone), (ग) केन्द्र का भाग (The central zone)।

(क) परिधि का भाग (Peripheral zone) —अक्षिपट की परिधि या बाहरी हिस्सो मे उत्तेजना नही होती है। अर्थात्, व्यक्ति के अक्षिपट के इस भाग मे

रंगो की उत्तेजना को पहुचाये जाने पर भी व्यक्ति किसी प्रकार का रग नही देखता ह।

(ख) मध्य भाग (The middle zone) — अक्षिपट (Retina) के मध्य भाग में केवल नीले एव पीले रगों की ही सवेदना उत्पन्न होती ह। मध्य भाग से तात्पर्य अक्षिपट क केन्द्र और परिधि के बीच के भागो से है।

(ग) केन्द्र भाग (The central zone) — अक्षिपट (Retina) केन्द्रीय भागो म सभी रगो की संवेदना प्राप्त होती है। इस प्रकार रगों के देखे जाने के आधार पर अक्षिपट को उपयुक्त तीन भागों मे विभक्त किया गया है।

रग दुबलता (Colour weakness) और रग अधता (Colour blindness) — कुछ ऐसे भी व्यक्ति होते है जो सभा रगों की सम्वेदना तो प्राप्त करते हैं पर उन्हें एक रग को दूसरे से अलग करने मे कठिनाई होती ह। ऐसे व्यक्ति को कहा जाता है कि उन्हें रग की पहचान में कमजोरी (Colour weakness) है अर्थात वे रंग दुबल होते हैं।

ऐसे व्यक्ति जिन्हें रगों की पहचान मे कोई दिक्कत नही होती है वे तीन दृष्टि-तरगो (Wave lengths) लाल (700 mk) हरा-लाल (546 1 mk) और नीला (435 8 mk) के आधार पर सभी रगो की पहचान कर लेते है। यद्यपि चार प्रधान रग होते हैं परन्तु यही तीन ही तरगों (Wave lengths) से सभी रगो की उत्पत्ति होती है। इसका कारण 546 1 mk. की तरगों (Wave lengths) म हरे और पीले दोनो रगो को उत्पन्न करने की क्षमता ह। तीन तरगो (Wave lengths) द्वारा प्राप्त प्रधान रगो के नियम को दृष्टि के तीन रंगो का सिद्धान्त (Trichromatic theory of colour vision) कहते हैं।

रगो की पहचान में कुछ लोगों को दिक्कत होती है। इन दिक्कतों को दो श्रेणी मे रखा जा सकता है। एक प्रकार की दिक्कत तो वह है जिसके रहने के कारण व्यक्ति रगों की पहचान में एकदम असमथ होता है। ऐसे व्यक्ति जिन्हें रगो की पहचान एकदम नहीं होती ह उन्हें पूण रंग सूर (Total colour blind) कहते हैं। परन्तु कुछ व्यक्ति म कुछ रगों की पहचान तो हो जाती है पर कुछ रगों की पहचान नही हो पाती है ऐसे व्यक्ति को आंशिक रग सूर (Partial colour blind) के अन्तगत रखा जाता ह।

साधारण व्यक्ति रंगों की पहचान तीन तरंगो (Wave lengths) के आधार पर करता है। परन्तु जिन्हें रंगा का एकदम पहचान नहा होती है उन्हे सभी प्रकार की तरगें (Wave lengths) एक ही समान मालूम होती है। भिन्न भिन्न तरगों (Wave lengths) का उनके सम्मुख प्रस्तुत किये जाने पर उन्हें काला या भूरे की सम्वेदना होती है। ऐसे व्यक्ति को पूण रग सूर (Total colour blind) कहते हैं।

दूसरी श्रेणी क लोग वे है जिन्हें सभी रगों की पहचान म दो तरंगों (Wave lengths) की ही आवश्यकता पड़ती है। ऐसे व्यक्ति का दो तरगी व्यक्ति (Dich-

romates) की संज्ञा दी जाती है। दो तरंगी व्यक्ति (Dichromates) भी अनेक तरह के होते हैं।

(क) प्रोटोनोप्स (Protonopes)—ऐसे व्यक्ति लाल और हरे की ठीक पहचान नही कर पाते (Red-green blind) है। इनमे लाल रग के ग्राहक कोशो (Receptors) का अभाव होता है। इस अभाव के फलस्वरूप इन्हे लाल-हरे तथा उजले की पहचान मे दिक्कत होती है। ऐसे व्यक्तियो को उजला प्रकाश-तरग हरा-सा दीखता है।

(ख) ड्यूटरानोप्स (Deuteranopes)—इन्हे भी लाल और हरे रगो की पहचान मे दिक्कत होती है पर इस दिक्कत का कारण कुछ और ही होता है। इनमे न तो लाल ग्राहक-कोशो का अभाव होता है और न हरे का ही। कुछ लोगो का अनुमान है कि लाल और हरे के पूरक सम्बन्धो (Complementary relationship) मे गडबडी हो जाती है। लाल का स्नायु (Neural) सम्बन्ध हरे से खत्म हो दण्डो (Rods) से हो जाता है जिसके फलस्वरूप व्यक्ति हरा-उजला की पहचान नही कर पाता है।

(ग) ट्रीटानोप्स (Tritanopes)—इन्हे नीला और हरे रग की पहचान मे कठिनाइयाँ होती हैं। बैंगनी (Violet) और नीला (Blue) उन्हे कोई अलग रग नही मालूम होता है। पीला रग उजला दीखता है। ऐसा होने का एकमात्र कारण नीला रग के ग्राहक-कोष (Blue receptor) का अभाव एव पीले रग के ग्राहक-कोषा (Receptor) की दुर्बलता है।

(घ) टेटारटानोप्स (Tetartanopes)—इन्हें सभी रग या तो लाल दीखते हैं या हरा। 470 mk के नीचे की तरग (Wave lengths) जो कि साधारण व्यक्ति को देखने मे बैंगनी (Violet) लगती है वह इन्हे लाल लगती है। 470 और 580 mk के बीच की तरगो (Wave lengths) स्वस्थ्य व्यक्ति मे नीला-हरा, हरा एव पीला रगो की सवेदना प्रदान करती है पर टेटारटानोप्स को ये सभी रग हरे प्रतीत होते हैं। 580 mk से बडी तरगो (Wave lengths) को उनके सम्मुख प्रस्तुत करने पर उन्हे लाल रंग की सवेदना होती है। लाल और हरा रगो की सवेदना होने का एक मात्र कारण व्यक्ति मे पीले और नीले रगो के ग्राहक-कोश की दुर्बलता है। कुछ लोगो का तो मत है कि पीले और नीले रगो के ग्राहक-कोष लाल रग के ग्राहक-कोप (Receptors) के साथ जुड जाते है। अत पीले एव नीले रगो के गाहक-कोशो (Receptors) के क्रियाशील होने पर लाल रग के कोश भी उत्तेजित हो जाते है जिससे मस्तिष्क मे पहुँचने वाली स्नायु-प्रवाह लाल की सवेदना उत्पन्न करती है और व्यक्ति लाल रग का ही प्रत्यक्षीकरण कर पाते है। व्यक्ति मे पीले एव नीले रगो की सवेदना के नही होने के ठीक-ठीक कारण का उल्लेख अभी तक कोई नही कर पाया है। अत इस क्षेत्र मे कुछ ऐसे प्रयोगो की आवश्यकता है जिनके आधार पर कुछ कहा जा सके।

क्रमबद्ध विरोध (Successive contrast)—उत्तेजना के हटाये जाने के तुरत बाद व्यक्ति को प्राप्त विरोधानुभव को क्रमबद्ध विरोध कहते है।[१] एक व्यक्ति जो एक उत्तेजना (लाल कलम) का प्रत्यक्षीकरण कर रहा हो उसके सामने से अगर उसे (लाल कलम को) हटा दिया जाय तो कुछ देर तक वह उस वस्तु को देखता रह जाता है। व्यक्ति में उत्पन्न इस मानसिक क्रिया को अनुबिम्ब (After image) की संज्ञा दी जाती है। रंगीन उत्तेजना के हटाये जाने के पश्चात् या तो व्यक्ति उस रंग को उतनी ही चमक के साथ देखता रह जाता है या उस रंगीन उत्तेजना के हटाये जाने पर जिस रंग की उत्तेजना होती है उसका पूरक (Complementary) रंग उसे नजर आता है। व्यक्ति में उत्पन्न पहली अवस्था अर्थात् उत्तेजना को ज्यों का त्यों देखते रहने की अवस्था को यथार्थ अनुबिम्ब (Positive after image) की संज्ञा दी जाती है। यह रंग और उसकी चमक दोनों उत्तेजना के रंगों की ही तरह होती है। दूसरी अवस्था में जब कि उत्तेजना को हटाया जाता है तो व्यक्ति कुछ देर के लिए उत्तेजना के पूरक रंगों को देखता है जिसे अयथार्थ अनुबिम्ब (Negative after-image) की संज्ञा दी जाती है। उदाहरणार्थ लाल रंग को सामने से हटाये जाने पर हरे रंग की संवेदना एवं नील को हटाने पर पीले रंग की संवेदना तथा काले को हटाने पर उजले की संवेदना को व्यक्ति अयथार्थ अनुबिम्ब (Negative after image) की अवस्था में प्राप्त करता है।

समकालीन विरोध (Simultaneous contrast)—उपर्युक्त क्रमबद्ध विरोध के अतिरिक्त भी कुछ विरोध दृष्टि-संवेदना के अन्दर पाये जाते हैं। ये विरोध उत्तेजना के सामने उपस्थित रहने पर ही होते हैं। अतः इन्हें समकालीन विरोध (Simultaneous contrast) की संज्ञा दी जाती है। ऐसे विरोध दो तरह के होते हैं –

(क) रंग विरोध (Colour contrast)

(ख) चमक विरोध (Brightness contrast)।

(क) रंग विरोध (Colour contrast)—वातावरण ... अपने समीप के वातावरण पर अपने पूरक रंगों की छाप डालत... जो रंगहीन पृष्ठभूमि पर स्थित है उसे अगर देखा जाय तो स्पष्ट... है कि पीले रंग के किनारे किनारे नीला रंग भी है। इस प्रक... भूमि में कोई दूसरा रंग हो सकता है। पृष्ठभूमि का रंग या तो ... mentary) रंग होगा या अपूरक (Non complementary ... रंग की पृष्ठभूमि में इसका पूरक रंग नीला हो तो ऐसी हालत ... पूरक रंग नीले को पृष्ठभूमि पर फेंकता है जिससे नीला पृष्ठभूमि ... नीला लगती है। साथ ही साथ पीले रंग पर भी पृष्ठ-भूमि ...

[१] Contrast effect has occurred after the ...mulus Hence it is termed successive contrast

पूरक रंग पीला का प्रभाव पड़ता है, अतः बीच का रंग और अधिक पीला लगने लगता है।

अगर एक रंग की पृष्ठभूमि मे कोई अपूरक (Non-complementary) रंग रहा तो ऐसी हालत मे बीच का रंग अपने पूरक रंग द्वारा पृष्ठभूमि को प्रभावित करता है और पृष्ठभूमि का रंग अपने पूरक रंग द्वारा बीच के रंग को प्रभावित करता पाया जा सकता है। जैसे, लाल रंग की पृष्ठभूमि मे पीला रंग हो तो बीच का लाल रंग देखने मे नीला-लाल (Bluish-red) नीला रंग (पृष्ठभूमि के पीले रंग का पूरक है) लिए हुए तथा पृष्ठभूमि मे स्थित पीला रंग देखने में 'हरा पीला' (Greenish-yellow) (हरा बीच के लाल रंग का पूरक है) लगेगा।

(ख) चमक विरोध (Brightness contrast) — रंग जिस प्रकार अपने वातावरण के रंगो को अपने पूरक रंग द्वारा प्रभावित करता है उसी प्रकार रंगो की चमक (Brightness) भी अपने निकट के रंगो की चमक को प्रभावित करती है जिससे निकट की रंगो की चमक अधिक हो जाती है। दृष्टि-संवेदना मे उत्पन्न इस क्रिया को चमक विरोध (Brightness contrast) कहते है। चमक-विरोध के कारण ही कम चमकने वाला कोई रंग अगर अधिक चमकने वाले रंग की पृष्ठभूमि पर स्थित है तो कम चमकने वाले रंग की चमक पृष्ठभूमि के प्रवाह से अधिक हो जाती है।

## दृष्टि के सिद्धान्त
## (Theories of Vision)

१ यंग हेल्महोज का सिद्धान्त (The Young-Helmholtz theory)— इस सिद्धान्त के अनुसार तीन प्रधान रंग, लाल (Carmine red), नीला (Ultra-merine blue) और पीलापन लिए हुए हरा (Yellowish green) होता है। इन तीनो रंगो द्वारा ही सभी रंग एवं रंगहीन संवेदनाएं व्यक्ति मे उत्पन्न होती है। इन तीनो रंगो के लिए अक्षिपट (Retina) मे तीन भिन्न स्नायु-तन्तु (Nerve fibers) है। इन स्नायु-तन्तुओ (Nerve fibers) को सभी तरगें (Wave lengths) क्रियाशील करती है पर सबसे ज्यादा किसी एक ही तरगें (Wave lengths) द्वारा क्रियाशील हो सकती है। अत इन तीन स्नायु-तन्तुओ (Nerve firbers) को अत्यधिक उत्तेजित करने के लिए तीन अलग-अलग तरंग (Wave lengths) है। आजकल स्नायु तन्तु (Nerve fibers) के स्थान पर लोगो ने तीन तरह के Photo-chemical substances का स्थान अक्षिपट (Retina) मे दिया है। अगर ये तीनो Photo chemical substances समान रूप मे क्रियाशील हो जायें तो इनके समान रूप मे क्रियाशील होने के फलस्वरूप व्यक्ति मे रंगहीन संवेदना (Achromatic sensation) उजला (White) उत्पन्न होता है। परन्तु इन पदार्थों (Substances) के विभिन्न अनुपात मे क्रियाशील होने पर व्यक्ति मे रंगो की संवेदना (Chroma-

tic sensation) होती है। उन पदार्थों (Substances) के उत्तेजित नहीं होने पर भी व्यक्ति को कुछ अनुभव होता है और वह अनुभव है काले की संवेदना।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि रंगों की संवेदना की उत्पत्ति विभिन्न अनुपात में Photo-chemical substances को उत्तेजित करने पर निर्भर है। यहाँ रंगों की अनुभूति के लिए स्नायु प्रवाह (Nerve impulse) का अक्षिपट (Retina) में बनकर आगे जाना आवश्यक है। प्रत्येक रंग के लिए स्नायु प्रवाह एक ही तरह की होती है पर मस्तिष्क के विभिन्न स्थानों में ये स्नायु प्रवाह जाती है। विभिन्न स्नायु प्रवाह मस्तिष्क में पहुँच कर भिन्न भिन्न स्थानों को उत्तेजित करती हैं। इस प्रकार मस्तिष्क के उत्तेजित स्थान में अन्तर होने के फलस्वरूप रंगों की संवेदनाओं में भी अन्तर होता है। अतः रंगों की संवेदना का आधार मस्तिष्क में उत्तेजित स्थान है न कि अक्षिपट (Retina) में उत्पन्न स्नायु प्रवाह।

इस सिद्धान्त के अनुसार पीले (Yellow) रंग की उत्पत्ति लाल और हरे रंग के ग्राहक-कोषों (Receptors) के समान रूप में उत्तेजित होने से उत्पन्न स्नायु प्रवाह के मस्तिष्क में एक विशेष स्थान पर पहुँचने से सम्भव होता है। अतः पीले रंग की संवेदना के लिए आवश्यक है कि लाल और हरा एक साथ समान रूप से उत्तेजित हों।

विरोध (Contrast)—क्रमबद्ध यथार्थ अनुबिम्ब (Successive positive after image)—एक उत्तेजित ग्राहक-कोश को उत्तेजित करती है। ग्राहक कोषों के क्रियाशील होने पर स्नायु प्रवाह बनते हैं जो मस्तिष्क में अपना स्थान ग्रहण करते हैं। मस्तिष्क में स्थान ग्रहण करने के फलस्वरूप ही व्यक्ति को रंगों की संवेदना होती है। उत्तेजना के हटाये जाने के बाद ग्राहक कोषों एवं मस्तिष्क में स्नायु प्रवाह पहुँचने का क्रम समाप्त नहीं होता है। वरन् स्नायु प्रवाह अक्षिपट (Retina) में बनते हैं और मस्तिष्क की ओर जाते हैं। इस प्रकार उत्तेजना के अभाव में जब ग्राहक कोष एवं मस्तिष्क अपनी क्रियाएँ करती ही रह जाती हैं तो व्यक्ति को यथार्थ अनुबिम्ब (Positive after-image) होता है।

क्षय अनुबिम्ब (Negative after image)—अक्षिपट (Retina) का कोई एक पदार्थ (Photo-chemical substance) जब कार्य करता हुआ थक जाता है तो इस थकान (Retina fatigue) के फलस्वरूप व्यक्ति को क्षय अनुबिम्ब (Negative after image) का अनुभव होता है। उदाहरणार्थ लाल (Red) पदार्थ (Substance) जब अपनी थकान के कारण कार्य करना छोड़ देता है तो बचे हुए दो पदार्थों (Substances) जिनमें विशेष रूप से हरा अधिक कार्य करता है जिसके फलस्वरूप लाल उत्तेजना के हटाये जाने के पश्चात व्यक्ति लाल के पूरक रंग हरा की संवेदना प्राप्त करता है।

(ख) समकालीन विरोध (Simultaneous contrast)—उत्तेजना के उपस्थित रहते हुए जो विरोध (Contrast) व्यक्ति अनुभव करता है उसका आधार

व्यक्ति का अपना अनुभव है। व्यक्ति अपने पूर्व के अनुभव को इन विरोधो के प्रत्यक्षीकरण मे अनजाने (Unconsciously) प्रयोग करता है जैसे, अगर लाल रग को भूरे पृष्ठभूमि मे रखा जाय तो जैसा कि हमलोगो का अनुभव है, भूरे को देखने के पहले लाल रंग के किनारे-किनारे हरा रग देखेंगे। इस पूर्व-अनुभूति के आधार पर ही समकालीन विरोध (Simultaneous contrasts) की व्याख्या की गयी है। पूर्व-अनुभूति के आधार पर की गयी यह व्याख्या समुचित नही जँचती, कारण पूर्व अनुभूति तो विरोध को दूर करने मे सहायक पाया जाता है न कि उसकी उत्पत्ति मे।

(ग) रग-अधता (Colour blindness)—(i) पूर्ण (Total)—व्यक्ति मे अगर प्रकाश से उत्तेजित होने वाले पदार्थों (Photo-chemical substances) का पूर्ण रूप से अभाव हो तो व्यक्ति रगो की पहचान नही कर पाता है। अत पूर्ण (Total) अधता (Colour blindness) का कारण व्यक्ति में प्रकाश से उत्तेजित होने वाले पदार्थों (Photo-chemical substances) का पूर्ण अभाव है।

(ii) आंशिक (Partial)—रगो की पहचान मे गड़बड़ी का कारण तीन प्रकार के प्रकाश उत्तेजित होनेवाले पदार्थों (Photo-chemical substances) मे से किसी एक या दो का अभाव है। अगर लाल रग के लिए जो पदार्थ (Substance) आवश्यक है वह अक्षिपट (Retina) मे नही रहा तो व्यक्ति लाल रग की पहचान नही कर सकेगा (Protonopes)। इसी प्रकार दूसरे पदार्थों (Substance) के अभाव मे अन्य रगो की पहचान असम्भव हो जाती है। यग एव हेल्महोज (Young-Helmholtz) के सिद्धान्त की अनेक त्रुटियाँ है। इनका सिद्धान्त विरोध, रग-पहचान की दुर्बलता आदि जैसी दृष्टि के अन्तर्गत उत्पन्न घटनाओ की व्याख्या ठीक-ठीक नही कर पाता है। अत कुछ लोगो ने इनके सिद्धान्त मे परिवर्तन लाने की चेष्टा की है। यग एव हेल्महोज के विचार मे परिवर्तन लाने मे मैकडूगल (Mc Dougall) का नाम विशेष रूप से लिया जाता है। इनके अनुसार रगहीन सवेदनाओ की उत्पत्ति के लिये दण्ड (Rods) है जो उपर्युक्त तीन प्रकार से उत्तेजित होनेवाले पदार्थों (Photo-chemical substances) से भिन्न है। इस प्रकार रगो की सवेदना एव रगहीन सवेदना की उत्पत्ति दो भिन्न ग्राहक कोशो (Receptors) से होता है।

यग एव हेल्महोज (Young-Helmholtz) के सिद्धान्त के अतिरिक्त भी अनेक सिद्धान्त है, जैसे (क) हेरीग का सिद्धान्त (The Hering Theory) (ख) लैड-फ्रैंकलीन (The Ladd-Frankling Theory) का सिद्धान्त, (ग) एडरीज-ग्रीन (The Edrige-Grean Theory) का सिद्धान्त इत्यादि। इन सभी सिद्धान्तो मे लैड-फ्रैंकलीन का सिद्धान्त दृष्टि की अनेक घटनाओ (Facts) की व्याख्या सफलतापूर्वक करता है। अत लैड-फ्रैंकलीन के सिद्धान्त की चर्चा की जा रही है।

२ लैडफ्रैंकलीन का सिद्धान्त (Ladd Frankline's Theory)—लैड फ्रैंक-लीन के सिद्धान्त के अनुसार रंगों की संवेदना का क्रमशः विकास हुआ है। इसकी तीन प्रमुख अवस्थाएं (Stages) हैं।

(क) पहली अवस्था जब कि प्राणी को केवल रंगहीन संवेदनाएं होती थीं। आज भी अक्षिपट में इसके चिह्न दण्ड (Rods) के रूप में वर्तमान हैं। दण्डों (Rods) के द्वारा रंगहीन संवेदनाएं संचालित होती हैं। रंगहीन संवेदनाओं का आधार अणु (Atom) के चारों ओर फैला हुआ भूरा परमाणु (Gray molecule) है। जब कि यह अपने मौलिक पदार्थों से पृथक (Decompose) हो जाता है तो इसके पृथक्करण से एक रासायनिक पदार्थ (Chemical substance) की उत्पत्ति होती है। यह रासायनिक पदार्थ अक्षिपट में स्थित स्नायु छोरों (Nerve endings) को उत्तेजित करता है जिसके फलस्वरूप व्यक्ति में रंगहीन संवेदनाएं उत्पन्न होती हैं।

(ख) विकास (Evolution) की दूसरी अवस्था वह है जब कि व्यक्ति में दो नये रंगों की संवेदना के ग्राहक-कोष का विकास होता है—एक तो नीले रंग की और दूसरा पीले रंग की संवेदना के ग्राहक कोष का। नये ग्राहक-कोष (Receptor) पहली अवस्था में विकसित ग्राहक-कोष से भिन्न होते हैं। विकास की दूसरी अवस्था में पहुंचे प्राणियों में दो तरह के ग्राहक-कोष पाये जाते हैं एक वह जिसमें भूरे की संवेदना होती है और दूसरा वह जिससे नीले और पीले रंगों की संवेदना होती है।

(ग) विकास की तीसरी अवस्था में पीले से दो रंगों के ग्राहक-कोषों का विकास होता है एक लाल रंग की और दूसरा हरे रंग की संवेदना का।

मनुष्यों में विकास अपनी तीसरी अवस्था को प्राप्त कर चुकी होती है। इस प्रकार लाल पीले नीले एवं हरे रंगों की संवेदनाओं के लिये चार भिन्न ग्राहक कोष हैं। लाल और हरा रंग एक दूसरे का पूरक नहीं है। अब लाल और हरे के अणु (Atoms) को अगर एक ही साथ मौलिक पदार्थों से पृथक्करण (Decompose) कराया जाय तो व्यक्ति को पीले रंग की संवेदना होती है। इसी प्रकार अगर पीले और नीले रंग के अणु (Atoms) को एक साथ मौलिक पदार्थों से पृथक्करण (Decompose) कराया जाने पर उनसे या भूरे रंग की संवेदना होती है। कहने का तात्पर्य यह है कि तीसरी अवस्था के अणु (Atoms) का पृथक्करण (Decompose) कराने पर दूसरी अवस्था में होने वाली संवेदनाएं प्राप्त होंगी तथा दूसरी अवस्था के अणु (Atoms) को मौलिक पदार्थ से पृथक्करण (Decompose) कराये जाने पर पहली अवस्था में उत्पन्न संवेदनाएं ही प्राप्त होती हैं। रंगों के सभी अणु (Atoms) को एक साथ उत्तेजित करने पर भूरे की संवेदना प्राप्त होती है।

रंग अंधता (Colour blindness)—व्यक्ति में रंगों की पहचान का अभाव दो कारणों से होता है—

(i) आँखो के ग्राहक-कोशो के विकास का अभाव।

(ii) ग्राहक-कोशो का कोई रोग होने के कारण विनाश।

(i) कुछ व्यक्ति मे रगो की सवेदना के उपर्युक्त कोशो के विकास का एकदम अभाव पाया जाता है जिसके फलस्वरूप वह केवल भूरे की ही सवेदना प्राप्त कर पाता है। ऐसे लोगो को रगो की सवेदना एकदम नही होती है। ये विकास की पहली ही सीढी पर रुक जाते हैं जिससे रगो के ग्राहक-कोशो का विकास नही हो पाता है।

दूसरी तरह के लोग वे होते हैं जो विकास की दूसरी सीढी तक तो पहुँच जाते हैं, परन्तु विकास की तीसरी सीढी तक नही पहुँच पाते है जिससे लाल और हरे रगो के अणु (Atoms) का विकास नही हो पाता है। अत ये लाल और हरे रगो की पहचान करने मे असफल रहते है। ऐसे व्यक्ति को लाल-हरा रगान्ध (Red-Green colour blind) की सज्ञा देते है।

(ii) रग-अधता (Colour blindness) का दूसरा कारण ग्राहक-कोश का किसी रोग के कारण विनाश होना है। विशेषत नये विकसित ग्राहक-कोश के रोग-ग्रस्त होने की सम्भावना अधिक होती है। अत नये विकसित लाल-हरे रग की पहचान मे कमजोर व्यक्तियो (Red-Green colour blind) की सख्या अधिक पायी जाती है।

रग-सम्मिश्रण (Colour mixing)—जब कि दो रगो को एक साथ मिलाया जाता है तो इनके मिलाने से दोनो ही रगो के ग्राहक-कोश (Receptors) उत्तेजित हो जाते है। ऐसी अवस्था मे रगो की पहचान कठिन हो जाती है, व्यक्ति इस कठिनाई को अपने विकास की पहली अवस्था मे ले जाकर दूर करता है। अत जब लाल और हरे रगो के ग्राहको को एक साथ उत्तेजित करते है तो व्यक्ति इनके मिश्रण को भूरे रग के रूप मे देखता है जिसका विकास पहली अवस्था मे हुआ है।

अक्षिपट के रग भाग (Retinal colour zones)—विकास के क्रम मे धीरे-धीरे एक प्रकार का अणु (Atom) दूसरे से अपने को अलग करता गया। अत जब यह अलगाव (Differentitation) नही हुआ था उस समय एक स्थान पर सभी तरह के अणु (Atoms) पाये जाते थे। जैसे, अक्षिपट के बीच (Centre) सभी तरह के रगो के अणु (Atoms) पाये जाते है। परन्तु विकास के साथ-साथ अलगाव के फलस्वरूप मध्य मे दो तरह के अणु (Atoms) नीले और पीले रगो के तथा किनारे पर (Periphery) केवल रगहीन सवेदनाओ को उत्पन्न करने वाले अणु (Atoms) ही रहे। इस प्रकार के अलगाव के नियम के आधार पर अक्षिपट के विभिन्न रग-भागो की व्याख्या की जा सकती है।

## २ कान की बनावट तथा श्रवण सवेदना

## (Structure of the Human Ear and Auditory Sensation)

श्रवण-सवेदना का उत्तेजक (Stimulus) ध्वनि-तरग (Sound waves)

है। यह उत्तेजना अन्तःकर्ण (Inner ear) में स्थित केशकोशिकाओं (Hair cells) को प्रकम्पित करती है जिसके फलस्वरूप श्रवण स्नायु प्रवाह (Auditory nerve impulse) उत्पन्न होकर मस्तिष्क के टेम्पोरल लोब (Temporal lobe) या शंख खण्ड में पहुँचते हैं जिसके कारण श्रवण संवेदना होती है। इस प्रकार श्रवण-संवेदना की ग्राहकेन्द्रिय केशकोशिकायें (Hair cells) हैं जिन्हें कोर्टी का इन्द्रिय (Organ of corti) भी कहते हैं। श्रवण संवेदना को स्पष्टतया समझने के लिए कान की बनावट (Structure of the ear—चित्र १० देखें) तथा उसकी कार्यवाही (Function) की चर्चा आवश्यक है।

मनुष्य के कान को तीन भागों में विभक्त किया जा सकता है बाह्यकर्ण




[चित्र १० — मानव-कर्ण]

१ कान की नली
२ कान की झिल्ली
३ मुद्गर
४ निहाई
५ रकाब
६ गोलाकार खिड़की
७ अण्डाकार खिड़की
८ अर्द्धचक्राकार नालिकायें
९ कौक्लिया
१० श्रवण-स्नायु
११ कंठ कर्ण नली

(Outer ear), (ख) मध्यकर्ण (Middle ear) तथा (ग) अन्तःकर्ण (Inner ear)।

(क) बाह्य कर्ण (Outer ear) — बाह्यकर्ण के दो भाग हैं (१) वह जो बाहर की ओर निकला हुआ है। इसे पिन्ना (Pinna) या आरीकल (Auricle) या बाह्य-कोष्ठ भी कहते हैं। पहले यह विचार था कि पिन्ना ध्वनि तरंगों का संग्रहीत

कर ग्रहण करने मे सहायता पहुँचाता है, परन्तु बाद मे किये गये प्रयोगो से यह पता चला कि 'पिन्ना' को जोड से काट देने पर भी श्रवण-संवेदनाओ मे कोई क्षति नही पहुँचती है।

(३) बाह्यकर्ण का दूसरा भाग कर्णाजलि या बाह्य मियटस (External meatus) है। यह पिन्ना की जड से शुरू होकर **कर्ण-ढोल** (Ear drum or Tympanum) तक फैली है। इसे **कान की नली** (Auditory tube) भी कहते हैं। इसकी औसत लम्बाई पच्चीस मिलीमीटर है। यह बाहर से आये ध्वनि-प्रकम्प के कान के मध्य भाग मे जाने का मार्ग है।

**(ख) मध्यकर्ण** (Middle Ear) — कान के मध्य भाग की सीमा की शुरुआत कान की नली जहाँ जाकर रुक जाती है वहाँ से होती है। कर्ण-ढोल मध्यकर्ण का सबसे पतला भाग है जो मियटस से जुडा हुआ है। 'मियटस' ध्वनि को कर्ण-ढोल तक पहुँचाती है। कर्ण-ढोल एक बहुत ही झिल्लीदार (Membranic) पर्दा जैसा है। कर्ण-ढोल से सटी हड्डियाँ है। इन हड्डियो का नाम क्रमश **मुद्गर** (Hammer or Malleus), **निहाई** (Anvil or Incus) तथा **रकाब** (Stirrup or Stapes) है। ध्वनि-तरगें (Sound waves) **कर्ण-ढोल** को प्रकम्पित करती हैं। इसके प्रकम्पन के फलस्वरूप **इससे** सटी इन तीनो हड्डियो मे भी कम्पन शुरू होता है। मुद्गर प्रकम्पित होने से उसमे लगे हुए निहाई मे भी प्रकम्पन होता है जिसके परिणामस्वरूप रकाब जो निहाई से लगा हुआ है, वह भी प्रकम्पित हो उठता है। चूँकि रकाब मध्यकर्ण की दूसरी सीमा **अण्डाकार खिड़की** (Oval window) — **ओवल विण्डो** से लगा हुआ है अत यह प्रकम्पन है जो सबसे पहले कर्ण-ढोल मे उत्पन्न हुआ था। वह क्रमश मुद्गर, निहाई तथा रकाब से होता हुआ अण्डाकार खिड़की तक पहुँचता है।

मध्यकर्ण ध्वनि-तरगो को श्रवण-सवेदना (Auditory sensation) के पर्याप्त उद्दीपक के रूप मे परिवर्तित करता है।

एक सँकरी नली, जिसके **कण्ठ-कर्णनली** (Eustachian Tube) **या यूस्टेकियन ट्यूब** कहते है, कान के मध्य भाग से कण्ठ तक गयी है। यह कान को कण्ठ से मिलाती है। इसका प्रमुख कार्य कर्ण-ढोल के बाहर एव भीतर की हवाओ के दबाव को सन्तुलित रखना है। यदि कण्ठ-कर्णनली से बाहर निकाल ली जाय तो तीव्र ध्वनि से कर्ण ढोल के फूट जाने की सम्भावना बढ जायगी।

**(ग) अन्त कर्ण** (Inner ear) — अण्डाकार खिडकी (Oval window) से शुरू होकर **कोर्टी-इन्द्रिय** (Organ of Corti) **एव अर्द्धचक्राकार नली** (Semicircular Canal) तक फैला है। यह कनपटी की हड्डी के भीतर स्थित है। अन्त कर्ण की दीवार एक पतली झिल्ली से ढकी रहती है जिसमे निरन्तर एक तरल पदार्थ भरा रहता है। इसके ऊपरी भाग मे पाये जाने वाले तरल पदार्थ का नाम **अन्तर्लसीका**

है। यह उत्तेजना अन्तःकर्ण (Inner ear) में स्थित केशकोशिकाओं (Hair cells) को प्रकम्पित करती है जिसके फलस्वरूप श्रवण स्नायु प्रवाह (Auditory nerve impulse) उत्पन्न होकर मस्तिष्क के टेम्पोरल लोब (Temporal lobe) या शंख खण्ड में पहुँचते हैं जिसके कारण श्रवण-संवेदना होती है। इस प्रकार श्रवण-संवेदना की ग्राहकेन्द्रिय केशकोशिकायें (Hair cells) हैं जिन्हें कोर्टी की इन्द्रिय (Organ of corti) भी कहते हैं। श्रवण संवेदना को स्पष्टतया समझने के लिए कान की बनावट (Structure of the ear—चित्र १० देखें) तथा उसकी कार्यवाही (Function) की चर्चा आवश्यक है।

मनुष्य के कान को तीन भागों में विभक्त किया जा सकता है– बाह्यकर्ण




[चित्र १०—मानव-कर्ण]

१ कान की नली    कान की ढाल    ६ गोलाकार खिड़की    १० श्रवण-स्नायु
३ मुद्गर    ७ अंडाकार खिड़की    ११ कंठ-कर्ण नली
४ निहाई    ८ अर्द्धचन्द्राकार नालियाँ
५ रकाब    ९ कोक्लिया

(Outer ear), (ख) मध्यकर्ण (Middle ear) तथा (ग) अन्तःकर्ण (Inner ear)।

(क) बाह्य कर्ण (Outer ear)—बाह्यकर्ण के दो भाग हैं (१) वह जो बाहर की ओर निकला हुआ है। इसे पिन्ना (Pinna) या आरीकल (Auricle) या ग्राहक-कोष्ठ भी कहते हैं। पहले यह विचार था कि पिन्ना ध्वनि तरंगों को संग्रहीत

कर ग्रहण करने मे सहायता पहुँचाता है, परन्तु बाद मे किये गये प्रयोगो से यह पता चला कि 'पिन्ना' को जोड से काट देने पर भी श्रवण-सवेदनाओ मे कोई क्षति नही पहुँचती है।

(२) वाह्यकर्ण का दूसरा भाग कर्णानलि या वाह्य मियटस (External meatus) है। यह पिन्ना की जड से शुरू होकर कर्ण-ढोल (Ear drum or Tympanum) तक फैली है। इसे कान की नली (Auditory tube) भी कहते हैं। इसकी औसत लम्बाई पच्चीस मिलीमीटर है। यह बाहर से आये ध्वनि-प्रकम्प के कान के मध्य भाग मे जाने का मार्ग है।

(ख) मध्यकर्ण (Middle Ear) — कान के मध्य भाग की सीमा की शुरुआत कान की नली जहाँ जाकर रुक जाती है वहाँ से होती है। कर्ण-ढोल मध्यकर्ण का सबसे पतला भाग है जो मियटस से जुडा हुआ है। 'मियटस' ध्वनि को कर्ण-ढोल तक पहुँचाती है। कर्ण-ढोल एक बहुत ही झिल्लीदार (Membranic) पर्दा जैसा है। कर्ण-ढोल से सटी हड्डियाँ है। इन हड्डियो का नाम क्रमश मुद्गर (Hammer or Malleus), निहाई (Anvil or Incus) तथा रकाब (Stirrup or Stapes) है। ध्वनि-तरगें (Sound waves) कर्ण-ढोल को प्रकम्पित करती है। इसके प्रकम्पन के फलस्वरूप इससे सटी इन तीनो हड्डियो मे भी कम्पन शुरू होता है। मुद्गर प्रकम्पित होने से उसमे लगे हुए निहाई मे भी प्रकम्पन होता है जिसके परिणामस्वरूप रकाब जो निहाई से लगा हुआ है, वह भी प्रकम्पित हो उठता है। चूँकि रकाब मध्यकर्ण की दूसरी सीमा अण्डाकार खिडकी (Oval window) — ओवल विण्डो से लगा हुआ है अत यह प्रकम्पन है जो सबसे पहले कर्ण-ढोल मे उत्पन्न हुआ था। वह क्रमश मुद्गर, निहाई तथा रकाब से होता हुआ अण्डाकार खिडकी तक पहुँचता है।

मध्यकर्ण ध्वनि-तरगो को श्रवण-सवेदना (Auditory sensation) के पर्याप्त उद्दीपक के रूप मे परिवर्तित करता है।

एक सँकरी नली, जिसके कण्ठ-कर्णनली (Eustachian Tube) या यूस्टेकियन ट्यूब कहते है, कान के मध्य भाग से कण्ठ तक गयी है। यह कान को कण्ठ से मिलाती है। इसका प्रमुख कार्य कर्ण-ढोल के बाहर एव भीतर की हवाओ के दबाव को सन्तुलित रखना है। यदि कण्ठ कर्णनली से बाहर निकाल ली जाय तो तीव्र ध्वनि से कर्ण ढोल के फूट जाने की सम्भावना बढ जायगी।

(ग) अन्त कर्ण (Inner ear) — अण्डाकार खिडकी (Oval window) से शुरू होकर कोर्टी-इन्द्रिय (Organ of Corti) एव अर्द्धचक्राकार नली (Semicircular Canal) तक फैला है। यह कनपटी की हड्डी के भीतर स्थित है। अन्त कर्ण की दीवार एक पतली झिल्ली से ढकी रहती है जिसमे निरन्तर एक तरल पदार्थ भरा रहता है। इसके ऊपरी भाग मे पाये जाने वाले तरल पदार्थ का नाम अन्तर्लसीका

या एण्डोलीम्फ (Endolymph) तथा जिस तरल पदार्थ पर 'एण्डोलिम्फ आश्रित है उस परिलसीका या परीलीम्फ (Perilymph) कहते हैं। अतः कर्ण के पूरे आकार (Structure) को झिल्लीदार लेबरीन्थ (Membraneous Labyrinth) तथा हड्डियों से बनी भीतरी भाग को हड्डीदार लेबरीन्थ (Bony Labyrinth) की संज्ञा दी जाती है। अन्तः कर्ण के दो प्रधान भाग है—(१) अर्द्धचक्राकार नालियाँ (Semi circular Canals) जिसका सम्बन्ध हमारे शारीरिक सन्तुलन (Static sence) से है और दूसरा कौक्लिया [Dochlea—चित्र ११ देखें] जो श्रवण संवेदना के लिए सबसे प्रमुख भाग है।

कौक्लिया घोंघे के आकार के जैसा है जिसमें ढाई लपेट देखने को मिलते हैं। इसे अत्यधिक रूप से स्पष्ट करने के हेतु इसका चित्र नीचे दिया जा रहा है।




[चित्र ११—कौक्लिया का चित्र]

क—कौक्लिया अन्तः कर्ण में ढाई लपेट के रूप में।

ख—कौक्लिया—का खुला रूप जिसमें इसके विभिन्न आन्तरिक अंगों को दिखलाया गया है।

ग—कौक्लिया का चित्र जिसमें कोर्टी इन्द्रिय तथा रक्तवाहिनियाँ दिखलायी गयी है।

[Vestibular canal—वेस्टिबुलर नाली Oval window—अण्डाकार खिड़की Round window—गोलाकार खिड़की Auditory nerve fibres—स्नायु तन्तु Tympanic canal—टिम्पैनिक नाली।]

कौक्लिया तरल पदार्थ से भरे रहता है। इसमें भी तीन प्रधान नालियाँ (Tubes) हैं—स्काला वेस्टिबुली [Scala vestibuli] जिसका शुरूआत अण्डाकार

खिड़की' (Oval window) से होती है। **एस्कालाभेस्टिबुल** अर्थात् भेस्टिबुलर **कनाल** या नाली (Vestibular canal) द्वारा अण्डाकार खिड़की तक आये हुए ध्वनि-प्रकम्पन ग्रहण किये जाते है। यह नली उस ध्वनि-प्रकम्पन को अण्डाकार खिड़की से लेकर कौक्लिया के शीर्ष तक पहुँचाती है। ऊपर पहुँचकर यह प्रकम्पन **भेस्टिबुलर नाली** से निकल कर **टिमपैनिक नली** (Tympanic canal) मे जाती है। यह कौक्लिया की दूसरी प्रमुख नाली है। यह नली कौक्लिया के शीर्ष से लेकर उसके आधार तक फैली है। भेस्टिबुलर एवं टिमपैनिक दोनो नालियो मे एक पदार्थ भरा हुआ है जिसे पेरीलिम्फ (Perilymph) या परिलसीका कहते है।

एक तीसरी नाली जिसे **कौक्लिया नाली** (Cochlea canal) कहते हैं, टिमपैनिक तथा भेस्टिबुलर नालियो के बीच स्थित है। इसमे भी तरल पदार्थ है जिसे एण्डोलिम्फ (Endolymph) या अन्तर्लसीका कहते है। कौक्लिया नाली को **बेसिलर-मेम्ब्रेन** (Basilar membrane) नामक एक झिल्लीदार परत, टिमपैनिक नाला से अलग करती है। **टिमपैनिक नाली को स्काला मिडिया** (Scala media) भी कहते है। वह झिल्लीदार परत जो भेस्टिबुलर नाली को टिमपैनिक नाली अर्थात् **स्काला मिडिया** (Scala media) से अलग करती है उसे **टेक्टोरियल मेम्ब्रेन या झिल्ली** (Tectorial membrane) कहते है। बीच वाली नाली मे 'बेसिलर मेम्ब्रेन' (Basilar membrane) के ऊपर 'एण्डोलिम्फ' (Endolymph) नामक तरल पदार्थ के अन्दर अनेक **केशपेशियाँ** (Hair cells) फैली हैं। ये केशपेशियाँ इस तरल पदार्थ के अन्दर इस प्रकार फैली है जैसे जल के अन्दर सेवार फैले होते हैं। इन केशपेशियो को **कोर्टी-इन्द्रिय** (Organ of Corti) कहते हैं। कोर्टी ही श्रवण-सवेदना की सबसे प्रमुख ग्राह्यइन्द्रिय है। कोर्टी मे प्रकम्पन की शुरुआत भेस्टिबुलर तथा टिमपैनिक नालियो मे प्रकम्पन होने से होती है। यह प्रकम्पन बीच की नाली मे पहुँच कर उनके अन्दर स्थित तरल पदार्थ 'एण्डोलिम्फ (Endolymph) मे प्रकम्पन उत्पन्न होने से उसके अन्दर फैले हुए सेवार मे भी प्रकम्पन होना स्वाभाविक है। एण्डोलिम्फ मे प्रकम्पन उत्पन्न होने से उसके अन्दर सेवार सी फैली हुई केशपेशियो (Hair cells) मे भी प्रकम्पन उत्पन्न होता है। इस प्रकम्पन के फलस्वरूप केशपेशियो मे एक स्नायु-प्रवाह (Nerve impulse) उत्पन्न होता है जो **श्रवण-स्नायु** (Auditory nerve) द्वारा निकल, वृहत् मस्तिष्क के विशिष्ट भाग **टेम्पोरल लोब** (Temporal lobe) या शख-खण्ड मे पहुँचता है। इसके पश्चात् ही व्यक्ति मे **श्रवण-सवेदना** (Auditory sensation) होती है।

वृहत् मस्तिष्क (Cerebrum) दो भागो मे विभक्त है। प्रत्येक कान का सम्बन्ध इसके दोनो-भागो से है जिससे किसी एक भाग मे क्षति होने पर भी श्रवण-सवेदना का होना पूर्ण रूप से समाप्त नही होता। परन्तु दोनो भागो के विनष्ट हो जाने पर तो मनुष्य बहरा हो ही जायगा।

## *श्रवण संवेदना कैसे होती है ?
### (How Auditory sensation takes place)

संक्षेप में यह कहा जा सकता है कि ध्वनि-तरंगों (Sound waves) को बाह्यकर्ण (Outer ear) ग्रहण कर मियटस नली (Scala meatus) के रास्ते मध्यकर्ण (Middle ear) में स्थित कर्ण ढोल (Ear drum) तक पहुँचाता है। *कर्ण-ढोल (Hammer Anvil and Stirrup) में भी समान प्रकम्पन होता है। इन हड्डियों के प्रकम्पन के फलस्वरूप ध्वनि श्रवण-संवेदना के पर्याप्त उद्दीपक के रूप में परिणत हो जाती है। हड्डियों द्वारा यह प्रकम्पन भेस्टिबुलर एवं टिमपनिक नालियों (Vestibular and tympanic canal) आदि से होता हुआ कौक्लिया (Cochlea) के कोर्टी इंद्रिय (Organ of Corti) नामक भाग में पहुँचता है। इसके फलस्वरूप भेस्टिबुलर तथा टिमपैनिक नालियों में पाये जाने वाले तरल पदार्थ पेरिलिम्फ (Perilymph) में प्रकम्पन शुरू होता है जो कौक्लिया नली की दीवार पर धक्का पहुँचाता है। इस धक्के के फलस्वरूप कौक्लिया नली के अन्दर पाये जाने वाले तरल पदार्थ एण्डोलिम्फ (Endolymph) भी प्रकम्पित हो जाता है जिससे बेसिलर मेम्ब्रेन (Basilar membrane) पर स्थित सेवार के समान केशपेशियाँ (Hair cells) जिन्हें कोर्टी की केशपेशियाँ (Corti hair cell) की भी संज्ञा दी जाती है उत्तेजित होती हैं। इनके उत्तेजित होने से स्नायु प्रवाह श्रवण-स्नायु (Auditory nerve) द्वारा मस्तिष्क के श्रवण केन्द्र (Auditory centre) टम्पोरल लोब (Temporal Lobe) या शंख-खण्ड में पहुँचता है जिसके फल स्वरूप मनुष्य को सुनने की संवेदना होती है।

## श्रवण-सम्बन्धी आवश्यक घटनाएँ और श्रवण सिद्धान्त
### (Facts and theories of Audition)

सुनने की संवेदना की उत्पत्ति किसी चीज में कम्पन उत्पन्न करनेवाली वस्तु के सम्पर्क में आने से होती है। कम्पन-युक्त वस्तु जब एक वस्तु के सम्पर्क में आती है तो उस वस्तु में कम्पन शुरू हो जाती है जिसमें तरंगों (Waves) की उत्पत्ति होती है। इन तरंगों की दो विशेषताएँ होती हैं—

१ लहरों की ऊँचाई (Amplitude of Strength)

२ तीव्रता (Frequency)।

किसी कम्पन युक्त वस्तु के सम्पर्क में दूसरी वस्तु के आने से दो तरह की तरंगों (Sound waves) का निर्माण सम्भव है एक ऐसा समान गति में एक समय के अन्दर बना तरंगों (Regular waves) का निर्माण तथा दूसरा उन तरंगों का निर्माण जो एक समय के अन्दर बन रहा पर जिनमें तरंगों के बनने की गति विभिन्न हो। इस विभिन्नता के फलस्वरूप तरंगों की ऊँचाई में भी विभिन्नता आ जाती है।

अत एक तरग दूसरे से आकार मे भिन्न लगती है। तरग बनने की गति मे विभिन्नता होने के फलस्वरूप क्रमहीन या विषम तरग (Irregular waves) बनते है। इन



[चित्र १३]

विषम तरगो (Irregular waves) पर शोरगुल (Noise) का अनुभव आश्रित है। परन्तु कर्ण-मधुर आवाजो अर्थात् राग की अनुभूति के लिए आवश्यक है कि सम-तरगो (Regular waves) की उत्पत्ति कम्पनयुक्त वस्तु का सम्पर्क दूसरी वस्तु से होने मे हो।



[चित्र १३]

**कोटि या पीच** (Pitch) आवाज की सवेदना के लिए आवश्यक है कि तरगों की उत्पत्ति हो। जब ये वायुतरग (Air-waves) कान के ढोल पर नियमित रूप से एक के बाद दूसरी चोट पहुँचाती है तो ध्वनि (Tone) उत्पन्न होता है। कान के ढोल पर एक निश्चित समय (एक सेकेण्ड) के अन्दर बीस तरगो या आठ तरगो द्वारा चोट पहुँचायी जा सकती है। बीस एव आठ तरगो द्वारा चोट पहुँचाये जाने पर जो ध्वनि-उत्पन्न होती है, वह एक समान नही होती है, ध्वनि-सवेदनाओ मे पाये जाने वाले इस अन्तर को pitch की सज्ञा दी जाती है। अत एक सेकेण्ड के अन्दर कान के ढोल पर चोट पहुँचानेवाली तरगो की तीव्रता (Frequency) मे अन्तर होने के फलस्वरूप सवेदना मे उत्पन्न अन्तर को Pitch के अन्तर की सज्ञा दी जाती है। एक सेकेण्ड के अन्दर जितनी ही अधिक वायु-तरग नियमित रूप से कर्ण-ढोल को चोट पहुँचाती है उतनी ही अधिक ध्वनि भी ऊँची (Higher) होती है।

**तीव्रता** (Intensity or Loudness)—आवाज का दूसरा गुण उसकी तीव्रता (Loudness) है। कोई आवाज तो साफ-साफ, स्पष्ट होती है तो कोई अस्पष्ट जिसे सुनने मे भी कठिनाई होती है। आवाजो का स्पष्ट एव अस्पष्ट होना



[चित्र ४१ (क)]



चित्र ४१ (ख)]

तरगो की ऊँचाई (Amplitude) पर निर्भर है। दो तरगो के बीच जिस तरग की ऊँचाई अधिक होती है उससे उत्पन्न ध्वनि-सवेदना एक कम ऊँचे वायु-तरग से

उत्पन्न ध्वनि-संवेदना से अधिक स्पष्ट होती है। अतः तरंग के से उत्पन्न ध्वनि अथवा तरंग से से उत्पन्न ध्वनि संवेदना से अधिक स्पष्ट (Loud and audible) होगा।

नाद गुण या टीमबे (Timbre)— कुछ ध्वनि की संवेदनाएं तो ऐसी होती है जिनमें एक प्रधान ध्वनि (Fundamental tone) के अतिरिक्त अनेक अन्य गौण ध्वनियां (Over tones) भी होती हैं। एक प्रधान ध्वनि के साथ अनेक अन्य गौण ध्वनियों के सम्मिश्रण से उत्पन्न ध्वनि को मिश्रित ध्वनि (Clang) का नाम दिया जाता है। हमलोग दूसरों को बोलते सुनते हैं। दूसरों के बोलने से जो ध्वनि संवेदना हमलोगों को होती है वह मिश्रित ध्वनि की ही संवेदना है। मिश्रित ध्वनि में एक प्रधान ध्वनि के अतिरिक्त जो ध्वनि पायी जाती है उसकी महत्ता कम नहीं। अतिरिक्त ध्वनि के रहने या न रहने के आधार पर ही हम दो व्यक्तियों की आवाज में अन्तर करते हैं। अन्य व्यक्तियों की आवाज को पहचान का एकमात्र आधार अतिरिक्त ध्वनि (Over tones) के उपस्थित या अभाव या बाहुल्यता ही होता है। एक अतिरिक्त ध्वनि (Over tones) के उपस्थित या अनुपस्थित या बाहुल्यता के कारण उत्पन्न ध्वनि के अन्तर को ('Timber') की संज्ञा दी जाती है।

बीट (Beat)—अगर दो ऐसे विभिन्न ध्वनि-तरंगों (Air waves) जिनकी तीव्रता (Frequency) बराबर हो एक ही समय में उत्पन्न किया जाय तो ऐसा उत्पन्न तरंगें आपस में मिल जाती हैं जिसमें संवेदना की तीव्रता (Loudness) बन जाता है और व्यक्ति एक ही ध्वनि की संवेदना प्राप्त करता है यद्यपि दो भिन्न ध्वनि तरंगों की उत्पत्ति होती है।



[चित्र १५]

यहाँ एक ही समय में उत्तेजित दो ध्वनि तरंग हैं
ency) भी बराबर है। व्यक्ति एक ध्वनि जिसकी
जाती है की संवेदना प्राप्त है।

मध्य ध्वनि (In[illegible] अगर दो ऐसी [illegible]
[illegible]त्पत्ति की जाय जिनमें [illegible] (Cycles) [illegible]
अवस्था में व्यक्ति को दा[illegible] प्राप्त
दो ध्वनि की संवेदना [illegible] नि का
[illegible] pitch होना [illegible] को मध्य
[illegible] जाती है। [illegible] उत्पत्ति

२६४ तरग एक सेकेण्ड मे बनता है। इन दो ध्वनियो के श्रवण करने मे व्यक्ति एक मध्य-ध्वनि की सवेदना प्राप्त करेंगे जिसमे $\left(\frac{२५६ + २६४}{२}\right)$ या २६० तरगें होगी।

**अन्तर-ध्वनि** (Difference tone)—अगर दो प्रधान ध्वनियो (Tones) के बीच पचास या पचास से अधिक तरंगो का अन्तर हो तो ऐसी अवस्था मे व्यक्ति इन दो प्रधान ध्वनियो के अतिरिक्त एक तीसरे ध्वनि की भी सवेदना प्राप्त करता है, जिसमे इन दो प्रधान ध्वनियो की त गो को एक से दूसरे को घटाकर जो तरग बचती है वह उसकी तरग होती है। उदाहरणार्थ, २५५ और ४०० प्रति सेकेण्ड बनने वाली तरगो के उत्पन्न करने के फलस्वरूप व्यक्ति २५५ dv की एक ध्वनि, ४०० dv की दूसरी ध्वनि तथा (४००—२५५) या १४५ dv की तीसरी ध्वनि की सवेदना प्राप्त करेगा। १४५ dv की तीसरी ध्वनि को अन्तर ध्वनि की सज्ञा दी जाती है।

**योग-ध्वनि** (Combination tone)—अगर दो ध्वनियो के बीच तरगो (Cycles) का अन्तर सौ या इससे अधिक होता जाय तो ऐसी अवस्था मे व्यक्ति दो प्रधान ध्वनियो के अतिरिक्त अन्तर ध्वनि एव एक और ध्वनि की सवेदना प्राप्त करता है जिसे योग-ध्वनि (Combination tone) की सज्ञा दी जाती है। योग ध्वनि मे दोनो प्रधान ध्वनियो मे जितनी तरगें (Cycles) होती हैं उनके योग से उत्पन्न तरग पायी जाती है। अत ८०० dv और १२०० dv वाली तरगो (Cycles) की प्रधान ध्वनियो के अतिरिक्त व्यक्ति इन ध्वनियो के उपस्थित होने पर (१२००—८००) या ४०० dv की अन्तर ध्वनि के साथ-साथ (८०० + १२००) या २००० dv की योग-ध्वनि की भी सवेदना प्राप्त करेगा।

**मास्कींग** (Masking)—अगर एक ही कान मे दो ऐसी भिन्न लहरो का प्रवेश हो जिनमे एक लहर की ऊँचाई दूसरी लहर से बहुत अधिक हो तो लहरो की ऊँचाई मे भिन्नता होने के फलस्वरूप ध्वनियो की तीव्रता मे भी अन्तर होगा। ऐसी दो भिन्न तीव्रता की ध्वनि-तरग जब एक ही कान से प्रवेश करती है तो ऐसी ध्वनि तरग जिसमे तरगो की सख्या अधिक होती है, वह अपने निकट की कम तरगो से बनायी ध्वनि की सवेदना व्यक्ति मे नही होने देती हैं। जैसे ८०० और ७० dv की दो ध्वनियो के उपस्थित होने पर ८०० dv की तरग ७० dv की तरग मे उत्पन्न होने वाली ध्वनि-सवेदना की उत्पत्ति व्यक्ति मे नही होने देती है। श्रवण-क्षेत्र मे उत्पन्न इस घटना को मास्कींग (Masking) की सज्ञा दी जाती है।

## श्रवण-सिद्धान्त

## (Theory of audition)

ध्वनि-सवेदनाओ की व्याख्या भिन्न-भिन्न व्यक्तियो ने भिन्न-भिन्न ढग से

की है। इन विभिन्न व्यक्तियों द्वारा की गयी व्याख्याओं में हेल्महोज (Helmholtz) रदरफोर्ड (Ruther Ford) एवं वैट (Watt) की व्याख्याओं का उल्लेख यहाँ किया जायगा।

(क) Thick place or Reasonance theory of Helmholtz—ध्वनि संवेदना के दो गुण हैं—(i) पीच (pitch) और (ii) Louddness

ध्वनि संवेदना में Pitch का अनुभव ध्वनि-लहरों की तरंगों (Cycles or frequenay) पर निर्भर करता है पर प्रश्न है ध्वनि लहरों की तरंगों पर पीच (Pitch) का अनुभव कैसे निर्भर करता है। हेल्महोज (Helmholtz) के अनुसार विभिन्न तरंग (Frequency) वाली ध्वनि-लहर कौक्लियर या ध्वनि-संवेदना से सम्बन्धित अन्य स्थानों को एक समान उत्तेजित नहीं करती पायी जाती हैं। एक प्रकार की तरंग (Frequency) वाली ध्वनि-लहर एक स्थान को अधिक उत्तेजित करती है तो दूसरे प्रकार की तरंग दूसरे स्थान को। इस प्रकार विभिन्न तरंग (Frequency) वाली ध्वनि लहरों के द्वारा उत्तेजित स्थानों में अन्तर होने के कारण उनसे प्राप्त संवेदनाओं में भी अन्तर पाया जाता है। उदाहरणार्थ कौक्लिया में स्थित बेसिलर मेम्ब्रेन (Basilar membrane) को ले लें। बेसिलर मेम्ब्रेन (Basilar membrane) के निचले भाग से जैसे जैसे हम ऊपर (Apex) की ओर जाते हैं वैसे-वैसे स्नायु-तन्तु लम्बे एवं ढीले होते जाते हैं। निचले भाग के तन्तु छोटे एवं कसे होते हैं।




[ चित्र १६ ]

जिन ध्वनि लहरों की तरंग (Frequency) कम होती है वह बेसिलर मेम्ब्रेन (Basilar membrane) के ऊपरी भाग को अत्यधिक उत्तेजित करती पायी जाती है तथा अधिक तरंगों (Frequency) वाली ध्वनि लहर निचले भाग का ही अधिक उत्तेजित करती हैं। अतः ध्वनि लहरों में तरंगों (Frequency) की भिन्नता के कारण उत्पन्न अनुभव में अन्तर का कारण कौक्लिया में स्थित बेसिलर मेम्ब्रेन (Basilar membrane) के अत्यधिक उत्तेजित स्थान में अन्तर है।[1] भिन्न-भिन्न तरंग (Frequency) द्वारा भिन्न भिन्न स्थानों का विशेष रूप से उत्तेजित होने

[1] [illegible]

—Glabus and Davis

का परिचय कौक्लियर के अतिरिक्त (क) मेडुला (Medula), (ख) मिडब्रेन (Mid brain), (ग) थैलेमस (Thalamus) एवं (घ) मस्तिष्क मे भी मिलता है।

(ख) The Friquency theory—रदरफोर्ड (Ruther Ford) अपने सिद्धान्त मे दो ध्वनि-सवेदनाओ के बीच pitch के अन्तर का कारण तीव्रता (Frequency) मे अन्तर होने के फलस्वरूप श्रवण-स्नायु (Auditory nerve) द्वारा भेजे गये स्नायु प्रवाहो की गति (Rate of transmission of impulses) मे अन्तर बताया है। उनके अनुसार जिस ध्वनि-लहर मे अधिक तीव्रता (Frequency cycles) होगी वह श्रवण-स्नायु (Auditory nerve) मे अधिक मात्रा मे स्नायु-प्रवाह बनाकर भेज सकेगा। अत ऐसी ध्वनि-लहरो से उत्पन्न संवेदना उस सवेदना से, जिसमे तीव्रता (Frequency) होने के कारण स्नायु-प्रवाह कम मात्रा मे बनी हो, भिन्न होती है। सवेदना की इस भिन्नता को 'Pitch' के अनुभव की भिन्नता की सज्ञा दी जाती है। इस प्रकार स्पष्ट है कि तीव्रता (Frequency) का अन्तर श्रवण-स्नायु (Auditory nerves) मे स्नायु-प्रवाह बनने की मात्रा मे भी अन्तर लाता है जिनसे तीव्रता (Frequency) मे अन्तर होने के फलस्वरूप 'Pitch' के अनुभव मे भी अन्तर हो जाता है।

तीव्रता (Frequency) और स्नायु-प्रवाह के बनने की गति (Rate of discharge) दोनो ४००० dv तक सम्बन्धित पाये गये है। पर ४००० dv के ऊपर की तीव्रता (Frqueucy) स्नायु-प्रवाह के बनने की मात्रा मे किसी प्रवाह का अन्तर नही लाता है। अत Pitch के अनुभव का आधार स्नायु-प्रवाह के बनने की मात्रा नही हो सकता। इस आधार पर रदरफोर्ड के तीव्रता-सम्बन्धी सिद्धान्त को दोषपूर्ण प्रमाणित किया गया है।

### ३. स्वाद की संवेदना
### (Gustatory sensation)

जीभ की ऊपरी सतह पर फैली हुई स्वाद-कलिकाओ (Taste buds) को उत्तेजित करने से ही स्वाद की सवेदना होती है। इन्हे उत्तेजित करने के लिए तरल पदार्थों (Liquid substances) का होना आवश्यक है।

मनोवैज्ञानिको ने चार प्रकार के स्वादो की अनुभूति का पता लगाया है—मीठा, कडवा, खट्टा और नमकीन। जीभ के भिन्न-भिन्न भाग भिन्न-भिन्न स्वादो को ग्रहण करते है। जीभ के अगले भाग के उत्तेजित होने से मीठे और नमकीन की सवेदना, जीभ की जड के उत्तेजित होने से कडवे की सवेदना तथा जीभ के दोनो किनारो के उत्तेजित होने से खट्टे की सवेदना का अनुभव होता है। उसका वर्णन यहाँ विस्तार से करना अभीष्ट नही है।

### ४. गन्ध या घ्राण सवेदना
### (Olfactory Sensation)

गन्ध को ग्रहण करनेवाली इन्द्रियाँ नासिका-रन्ध्र (Nasal cavity) के

भाग में स्थित है जिन्हें घ्राण-कन्द (Olfactory bulbs) कहते हैं। गन्ध की संवेदना के लिए गैस (Gas) ही समुचित उत्तेजना है जो हवा द्वारा नासिका रन्ध्र से प्रवेश कर गन्ध की संवेदना उत्पन्न करती है। यहाँ इस पर विस्तार से प्रकाश डालने की आवश्यकता नहीं है।

## ५ त्वक संवेदना
## (Cutaneous Sensation)

व्यक्ति को निम्नलिखित तीन प्रकार की त्वक या त्वचा सम्बन्धी संवेदनाएँ होती हैं—(क) दबाव या स्पर्श (Pressure or Touch) संवेदना (ख) पीड़ा (Pain) की संवेदना तथा (ग) ताप (Temperature) की संवेदना।

ताप की संवेदना को दो भागों में विभक्त किया गया है। एक उष्णता (Warmth) की संवेदना और दूसरी शीत (Cold) की संवेदना।

(क) दबाव या स्पर्श की संवेदना मेसनर और पसिनी (Meissner and Pacini) नामक सूक्ष्म अंशों (Corpuscles) पर निर्भर त्वचा पर स्थित बालों (Hairs) की जड़ के साथ जो त्वचा के अन्दर होते हैं जुड़े हैं। अतः त्वचा या उस पर बालों के स्पर्श मात्र से ही दबाव या स्पर्श की संवेदना उत्पन्न होती है। दबाव के ग्राहक-कोषों मेसनर एवं पेसिनी का वितरण शरीर के सभी भागों में समान रूप से नहीं है। अंगुलियों की पोर (Finger tips) पर ये अधिक मात्रा में पाये जाते हैं। अतः इस भाग में शरीर के अन्य भागों के अपेक्षाकृत दबाव की संवेदन शीलता अधिक होती है।

(ख) पीड़ा (Pain) के ग्राहक-कोषों को स्वतन्त्र या एपीडरमीस (Epidermis) कोष कहते हैं। इसे पीड़ा बिन्दु (pain spot) भी कहते हैं ये शरीर की त्वचा में अन्य त्वक बिन्दुओं जैसे—दबाव या स्पर्श एवं ताप बिन्दुओं (Cutaneous spot Pressure and Temperature spots) की अपेक्षा अधिक मात्रा में पाये जाते हैं। पीड़ा बिन्दुओं को उत्तेजित करने से पीड़ा की संवेदना होती है। शरीर के विभिन्न अंगों में पीड़ा बिन्दुओं की मात्रा समान नहीं होती है उदाहरणार्थ आँख की कनीनिका (Cornea of the eye) में अत्यधिक मात्रा में पाये जाते हैं। भीतर गाल में इनका बिल्कुल अभाव रहता है। फलतः पीड़ा की संवेदना सबसे अधिक आँखों में होती है, परन्तु गाल के भीतरी हिस्से में पीड़ा की संवेदना होती ही नहीं।

पीड़ा बिन्दुओं को उत्तेजित करने से पीड़ा की संवेदना होती है। पीड़ा बिन्दुओं को तीन प्रकार से उत्तेजित किया जाता है—(१) शरीर की त्वचा (Body skin) पर किसी नुकीली चीज का स्पर्श करने से (२) त्वचा को काटने तथा (३) अत्यधिक ठण्डे एवं गर्म पदार्थ का स्पर्श त्वचा से करने से।

पीड़ा की संवेदना अन्य त्वक-संवेदनाओं की अपेक्षा देर से उत्पन्न होती है और देर से समाप्त होती है।

(ग) ताप (Temperature) की संवेदना के अन्तर्गत उष्णता (Warmth) एवं शीत (Cold) की संवेदनाओं की चर्चा की जायगी। उष्णता की संवेदना का ग्राहक-कोश रफीनी को अंतिम शिखा (End organ of Ruffini) है। यह त्वचा के बहुत ही भीतरी सतह पर स्थित है। इसे उष्णता बिन्दु (Heat or Warmth spot) भी कहते हैं। गर्म पदार्थ का त्वचा के उष्णता-बिन्दु से स्पर्श होने पर रफनी की अन्तिम शिखा उत्तेजित हो जाती है, जिससे संवेदना होती है तथा त्वक्-बिन्दुओं की उष्णता की अपेक्षा उष्णता-बिन्दु की संख्या त्वचा में कम है। उष्णता की संवेदना भी पीड़ा की संवेदना की तरह धीरे-धीरे कम होती और देर से समाप्त होती है।

शीत की संवेदना का ग्राहक-कोश क्रौसे का बल्ब (The Bulb of Krause) है। इस ग्राहक-कोश को शीत-बिन्दु (Cold spot) भी कहते हैं। इनकी संख्या उष्णता की बिन्दुओं से अधिक है, दबाव-बिन्दु के करीब-करीब समान है तथा पीड़ा बिन्दु से कम है। किसी ठण्डे पदार्थ से त्वचा के सम्पर्क के फलस्वरूप शीत-बिन्दु उत्तेजित हो जाते है जिससे शीत की संवेदना होती है। शीत-बिन्दु शरीर में समान मात्रा में नहीं फैले हैं, कहीं इनकी मात्रा अधिक है तो कहीं कम। ये सबसे अधिक ललाट (Forehead) तथा आँखों की पलक के भीतरी भाग में पाये जाते हैं। शीत-संवेदना, दबाव की संवेदना की तरह उत्तेजनाओं के त्वचा के सम्पर्क में आने से तुरत उत्पन्न होती है और उत्तेजना के हट जाते ही प्रायः समाप्त हो जाती है।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि त्वक्-संवेदनाएँ विशिष्ट ग्राहक-कोशों के उत्तेजित होने पर निर्भर है। विशिष्ट ग्राहक-कोशों के उत्तेजित होने के फलस्वरूप स्नायु-प्रवाह उत्पन्न होकर ज्ञानवाही-स्नायु (Sensory nerve) मस्तिष्क के सोमेसथेटिक (Somesthetic) भाग में पहुँचते है। त्वक्-संवेदनाओं के मस्तिष्क का यह भाग अत्यन्त महत्वपूर्ण है, चूँकि इसके अभाव में त्वक्-संवेदनाएँ प्रायः नहीं होती हैं।

## ६ अन्तरावयव-संवेदनाएँ
## (Organic or Visceral Sensation)

अन्तरावयव-संवेदनाएँ, साँस लेने की इंद्रिय (Organ of respiration), हृदय (Heart) पाचन-क्रिया में संलग्न अवयवों में उत्पन्न होती हैं। इन संवेदनाओं को अन्तरावयव-संवेदना (Visceral Sensation) कहते हैं। इस प्रकार स्पष्ट है कि अनेक ग्राहक-कोश शरीर के भीतर पाये जाने वाले अवयवों (Internal organs) में भी पाये जाते हैं। उन अवयवों में पाये जाने वाले ग्राहक-कोशों के उत्तेजित होने के फलस्वरूप ज्ञानवाही स्नायु-प्रवाह निकल कर मस्तिष्क के विशेष भाग में जाता है। फलतः हमें अन्तरावयव-संवेदनाएँ होती हैं। इन ग्राहकेन्द्रियों को इन्ट्रोसेप्टर्स (Introceptors) कहते हैं।

## ७ गति संवेदना

## (Kinesthetic Sensation)

कुछ संवेदनाएं मांसपेशियों जोड़ (Joint) टण्डन (Tendon) या मांसरज्जु इत्यादि के क्रियाशील होने पर होती हैं। ऐसी प्राप्त संवेदनाओं की उत्पत्ति मांस पेशियों एवं टण्डन्स (Tendons) या मांसरज्जु आदि में पाये जाने वाले ग्राहक-कोशों के उत्तेजित होने से होती है। इन ग्राहक-कोशों को प्रोप्रियोसेप्टर्स (Proprioceptors) भी कहते हैं। इन कोशों के उत्तेजित होने के फलस्वरूप ज्ञानवाही स्नायु प्रवाह मस्तिष्क के सोमेसथेटिक (Somesthetic) भाग या चक्र पेशी संवेदना-क्षेत्र में पहुंचता है। फलतः, व्यक्ति को गति संवेदना रहती है।

---

छठा अध्याय

# प्रत्यक्षीकरण

## (Perception)

प्रत्यक्षीकरण क्या है ? प्रत्यक्षीकरण तथा सवेदना मे अन्तर—प्रत्यक्षीकरण का स्वरूप—प्रत्यक्षीकरण मे सलग्न क्रियाएँ—ग्राहक, प्रतीकात्मक, भावात्मक प्रक्रियाएँ तथा ललित अनुभव एव इकाईकरण की प्रक्रिया—पूर्व अनुभूति का प्रत्यक्षीकरण मे स्थान – विपर्यय – विपर्यय और प्रत्यक्षीकरण मे अन्तर—विपर्यय और विभ्रम—विपर्यय के प्रकार—विपर्यय के कारण ।

## प्रत्यक्षीकरण क्या है ?

### (Definition of Perception)

प्रत्यक्षीकरण एक मानसिक क्रिया है । यह प्राणी का किसी वर्तमान वस्तु या परिस्थितियो के प्रति एक ज्ञानात्मक प्रतिक्रिया है ।[1] इस क्रिया की उत्पत्ति के लिए उत्तेजना का होना आवश्यक है । उत्तेजना-विशेष ग्राहकेन्द्रिय के सम्पर्क मे आती है । फलस्वरूप इससे उत्पन्न स्नायु-प्रवाह मस्तिष्क मे पहुँचते है । स्नायु-प्रवाह उस वस्तु का सम्यक् ज्ञान कराता है । इस सम्यक् ज्ञान को प्रत्यक्षीकरण की सज्ञा दी जाती है । अर्थात् प्रत्यक्षीकरण एक ऐसी मानसिक क्रिया है जो हमे वातावरण मे उपस्थित वस्तु तथा ज्ञानेन्द्रियो को उत्तेजित करने वाली परिस्थितियो का तत्कालीन ज्ञान (Immediate apprehension) प्राप्त कराता है ।[2]

ऊपर की परिभाषा से स्पष्ट है कि सवेदना प्रत्यक्षीकरण नही है । सवेदना मे प्रत्यक्षीकरण की तरह उत्तेजना का होना आवश्यक है । पर सवेदना एक सरल मानसिक प्रक्रिया मात्र है । उसमे उत्तेजना का आभासमात्र (Awareness) रहता है । पूर्ण ज्ञान का यहाँ सर्वथा अभाव होता है । इस पर प्रकाश डालते हुए मनो-

1 "Perception is the cognitive response to a present stimulus situation"

2 "Perception is the immediate apprehension of an object or situation affecting any or all of the sense-organs by way of sensation It is the most elementary form of cognition and indeed of experience"

वैज्ञानिकों ने संवेदना को प्रथम सरल ज्ञानात्मक प्रतिक्रिया (First cognitive response) की संज्ञा दी है। प्रत्यक्षीकरण को कुछ मनोवैज्ञानिकों ने दूसरे क्रम का सहकारी (Secondary) अर्थात् संवेदना के बाद होने वाली ज्ञानात्मक प्रक्रिया कहा है। यह प्रक्रिया प्राथमिक प्रक्रिया से भिन्न है। प्रत्यक्षीकरण अर्थपूर्ण होता है। परन्तु संवेदना अर्थहीन है। संवेदना मे अर्थ का अभाव रहता है तथा प्रत्यक्षीकरण में किसी उत्तेजना विशेष का पूर्ण ज्ञान मिलता है। प्रत्यक्षीकरण को इस आधार पर समझते हुए कुछ मनोवैज्ञानिको ने कहा है कि संवेदना और अर्थ के योग से उत्पन्न ज्ञान को ही प्रत्यक्षीकरण की संज्ञा दी जाती है। पर यह विचार सम्यक् नहीं है।

यदि संवेदना और अर्थ के योग को प्रत्यक्षीकरण माना जाय तो संवेदना को एक प्रथम सरल ज्ञानात्मक व्यवहार या अनुभव कहना भूल है। जब संवेदना स्वयं एक ज्ञानात्मक व्यवहार है तो इसके प्रत्यक्षीकरण मे परिणत होने के लिए अर्थ का योग कोई महत्व नहीं रखता क्योंकि प्रत्येक ज्ञानात्मक व्यवहार अर्थ-पूर्ण होता है। इसी आधार पर आधुनिक मनोवैज्ञानिको का विचार है कि विशुद्ध संवेदना एक मानसिक प्रक्रिया (Mental process) मात्र है जो प्रत्यक्षीकरण के पहले आता है तथा इस प्रक्रिया में सदा अर्थ का अभाव रहता है। संवेदना को प्रथम सरल ज्ञानात्मक अनुभव कहना भूल है। परन्तु वास्तविक जीवन में वयस्को मे, कभी भी विशुद्ध संवेदना नामक प्रक्रिया नहीं पायी जाती है। अस्तु, विशुद्ध संवेदना को आधुनिक मनोवैज्ञानिकों ने 'Psychological Myth'—अर्थात् एक मिथ्या या भ्रम माना है।

संवेदना को एक अति सरल मानसिक प्रक्रिया (Simplest mental process) समझना ही यथोचित होगा। परन्तु प्रत्यक्षीकरण एक जटिल (Complex) मानसिक प्रक्रिया है। प्रत्यक्षीकरण की मानसिक प्रक्रिया में निहित जटिलता को हम एक छोटे से उदाहरण द्वारा आसानीसे स्पष्ट कर सकते हैं। मान लीजिए कि मैं अपने घर में अपने भाई से कुछ बातें कर रहा हूं। इसी बीच हमारा कुत्ता दरवाजे पर भूंक उठता है, जिससे हमें इस बात का प्रत्यक्षीकरण होता है कि दरवाजे पर अवश्य ही कोई नवागन्तुक आया है। कुत्ते के भूँकने और मुझे इस बात का प्रत्यक्षीकरण होने के बीच प्रायः कुछ भी समय नहीं लगता। परन्तु यदि प्रत्यक्षीकरण की इस प्रक्रिया की व्याख्या की जाय तो इस मानसिक प्रक्रिया की जटिलता स्पष्ट हो जायगी। पहली बात तो यह है कि हम इस कुत्ते की आवाज की तुलना अपने मानसिक धरातल पर, बिल्ली, गदहे, मनुष्य इत्यादि की आवाजो से करते हैं। अन्य जानवरों की आवाजों से की गयी तुलना के आधार पर ही हमें इस बात का ज्ञान होता है कि यह कुत्ता बोल रहा है, कोई बिल्ली नहीं बोल रही है न गदहा ही रेंक रहा है। इसी प्रकार अन्य कुत्तों की आवाज से तुलना करने पर मालूम होता है कि यह हमारा ही कुत्ता है, पड़ोसी का नहीं।

भूतकाल में हमने अपने कुत्ते को घर के पीछे, बगल एवं सामने से बोलते हुए सुना है। अब इस बात का ज्ञान कि कुत्ता दरवाजे पर बोल रहा है, घर के पीछे से नहीं हमें स्थान निरूपण (Localization) के बाद ही पता चलता है।

इसी प्रकार कुत्ता भूख की अवस्था, भय की अवस्था, क्रोध की अवस्था इत्यादि मे भी बोलते सुना गया है। परन्तु भूतकाल के अनुभवो के आधार पर ही समझ पाते है कि बाहर किसी के आने से वह बोल रहा है, भय, क्रोध तथा भूख से नही।

अस्तु, हम देखते हैं कि बाहर कोई मिलने आया है, इस बात के प्रत्यक्षीकरण मे हमारे मस्तिष्क मे तुलना, विरोध, स्थान-निरूपण तथा भूतकाल मे प्राप्त अनुभवो की सहायता की आवश्यकता पड़ती है। बिना इसकी सहायता के किसी वस्तु या स्थिति का पूर्ण परिज्ञान अथवा प्रत्यक्षीकरण सम्भव नही है। परिणामस्वरूप मनोवैज्ञानिको ने प्रत्यक्षीकरण को एक जटिल मानसिक क्रिया की संज्ञा दी है।

## संवेदना और प्रत्यक्षीकरण में अन्तर
(Distinction between Sensation and Perception)

आजकल के मनोवैज्ञानिको के अनुसार संवेदना नाम की कोई भी मानसिक प्रक्रिया प्राणी मे नही होती है। उनके विचार से संवेदना एक मिथ्या या गप्प (Psychological Myth) है। मनुष्यो मे प्रथम एव साधारण (Elementary and Simple) होने वाली मानसिक प्रक्रिया प्रत्यक्षीकरण ही है। यह विचार यथोचित तो है पर मानसिक प्रक्रियाओ को समझने के लिए मनोवैज्ञानिको ने संवेदना एव प्रत्यक्षीकरण को भिन्न-प्रक्रियाओ का रूप दिया है।

इनलोगो के मतानुसार संवेदना और प्रत्यक्षीकरण मे निम्नलिखित अन्तर हैं—

१ संवेदना एक सरल मानसिक प्रक्रिया है, परन्तु प्रत्यक्षीकरण एक जटिल मानसिक प्रक्रिया है। तात्पर्य यह है कि संवेदना द्वारा किसी उत्तेजना की विशेषता-विशेष की चेतनामात्र होती है, लेकिन प्रत्यक्षीकरण मे इसका ज्ञान होता है जिसमे अनेक मानसिक प्रक्रियाऐं शामिल है। इसकी विशद् व्याख्या प्रत्यक्षीकरण की परिभाषा का विश्लेषण करते समय की गयी है।

२ संवेदना को एक निरर्थक और प्रत्यक्षीकरण को एक सार्थक अनुभूति कह सकते है। इसका अर्थ यह हुआ कि संवेदना मे उत्तेजना की विशेषता की चेतनामात्र होती हैं, किन्तु प्रत्यक्षीकरण मे उस विशेषता के अर्थ से भी भिज्ञ हो जाते है। इसी दृष्टि से मनोवैज्ञानिको ने संवेदना को निरर्थक तथा प्रत्यक्षीकरण को सार्थक अनुभूति की संज्ञा दी है।

३ प्रौढ व्यक्तियो मे विशुद्ध संवेदना (Pure sensation) असम्भव है। कारण, प्रौढ मनुष्यो मे संवेदना के साथ-साथ वस्तु के अर्थ का भी ज्ञान होता जाता है। अत मनोवैज्ञानिको ने संवेदना को एक अमूर्त्त (Abstract) तथा प्रत्यक्षीकरण को मूर्त्त (Concrete) अनुभव कहा है। व्यावहारिक जीवन मे भी संवेदना की अनुभूति नही होती, किन्तु प्रत्यक्षीकरण का अनुभव तो सदा होता है।

४ प्रत्यक्षीकरण मे ग्राहक प्रक्रियाओं (Receptor processes) के अतिरिक्त प्रतीकात्मक प्रक्रियाएँ (Symbolic processes) भी रहती है। परन्तु संवेदना में इस प्रतीकात्मक प्रक्रियाओं (Symbolic processes) का सदा अभाव रहता है। अत संवदना को उपस्थितिकारी (Presentative) और प्रत्यक्षीकरण को उपस्थिति कारी प्रतिरूपक (Presentative Representative) प्रक्रिया कहा गया है।

## प्रत्यक्षीकरण का स्वरूप
## (Nature of Perception)

उपर्युक्त परिभाषा से स्पष्ट है कि प्रत्यक्षीकरण म तात्कालिकता (Presentness) का विशेष गुण होता ह अर्थात वातावरण म उपस्थित वस्तु का ही प्रत्यक्षीकरण सम्भव है।[१] परन्तु वातावरण मे उपस्थित प्रत्येक वस्तु का प्रत्यक्षीकरण मनुष्य नही करता। यह ठीक है कि मनुष्यों पर वातावरण के प्रभाव लगातार पडते रहते हैं। पर वातावरण म उपस्थित सभी चीजों का प्रत्यक्षीकरण मनुष्य नही करता। गर्मी के दिनों मे पखे चलते रहते है फिर भी व चल रहे है, इसका ज्ञान नही रहता। पखा का चलना ज्योंही बन्द हो जाता है त्योंही बन्द हुए पखे का प्रत्यक्षीकरण हो जाता है। इसी प्रकार परिवर्त्तन (Change) प्राय प्रत्यक्षीकरण का आधार है। वातावरण में चलते हुए पखे का रुक जाना परिवर्त्तन है अत इस ओर ध्यान चला जाता है।[२]

वातावरण म उपस्थित प्रत्येक वस्तु का प्रत्यक्षीकरण मनुष्य द्वारा होना सम्भव ही नही मनुष्य केवल उन्ही वस्तुओं का प्रत्यक्षीकरण करता है जो उसके अवधान परिधि (Span of attention) मे आते है। इस प्रकार वस्तुओं का जो अनुभव मनुष्य को होता रहता है उसे दो विभागों म रखा जा सकता है। एक मनुष्य को वह अनुभव जहाँ मनुष्य वस्तुओ को प्रत्यक्ष रूप से देखता रहता है। ऐसी वस्तुए मनुष्य के अवधान केन्द्र (Focus of Attention) मे रहती है। दूसरा उन वस्तुओं का अनुभव जो अवधान-केन्द्र में नही होतीं वरन् व अवधान परिधि से बाहर (Margin of Attention) होती है। प्रत्यक्षीकरण-अवधान केन्द्र मे रहने वाली वस्तुओं का ही होता है। अब प्रश्न यह है कि कौन-सी वस्तु अवधान-केन्द्र मे आती है। किसी वस्तु का अवधान-केन्द्र मे आना उत्तेजना विशेष एवं प्राणी पर निर्भर करता है। उत्तेजना-विषय के गुण भी उत्तेजना को अवधान केन्द्र में पहुँचाने मे मदद देते हैं। इन गुणों मे प्रमुख गुण जिसके बल पर उत्तेजना-अवधान-केन्द्र में पहुँच पाती है, वे निम्नलिखित हैं—

१ Presentness written across all perception —Bentley

२ Change is the basis of perception In other words perception is always a response to some change or difference in the environment

(क) उत्तेजना की तीव्रता (Intensity of the stimulus),

(ख) उत्तेजना की नवीनता (Novelty of the stimulus),

(ग) उत्तेजना की पुनरावृत्ति (Repetition of the stimulus)।

इन गुणो का वर्णन ध्यान (Attention) की चर्चा करते समय किया जायगा।

अतः प्राण के अन्दर वर्तमान आन्तरिक स्थितियो की ही चर्चा यहाँ अभीष्ट है। मनुष्य के अन्दर पाये जाने वाले गुणो मे अभिप्राय (Intention) एव प्रेरणा (Motivation) का प्रमुख स्थान है। ये गुण मनुष्यो का ध्यान किसी खास वस्तुविशेष की ओर ले जाते है, जिसका प्रत्यक्षीकरण मनुष्य अपने ढग से करता है। यहाँ स्पष्ट करना आवश्यक है कि मनुष्य वातावरण में उपस्थित उत्तेजनाओ मे से किसी एक का ही प्रत्यक्षीकरण क्यो करता है? जैसा कि ऊपर कहा गया है मनुष्य की इच्छा, विचार आदि वस्तु के चुनाव (Selection) मे एक सहयोग देते है। पोस्टमैन तथा ब्रुनर (Postman and Bruner) ने एक प्रयोग किया जिसमे उन्होने स्पष्टतया दिखाया कि प्रत्यक्षीकरण मनुष्य का शारीरिक एव मानसिक स्थितियो पर निर्भर करता है। इन स्थितियो का ही यह परिणाम है कि प्रत्यक्षीकरण एक चयनात्मक (Selective) मानसिक प्रक्रिया है। इस चयनात्मकता (Selectivity) का आधार मनुष्य की आवश्यकता होती है। प्रयोग विद्यार्थियो पर किया गया था। दो वर्ग के लड़के थे। एक, जो भूखे थे और दूसरे जो भूखे नही थे। इन दोनो तरह के विद्यार्थियो को एक पारदर्शी पर्दे की दूसरी ओर रखी गयी चीजो के क्षणमात्र के लिए देख कर उनका वर्णन करने को कहा गया। पर्दे की दूसरी ओर कोई खाद्य-पदार्थ नही था, परन्तु कुछ अन्य चीजें (Ambiguous figure) रखी हुई थी। फिर भी वे विद्यार्थी जो भूखे थे उनलोगो को खाद्य-सामग्री का प्रत्यक्षीकरण हुआ। अर्थात्, उन्होने अन्य चीजो को खाद्य-सामग्री के रूप मे देखा। इस प्रकार स्पष्ट है कि मनुष्य वातावरण से अपनी आवश्यकतानुसार वस्तुओ की खोज उसका प्रत्यक्षीकरण करता है। अत प्रत्यक्षीकरण की क्रिया को मनुष्यो की आवश्यकताओ का व्यक्त रूप कहा जाय तो कोई अतिशयोक्ति नही होगी। मनुष्य की आवश्यकताएँ भिन्न-भिन्न होती है। इन आवश्यकताओ मे भिन्नता होने के कारण एक ही वस्तु को दो मनुष्यो द्वारा देखने पर उनके प्रत्यक्षीकरण मे भिन्नता आ जाती है।

मनुष्य अपनी मनोवृत्ति, प्रेरणा, अभिप्राय, रुचि इत्यादि के अनुसार ही किसी वस्तु का प्रत्यक्षीकरण करता है। यही कारण है कि वस्तु, जो किसी को अधिक प्रिय लगती है, वही वस्तु दूसरे को अत्यन्त अप्रिय लगती है। अस्तु हम कह सकते है कि प्रत्यक्षीकरण की क्रिया वैयक्तिक एवं चयनात्मक होती है।[१]

प्रत्यक्षीकरण भिन्न-भिन्न सवेदनाओ का समूहमात्र नही है अर्थात् किसी वस्तु के भिन्न-भिन्न अवयवो को देखने से उत्पन्न सवेदनाओ के योग से प्रत्यक्षीकरण नही होता वरन् उस वस्तु का समग्र रूप (as a whole) से ज्ञान ही प्रत्यक्षीकरण

१ "Perception is selective and individualistic"

है। गुलाब के फूल को हम देखते है तो उसके देखने के समय उसकी पत्तियों की अलग-अलग संवेदना, रगो की एक-एक अलग संवेदना गन्ध एव स्पर्श की कोई अलग संवदना नही होती। उस गुलाब के फूल का समग्र के रूप में (as a whole) प्रत्यक्षीकरण संगठित (Organised) होता है। इस सगठन पर ही अर्थ (Meaning) निर्भर करता है।

## प्रत्यक्षीकरण मे सलग्न क्रियाएँ
## (Processes Involved in Perception)

किसी वस्तु को निम्नलिखित क्रियाएं सहयोग देती हैं—

१ ग्राहक प्रक्रियाएं (Receptor processes) २ प्रतिकात्मक प्रक्रियाएँ (Symbolic processes) ३ भावात्मक प्रक्रियाएं (Affective processes) और ललित अनुभव (Aesthetic experience) तथा ४ इकाईकरण की प्रक्रियाएं (Process of unification)।

१ ग्राहक प्रक्रियाएँ (Receptor processes)— जब कोई उत्तेजना ग्राहकेन्द्रियों के सम्पर्क में आती है तो स्नायु प्रवाह तैयार होकर ज्ञानवाही तन्तु (sensory nerve) द्वारा सुषुम्ना (Spinal cord) एवं मस्तिष्क (Brain) तक पहुँचता है। यहाँ साहचर्य स्नायु-कोष (Association Neurons) उन प्रवाहों को गतिवाही-तन्तुओं (Motor Nerves) मे छोड़ देता है जिससे ये प्रवाह मांसपेशियों तक पहुँचते हैं। इसके फलस्वरूप एक क्रिया उत्पन्न होती है जिससे प्रत्यक्षीकरण सम्भव होता है। ग्राहकेन्द्रियो से आरम्भ होकर मासपेशियों या पिंडों (Effectors) म विलीन होने वाली क्रिया को ग्राहक क्रिया (Receptor process) कहते हैं। इस प्रकार की क्रियाएं देखने, सुनने आदि सभी अनुभवों मे होती हैं।

२ प्रतीकात्मक क्रियाएं (Symbolic processes)— वस्तुओं के प्रत्यक्षीकरण मे जो अन्य क्रियाएं होती हैं उनमें प्रतीकात्मक प्रक्रियाओं (Symbolic processes) का भी प्रमुख स्थान है। मनुष्य को कभी-कभी एक वस्तु देखकर उससे सम्बन्धित वस्तु का स्मरण हो जाता है। मनुष्य में होने वाली ऐसी क्रियाओं को 'प्रतीकात्मक प्रक्रिया' कहते हैं जैसे—नारगी का चित्र देखकर उसकी गन्ध, स्वाद आदि की याद आना, जिसे पहले खाया हो। विवाह मे मिली अँगूठी विवाह की याद दिलाती है। फिर परीक्षा में प्रश्नों को देखकर याद किये हुए उत्तरों की याद को भी प्रतीकात्मक प्रक्रिया के अन्तर्गत रखा जा सकता है।

३ भावात्मक प्रक्रियाएं (Affective processes) किसी वस्तु को देखने और सुनने के पश्चात प्राणी मे उस वस्तु के प्रति सुखद या दुखद भाव का उठना भी स्वाभाविक ही है। वस्तुओं के प्रत्यक्षीकरण के पश्चात् मनुष्य उस वस्तु के प्रत्यक्षीकरण से सतुष्टि (Pleasantness) असंतुष्टि (Unpleasantness) या तटस्थता (Indifference) की प्रक्रियाओं का प्रादुर्भाव अपने में पाता है। मनुष्य में होने वाली इस प्रतिक्रिया को भावात्मक प्रक्रिया की सज्ञा दी जाती है। उदाहर-

णार्य, घर मे एक प्रिय मित्र के आने से उन्हे देखकर खुशी होती है, दुश्मन को देखकार दु ख एव जिसे व्यक्ति रोज दिन देखता रहता है उसे देखकर न तो हर्ष ही होता है और न विषाद ही, वरन् मनुस्य तटस्थ-सा (Indifferent) रहता है। कभी-कभी वस्तुओ के प्रत्यक्षीकरण के पश्चात् उस वस्तु का मूल्याकन भी किया जाता है। मनुष्य प्रत्यक्षीकरण हुई वस्तु को तौलता है अर्थात् वह देखता है कि वस्तु कैसी है, सुन्दर (Beautiful) है या कुरूप (Ugly) या इन दोनो मे से कुछ भी नही है। मनुष्य का यह अनुभव भावात्मक प्रक्रियाओ एव पूर्व अनुभूतियो पर निर्भर है। जिस वस्तु के प्रत्यक्षीकरण से हर्ष होता है वह वस्तु दूसरे की नजरो मे कितनी भी कुरूप क्यो न हो पर देखने वाले व्यक्ति की नजरो मे सुन्दर ही निकलेगी। उस वस्तु को सुन्दर देखने मे उसकी पूर्व-अनुभूतियो का भी सहयोग रहता है। इसे एक उदाहरण द्वारा स्पष्ट किया जाता है। एक प्रेमिका जब अपने प्रेमी को देखती है तो वह सुन्दर ही लगता है। दूसरे के देखने मे वह कितना भी कुरूप क्यो न हो, पर, प्रेमिका की नजर मे तो वह सुन्दर ही मालूम होता है। इस प्रकार की मानसिक प्रक्रियाओ को 'ललित अनुभव' (Aesthetic experience) की संज्ञा दी जाती है।

४. **इकाईकरण की प्रक्रिया (Process of unification)**—किसी वस्तु का प्रत्यक्षीकरण व्यक्ति एक इकाई तथा समष्टि के रूप मे करता है। गुलाब के फूल का प्रत्यक्षीकरण करते समय हम उसकी पखुडियो को अलग-अलग न देखकर एक इकाई के रूप मे देखते है और तब हम कहते हैं कि यह गुलाब का फूल है। इसी प्रकार एक पेड की भिन्न-भिन्न डालियो को अलग-अलग न देखकर हम एक सम्पूर्ण पेड को इकाई के रूप मे देखते है।

### सुगन्ध-युक्त गुलाब के फूल के प्रत्यक्षीकरण मे सलग्न क्रियाएँ

अब प्रश्न है कि प्रत्यक्षीकरण के समय कौन-कौन-सी प्रक्रियाएँ शामिल रहती है। उदाहरण के लिए, सुगन्धयुक्त गुलाब के फूल के प्रत्यक्षीकरण की क्रिया को ले लें। मनुष्य गुलाब के फूल को देखता है। आँख इस देखने की क्रिया को करती है। आँख यहाँ ग्राह्यकेन्द्रिय है जहाँ से स्नायु-प्रवाह बनकर मस्तिष्क तक जाता है, जिससे दृष्टिसवेदना (Visual sensation) होता है। इसके अतिरिक्त, गध-सवेदना (Olfactory sensation) भी होती है। इस कार्य मे नाक ग्राह्यकेन्द्रिय है साथ-ही-साथ उसे छूने के कारण स्पर्श-सवेदना भी प्राप्त होती है। इस प्रकार स्पष्ट है कि तीन ग्राह्यकेन्द्रियाँ कार्य सम्पन्न करने मे लगी है।

इस गुलाब के फूल को देखकर अगर मैसूर (Mysore) स्थित वृन्दावन की फुलवारी के गुलाब के फूलो का स्मरण आता है तो कहना यथोचित होगा कि यहाँ प्रतीकात्मक प्रतिक्रियाएँ (Symbolic processes) भी शामिल है। साथ-ही-साथ फूल देखने से एक भाव भी उत्पन्न होगा। वह भाव है सुखद भाव, दुःखद भाव एवं तटस्थता का (Pleasantness, Unpleasantness and Indifference)। फूल देखकर व्यक्ति मे सुखद भाव उत्पन्न हो सकता है। पर फूल देखकर दु ख का अनुभव करना कोई आश्चर्य नही। जिनकी प्रेमिका ने विदाई के समय फूल भेंट किया

उनके लिए फूल विषाद का प्रतीक हो जायगा। कुछ ऐसे भी व्यक्ति हैं जिन्हें फूल देखकर किसी भी भाव का अनुभव नहीं होता है। इस प्रकार प्रत्यक्षीकरण में भावात्मक क्रियाएं (Affective processes) भी शामिल हैं।

अन्त में कहना आवश्यक है कि वस्तुओं को प्रत्यक्षीकरण से उसे सुन्दर, कुरूप या कुछ भी नहीं आंकने की प्रवृत्ति मनुष्य में होती है। गुलाब का फूल सुन्दर लग सकता है। मनुष्य का यह अनुभव ललित अनुभव (Aesthetic experience)} के अन्तर्गत आता है।

ऊपर यह स्पष्ट हो चुका है कि प्रत्यक्षीकरण समष्टि रूप मे होता है। अब गुलाब के फूल को व्यक्ति इकाई के रूप में देखता है। इस प्रकार स्पष्ट है कि प्रत्यक्षीकरण मे ग्राहक प्रतिक्रियाएं (Receptor processes) प्रतीकात्मक-प्रक्रियाएं (Symbolic processes) भावात्मक प्रक्रियाएं (Affective processes) तथा ललित अनुभव (Aesthetic experience) और इकाईकरण की प्रक्रिया (Processes of unification) शामिल हैं।

## पूर्व अनुभूति का प्रत्यक्षीकरण में स्थान
## (Role of Past Experience in perception)

पूर्वअनुभूति का प्रत्यक्षीकरण मे क्या स्थान है कहना विवादास्पद है। फिर भी मनोवैज्ञानिकों के विचारों को दो श्रेणियों में रखा जा सकता है। एक विचारक वे हैं जिनके अनुसार पूर्व अनुभूति मनुष्यों में एक मानसिक अवस्था (Set) को उत्पन्न (Induce) करता है। इसके फलस्वरूप मनुष्य पूर्व की देखी हुई वस्तुओं को पहले की ही तरह देखता है। प्रत्यक्षीकरण से उत्पन्न भावात्मक व्यवहार एवं अनुभव का आधार पूर्व अनुभूति होती है। दूसरी श्रेणी के मनोवैज्ञानिकों का तो विचार है कि मनुष्य पूर्व-अनुभूति के अभाव में किसी भी चीज का प्रत्यक्षीकरण नहीं कर सकता है। इस विचार की पुष्टि के लिए प्रयोग भी किये गये हैं। थाउलस (Thouless)[1] महोदय ने एक प्रयोग किया है जिसमे उन्होंने एक व्यक्ति को कुर्सी दिखलायी। कुर्सी जिस व्यक्ति को दिखायी गयी उस व्यक्ति की आंखों में अक्षिपट (Retina) पर विशेष प्रबन्ध द्वारा उस कुर्सी का प्रतिबिम्ब (Image) इस प्रकार गिराया गया कि यह प्रतिबिम्ब कुर्सी उलटकर देखने पर होने वाली प्रतिबिम्ब की तरह था। ऐसी अवस्था में व्यक्ति को कुर्सी उलटी हुई नजर आना आवश्यक था, पर ऐसा न हुआ। कुर्सी उस व्यक्ति को सीधी ही रखी जान पड़ती थी। कुर्सी को सीधा रखा देखने का एकमात्र कारण मनुष्य की पूर्व अनुभूति थी जिसने मनुष्य में एक मानसिक स्थिति (Set) को उत्पन्न (Induce) कर पूर्व की देखी हुई वस्तु को पहले की ही तरह देखने की प्रवृत्ति (Tendency) को सफल किया। अर्थात् उसने कभी भी उलटी हुई कुर्सी का उस अवस्था में रखे जाने का अनुभव नहीं किया था, वरन् पूर्व का अनुभव कुर्सी को सीधा ही रखने का था। फलत उसने कुर्सी को सीधा

1 Thouless Phenomenal Regression To Real Object

ही रखा देखा। इस प्रयोग से स्पष्ट है कि पूर्व-अनुभूति के अभाव मे प्रत्यक्षीकरण सम्भव नही है । एक दूसरा प्रयोग एक जन्मान्ध व्यक्ति पर भी किया गया था। जन्मान्ध व्यक्ति की आंखो को ऑपरेशन से ठीक करने पर जब उनकी आंखो मे रोशनी आ गयी तो उसे त्रिभुज (△) और वृत्त (O) के आकार की दो भिन्न आकृतियां दिखलायी गयी। उस व्यक्ति ने कभी पहले इन आकृतियो को नही देखा था। फलत पूर्व अनुभूति का अभाव था। परिणामस्वरूप यह पाया गया कि वह व्यक्ति इन दोनो चीजो के आपसी अन्तर को पहचानने मे असमर्थ रहा। उसकी दृष्टि मे वृत्त एव त्रिभुज मे कोई अन्तर नही था। इस प्रयोग से भी पूर्व-अनुभूति की महत्ता स्पष्ट हो जाती है ।

दूसरे वर्ग के विचारक जेस्टाल्टवादी (Gestaltists) है ।[१] इनके अनुसार प्रत्येक प्रत्यक्षीकरण मे आकार (Figure) और पृष्ठभूमि (background) का सम्बन्ध रहता है। अर्थात्, मनुष्य के अनुभवो मे भी पृष्ठभूमि और आकार का सम्बन्ध देखने को मिलता है। मनुष्य जब किसी वस्तु का प्रत्यक्षीकरण करता है तो उस समय एक वस्तु अत्यन्त सामने साफ एक किसी पृष्ठभूमि पर दीखती है। कुछ समय बाद जब मनुष्य किसी और चीज का प्रत्यक्षीकरण करता है तो उस समय का उसका अनुभव बिल्कुल नवीन, तुरत पहले होने वाले अनुभव से भिन्न नही होता, वरन् पहले के अनुभव से कुछ परिवर्तित होता है। अर्थात् वर्त्तमान मे होने वाले अनुभव थोडी देर पहले अनुभवो से सम्बन्धित रहते है। इस सम्बन्ध को स्पष्ट करते हुए जेस्टाल्ट-वादियो[२] ने स्पष्ट बतलाया है कि पहले के अनुभव अभी प्राप्त अनुभवो की पृष्ठभूमि-

---

१ जेस्टाल्टिज्म या जेस्टाल्टवाद (Gestaltism) अथवा 'जेस्टाल्ट स्कूल' (Gestalt-school)—सन् १६१० ई० मे जर्मनी (Germany) मे स्ट्रक्चरलिज्म (Structuralism) के विरोध मे (as a protest) इस 'वाद' (ism) का जन्म हुआ। इस 'वाद' को मानने वालो मे 'वार्टहैमर' (Wertheimer), कोहलर (Kohler) और 'कोफ्फका' (Koffka) इत्यादि मनोवैज्ञानिको के नाम प्रमुख है जिन्हें जेस्टाल्टवादी (Gestaltist) मनोवैज्ञानिकों के नाम से भी पुकारा जाता है। इनके अनुसार मानसिक प्रक्रियाएँ (Mental processes) का मानसिक तत्वो (Mental elements) मे विश्लेषण (Analysis) कर, उनका अध्ययन करना जैसा कि स्ट्रक्चरलिस्ट (Structuralists) लोगो का विचार है, बिल्कुल गलत है। इनके मतानुसार मानसिक प्रक्रियाएँ मानसिक तत्वों (Mental elements) के योग (Sum or addition) से नहीं बनती है। ये मानसिक प्रक्रियाओ का अध्ययन समग्र रूप से (As a whole) करते है।

२"The experience of any one moment is a whole in which certain elements, it were, stand out The experience of the next moment does not emerge as an entirely new experience, but comes as a change in that of the previous moment Conequently, every object or situation apprehended is apprehended in relation to the whole experience of the moment, and to the experience of immediately preceding moments, Thus, from another point of view we see that there is always this relation of figure' and 'ground' in perceptual experience and that is a necessary characteristic of perceptuaak experience —Collins, M & Drever, J

(Background) के रूप में आते हैं। जेस्टाल्टवादियों के इस विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि पूर्व अनुभूति प्रत्यक्षीकरण मे पृष्ठभूमि का काम करती है।

जेस्टाल्टवादियों ने भी अपने विचार की पुष्टि के लिए अनेक प्रयोग किए हैं। इन प्रयोगो का उल्लेख यहाँ अभीष्ट नही है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि पूर्व-अनुभूति का स्थान प्रत्यक्षीकरण मे एक पृष्ठभूमि के रूप मे या मनुष्यो में विशेष मानसिक स्थिति (Set) उत्पन्न (Induce) करने के रूप में अवश्य रहता है। निश्चयात्मक रूप से तो यह कहा जा सकता है कि पूर्व अनुभूति का महत्व प्रत्यक्षीकरण में है।

## * प्रत्यक्षीकरण सम्बन्धी जेस्टाल्टवादी विचार

## (The Gestalt Approach of Perception)

वातावरण मे उपस्थित उत्तेजनाओं का प्रत्यक्षीकरण जेस्टाल्टवादियों के अनुसार मस्तिष्क द्वारा वातावरण को सगठित करने पर आश्रित है। यह सत्य है कि उत्तेजनाओ के उपस्थित होने पर सवेदनाए प्राप्त होती है। परन्तु व्यक्ति इन संवेदनाओ के आधार मात्र पर प्रत्यक्षीकरण नही करता है। वह मस्तिष्क में स्थित सगठन करने की क्रिया के सहारे वातावरण को देखता है जिससे उसके सामने उपस्थित होने वाली उत्तेजनाएँ अखण्ड एवं सगठित होती हैं। जेस्टाल्टवादियों के इस विचार से स्पष्ट है कि व्यक्ति जो कुछ भी देखता है वह अपने पूर्व अनुभवो के आधार पर नही देखता वरन् उसके अन्दर सगठन की जो क्रिया है वह प्रत्येक प्रत्यक्षीकरण को संभव बनाती है। अत प्रत्यक्षीकरण एक जन्मजात क्रिया है। इस क्रिया का प्रमुख उद्देश्य सगठन है। इस सगठन पर ही वस्तु का ज्ञान आश्रित है।

अब प्रश्न है कि मस्तिष्क को प्राप्त सगठन की क्षमता का ज्ञान हमे कैसे होता है ? कुछ ऐसे प्रयोग किये गये हैं जिनसे मस्तिष्क की यह क्षमता प्रकाशित होती है। इन प्रयोगों में, गोल्डस्टाइल (Goldstile) का प्रयोग उल्लेखनीय है। इन्होंने एक सैनिक पर प्रयोग किया। सैनिक को मस्तिष्क मे गोली लगने से काफी चोट आयी थी। इस चोट के उपरान्त उसे JOHN शब्द दिखलाया गया। इसे दिखलाये जाने पर वह प्रत्येक अक्षर को अलग-अलग पढ सकता था परन्तु इन्हे एकत्र कर समग्र रूप से देखने की क्षमता नही रह गयी थी। इस प्रयोग से स्पष्ट है कि व्यक्ति जो कुछ भी प्रत्यक्षीकरण करता है उसके मस्तिष्क में वर्तमान सगठन करने की क्रिया पर निर्भर करता है। मस्तिष्क में चोट लग जाने के कारण मस्तिष्क की सगठन करने की क्रिया का ह्रास हो जाता है। सगठन की क्रिया के अभाव में व्यक्ति प्रत्यक्षीकरण नही कर सकता है।

मस्तिष्क मे वर्तमान सगठन करने की क्रिया का कार्यशील होना उत्तेजना पर निर्भर है। वातावरण की उत्तेजनाएँ मस्तिष्क में संगठित करने की क्रिया को उत्पन्न करती है। मस्तिष्क में इस क्रिया के उत्पन्न होने के फलस्वरूप व्यक्ति का

मस्तिष्क एक खास अवस्था को प्राप्त करता है। व्यक्ति का प्रत्यक्षीकरण मस्तिष्क की इस अवस्था के ही अनुरूप होता है। अत जेस्टाल्टवादियो ने कहा है कि वातावरण से उपस्थित उत्तेजना एव प्रत्यक्षीकरण मे कोई अनुरूपता (Correspondence) नही रहती है। परन्तु व्यक्ति के अनुभव और मानसिक क्रियाओ (Mental Processes) मे काफी अनुरूपता (Correspondence) देखी जाती है।[७]

जेस्टाल्टवादियो के विचार मे पूर्ण स्पष्ट है कि भौतिक वातावरण मे उपस्थित उत्तेजनाएं हमारे अनुभवो से पूर्णरूपेण नही मिलती हैं। व्यक्ति का वातावरण



[ चित्र १७ ]

सम्बन्धी ज्ञान का अनुभव स्नायुमण्डल के स्तर पर सगठन की देन है। इस सगठन के फलस्वरूप ही व्यक्ति सवेदनाओ के द्वारा प्राप्त प्रदत्तो (Data) को ज्यो-का-त्यो ग्रहण नही करता बल्कि उन प्रदत्तो का एक भिन्न अनुभव उसे होता है जिसकी अभिव्यक्ति वह अपने व्यवहारो मे करता है। स्नायुमण्डल के स्तर पर हुए सगठन के फलस्वरूप व्यक्ति वातावरण को सगठित अनुभव करता है तथा वातावरण की उत्तेजनाओ का प्रत्यक्षीकरण वह आकार (Figure) एव पृष्ठभूमि (Background) के रूप मे करता है।

अत्र प्रश्न यह है कि प्रत्यक्षीकरण मे आकार और पृष्ठभूमि के सम्बन्ध का

७ "Our experience do not correspond point for point with physical stimuli Rather they fall into coherent and meaningful patterns which cannot be readily separated into elementary sensation and images, therefore sensory elements are not the units with which the psychologists can most profitably work "

—Kohler "Isomorphism"

क्या तात्पर्य है। व्यक्ति अपनी प्रवृत्ति के अनुरूप वातावरण में उपस्थित अनेक उत्तेजनाओं में से किसी एक को अपने सामने (आकार के रूप में) रखता है और अन्य उत्तेजनाएं सामने आकार के रूप में रहनेवाली उत्तेजना की पृष्ठभूमि में रहती है। आकार और पृष्ठभूमि का सम्बन्ध वातावरण को संगठित करने में आवश्यक रूप से सहयोग देता है। रूबिन (Rubin) महोदय ने प्रत्यक्षीकरण की क्रिया के विश्लेषण के उपरान्त पाया कि उत्तेजना के उपस्थित होने पर प्रथम तो व्यक्ति को उत्तेजना की उपस्थिति का आभास होता है। इसके उपरान्त उत्तेजनाका अन्य वातावरण में उपस्थित उत्तेजनाओं के साथ का सम्बन्ध परिलक्षित होने लगता है। अर्थात व्यक्ति सामने वर्तमान एक उत्तेजना के अतिरिक्त अन्य उत्तेजनाओं को भी संबन्धित पाता है। प्रत्यक्षीकरण की इस दूसरी अवस्था के उपरान्त व्यक्ति इन अनेक उत्तेजनाओं को एक दूसरे से पृथक करने लगता है। इस पृथक्कीकरण (Differentiation) की क्रिया के फलस्वरूप एक उत्तेजना अत्यन्त स्पष्ट एवं सामने अन्य उत्तेजनाओं की पृष्ठभूमि में उपस्थित होती है। इस प्रकार का 'आकार और पृष्ठभूमि का सम्बन्ध प्रत्येक प्रत्यक्षीकरण में अनिवार्य रूप से देखा जाता है। एक साधारण सा अनुभव जब हम वर्ग में बैठे पढ़ रहे होते हैं तो होता है। सामने दीवाल से लगे ब्लैक बोर्ड को दीवाल से अलग नहीं देखते हैं। यहाँ तक बोर्ड पीछे फले दीवाल के ऊपर उभरा हुआ मालूम होता है। इस प्रकार दीवाल पृष्ठभूमि के रूप में और ब्लैक बोर्ड आकार के रूप में उपस्थित होता है। सेण्डर (Sender) महोदय ने आकार और पृष्ठभूमि के रूप में प्रत्यक्षीकरण करने की प्रवृत्ति को जन्मजात माना है। इन्होंने एक प्रयोग जन्मान्ध व्यक्ति पर किया। इस जन्मान्ध व्यक्ति की आँखें इलाज के उपरान्त ठीक हो जाने के पश्चात उसके सामने कुछ उत्तेजनाओं को उपस्थित किया गया। उत्तेजनाओं की उपस्थिति के उपरान्त व्यक्ति में 'आकार और पृष्ठभूमि का सम्बन्ध प्रत्यक्षीकरण के अंश में देखा गया। सेण्डर महोदय के इस प्रयोग से स्पष्ट है कि व्यक्ति में आकार और पृष्ठभूमि का अनुभव एक प्राथमिक अनुभव है जिसके अभाव में प्रत्यक्षीकरण असम्भव हो जायगा।

आकार और पृष्ठभूमि की विशेषताएँ (Characteristics of figure and ground)—रूबिन (Rubin) के अनुसार आकार और पृष्ठभूमि की अपनी अपनी विशेषताएं होती हैं। ये विशेषताएं क्रमश: ये हैं—

(क) आकार देखने में उभरा हुआ एवं निकलता (Stand out) मालूम होता है। परन्तु पृष्ठभूमि आकार के पीछे दूर तक फैली होती है।

(ख) आकार का स्थानीयकरण (Localization) सम्भव है परन्तु पृष्ठभूमि के फैले रहने के कारण इसका स्थान निरूपण नहीं कर सकते हैं।

(ग) आकार का अपना रंग होता है जो सतह पर केन्द्रीभूत रहता है परन्तु पृष्ठभूमि का रंग अस्पष्ट एवं परिवर्तनशील (Filmy soft and yielding) होता है।

(घ) आकार मध्य चेतना मे रहने के कारण अधिक दिनो तक स्मृति मे रहता है। परन्तु पृष्ठभूमि चेतना के मध्य मे नही होती, अत इनको स्मृति व्यक्ति को अधिक दिनो तक नही रहती है।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि 'आकार और पृष्ठभूमि' के अपने-अपने आवश्यक गुण होते है। दूसरी चीज जो ध्यान मे रखने योग्य है वह यह कि 'आकार और पृष्ठभूमि' के सम्बन्ध को सम्भव करने के कुछ नियमो का भी सहयोग होता है, जिन्हे सगठन के नियम (Laws of organization) की सज्ञा दी जाती है। इन नियमो मे कुछ प्रधान नियमो की चर्चा की जायगी।

## सगठन का नियम
## (Law of Organization)

(क) प्रैगनैन्ज का नियम (Law of Pragnanz)—व्यक्ति वातावरण को सगठित करते हुए सदा ध्यान रखता है कि आकार, जिसे वह पृष्ठभूमि से अलग कर रहा है वह स्पष्ट एव स्थायी हो। आकार की स्पष्टता एवं स्थिरता को ध्यान मे रखते हुए वातावरण को सगठित किया जाता है। कभी-कभी तो आकार एक सगठित वातावरण मे ही उपस्थित रहता है जहाँ किसी भी प्रकार के सगठन की आवश्यकता नही होती। ऐसे वातावरण मे पड़ी चीजो के प्रत्यक्षीकरण मे समय अत्यन्त ही कम लगता है। साथ-ही-साथ, प्रत्यक्षीकरण की हुई उत्तेजना अधिक दिनो तक स्मृति मे उपस्थित रहती है। वैज्ञानिक प्रयोगो से भी हमे इसका प्रमाण मिलता है। एक प्रयोग मे कुछ विद्यार्थियो को दो तरह के शब्दो को स्मरण करने के लिए दिया गया —(१) Authority, Plumpudding, Carpet, Scholar, (२) Child, Lake, Ball, Drowned

उपर्युक्त दो तरह के शब्दो मे श्रेणी (१) मे रखे गये शब्दो मे तारतम्य का अभाव था, परन्तु श्रेणी (२) मे रखे गये शब्दो मे आपसी सम्बन्ध स्थापित करना सम्भव था। इन दोनो तरह के शब्दो को याद करने के दो सप्ताह के उपरान्त फिर विद्यार्थियो को उन पढे हुए शब्दो को दुहराने का आदेश दिया गया। इस आदेशानुसार विद्यार्थियो ने पहले के याद किये हुए शब्दो को दुहराने की कोशिश की। इस प्रयत्न मे वे (१) श्रेणी मे रखे गये शब्दो मे किसी एक को भी दुहरा न सके, परन्तु श्रेणी (२) मे रखे गये सभी शब्दो को उसी रूप मे दुहरा दिया। इस प्रयोग मे स्पष्ट है कि सगठित वातावरण के प्रत्यक्षीकरण के उपरान्त उसकी याद व्यक्ति को अधिक दिनो तक रहती है।

कुछ ऐसे भी वातावरण होते हैं जिनमे सगठन का अभाव होता है। सगठन के अभाव मे आकार को स्थिरता एव स्पष्टता वातावरण नही दे पाता है। ऐसी अवस्था म वातावरण सदा असगठित नही रहता है। यहाँ भी 'आकार और पृष्ठभूमि' का सम्बन्ध उपस्थित होता है। इस सम्बन्ध को कार्यान्वित करने मे स्नायु-मण्डल के

स्तर पर होने वाली क्रियाएं अधिक महत्वपूर्ण होती हैं। मस्तिष्क अक्षिपट पर पडी उत्तेजनाओं के प्रभाव में परिवर्तन ला आकार को स्पष्ट एवं स्थिर बनाता है। उत्तेजना के प्रभावों में परिवर्तन लाने वाले नियमों में 'क्लोजर के नियम (Law of Closure) का नाम उल्लेखनीय है। कोफ्का (Koffka) महोदय ने अपने इस नियम में बतलाया है कि वातावरण की असम्बद्ध चीजों को एक दूसरे से सम्बद्ध करने की प्रवृत्ति में रहती है। अतः तीन अलग अलग बिन्दुओं को जिसमें एक ऊपर और दो उनके नीचे फैले हों उन्हें अगर व्यक्ति के सामने उपस्थित किया जाता है तो व्यक्ति इन तीन बिन्दुओं का प्रत्यक्षीकरण असम्बद्ध रूप में अलग-अलग नहीं करता है बरन उसे वह एक त्रिभुज के रूप में देखता है जैसे नीचे के चित्र में। जिस नियम



[चित्र १८ (क)]



[चित्र १८ (ख)]

के आधार पर एक बिन्दु दूसरे से सम्बन्धित हो संगठित होते हैं उस नियम को कोफ्का महोदय ने 'क्लोजर का नियम (Law of Closure) कहा है।

(ख) समानता का नियम (Law of Similarity)—वातावरण को संगठित कर आकार को स्पष्ट एवं स्थायी बनाने में समानता के नियम का भी महत्वपूर्ण स्थान है। आपस में मिलती हुई चीजों का सम्बन्ध शीघ्र स्थापित हो जाता है। इस सम्बन्ध के स्थापित होने के फलस्वरूप वे अपने को वातावरण की अन्य चीजों से पृथक कर आकार के रूप में चेतना में उपस्थित होते हैं जैसे 'X' अपने को 'O'



(चित्र १९)

से समानता के आधार पर अलग कर लेता है और एक त्रिभुज का रूप ग्रहण कर लेता है।

(ग) समीपता का नियम—(Law of proximity)—एक दूसरे के समीप



(चित्र २०)

रहने वाली वस्तुएं अति शीघ्र आपस में सम्बद्ध हो जाती हैं। बनिस्बत उन चीजों के

१ If the objective qualities of the field—the external forces are not such as to give rise spontaneously to good configurations then there is a tendency for the internal forces within the individual to modify the pattern of retinal stimulation in the direction of a con...
...possessing more goodness —Koffka

जो एक-दूसरे से अधिक पृथक है। सगठन के इस नियम को समीपता के नियम की सज्ञा दी जाती है। अत पृष्ठ १३० पर दिये गये चित्र २० के ६ विन्दुओ मे चार, जो समीप के विन्दु है उनके बीच एकीकरण हो जाता है, जिससे वे वर्गाकार मालूम पडते हैं।

(घ) कामन फेट (Common Fate)—एक दिशा मे अग्रसर होने वाली चीजो का सम्बन्ध आपस मे शीघ्र हो जाता है जिससे उसका प्रत्यक्षीकरण सम्बद्ध रूप मे होता है। नीचे के विन्दुओ मे एक दिशा की ओर मुडी है उनका सगठन हो जाता है जिससे वे अर्द्धवृत्त की तरह देखने मे लगती है।



(चित्र २१)

## गति का प्रत्यक्षीकरण

### (Perception of Movement)

मनुष्य वातावरण मे दो प्रकार की गति का अनुभव करता है, एक तो वस्तु वास्तव मे चलायमान रहती है जिसे वह चलायमान समझता है, दूसरा, वस्तु मे गति नही रहने पर भी वह चलती-सी मालूम पडती है। पहले प्रकार की गति को वास्तविक (Real) गति कहते है तथा दूसरे को दीखौवा या प्रतीत होने वाली (Apparent) गति की सज्ञा दी जाती है।

वास्तविक गति के अनुभव का आधार स्नायविक सवेदना (Kinesthetic sensation) है। मासपेशियो या हड्डियो के जोड को अगर किसी ओर इधर-उधर घुमाया जाय तो इसके इधर-उधर घुमाने के फलस्वरूप व्यक्ति को खास प्रकार की सवेदना प्राप्त होती है। इस सवेदना को स्नायविक सवेदना (Kinesthetic sensation) की सज्ञा दी जाती है। इस प्राप्त सवेदना के आधार पर ही हम वास्तविक गति का प्रत्यक्षीकरण करते हैं। उदाहरणार्थ, अगर आँख बन्द कर दायें पैर के अंगूठे को हिलाया जाय तो इसके हिलाने से अंगूठे के जोड पर एक गति उत्पन्न होती है जिससे एक प्रकार की सवेदना होती है। इस प्राप्त संवेदना के आधार पर हम गति का प्रत्यक्षीकरण करते हैं।

दूसरे प्रकार की गति, जिसका अनुमान व्यक्ति को होता है, उसे दिखौवा गति

या प्रतीत होने वाली गति (Apparent movement) कहते है। यहाँ यद्यपि उत्तेजना मे कोई गति नही रहती फिर भी व्यक्ति को ऐसा प्रतीत होता है कि उत्तेजना में गति है। ऐसी प्रतीत होने वाली गति क्रमश तीन प्रकार की होती है।

(क) बिटा गति (Beta movement)—यहाँ दो स्थानो पर एक के बाद दूसरे स्थान में प्रकाश जलाया जाता है। पहला प्रकाश थोडी देर के लिए सामने आता है और इसके कुछ ही क्षण बाद दूसरा प्रकाश जल उठता है। इस तरह दो प्रकाशों के एक के बाद दूसरे जलने के फलस्वरूप व्यक्ति को प्रकाश मे गति का अनुभव होता है। व्यक्ति ऐसा अनुभव करता है जैसे कि पहला प्रकाश दूसरे स्थान मे होने वाले प्रकाश की ओर बढ रहा है। इस प्रकार नीचे के क और ख दो स्थानो




में पहले क और फिर क प्रकाश को बुझाने के उपरान्त ख को प्रकाशमय किया जाय तो यहाँ प्रकाश क से ख की ओर दौडता हुआ दीखता है। ऐसी गति को बिटा (Beta) गति की सज्ञा दी जाती है।

(ख) डल्टा-गति (Delta movement)—यहाँ दो स्थानो मे अगर एक के बाद दूसरे को प्रकाशमय किया जाय तो व्यक्ति प्रकाश को पहले से दूसरे की ओर बढता न देखकर दूसरे स्थान से पहले स्थान की ओर ही जाता देखता है। इस प्रकार स्थान 'क' को प्रकाश करने के उपरान्त ख का प्रकाशमय किया जाय तो यहाँ प्रकाश 'क से ख की ओर न जाकर 'ख से क की ओर दौडता




नजर आता है। इस प्रकार की गति को डल्टा-गति (Delta movement) की सज्ञा दी जाती है।

(ग) गामा गति (Gamma Movement) एक स्थान को अचानक प्रकाशमय करने पर व्यक्ति उस स्थान के मध्य में प्रकाश देखता है। धीरे धीरे यह प्रकाश अन्य स्थानों मे भी फैलना-सा प्रतीत होता है। बाद मे यदि प्रकाश को बुझा दिया जाता है तो प्रकाश सिमटता हुआ दीखता है। व्यक्ति मे उत्पन्न फलाव एव सिमटाव के इस अनुभव को 'गामा गति' की सज्ञा दी जाती है।

उपर्युक्त प्रतीत होने वाल गतियो की व्याख्या बाटले (Bartley) महोदय ने किया है। उनके अनुसार इन गतियों का अनुभव अक्षिपट पर स्थित कोषों के स्वभाव पर निर्भर है। इनके अनुसार अक्षिपट के मध्य मे स्थित ग्राहक-कोष अक्षिपट के अन्य भागो के कोशो मे अधिक जल्द उत्तेजना के उपस्थित होने पर कार्यशील हो जाते हैं। अत प्रकाश के उपस्थित होने पर मध्यभाग प्रकाश पहले देखता है और बाद मे ज्यों ज्यों अक्षिपट के अन्य भाग प्रकाश-तरगों से उत्तेजित होते जाते हैं वैसे वैसे प्रकाश फैलता सा मालूम होता है। इस तरह बाटले महोदय ने फैलाव की गति

की व्याख्या की है। इसके अतिरिक्त उत्तेजना के अधिक तीव्र रहने पर ग्राहक कोष अधिक जल्द क्रियाशील हो जाते है। अक्षिपट के स्वभाव के विषय मे चर्चा करते हुए उन्होने कहा है कि अक्षिपट के ऐसे स्थान जिन्हें उत्तेजना उत्तेजित नही करती वे भी उत्तेजित ग्राहक कोषो के समीप होने के कारण उत्तेजित हो जाते है। अत: दो स्थानो को एक के बाद दूसरे स्थान को उत्तेजित किये जाने पर इन दोनो स्थानो के बीच का भाग भी धीरे-धीरे उत्तेजित हो जाता है जिससे प्रकाश एक स्थान से दूसरे स्थान की ओर, जो बाद मे प्रकाशमय किया गया है, बढता दीखता है। इस तरह बिटा (Beta) गति की व्याख्या उन्होने की है। उपर्युक्त व्याख्या कहाँ तक स्पष्ट है, कहना कठिन है। प्रयोग इस दिशा मे अगर किया जाय तो इन व्याख्याओ की सत्यता की जाँच की जा सकती है। अत हमे इस क्षेत्र मे कुछ ऐसे प्रयोगो की आवश्यकता है जो प्रतीत होने वाली गतियो की व्याख्या ठीक ठीक कर सके।

## *समय का प्रत्यक्षीकरण

## (The perception of time)

व्यक्ति को समय का भी प्रत्यक्षीकरण होता है। समय के ज्ञान का प्रमुख आधार सवेदना का विशेष गुण इस सत्ता-काल तथा व्यक्ति को प्राप्त परिवर्त्तन (Change) का अनुभव है। एक गुलाब को व्यक्ति दस सेकेण्ड तक देखे फिर उसी को पन्द्रह सेकेण्ड तक, तो इन दो अवस्थाओ मे वस्तु को देखने से उत्पन्न सवेदनाओ मे भी भिन्नता रहती है। जो गुण इस तरह सवेदनाओ मे अन्तर लाता है उसे सत्ता-काल (Duration) का गुण कहते है। व्यक्ति सवेदना के सत्ता-काल के गुण के आधार पर समय का प्रत्यक्षीकरण करता है।

सत्ता-काल के अतिरिक्त जब उत्तेजना व्यक्ति के सामने से हटा ली जाती है तो उसके हटाये जाने पर व्यक्ति को परिवर्तन (Change) का अनुभव होता है। इस परिवर्तन के पश्चात् ही वह किसी अन्य वस्तु की ओर अपना ध्यान ले जाता है। कुछ काल तक वह उत्तेजना इसके सामने रहती है जिससे उसे एक सवेदना प्राप्त होती है। व्यक्ति अपने परिवर्तन के पूर्व एव बाद के अनुभवो की सवेदनाओ के सत्ता-काल के आधार पर समय का ज्ञान प्राप्त करता है।

सत्ता-काल के गुण एव परिवर्तन के अनुभव के अतिरिक्त समय के प्रत्यक्षीकरण मे मासपेशियो के तनाव के अनुभव, श्वास लेने की क्रिया तथा दिल की गति का भी सहयोग रहता है।

मासपेशियो के तनाव का अनुभव— केवल दो मिनट तक उपस्थित उत्तेजना के साथ किये गये मासपेशियो के अभियोजन से उत्पन्न तनाव चार मिनट तक सामने उपस्थित रहने वाली उत्तेजना के साथ किये गये माशपेशियो के अभियोजन से उत्पन्न तनाव का अनुभव एक-सा नही होता है। अत मासपेशियो का उपस्थित उत्तेजना के साथ अभियोजन करने के फलस्वरूप उत्पन्न व्यक्ति मे तनाव का अनुभव समय के ज्ञान के लिए एव प्रतीक के रूप मे उपस्थित होता है।

श्वास एवं दिल की गति के आधार पर भी व्यक्ति समय का ज्ञान प्राप्त करता है। यद्यपि व्यक्ति को अपने दिल की गति एवं श्वास क्रिया की गति का पूर्ण ज्ञान नही होता फिर भी प्रयोगों से स्पष्ट मालूम होता है कि वह दिल की गति द्वारा समय का अनुमान लगाता है।

प्रत्यक्षीकरण के कर्त्ताओं (Factors in perception) का विवरण— व्यक्ति वातावरण मे उपस्थित अनेक उत्तेजनाओं मे से किस उत्तेजना का प्रत्यक्षीकरण करेगा यह दो कर्त्ताओं (Factors) पर निर्भर है। एक तो उत्तेजना की विशेषता और दूसरे व्यक्ति की अपनी अभिरुचि पर। जहाँ तक प्रत्यक्षीकरण मे उत्तेजना के अपने गुणों का प्रश्न है इसकी चर्चा पूर्ण रूप से ध्यान के अध्याय मे ध्यान किसी वस्तु पर क्यो जाती है की चर्चा करते हुए किया गया है। प्रत्यक्षीकरण मे व्यक्ति की अरुचि या इच्छा के सहयोग की चर्चा यहाँ की जायगी।

ब्रूनर और पोस्टमन (Bruner and Postman) महोदय ने अपने प्रयोग मे स्पष्टतया दिखलाया कि व्यक्ति की अपनी अभिरुचि या इच्छा वातावरण की अनेक उत्तेजनाओं मे से किसी एक को चुने उसके प्रत्यक्षीकरण के लिए बाध्य करता है। व्यक्ति की अपनी इच्छा इच्छित वस्तु के प्रत्यक्षीकरण की प्रवृत्ति उत्पन्न कर देती है जिससे व्यक्तिगत उत्तेजना प्रत्यक्षीकरण अतिशीघ्र करता है। पोस्टमैन एवं ब्रूनर साहब ने व्यक्तियो में उत्पन्न इस क्रिया को (Selective sensitisation) की संज्ञा दी है। व्यक्ति म इच्छित वस्तु को जल्द देखने की प्रवृत्ति रहने के कारण ही व्यक्ति भूख की अवस्था मे खाद्य पदार्थ को जल्दी देख लेता है। इसके विपरीत जिस वस्तु को देखने की इच्छा नही होती उस वस्तु की ओर व्यक्ति का ध्यान नही जाता है। ऐसे वस्तु को व्यक्ति देखना नही चाहता है अतः उसे सामने उपस्थित किये जाने पर भी अनदेखी कर देता है। वस्तु के प्रत्यक्षीकरण की इच्छा के अभाव मे देखने की प्रवृत्ति के अभाव को पोस्टमैन और ब्रूनर ने चेतन अवरोध (Perceptual defence) की संज्ञा दी है। इस प्रकार व्यक्ति प्रत्यक्षीकरण अपनी इच्छा के अनुसार करता है। ब्रूनर और पोस्टमन के इस विचार को कुछ प्रयोगों द्वारा अत्यधिक स्पष्ट किया जा सकता है। उन्होंने एक प्रयोग किया। इस प्रयोग में व्यक्ति की इच्छा के अनुरूप कुछ चीजो का प्रदर्शन प्रदर्शक यन्त्र द्वारा ०१ सेकेण्ड तक हुआ। बाद मे इसी यन्त्र द्वारा कुछ ऐसे अनिच्छित शब्दों का प्रदर्शन जिसकी अवहेलना व्यक्ति सदा करता आया है १ सेकेण्ड से आरम्भ कर ३ ५ आदि क्रमशः बढ़ाते हुए प्रकाश की अवधि तक दिखा गया। अनिच्छित शब्दों को उस अवधि तक दिखाया गया जब तक कि वह देख न ले। इस प्रयोग से स्पष्ट हो गया कि व्यक्ति ऐसे शब्दों को जिन्हें वह देखना चाहता है कम ही समय में देख लेता है परन्तु ऐसे शब्द जिन्हें वह देखना नही चाहता अधिक अवधि के निकल जाने के बाद कभी कभी तो ठीक देख पाता है परन्तु कभी उस शब्द को परिवर्तित रूप में देखता है। उदाहरणार्थ सेक्रट (Secret) शब्द जिसके प्रत्यक्षीकरण की अनिच्छा व्यक्ति प्रकट

करता था उसे दिखलाये जाने पर पहली दफा तो उसने Sucked, दूसरी दफा Sucked, तीसरी दफा Shocked और चौथी दफा अधिक समय तक दिखलाये जाने के उपरान्त इस शब्द की सही पहिचान उसने की। एक ऐसे शब्द जिसके देखने की इच्छा व्यक्ति को थी, उस व्यक्ति के सम्मुख उपस्थित किया गया-जैसे गर्ल (Girl)। इस शब्द के प्रत्यक्षीकरण मे उन्होंने ०१ सेकेण्ड ही समय लिया। इस प्रकार स्पष्ट है कि प्रत्यक्षीकरण की प्रवृत्ति रहने से व्यक्ति वस्तुओ का अतिशीघ्र प्रत्यक्षीकरण करता है (Lowering of perceptual threshold), परन्तु देखने की इच्छा के अभाव मे व्यक्ति उस वस्तु का प्रत्यक्षीकरण शीघ्र नही कर पाता। इसकी व्याख्या करते हुए पोस्टमैन और ब्रूनर ने बतलाया है कि इच्छा के अभाव मे प्रत्यक्षीकरण की तत्परता (Preceptual threshold) बहुत ही कम हो जाता है जिससे व्यक्ति के सम्मुख उत्तेजना के उपस्थित रहने पर भी व्यक्ति देख नही पाता है।

अब प्रश्न है कि व्यक्ति मे जिस चीज के प्रत्यक्षीकरण की इच्छा नही होती उसका प्रत्यक्षीकरण वह गलत रूप मे क्यो करता है? पोस्टमैन और ब्रूनर साहब ने इसकी व्याख्या करते हुए कहा है कि व्यक्ति अपने सामने उपस्थित उत्तेजना का प्रत्यक्षीकरण करता है, परन्तु उसके अचेतन (Unconscious) मे वस्तु को न प्रत्यक्षीकरण करने का विचार देखी हुई उत्तेजना को परिवर्तित रूप मे व्यक्त करता है। इस तरह उत्तेजना को परिवर्तित रूप मे व्यक्त करने के फलस्वरूप व्यक्ति उस उत्तेजना के नही प्रत्यक्षीकरण करने की अभिलाषा की भी पुष्टि कर लेता है। इस प्रकार व्यक्ति की चेतन एव अभिलाषाएँ प्रत्यक्षीकरण को प्रभावित करती है।

## *प्रत्यक्षीकरण की स्थिरता
## (Perceptual Constancy)

पहले की देखी हुई चीज मे हेर-फेर होने पर भी व्यक्ति पहले की देखी हुई चीजो को उसी रूप मे देखती है। वस्तुओ को पहले की तरह देखने को प्रत्यक्षीकरण की स्थिरता (Perceptual constancy) कहते है। प्रत्यक्षीकरण की यह स्थिरता वस्तु के आकार, परिमाण, रग एव चमक (Brightness) के प्रत्यक्षीकरण मे स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है। थाउलेस (Thouless) महोदय ने अपनी पुस्तक * मे स्पष्टतया बतलाया है कि एक वर्गाकार कागज जिसकी प्रतिमा अक्षिपट पर गोलाकार पड़ी उसे व्यक्ति ने गोल आकार का न देखकर वर्गाकार ही देखा। व्यक्ति अपने अक्षिपट के प्रतिमा की अवहेलना कर वह वस्तु जिस प्रकार की पहले थी उसी प्रकार देखता है। विभिन्न लोगो ने प्रत्यक्षीकरण की स्थिरता की व्याख्या करते हुए विभिन्न मतो का प्रतिपादन किया है। कुछ लोगो के अनुसार व्यक्ति मे पहले की देखी हुई चीजों को पहले ही की तरह देखने की एक जन्मजात प्रवृत्ति रहती है। जेस्टाल्टवादियो ने व्यक्ति मे इस प्रवृत्ति की व्याख्या प्रैगनेज के नियम (Law of Pragnaz) द्वारा किया है। अत उत्तेजनाओ मे भिन्नता आने पर भी वह उत्तेजना को

* "Phenomenal Regression to Real object' —Thouless

पहले ही की तरह देखता है। दूसरे मनोवैज्ञानिक प्रत्यक्षीकरण की स्थिरता (Constancy Phenomena) को जन्मजात नहीं मानते, बल्कि व्यक्ति का अर्जित गुण मानते हैं। वस्तु में स्थिरता (Constancy) आने के कारण वस्तु के आकार प्रकार का पूर्ण पूर्वज्ञान है। व्यक्ति ने उस वस्तु को भिन्न भिन्न अवस्थाओं में देखा है। इसके देखने के फलस्वरूप वस्तु के पूरे आकार-प्रकार से व्यक्ति का परिचय हो जाता है अत वस्तु में कुछ एक परिवर्तन होने पर वस्तु में वर्त्तमान अन्य चीजें अपरिवर्तित रूप में व्यक्ति के सामने उपस्थित होती हैं जिसके आधार पर व्यक्ति उसका प्रत्यक्षीकरण करता है। अत परिवर्तित वस्तु अपने पुराने रूप म ही दीख पडती है।

आकार, रग परिमाण एव चमक के प्रत्यक्षीकरण मे स्थिरता की व्याख्या कुछ मनोवैज्ञानिकों ने अलग-अलग की है। मनोवैज्ञानिकों द्वारा किये गये आकार रग चमक इत्यादि की अलग-अलग व्याख्या का विवरण यहाँ उपस्थित करना आवश्यक नही हैं अत इसकी व्याख्या यहाँ नही दी जा रही है।

### स्थान का प्रत्यक्षीकरण
### (Space perception)

वातावरण में जब अनेक चीजें उपस्थित होती हैं तो हम उन वस्तुओं के आकार (Shape) परिमाण (Size) तथा उन वस्तुओं के आपस की दूरी एव वस्तु हमसे कितनी दूरी पर है इत्यादि का प्रत्यक्षीकरण करते है। इसके अतिरिक्त दिशा (Direction) का भी ज्ञान होता है। अब प्रश्न है कि विभिन्न दिशाओं एव दूरी पर स्थित वस्तुओं का प्रत्यक्षीकरण कसे होता है? विभिन्न दिशाओ एव दूरी पर स्थित वस्तुओं के प्रत्यक्षीकरण के लिए हम अपनी आँखो को इधर-उधर घुमाते हैं। आँखों को इधर-उधर घुमाने के फलस्वरूप स्नायविक या गति सवेदना (Kinesthetic sensation) उत्पन्न होता है। विभिन्न दूरी एव दिशाओ मे स्थित वस्तुओं के प्रत्यक्षीकरण के प्रयास म हम विभिन्न सवेदनाएँ उत्पन्न होती हैं। सवेदनाओं के इस विभिन्नता के आधार पर हम दूरी एव दिशा का ज्ञान प्राप्त करते है। प्रत्येक सवेदना मे पाये जाने वाले इस विशेष गुण को स्थानीय चिह्न (Local sign) का गुण कहते हैं। स्थानीय चिह्न (Local sign) के गुण पर दूरी एव दिशा का ज्ञान आश्रित है। उदाहरणार्थ व्यक्ति जब वातावरण म स्थित किसी वस्तु का प्रत्यक्षीकरण करता है तो इस प्रत्यक्षीकरण के लिए आवश्यक रहता है कि वह उत्त जना तरंगो द्वारा ग्राहक कोषों को उत्तेजित करे। अगर मे तरंगें फोविया (Fovea) से दूर स्थित ग्राहक कोषो को उत्तेजित करती है तो व्यक्ति अपनी आँखों को इस प्रकार घुमाता है जिससे उत्तजना की प्रतिमा (Image) फोविया पर पड़े। इस प्रकार व्यक्ति को फोविया पर प्रतिमा लाने के लिए आँखों को घुमाना पडता है। आँखो को इस प्रकार घुमाने स जो संवेदना प्राप्त होती है उसे स्थानीय चिह्न (Local sign) की सज्ञा दी जाती है। संवेदना के इस स्थानीय चिह्न के गुण के आधार पर हम दिशा एव दूरी का ज्ञान प्राप्त करते हैं।

Visual space perception—जैसा कि ऊपर बताया जा चुका है किसी वस्तु का प्रत्यक्षीकरण अक्षिपट (Retina) के पर्दे प्रतिमा (Image) के आधार पर होता है। इस प्रतिमा (Image) की लम्बाई और चौड़ाई तो होती है, पर इसमे मोटाई (Depth) नही होती। इसके अतिरिक्त वह वस्तु कितनी दूरी पर स्थित है, उस प्रतिमा पर अंकित नही होता है। अब प्रश्न है कि प्रतिमा मे जब मोटाई और दूरी नही होती तो वस्तु की मोटाई और दूरी का ज्ञान कैसे होता है। यह तो ठीक है कि वातावरण के किसी वस्तु का स्थान-निरूपण वातावरण मे ही उपस्थित अन्य वस्तु के आधार पर या अपने शरीर की स्थिति के आधार पर किया जाता है। पर व्यक्ति अपने शरीर या वातावरण के किसी अन्य वस्तु के ज्ञान के आधार पर उत्तेजना की मोटाई एव दूरी का प्रत्यक्षीकरण नही करता है। इसके ज्ञान के आधार के विषय मे दो मत है। एक तो उनका विचार, जिनके अनुसार किसी वस्तु की दूरी एव मोटाई (Depth) का ज्ञान दृष्टि, स्पर्श एव गति तीनो के सहयोग के फलस्वरूप उपलब्ध है। परन्तु दूसरे विचारक इस मत का पुष्टिकरण नही करते है। दूसरे मतानुसार उत्तेजनाओ के प्रत्यक्षीकरण मे उस उत्तेजना की दूरी एव मोटाई (Depth) का प्रत्यक्षीकरण निहित होता है। वस्तु की मोटाई एव दूरी के प्रत्यक्षीकरण को व्यक्ति अपने जन्मकाल मे नही सीखते वरन् उसमे दूरी एव मोटाई देखने की क्षमता जन्म-जात होती है। इस जन्मजात क्षमता के कारण ही व्यक्ति जब किसी वस्तु का प्रत्यक्षी-करण करता है तो उसकी दोनो आँखो मे दो भिन्न-भिन्न प्रतिमाएँ उपस्थित होती है। इन दोनो प्रतिमाओ के एकीकरण के फलस्वरूप ही हमे दूरी एव मोटाई का ज्ञान होता है। दो प्रतिमाओ के एकीकरण की क्रिया प्रत्येक व्यक्ति मे जन्मकाल से ही वर्तमान रहती है। अत दूरी एव मोटाई (Distance and depth) के ज्ञान को लोगो ने जन्मजात (innate) माना है।

प्रतीमाओ के एकीकरण की क्रिया के अतिरिक्त कुछ ऐसी और चीजे है जिनके सहयोग से व्यक्ति वस्तुओ की मोटाई या ऊँचाई एव दूरी का ज्ञान प्राप्त करता है। उन प्रतीको या कारको (Factors) मे कुछ प्रधान कारक (Cues of factors) तो शारीरिक (Physiological) है जो आँख की बनावट एव इसकी क्रिया पर निर्भर है और कुछ मनोवैज्ञानिक है। कुछ कारक जिस पर दूरी एव मोटाई निर्भर है, वह एक ही आँख के उत्तेजित होने मे उपस्थित होता है। ऐसे प्रतीक, जिनकी उपस्थिति एक आँख के उत्तेजित होने पर निर्भर है, उसे एक-आंखीय प्रतीक (Monocular cue) की सज्ञा दी जाती है, परन्तु वह प्रतीक (Cue), जो दोनो आँखों के उत्तेजित होने पर निर्भर है, उसे दो आंखीय प्रतीक (Binocular cue) की सज्ञा दी जाती है। शारीरिक प्रतीक एक-आंखीय एव दो-आंखीय हो सकता है। एक आंखीय शारीरिक प्रतीक के अन्तर्गत आँख के लेन्स से लगी मासपेशियो के तनाव मे कमी-बेशी, अक्षिपट पर पड़ी प्रतिमा का आकार आदि आता है। दो-आंखीय शारीरिक प्रतीको के अन्तर्गत समवाय एव आंखो की प्रतिमा की आपसी भिन्नता की चर्चा की जाती है।

## दूरी एवं मोटाई के शारीरिक प्रतीक

## (Physiological Cue of Distance and Depth)

(क) आँख के लेन्स की मांसपेशियों के तनाव में कमी-बेसी (Accommodation of the lens)—वस्तु ज्यों-ज्यों आँखों के निकट आती जाती है, त्यों त्यों लेन्स (Lens) भी चपटा (Flat) होता जाता है। आँख के लेन्स का चपटा होना या न होना सीलियरी की मांसपेशियों एवं (Suspensory ligament) पर निर्भर है। इन मांसपेशियों के क्रियाशील होने के फलस्वरूप स्नायु प्रवाह (Nerve impulse) तैयार होते हैं, जो मस्तिष्क में पहुँच कर व्यक्ति को दूरी एवं मोटाई (Depth) के ज्ञान के लिए एक सहारा होती है। इस प्रकार आँख के लेन्स से सम्बन्धित मांसपेशियों के तनाव में कमी बेसी के आधार पर ही व्यक्ति वस्तु की दूरी एवं मुटाई का ज्ञान प्राप्त करता है।

(ख) अक्षिपट पर पड़े प्रतिमा का आकार (Size of the retinal image)—अक्षिपट (Retina) पर पड़े प्रतिमा (Image) का आकार (Size) छोटा या बड़ा होता है। प्रतिमा का छोटा या बड़ा होना वस्तु की दूरी पर निर्भर है। एक वस्तु जब वह आँख के निकट होती है तो उसकी प्रतिमा दूर स्थित वस्तु की प्रतिमा की अपेक्षा बड़ी होती है। अतः व्यक्ति किसी वस्तु की दूरी का ज्ञान अक्षिपट पर पड़ी प्रतिमा (Image) के आधार पर प्राप्त करता है।

(ग) समवाय (Convergence)—आँखों को नीचे-ऊपर अगल-बगल घुमाने के लिए प्रत्येक आँख में छः मांसपेशियाँ हैं। समीप की चीजों को देखने के लिये इन्हीं मांसपेशियों का एक जोड़ा आँख को भीतर (Inward) की ओर घुमाता है जिससे इस मांसपेशी का तनाव, जो आँखों को भीतर की ओर घुमाये हुए है अधिक हो जाता है। इसके साथ ही-साथ आँख को बाहर की ओर घुमाने वाली मांसपेशी के तनाव में कमी आ जाती है। मांसपेशियों के तनाव में यह परिवर्तन व्यक्ति को वस्तु की दूरी का ज्ञान कराने में सहायक होती है। दूर की वस्तुओं के प्रत्यक्षीकरण में आँख को भीतर की ओर घुमाने वाली मांसपेशियों के तनाव में कमी तथा आँख को बाहर की ओर घुमाने वाली मांसपेशी में तनाव अधिक हो जाता है। इस प्रकार की कमी या बेसी के आधार पर हममें वस्तु की दूरी का ज्ञान निर्भर करता है।

(घ) आँखों की प्रतिमा की आपसी भिन्नता (Retinal Disparity)—किसी वस्तु की मोटाई (Depth) या ऊँचाई या गहराई के ज्ञान का आधार दो आँखों में प्राप्त दो भिन्न प्रतिमाएं (image) हैं। इस भिन्न प्रतिमाओं (Retinal disparity) को व्यक्ति अलग-अलग अपने वातावरण में दो भिन्न प्रतिमा प्राप्त करता है। ये भिन्न प्रतिमाएं आपस में मिलकर व्यक्ति में मोटाई (Depth) का ज्ञान प्रदान करती है

मनोवैज्ञानिक प्रतीक (Psychological cues)—उपर्युक्त शारीरिक प्रतीकों

(Cues) के अतिरिक्त दूरी एवं गहराई के प्रत्यक्षीकरण मे सहायक कुछ ऐसे भी प्रतीक है जिन्हें व्यक्ति विभिन्न वस्तुओ के सम्पर्क मे आने के फलस्वरूप सीखता है। वातावरण के सम्पर्क मे आने से उपलब्ध ऐसे प्रतीक को मनोवैज्ञानिक प्रतीक को सज्ञा दी जाती है। ऐसे मनोवैज्ञानिक प्रतीको मे प्रधान निम्नलिखित है—

(क) एक के ऊपर दूसरे पदार्थों का बैठना या मध्यस्थता या व्यवधान (Superposition or interposition)—दो चीजो मे कौन-सी चीज अधिक दूरी पर स्थित है, इसका ज्ञान हमे व्यवधान या मध्यस्थता द्वारा मिलता है। एक घर और एक पेड़ दोनो एक ही दिशा में स्थित हो जिससे घर और व्यक्ति के बीच पेड़ खड़ा मालूम होता हो तो ऐसी दशा मे घर को पेड़ के सामने आ जाने के कारण ठीक-ठीक नहीं देख सकते है। इस प्रकार पेड़ घर को ठीक से देखने मे असुविधा या व्यवधान उपस्थित करता है। ऐसी स्थिति मे हम अनुमान करते हैं कि पेड़ की दूरी घर की दूरी से कम है। इस अनुमान का एकमात्र आधार हमारा भूत का अनुभव है जो हमें ज्ञान देता है कि दूसरी चीजो को छिपा देने वाली वस्तु व्यक्ति के उस वस्तु मे जो छिप चुका है, अधिक निकट होता है।

(ख) परिचित वस्तु का आकार (Relative size of the familiar object)—जानी-पहचानी चीजो के आकार के प्रत्यक्षीकरण के आधार पर भी व्यक्ति का वस्तु की दूरी का ज्ञान होता है। जैसे-जैसे वस्तु की दूरी अधिक होती जाती है, वैसे-वैसे वह वस्तु आकार मे छोटा दीखता है। मनुष्य वस्तु के आकार सम्बन्धी इस अनुभव के आधार पर दूरी का प्रत्यक्षीकरण करता है।

(ग) रेखा-सम्बन्धी दृश्य—दो रेखाओं के बीच के दुराव की कमी तथा उसके आकार की छोटाई (Linear perspective—the decrease in size and separation)—जैसे-जैसे वस्तुएं व्यक्ति से दूर होती जाती है, वैसे-वैसे आकार मे भी छोटी नजर आती हैं, जैसे रेलवे लाइन की पटरियाँ। पटरियो पर खड़ा होकर अगर हम अपने समीप की पटरियो से लेकर दूर स्थित पटरियो को देखें तो ऐसा अनुभव होगा कि पटरियो की लम्बाई दूरी बढने के साथ-ही-साथ कम होती जाती है। व्यक्ति अपने इस अनुभव का प्रयोग दूर का ज्ञान प्राप्त करने मे करता है। इसी आधार पर वह लम्बाई मे कम पटरी की दूरी, उस पटरी से जिसकी लम्बाई अधिक मालूम होती है, अधिक बतलाता है।

दूरी के ज्ञान का आधार दो वस्तुओ के बीच के अलगाव (Separation) मे कमी बेशी भी है। हम यह जानते है कि रेलवे लाइन की पटरियो की दूरी, एक-दूसरे से समान रहती है। पर ऐसा जानते हुए भी हमे दूर की पटरियाँ आपस मे सटी हुई दीखती हैं। इस प्रकार व्यक्ति वस्तुओ के सम्पर्क मे आने से यह अनुभव करता है कि जो वस्तुएं अधिक दूरी पर है उनका आपसी अलगाव कम मालूम होगा, उन दो वस्तुओ के जो व्यक्ति के निकट होगी। व्यक्ति अपने इस अनुभव के आधार पर दूरी का प्रत्यक्षीकरण करता है।

(घ) स्पष्टता एवं अस्पष्टता (Aerial perspective)—दो वस्तुओं की आपसी दूरी का अनुमान हम उन वस्तुओं के देखे जाने के स्वरूप के आधार पर लगाते है। दो वस्तुओं में वह वस्तु जो साफ-साफ एवं स्पष्ट दिखलाई पड़ती हो वह अस्पष्ट दीखने वाली वस्तु से दूरी में कम होती है। अतः स्पष्ट दिखलाई पड़ने वाली वस्तु की दूरी का अनुमान अस्पष्ट देखे जाने वाली वस्तु से कम लगाते है। इस प्रकार स्पष्टता एवं अस्पष्टता भी दूरी के अनुमान में सहयोगी होती हैं।

(ङ) लम्बन (Parallax)—दो वस्तुओं की आपसी गति भी व्यक्ति को दूरी का अनुमान लगाने में सहयोगी है। समीप की वस्तुएं अधिक तेजी से चलती नजर आती हैं। यद्यपि दूर की वस्तु की गति समीप की वस्तु की गति के समान ही है फिर भी उसकी गति कम मालूम होती है। इस प्रकार समान गति वाली दो चीजों में, जिसकी गति देखने में अधिक मालूम पड़ती है वह व्यक्ति के विशेष निकट समझी जाती है बनिस्बत उस वस्तु के जिसकी गति देखने में कम है।

अगर व्यक्ति स्वयं चल रहा हो तो ऐसी परिस्थिति में नजदीक की चीज व्यक्ति जिस दिशा में चलता है उससे विपरीत दिशाएं चलती हुई नजर आती हैं। परन्तु दूरस्थित चीजें व्यक्ति के साथ ही चलती दिखलाई पड़ती हैं। व्यक्ति जब स्वयं चल रहा हो उस हालत में कौन-सी वस्तु उसके विपरीत दिशा में तथा कौन-सी उसके साथ चलती है सदा मालूम होता रहता है। जो वस्तुएँ उससे विपरीत चलती मालूम होती हैं उसे व्यक्ति निकट की चीजें समझता है और जो चीजें उसके साथ चलती हैं, उसे वह अधिक दूरी पर स्थित समझता है। उदाहरणार्थ, रेलगाड़ी पर चलते हुए व्यक्ति को रेलवे लाइन के समीप लगे पोल (खम्भे) उससे विपरीत भागते नजर आते हैं पर बहुत दूर स्थित पेड़-पौधे उसके साथ चलते दीखते हैं। अतः वह पोल को पेड़ पौधों से समीप समझता है।

प्रकाश परछाईं एवं छाया में अन्तर (Difference in lighting shadow and shade)—ऊँचाई या गहराई के प्रत्यक्षीकरण का आधार वस्तु पर पड़े धूप एवं छाया में अन्तर होता है। जिस वस्तु पर प्रकाश अधिक रहता है वह वस्तु उस वस्तु से जो अधिक प्रकाशमय नहीं दीखती अधिक ऊँचाई पर स्थिर-सी प्रतीत होती है। ऐसा प्रतीत होने का एकमात्र कारण व्यक्ति का अनुभव है। वह अपने अनुभव से जानता है कि सूर्य की किरणें पहले ऊँची स्थित वस्तुओं को प्रकाशमय करती हैं और बाद में नीचे की चीजों पर प्रकाश पहुँच पाता है। अतः व्यक्ति अधिक रुका समय वस्तु को अधिक ऊँचाई पर स्थित समझता है।

गड्ढे में सूर्य की रोशनी नहीं पहुँचने के कारण देखने में वह अन्धकारमय लगता है। अतः समतल भूमि पर जहाँ प्रकाश नहीं होता उस स्थान का प्रत्यक्षीकरण व्यक्ति गड्ढे के रूप में करता है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि दूरी एवं गहराई या ऊँचाई का प्रत्यक्षीकरण मनोवैज्ञानिक एवं प्रतीकों पर निर्भर करता है। एक वस्तु के प्रत्यक्षीकरण में एक समय एक से अधिक प्रतीक भी सहायक हो सकते हैं। प्रत्यक्षीकरण में सहायक कुछ

(क) पाचन क्रिया का थोड़ी देर के लिए बन्द हो जाना (ख) इसका थोड़ी देर के लिए मन्द पड़ जाना या (ग) पाचन क्रिया का अत्यधिक तेज हो जाना। संवेग की अवस्था में कभी-कभी थोड़ी देर के लिए पाचन क्रिया मन्द हो जाती है तथा इसके फलस्वरूप व्यक्ति म कब्ज (Constipation) की शिकायत हो जाती है। पेट मे दर्द आदि होने लगता है। इसके विपरीत जब संवेग की अवस्था म पाचन क्रिया अत्यधिक तेज हो जाती है तो अतड़ियो की मंथन क्रिया (Churnig function) बहुत बढ़ जाती है। इसके कारण व्यक्ति में अजीर्णता (Diarrhoea) की शिकायत हो जाती है। उसे बहुत जोरों का दस्त होने लगता है। इस हालत में कुछ व्यक्तियों को पेशाब अधिक होने लगता है। बिल्ली आदि जानवरो पर प्रयोग कर इस बात का पुष्टिकरण भी किया गया है। एक्स रे (X ray) द्वारा प्रयोग की अवस्था में अन्तरावयवों (Viscera) अन्दर होने वाले परिवर्तनों का अध्ययन किया जा सकता है। यही कारण है कि कब्जियत तथा दस्त इत्यादि बीमारियों का कारण संवेगात्मक असतुलन (Emotional instability) भी बताया गया है। जिन व्यक्तियो में क्रोध तथा भय के संवेग की मात्रा अधिक पायी जाती है व उपयुक्त बीमारियों से अधिक पीड़ित पाये जाते हैं।

(vii) साईकोगैलवेनिक या त्वक प्रक्रियाओं तथा मानस तरंगों में परिवर्तन (*Changes in Psychogalvanic Response and Brain waves*)—प्रयोगो द्वारा यह पाया गया है कि संवेग की अवस्था म त्वक प्रक्रिया तथा मानस तरगो में काफी परिवर्तन पाये जाते हैं जो सामान्य अवस्था से काफी भिन्न होते हैं जैसे—रोगटों का खड़ा हो जाना अथवा सारे शरीर मे रोमाच या सिहरन उत्पन्न हो जाना। इसका अध्ययन 'साइकोगैलवेनोमीटर (Psychogalvanometer) नामक यन्त्र द्वारा सम्भव है।

(viii) ग्रन्थियों या निकों की क्रियाओं में परिवर्तन (Changes in the activities of the glands)—प्रयोगो द्वारा यह प्रमाणित हुआ है कि इस रूप से निम्नलिखित प्रकार की ग्रन्थि क्रियाओ में जो परिवर्तन संवेग की अवस्था मे पाये जाते हैं जो सामान्य अवस्थाओं से विशेष रूप से भिन्न होते हैं जैसे—(१) एड्रीनल ग्रन्थि (Adrenal gland) (२) लार-ग्रन्थि (Salivary gland) ( ) अश्रु-ग्रन्थि (Tear gland) तथा (४) स्वेद ग्रन्थि (*Sweat gland*) इत्यादि की क्रियाओं में परिवर्तन।

एड्रीनल ग्रन्थि आमाशय मे स्थित एक बहुत ही प्रमुख ग्रन्थि है जिसका हमारे जीवन रस रक्षा-सम्बन्धी (*Preservation of life*) कार्यों म घनिष्ठ सम्बन्ध है। संवेग की अवस्था में सामान्य अवस्थाओ म अपेक्षाकृत एड्रीनल ग्रन्थि की क्रिया तेज हो जाती है, जिसके कारण यकृत (Liver) उत्तेजित हो जाता है और यह अधिक मात्रा म चीनी (Sugar) छोड़ने लगता है। अत हवा लगने स रक्त शीघ्र जम' (Coagulate) जाता है और मांसपेशियों में थकावट देर से होती है। साथ

प्राय व्यक्ति मे अधिक शक्ति भी आ जाती है। यही कारण है कि एकाएक सॉंप देख लेने मे भय का सवेग उत्पन्न होने पर हम बदहवास होकर भाग सकते है तथा हम ऐसी क्रियाएँ करते है जिनके बारे मे सवेग समाप्त होने पर यदि हम सोचें तो हमे स्वय आश्चर्य होगा कि हमने कैसे यह सब कर लिया; जैसे— भागते समय ऊँची दीवार अथवा चौडे नाले को तडप जाना। यह सम्भव है कि बदहवास होकर भागने के समय हमारे शरीर के किसी अग के फूट जाने के कारण रक्त बहने लगे। परन्तु जैसा कि ऊपर ही कहा गया है, एड्रीनल-ग्रन्थि की क्रिया मे वृद्धि होने के कारण हुवा लगने पर रक्त शीघ्र जम जाता है। अत अधिक रक्त शरीर से नही निकल पाता है। इस तरह स्पष्ट है कि सवेग की अवस्था मे एड्रीनल ग्रन्थि की क्रियाओ मे वृद्धि हो जाने के कारण ऐसी-ऐसी क्रियाएँ व्यक्ति करता है जिनका जीवन रक्षा से घनिष्ट सम्बन्ध है।

सवेग की अवस्था मे लार-ग्रन्थि (Salivary gland), अश्रु-ग्रन्थि (Tear-gland) तथा स्वेद-ग्रन्थि (Sweat gland) की क्रियाओ मे भी परिवर्तन होता है। भय तथा क्रोध के समय लार-ग्रन्थि की क्रिया मन्द पड जाती है जिससे ओठ सूखने लगते है। फलत व्यक्ति को बहुत प्यास लगती है। अश्रु और स्वेद-ग्रन्थि की क्रियाओ के बढ जाने पर इन सवेगो की अवस्था मे क्रमश आँसू निकलने लगते हैं और पसीना अधिक छूटने लगता है और जो सामान्य अवस्थाओ मे नही पाये जाते हैं। पर ऐसी बाते प्रेम के सवेग मे नही पायी जाती हैं।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि सवेग की अवस्था मे अनेक प्रकार के आन्तरिक परिवर्तन शरीर मे होते है, परन्तु यहाँ पर निम्नलिखित दो बातो का स्मरण रखना बहुत ही आवश्यक है—

(१) प्राय एक ही प्रकार के आन्तरिक शारीरिक परिवर्त्तन विभिन्न सवेगो मे पाये जाते हैं तथा (२) प्रत्येक सवेग से एक विशिष्ट तरह के आन्तरिक परिवर्तनो की शृ खला एक ही जैसी नहीं पायी जाती हैं।

फलत हम सिर्फ व्यक्ति के शरीर के अन्दर हुए परिवर्तनो के आधार पर यह निश्चित रूप से नही कह सकते है कि उसे किस प्रकार से सवेग की अनुभूति हुई है, अर्थात् किन सवेगात्मक अनुभूति का सम्बन्ध इन शारीरिक परिवर्तनो से है।

अत सक्षेप मे यह कह सकते है कि सवेग की अवस्था मे होनेवाले आन्तरिक शारीरिक परिवर्तनो को किसी एक विशिष्ट सवेग का द्योतक नही माना जा सकता है। यहाँ पर भी जिस परिस्थिति अथवा उत्तेजना-विशेष के प्रत्यक्षीकरण के फलस्वरूप ये परिवर्तन हुए हैं उनका ज्ञान इस परिस्थिति मे उत्पन्न सवेग की सही-सही जानकारी के लिए अनिवार्य है।

## *सवेग मे निहित नाड़ी यन्त्र
### (Neural Mechanisms involved in Emotion)

हालांकि सवेग की परिभाषा देते समय यह स्पष्ट हो चुका है कि सवेग को

हम शरीर के किसी खास अंग मे निर्धारित (Localize) नही कर सकते हैं क्योंकि यह सारे शरीर को प्रभावित करता है फिर भी उपर्युक्त विवेचनों से यह स्पष्ट है कि प्राय हमारे स्नायुमण्डल के निम्नलिखित दो भाग विशेष रूप से संवेग से उत्तेजित हैं जिनका उल्लेख यहाँ पर संवेग के सिद्धान्तों को ठीक से समझने के हेतु देना आवश्यक है— केन्द्रीय स्नायुमण्डल जिसमे मुख्यत (क) बृहन्मस्तिष्कीय वल्क (Cerebral cortex) (ख) हाइपोथेलेमस (Hypothalamus) तथा (२) स्वत संचालित स्नायु मण्डल (Autonomic Nervous system) है। इस तरह देखते हैं कि संवेग में स्नायुमण्डल के निम्नलिखित भाग विशेष रूप से प्रभावित होते हैं— (१) बृहन्मस्तिष्कीय वल्क (Cerebral cortex) (२) स्वत संचालित स्नायु मण्डल (Autonomic Nervous system) और (३) हाईपोथेलेमस (Hypothalamus)।

१ संवेग में बृहन्मस्तिष्कीय वल्क की क्रियाएँ (Role of Cerebral cortex In Emotion) — संवेग और बृहन्मस्तिष्कीय वल्क मे घनिष्ठ सम्बन्ध है जो निम्न लिखित बातो से स्पष्ट है—

(क) संवेगात्मक परिस्थिति का प्रत्यक्षीकरण बृहन्मस्तिष्कीय वल्क द्वारा ही सम्भव है।

(ख) इसके साथ साथ संवेगात्मक परिस्थितियो के साथ सफल अभियोजन करने के लिए बृहत मस्तिष्क का रहना अनिवार्य है। इस सम्बन्ध में कुत्ते तथा बिल्ली आदि जानवरो पर प्रयोग (Experiments) किये गये हैं। बिल्ली जिसका बृहद् मस्तिष्क काट दिया गया था। उसके समक्ष कुत्ता को रखने पर चुपचाप बैठी रह गयी। उसने भागने की भी कोशिश नही की। भाग जाना इस परिस्थिति में सफल अभियोजन के लिए जरूरी था।

(ग) संवेगात्मक परिस्थिति के हट जाने पर भी संवेगात्मक व्यवहार प्राय होते रहते है पर ऐसी बात बृहत मस्तिष्क के अभाव म सम्भव नही है जैसे— शत्रु को देखकर क्रोध का संवेग होने के कारण शारीरिक परिवर्तन होते है और शत्रु को दृष्टि से ओझल हो जाने पर भी कुछ देर तक ये होते पाये जाते हैं। परन्तु बृहन्मस्तिष्कीय वल्क के अभाव में यह कदापि सम्भव नही था।

(घ) बृहत् मस्तिष्क के अभाव में संवेगात्मक अभिव्यक्ति की तीव्रता बढ जाती है। इस सम्बन्ध म किये गये प्रयोगो के आधार पर मनोवैज्ञानिको का निष्कर्ष है कि 'बृहन्मस्तिष्कीय वल्क (Cerebral cortex) हाइपोथेलेमस (Hypothalamus)' आदि अन्य नाडी-यन्त्रो (Neural mechanisms) की क्रियाओं को नियन्त्रित करता है जिनपर संवेगात्मक व्यवहार निर्भर है।

२ संवेग में स्वत संचालित स्नायु मण्डल की क्रियाएँ (Role of Autonomic Nervous system in Emotion) — स्नायुमण्डल का उल्लेख करते समय यह बताया गया है कि स्वत संचालित स्नायुमण्डल के अन्य अवयवों की तरह उनका एक अवयव है। इसके प्रधानत दो अंग हैं— (१) सहानुभूतिक मण्डल (Sympa

thetic Division) और (२) उपसहानुभूतिक मण्डल (Parasympathetic Division)।

यहाँ पर फिर से इन दोनो की बनावट तथा क्रियाओ का उल्लेख विस्तार मे करना आवश्यक नही है। परन्तु सिर्फ इतना कह देना अनिवार्य है कि इन दोनो से की गयी क्रियाएँ परस्पर विरोधी होती हैं। उदाहरण के लिए, जब 'उपसहानुभूतिक मण्डल' के कार्य की प्रधानता रहती है, तो लार टपकना बढ जाता है, 'एड्रीनल-ग्रन्थि का कार्य रुक जाता है तथा हृदय की गति धीमी हो जाती है, आंखो की पुतली फैल जाती है इत्यादि। ठीक इसके विपरीत जब सहानुभूतिक मण्डल की प्रधानता रहती है तो हृदय की गति बढ जाती है, लार का टपकना रुक जाता है, 'एड्रीनल-पिण्ड' विशेष रूप से उत्तेजित हो जाता है तथा आंखो की पुतली सिकुड जाती है इत्यादि।

इस तरह स्पष्ट है कि सवेग की अवस्था मे शरीर के अन्दर होने वाले विभिन्न परिवर्तन जिनका उल्लेख विस्तार मे पहले ही किया जा चुका है, उनका आधार प्राणी का सहानुभूतिक मण्डल (Sympathetic Division) ही है। जेम्स और लांजे महोदयो (James-Lange) ने सहानुभूतिक मण्डल को ही सवेग का आधार माना है। अर्थात्, उनके कथनानुसार इसके अभाव मे सवेगात्मक अनुभूति का होना सम्भव नही है।

हाल तक मनोवैज्ञानिको का मत था कि सवेग मे 'स्वत संचालित स्नायु-मण्डल' के उपसहानुभूतिक भाग (Para-Sympathetic Division) का कोई भी स्थान नही है। सवेग मे स्वत सचालित स्नायुमण्डल का सिर्फ वही भाग जिसे 'सहानुभूतिक मण्डल' की सज्ञा दी गयी है, प्रभावित होता है। परन्तु हाल ही मे इधर पशुओ पर जो अध्ययन किये गये है, इनके फलस्वरूप यह ज्ञात हुआ है कि सवेग की अवस्था मे प्राणी मे 'स्वत सचालित स्नायुमण्डल' का सिर्फ सहानुभूतिक भाग ही नही, बल्कि इसमे पूरा 'स्वत सचालित स्नायुमण्डल' ही क्रियाशील रहता है। अत हम यह कह सकते है कि सवेग की अवस्था मे स्वत सचालित स्नायुमण्डल ही क्रियाशील रहता है या हम कह सकते है कि सम्पूर्ण स्वत सचालित स्नायुमण्डल के द्वारा ही सवेग की अवस्था मे होने वाली आन्तरिक क्रियाओ का नियन्त्रण होता है।

३ सवेग मे हाइपोथैलेमस की क्रियाएँ (Role of Hypothalamus in Emotion) – 'शरीर शास्त्रज्ञो' (Physiologist) ने अपने अनुसन्धानो (Researches) के आधार पर पता लगाया है कि सवेगात्मक व्यवहार नियन्त्रण कार्य हाइपोथैलेमस करता है। मासरमैन (Maserman) आदि मनोवैज्ञानिको ने भी इस सम्बन्ध मे कुत्ते तथा बिल्लियो पर प्रयोग कर इस बात का पुष्टिकरण किया है। किसी प्राणी के हाइपोथैलेमस को उसके मस्तिष्क से काट कर निकाल दिये जाने के बाद उसके सामने किसी सवेग उत्पन्न करने वाली परिस्थिति को प्रस्तुत किया गया तो

उसमे किसी प्रकार का संवेगात्मक व्यवहार नही दृष्टिगत हुआ। पर ऐसी बात उसके शरीर के अन्य अंगों को काटकर हटाने पर नहीं पायी गयी। इसका अर्थ यह नहीं हुआ कि संवेगात्मक व्यवहार का होना सिर्फ हाइपोथलेमस पर ही आधारित है, क्योंकि मस्तिष्क के दूसरे भाग विशेषतः वृहद्‌मस्तिष्कीय वल्क का प्रभाव भी संवेगात्मक व्यवहार पर पड़ता है जिसका उल्लेख ऊपर किया जा चुका है। यह सही है कि हाइपोथलेमस का संवेगात्मक व्यवहार को उत्पन्न करने में बहुत महत्त्वपूर्ण स्थान रहता है। परन्तु संवेग के भावात्मक पहलू (Feeling aspect) में हाइपोथलेमस का कहाँ तक महत्त्व है, यह बात विवादास्पद है।

कैनन (Cannon) तथा बार्ड (Bard) आदि मनोवैज्ञानिकों ने हाइपोथैलेमस (Hypothalamus) को ही संवेगात्मक व्यवहार का प्रमुख आधार माना है जिस पर आगे प्रकाश डाला जायगा।

## संवेग के सिद्धान्त
## (Theories of Emotion)

मनोवैज्ञानिकों ने अपने अध्ययनों के आधार पर संवेग के विभिन्न सिद्धान्त प्रस्तुत किये हैं, पर उन सभी का उल्लेख करना यहाँ अभीष्ट नहीं है। फिर भी हम यहाँ संवेग के निम्नलिखित सिद्धान्त का उल्लेख एक एक कर करेंगे—(१) सामान्य सिद्धान्त (Commonsense Theory) (२) जेम्स लांगे का सिद्धान्त (James Lange Th-ory) तथा (३) हाइपोथलमिक सिद्धान्त (Hypothalamic Theory)।

यह पहले भी कहा जा चुका है कि संवेग के दो पहलू हैं—(क) संवेगात्मक अनुभूति तथा (ख) संवेगात्मक व्यवहार।

कुछ सिद्धान्तों में संवेगात्मक व्यवहार पर जोर दिया गया है और कुछ में संवेगात्मक अनुभूति पर। परन्तु कुछ सिद्धान्त ऐसे हैं जिनमें संवेगात्मक व्यवहार और अनुभूति दोनों पर जोर दिया गया है।

### (१) संवेग सम्बन्धी सामान्य विचार
### (Commonsense Theory of Emotion)

संवेग में संवेगात्मक अनुभूति की प्रधानता है और संवेगात्मक व्यवहार संवेगात्मक अनुभूति के बाद ही होता है जैसे—एक पागल कुत्ते का प्रत्यक्षीकरण होने के बाद पहले भय की संवेगात्मक अनुभूति होती है तब उनमें भागने का संवेगात्मक व्यवहार देखा जाता है। जनसाधारण का विचार है कि किसी भी संवेगात्मक उत्तेजना या परिस्थिति के प्रत्यक्षीकरण के फलस्वरूप हम पहले संवेग की अनुभूति होती है और उसके बाद हम संवेगात्मक व्यवहार करते हैं। पर इस विचार को जेम्स तथा लांगे आदि महोदयों ने नहीं माना है।

## (२) जेम्स-लॉंजे का सिद्धान्त
(James Lange Theory)

जेम्स (अमेरिका-निवासी) तथा लॉंजे (डेनमार्क-निवासी) दो मनोवैज्ञानिको ने भी अपने-अपने अध्ययनो द्वारा सवेग का एक सिद्धान्त प्रस्तुत किया है। हालाँकि दोनो ने इस सम्बन्ध मे अलग-अलग प्रयोग किये हैं, फिर भी सवेग-सम्बन्धी निष्कर्ष दोनो के एक ही है। अत हम उनके द्वारा प्रतिपादित सवेग सिद्धान्तो को जेम्स-लॉंजे (James-Lange) नामक एक ही सिद्धान्त के नाम से पुकारते है। उनका कहना है कि सवेग मे पहले सवेगात्मक व्यवहार होता है और इसी व्यवहार की चेतन अनुभूति को ही उन्होंने सवेग की संज्ञा दी है। साथ-साथ उन्होने तो सवेगात्मक अनुभूति का कारण (Cause) भी माना है (Emotional behaviour not only precedes emotional experience rather is its cause as well)। किसी सवेगात्मक परिस्थिति (Emotional-provoking situation) के प्रत्यक्षीकरण के तुरत बाद सवेगात्मक व्यवहार (Emotional behaviour) होता है। उनके अनुसार डर का सवेग इसलिए होता है कि हम किसी वस्तु को देखकर कांपने लगते है तथा भागते हैं। यदि उस वस्तु को देखकर कांपने नही लगें या भागें नही बल्कि सीना तान कर खड़े रहे तो हममे डर का सवेग कदापि नही होगा। हमे क्रोध के सवेग की अनुभूति इसलिए होती है कि क्रोध उत्पन्न करने वाली वस्तु या परिस्थिति मे आँखे लाल-लाल कर लेते है, मुट्ठी बाँध लेते है तथा आक्रमण करने लगते है। यदि ऐसा नही हो तो क्रोध का सवेग कभी नही होगा ("We feel sorry because we cry, angry because we strike, afraid because we tremble and not that we cry, strike and tremble because we are sorry, angry or fearful as the case may be"— James, W Psychology, Briefer Course)। अर्थात् विभिन्न सवेगो से सम्बन्धित विशिष्ट सवेगात्मक व्यवहार उस सवेग के फलस्वरूप नही होते हैं, बल्कि सवेगो की उत्पत्ति सवेगात्मक व्यवहारो के होने के उपरान्त ही होती है। उनके अनुसार ये सवेगात्मक व्यवहार ही सवेग के कारण है या यह कहा जाय कि सवेगात्मक व्यवहार के परिणामस्वरूप ही होते है। जेम्स-लॉंजे का सिद्धान्त सामान्य विचार के ठीक विपरीत है जो निम्नलिखित बातो से अत्यधिक स्पष्ट हो जायगा।

जहाँ सामान्य विचार के अनुसार सवेग का क्रम इस प्रकार है कि (१) पहले सवेगात्मक परिस्थति का प्रत्यक्षीकरण होना (२) सवेगात्मक अनुभूति का होना और (३) इसके पश्चात् सवेगात्मक व्यवहार का होना, वहाँ जेम्स-लांजे के अनुसार सवेग का क्रम सामान्य विचार के ठीक विपरीत है जो इस प्रकार है —

(१) सर्वप्रथम सवेगात्मक परिस्थति का प्रत्यक्षीकरण होना, (२) उस परिस्थति के प्रत्यक्षीकरण के फलस्वरूप सवेगात्मक व्यवहार का होना और (३) इसके पश्चात् सवेगात्मक अनुभूति का होना (The feeling of these bodily changes

in emotion according to James) इन शारीरिक परिवर्तनों के ज्ञान अथवा अनुभव करने को ही संवेग की संज्ञा जेम्स महोदय ने दी है।

जेम्स-लांज का कहना है कि जब विभिन्न संवेगों से सम्बन्धित शारीरिक व्यवहार (जिनका वर्णन पहले ही किया जा चुका है) नहीं होगा, हम संवेग का अनुभव कदापि नहीं होगा। अपने सिद्धान्त के प्रमाणस्वरूप उन्होंने इस सम्बन्ध में अभिनेताओं तथा अभिनेत्रियों द्वारा दिये गये अन्तर्निरीक्षण की रिपोर्ट को प्रस्तुत किया है। उनका कहना है कि यदि अभिनेतागण संवेग विशेष से सम्बन्धित विशिष्ट शारीरिक संवेगात्मक व्यवहार, जैसे शारीरिक स्थिति मुखाकृतिक अभिव्यजन आदि में परिवर्तन नहीं करते तो उन्हें वस्तुतः उस संवेग की अनुभूति नहीं होती और जब एक खास तरह के संवेग का अभिनय करते समय वे उससे सम्बन्धित शारीरिक व्यवहार करते हैं तो उन्हें व्यवहार करते करते सचमुच में उससे संवेग की अनुभूति भी होने लगती है। फलतः वे अपने प्रेम, क्रोध, भय इत्यादि के अभिनय को करने में सफल होते हैं।

यदि जेम्स लांजे के सिद्धान्त के शारीरिक आधार (Physiological basis) पर ध्यान दिया जाय तो स्पष्ट होगा कि उसके अनुसार संवेगात्मक परिस्थिति या उत्तेजना की उपस्थिति के साथ प्राणी की ज्ञानेन्द्रियाँ उत्तेजित हो जाती हैं। फलतः उनसे ज्ञानवाही स्नायु प्रवाह (Sensory nerve-impulse) निकल कर (१ से होकर चित्र नं० २४ देखें) वृहद् मस्तिष्क में जाते हैं। तदुपरान्त उसे उस परिस्थिति या वस्तु का प्रत्यक्षीकरण होता है। इसके प्रत्यक्षीकरण के साथ-साथ




बृहद् मस्तिष्कीय वल्क

ज्ञानेन्द्रिय

अन्तरावयव

धारीदार मांसपेशी

(चित्र नं० २४—जेम्स लांजे सिद्धान्त का रेखाचित्र जिसमें जेम्स लांज के अनुसार संवेग के शारीरिक आधार के क्रम को दिखलाया गया है।)

गतिवाही स्नायु-प्रवाह (Motor nerve-impulses) वृहद् मस्तिष्क से निकल कर

(२ से होकर) अन्तरावयवों को मांसपेशियों तथा धारीदार मांसपेशियों (Striped-muscles) एवं पिण्डों (Gland) में पहुँचे हैं और उनकी क्रियाओं में परिवर्तन लाते हैं। इसके फलस्वरूप व्यक्ति संवेगात्मक व्यवहार करता है। फिर इन मांसपेशियों तथा अन्तरावयवों में स्थित ज्ञानेन्द्रियाँ जिन्हें क्रमशः इण्ट्रोसेप्टर (Introceptor) और प्रोपोरियोसेप्टर (Proprioceptor) कहते हैं, उनसे 'ज्ञानवाही प्रवाह निकल कर फिर बृहत् मस्तिष्क में (३ तथा ४ से होकर) जाते हैं। तत्पश्चात् उसे उस परिस्थिति से सम्बन्धित संवेग की अनुभूति होती है। पृष्ठ १६० पर दिये गये चित्र नं० २८ को ठीक से देखने पर बातें पूर्ण रूप से स्पष्ट हो जाती है।

अतः स्पष्ट है कि जेम्स-लांजे-सिद्धान्त के अनुसार संवेगात्मक व्यवहार संवेगात्मक अनुभूति के पहले होता है जिसका आधार स्वतः संचालित स्नायु मण्डल है। इनके अतिरिक्त बृहन्मस्तिष्कीय वल्क का भी हाथ इसमें रहता है। उनके अनुसार संवेगात्मक अनुभूति, संवेगात्मक व्यवहार के बाद ही नहीं होता है बल्कि इसके परिणाम-स्वरूप ही है। अर्थात्, संवेगात्मक व्यवहार की चेतनानुभूति ही संवेग है ("My theory——is that the bodily changes follow directly the perception of an exciting fact, and that the feeling of the same changes as they occur is the Emotion

—James, W Psychology, Briefer Course)

हालाँकि यह सत्य है कि संवेग की अवस्था में शारीरिक परिवर्तन होते हैं, परन्तु इसका यह अर्थ नहीं हुआ कि संवेग में पहले संवेगात्मक व्यवहार होता है तब उसकी अनुभूति। यदि निम्नलिखित बातों पर ध्यान दिया जाय तो हम निश्चित रूप से यह कह सकते हैं कि जेम्स लांजे का सिद्धान्त पूर्णतः सही नहीं है।

**जेम्स लांजे की आलोचनाएँ** (Critiscisms of James-Lange Theory)

जेम्स लांजे के सिद्धान्त की निम्नलिखित आलोचनाएँ की गयी हैं—

(क) कभी-कभी बिना किसी संवेगात्मक व्यवहार का अनुभव किये हुए ही हमें उसकी अनुभूति होती है।

(ख) शेरिंगटन (Sherrington) तथा कैनन (Cannon) महोदय ने क्रमशः कुत्ता और बिल्ली पर प्रयोग कर यह देखा है कि जब गर्दन के पास मेरुदण्ड के कुछ स्नायुओं को इस प्रकार काट दिया गया जिससे सहानुभूतिक मण्डल में उत्पन्न होने वाले स्नायु-प्रवाह बृहन्मस्तिष्कीय वल्क में नहीं जा सके, तब भी पशुओं के संवेगात्मक अनुभूति तथा व्यवहार में कोई परिवर्त्तन नहीं दीख पड़ा। उनमें पहले ही जैसे संवेगात्मक व्यवहार देखे गये।

(ग) एक महिला, जिसकी गर्दन के पास मेरुदण्ड रज्जु (Spinal Cord) घोड़े से गिर जाने के कारण टूट गया था, उन्होंने बताया कि संवेगात्मक परिस्थिति के प्रत्यक्षीकरण के पश्चात् उसे उस परिस्थिति से सम्बन्धित संवेग का अनुभव होना

रहा। परन्तु यहाँ पर स्मरण रखने योग्य बात यह है कि उपयुक्त दोनों अवस्थाओं में वेगस नर्व (Vagus nerve) या प्राणदा स्नायु जो 'उपसहानुभूतिक मण्डल' के क्रेनियल फाइबर्स (Cranial fibres) या 'शीर्ष-तन्तु' को मस्तिष्क में ले जाते हैं उनमें कोई क्षति नहीं पहुँचती है। इसके फलस्वरूप आन्तरिक अवयवों से स्नायु प्रवाह मस्तिष्क में पहुँचते रहते हैं। यदि सम्पूर्ण आन्तरिक अवयवों तथा बृहमस्तिष्कीय-वल्क का आपसी सम्बन्ध पूर्ण रूपेण विच्छेदित कर दिया जाता और तब भी प्राणी में अगर संवेगात्मक व्यवहार पाये जाते तो हम इन्हें 'जेम्स लांज सिद्धान्त' के विरुद्ध एक उपयुक्त सबूत मानते। अतः ये अनुसन्धान इस सिद्धान्त को न तो पूर्णतः गलत ही साबित करते हैं और न इसकी पुष्टिकरण ही करते हैं।

(घ) संवेग की अवस्था में होने वाली शारीरिक परिवर्तनों पर प्रकाश डालते समय यह स्पष्ट कर दिया गया है कि विभिन्न संवेगों में एक विशिष्ट प्रकार का शारीरिक परिवर्तन नहीं होता है, बल्कि एक ही तरह का शारीरिक परिवर्तन प्रायः विभिन्न संवेगों का परिचायक होता है जिसके कारण विभिन्न संवेगों से सिर्फ उनमें हुए शारीरिक परिवर्तनों के आधार पर ही उनको एक दूसरे से अलग नहीं किया जा सकता है। यदि शारीरिक परिवर्तनों का होना ही संवेगात्मक अनुभूति का आधार होता तो विभिन्न संवेगों में एक विशिष्ट प्रकार के शारीरिक परिवर्तन एक विशिष्ट क्रम में होते तथा विभिन्न संवेगात्मक अनुभूतियों के लिए भिन्न-भिन्न संवेगात्मक व्यवहार देखे जाते। जेम्स-लांज का सिद्धान्त इस बात को स्पष्ट नहीं कर पाया है कि प्रायः समान शारीरिक व्यवहार किस प्रकार भिन्न-भिन्न संवेगात्मक अनुभूतियाँ उत्पन्न करते हैं। काँपना, दौड़ना आदि व्यवहार न केवल भय की अनुभूति में पाये जाते हैं बल्कि ये व्यवहार हमारे क्रोध की अवस्था में भी देखे जाते हैं। अस्तु, हम जेम्स-लांज के सिद्धान्त को पूर्णतः सही नहीं मान सकते हैं।

(ङ) एड्रीनलिन की सुई की काफी मात्रा में प्राणी के अन्तरावयवों की क्रियाओं में परिवर्तन लाती है प्रायः संवेगात्मक अनुभूति उत्पन्न नहीं कर पाती है। यदि शारीरिक परिवर्तन ही संवेग का आधार होता जैसा कि जेम्स-लांज सिद्धान्त का मत है, तो ऐसी हालत में जब कि एड्रीनलिन की सुई देने पर अन्तरावयवों की क्रियाओं में विशेष रूप से परिवर्तन होता है तो संवेगात्मक अनुभूति का भी होना अनिवार्य था। चूँकि यहाँ शारीरिक परिवर्तन होने के पश्चात् संवेगात्मक अनुभूति नहीं होती इसलिए जेम्स लांज सिद्धान्त को त्रुटिपूर्ण माना गया है। जेम्स और लांज का कहना है कि संवेग के कुछ अन्तरावयवों तथा शरीरधार मांसपेशियों सम्बन्धी पहलू हैं जो व्यक्ति में एड्रीनलिन की सुई देने से उत्पन्न नहीं हो पाते हैं और जो उनके अनुसार संवेग की अनुभूति को उत्पन्न करने के लिए अनिवार्य हैं। यही कारण है कि एड्रीनलिन की सुई देने पर भी प्राणी में संवेगात्मक अनुभूति नहीं होती है। इनके अतिरिक्त इस अवस्था में किसी संवेगात्मक परिस्थिति का प्रत्यक्षीकरण भी प्राणी को नहीं होता है। जेम्स और लांज के अनुसार संवेगात्मक परिस्थिति

के प्रत्यक्षीकरण के पश्चात् शारीरिक परिवर्त्तनो के होने पर ही संवेगात्मक अनुभूति हो सकती है। अतः उपर्युक्त आलोचना से हम जेम्स-लांजे के सिद्धान्त को बिलकुल गलत भी नहीं साबित कर सकते है।

(च) अन्तरावयव (Viscera) अपेक्षाकृत न सिर्फ असंवेदनशील (Insensitive) है, बल्कि ये प्रतिक्रियाएँ करने मे भी धीमे है (Visceral organs are not only relatively insensitive rather they are also slow to react)। संवेगात्मक अनुभूति, संवेगात्मक परिस्थिति के प्रत्यक्षीकरण होने के एक ही सेकेण्ड से कम की अवधि के बाद हो सकती है, परन्तु अन्तरावयवो की प्रतिक्रियाएँ एक सेकेण्ड के बाद ही होती है। अस्तु, हम देखते है कि वस्तुतः संवेगात्मक अनुभूति संवेगात्मक व्यवहार के बाद न होकर इसके पूर्व हो जाता है। कुछ मनोवैज्ञानिको का मत है कि इसका यह अर्थ नहीं हुआ कि संवेगात्मक अनुभूति के फलस्वरूप ही संवेगात्मक व्यवहार होते है, चूँकि (क) मे भी स्पष्ट कर दिया गया है कि संवेगात्मक अनुभूतियाँ भी होती है जिनमे स्पष्ट रूप से कोई शारीरिक परिवर्तन नहीं दीख पड़ता है।

## (३) हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त
## (Hypothalamic Theory)

इस सिद्धान्त का प्रतिपादन करने वाले कैनन (Cannon) तथा बार्ड (Bard) नामक दो मनोवैज्ञानिक है। उनका कहना है कि 'जेम्स-लांजे-सिद्धान्त' गलत है। उनके अनुसार संवेगात्मक अनुभूति, संवेगात्मक व्यवहार के पश्चात् नहीं होती है। अस्तु, हम संवेगात्मक व्यवहार को संवेगात्मक अनुभूति का कारण नहीं मान सकते है। इसके अनुसार संवेग मे जैसा कि जेम्स-लांजे के द्वारा माना गया है, सिर्फ स्वत. सचालित स्नायुमण्डल के सहानुभूतिक भाग तथा वृहत् मस्तिष्क का ही प्रमुख स्थान नहीं है वरन् हाइपोथैलेमस ही संवेग का नियन्त्रण करता है (Hypothalamus is the seat of emotion)।

उनके अनुसार संवेग की क्रिया इस प्रकार होती है—सबसे पहले संवेगात्मक परिस्थिति का प्रत्यक्षीकरण होता है, जिनके फलस्वरूप हाइपोथैलेमस उत्तेजित हो जाता है। तब इसमे स्नायु प्रवाह निकल कर एक ही समय वृहन्मस्तिष्कीय वल्क (4 मे होकर) तथा अन्तरावयव और धारीदार मांसपेशियों मे (2 से होकर) जाता है। फलतः एक ही समय प्राणी मे संवेगात्मक अनुभूति तथा संवेगात्मक व्यवहार दोनो होते है। इसको चित्र नं० २५ पृष्ठ १९४ द्वारा अधिक स्पष्ट कर सकते है।

[चित्र २५ की व्याख्या—ज्ञानवाही स्नायु (Sensory impulses) (1 तथा 1 मे) वृहत् मस्तिष्क मे जाते समय जब हाइपोथैलेमस मे गुजरती है तो एक निश्चित एवं विशेष प्रकार के (Definite patterns 'P') अर्जित तथा अनर्जित हाइपोथैलेमिक स्राव (Discharge) को उत्पन्न (Arouse) करती हैं। हाइपोथैलेमस मे उत्पन्न होने वाले ये स्नायु-प्रवाह (Impulses) तब तक एक ही समय वृहत्

मस्तिष्क (4 से होकर) तथा अन्तरावयवो एवं शारीदार मांसपेशियों में (2 से होकर) जाते है। "राह न० ३ (Path 3) ही बृहत्मस्तिष्क से हाइपोथैलेमस तक की राह है जहाँ के स्नायु प्रवाह (Impulse) हाइपोथैलेमस के स्राव (Discharge) को रोकने का काम (Inhibitory influence) करते हैं अथवा उसको नियन्त्रित करते हैं। ]

इस सिद्धान्त के अनुसार हाइपोथैलेमस (Hypothalamus) से ही निकल कर स्नायु-प्रवाह एक ही समय बृहत मस्तिष्क तथा अन्तरावयव और शारीदार

कनन और बार्ड




[चित्र २५—हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त का रेखाचित्र—इसमें कनन-बार्ड के अनुसार संवेग के शारीरिक आधार के क्रम को दिखलाया गया है। ]

मांसपेशियों में जाते हैं। फलतः संवेगात्मक अनुभूति और संवेगात्मक व्यवहार एक ही साथ होते हैं। अस्तु जेम्स लांजे के सिद्धान्त के विरुद्ध की गयी उपर्युक्त सभी आलोचनाएं इस पर लागू नहीं होती हैं। चूंकि इसका वर्णन पहले ही विस्तार में कर दिया गया है इसलिए इसका उल्लेख यहाँ दुबारा करना अभीष्ट नहीं है। कनन (Cannon) तथा शेरिंगटन (Sherrington) द्वारा कुत्ता और बिल्ली पर किये गये प्रयोगों में एक बात ऐसी है जिसकी व्याख्या जेम्स-लांजे का सिद्धान्त नहीं कर पाता है। वह यह है कि जब अन्तरावयव (Viscera) और बृहत्मस्तिष्कीय वल्क (Cerebral cortex) को मिलाने वाली सहानुभूतिक स्नायु (Sympathetic nerve) काट दी गयी तो कुत्ते अथवा बिल्लों में किसी प्रकार संवेगात्मक अनुभूति उत्पन्न हो सकती है जब कि अन्तरावयवों में होने वाली क्रियाओं से उत्पन्न स्नायु प्रवाह मस्तिष्क में पहुँच ही नहीं पाते थे।

हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त यह बतलाता है कि हाइपोथैलेमस में उत्पन्न स्नायु प्रवाह एक साथ ही अन्तरावयव (Viscera) आदि तथा बृहत्मस्तिष्कीय वल्क (Cortex) दोनों की ओर संवेगात्मक परिस्थिति के प्रत्यक्षीकरण के साथ ही जाते

है। यदि अन्तरावयव और वृहत्मस्तिष्क का सम्बन्ध-विच्छेद भी कर दिया जाय तो भी हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त के अनुसार हाइपोथैलेमस और वृहत्मस्तिष्क का सम्बन्ध बना रहता है। इस सम्बन्ध के बने रहने के कारण हम देखते हैं कि कुत्ते तथा बिल्ली और घोड़े से गिरी हुई महिला जिसकी मेरुदण्डरज्जु गर्दन के पास टूट गयी थी, इनमें भी सवेगात्मक अनुभूति एवं व्यवहार दोनो देखे गये।

हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त के अनुसार हम इस बात की भी व्याख्या कर पाते हैं कि जब अन्तरावयव आदि को क्रियाशील होने मे थोड़ा समय लगता है तो फिर सवेगात्मक परिस्थिति के प्रत्यक्षीकरण के साथ ही सवेगात्मक अनुभूति अविलम्ब क्यो हो जाती है। हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त अन्तरावयव (Viscera) को सवेग की उत्पत्ति मे गौण महत्त्व का समझता है। यह सिद्धान्त बतलाता है कि सवेगात्मक अनुभूति इसलिए अविलम्ब हो जाती है कि हाइपोथैलेमस के स्नायु-प्रवाह जब वृहत्मस्तिष्क मे पहुँचता है तो उसे क्रियाशील होने मे कुछ भी समय नही लगता है। यही कारण है कि सवेगात्मक अनुभूति तथा सवेगात्मक व्यवहार एक-दूसरे के बाद न होकर एक ही साथ होते है, न कि सवेगात्मक व्यवहार सवेगात्मक अनुभूति उत्पन्न करता है जैसा कि जेम्स-लांजे ने अपने सिद्धान्त मे माना है। हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त के अनुसार हाइपोथैलेमस का ही सवेग की उत्पत्ति मे सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण स्थान है। हाइपोथैलेमस क्रियाशील होने मे अन्तरावयव (Viscera) की तरह समय नही लेता। यही कारण है कि अन्तरावयव के अपेक्षाकृत देर से क्रियाशील होने की बात हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त के लिए विशेष महत्त्व नही रखती, परन्तु हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त भी दोषरहित नही है। इसमे भी बहुत से दोष बतलाये गये है।

**हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त के दोष (Defects of Hypothalamic theory)**—यदि हाइपोथैलेमस की क्रियाओ (Hypothalamic functions) पर दृष्टिपात करें तो सवेग के सिद्धान्त मे भी कई त्रुटियाँ दृष्टिगोचर होंगी, जिनमे मुख्यत निम्नलिखित है—

(क) हाइपोथैलेमस को उत्तेजित करने (By stimulation of hypothalamus) के फलस्वरूप उत्पन्न सवेगात्मक व्यवहार (Emotional behaviour), स्वाभाविक रूप से उत्पन्न सवेगात्मक व्यवहार (Naturally aroused emotional behaviour) से निम्नलिखित रूप मे भिन्न होते है —

पहली अवस्था मे हुए सवेगात्मक व्यवहार दूसरी अवस्था की अपेक्षा (१) किस परिस्थिति-विशेष की ओर कम आदेशित होते है (Less oriented towards a situation), (२) अधिक नियन्त्रित (More restricted), (३) अधिक दृढ (More stereotyped), (४) अभियोजन की क्षमता मे कम (Less adaptive), एव (५) क्षणिक (short lived) होते हैं।[1]

[1] "Emotional behaviour aroused by stimulation of hypothalamus is less oriented towards a situation more restricted, more stereotyped, less adaptive and short-lived than naturally aroused emotional behaviour."—Munn

उपयुक्त बातों से यह स्पष्ट होता है कि संवेगात्मक व्यवहारों के उत्पन्न करने में हाइपोथैलेमस के अतिरिक्त स्नायुमण्डल के अन्य भागों का भी महत्वपूर्ण स्थान है। जहाँ तक संवेगात्मक परिस्थिति से अभियोजन (Adjustment) का प्रश्न है 'वृहद्मस्तिष्कीय वल्क (Cerebral cortex) एक विशेष महत्व रखता है।

(ख) इसके अतिरिक्त जिस प्रकार 'हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त (Hypothalamic theory) संवेगात्मक अनुभूति (Emotional experience) को उत्पन्न करने मे हाइपोथैलेमस की क्रियाओ (Hypothalamic functions) की महत्ता बतलाता है उसका भी कोई यथेष्ट प्रमाण नही है।

अत उपयुक्त सभी त्रुटियो के कारण हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त (Hypothalamic theory) को भी संवेग का यथेष्ट सिद्धान्त (Adequate theory) नही माना जा सकता है।

*संवेग सिद्धान्त-सम्बन्धी निष्कर्ष
(Conclusion regarding the Theories of Emotion)

संवेग सिद्धान्तों (Theories of Emotion) के सम्बन्ध मे किये गये उपयुक्त विवेचनों से स्पष्ट है कि पूर्ण रूप से न तो जेम्स-लांजे सिद्धान्त को और न 'हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त' को ही संवेग का एक यथेष्ट सिद्धान्त (Adequate theory) मान सकते हैं, क्योंकि इन दोनो मे त्रुटियाँ (Defects) है। फलत संवेगात्मक अनुभूति तथा व्यवहार के स्वरूप का पूर्ण (Complete) एवं समुचित (Correct) ज्ञान प्राप्त नहीं हो पाता है। हालांकि यह सत्य है कि संवेग की अवस्था मे कुछ शारीरिक परिवर्तन भी होते हैं परन्तु इसका यह अर्थ नही कि जैसा जेम्स-लांजे सिद्धान्त का कहना है संवेगात्मक व्यवहार संवेगात्मक परिस्थिति के प्रत्यक्षीकरण के बाद ही होता है और संवेगात्मक अनुभूति इसी संवेगात्मक व्यवहार की चेतनानुभूति है। अत यह स्पष्ट है कि जेम्स-लांजे का सिद्धान्त (James-Lange theory) न तो पूर्णत ठीक है न पूर्णत गलत ही है। अर्थात् इसे आंशिक रूप मे ही संवेग का एक ठीक सिद्धान्त मान सकते है।

इसी तरह हाइपोथैलेमिक सिद्धान्त भी अपने मे आंशिक सत्यता रखता है। इस सिद्धान्त को भी बिलकुल बेकार नहीं कहा जा सकता है यद्यपि हाइपोथैलमस को संवेग का केन्द्र (Seat of Emotions) नहीं माना जा सकता है फिर भी इसमे कोई सन्देह नही कि संवेग मे हाइपोथैलेमस का एक प्रधान स्थान है।

अन्त मे यही कहा जा सकता है कि उसी सिद्धान्त को संवेग का एक यथेष्ट सिद्धान्त (Adequate theory) माना जा सकता है, जिसमें न सिर्फ जेम्स लांजे और हाईपोथैलमिक सिद्धान्तों द्वारा प्राप्त तथ्यो का समावेश हो बल्कि जो इनकी त्रुटियों को दूर कर पूर्ण रूप से संवेग की व्याख्या कर सके।

इन सिद्धान्तो के अतिरिक्त भी संवेग के अन्य सिद्धान्त दूसरे दूसरे मनोवैज्ञानिकों [जैसे—मैकडूगल (McDougal), लीपर (Leeper) आदि] द्वारा प्रस्तुत किये गये है जिनका वर्णन आगे उच्च वर्गों मे पढ़ेंगे।

# दूसरा भाग
# (PART II)

[ इण्टरमीडियट के पाठ्य-क्रम के प्रथम पत्र के अनुसार –
As per Paper II of the Intermediate Course]

# प्रेरणा एवं प्रेरक वृत्तियो का संघर्ष
## (Motivation and Conflict of Motives)

प्रेरक—परिभाषा—प्रणोदन परिभाषा—प्रणोदन और प्रेरक—प्रेरको के भेद—(क) शारीरिक प्रेरक—भूख, प्यास, यौन भाव (ख) सामाजिक प्रेरक—(i) सार्वजनीन—सामुदायिकता, अर्जनात्मकता आत्म-स्थापना, कलह तथा (ii) असार्वजनीन, (iii) प्रेरको का द्वन्द्व एव उनका समाधान।

प्रेरक शब्द का प्रयोग विभिन्न लोगों ने विभिन्न अर्थों मे किया है। कुछ लोगो के अनुसार प्रेरक का तात्पर्य शक्ति (Power)[1] से है तो कुछ लोगो के लिए इसका अर्थ प्रणोदन[2] से है। पर ऐसे भी कुछ लोग है जिन्होने प्रेरक शब्द का अर्थ क्रिया के लिए आवश्यक ताकत देने वाली चीज से लगाया है।[3] इस तरह स्पष्ट है कि प्रेरक (Motive) शब्द का अर्थ एक नही, अनेक है। परन्तु मनोविज्ञान मे इसका उपयोग कुछ विशेष अर्थो मे किया जाता है। प्रेरक (Motive) से तात्पर्य व्यक्ति की एक ऐसी आन्तरिक अवस्था से है जिसके उपस्थित होने पर व्यक्ति का व्यवहार चयनात्मक (Selective) हो जाता है। व्यक्ति जब ऐसी अवस्था को प्राप्त करता है तब इसका व्यवहार एक खास दिशा की ओर अग्रसर होने लगता है। साथ-ही-साथ उस दिशा मे अग्रसर हो वह किसी उद्देश्य की प्राप्ति करना चाहता है। अपने उद्देश्य की प्राप्ति के हेतु वह ऐसी चीज की खोज करता है जो उसके पास उस समय नही होती। वस्तु की प्राप्ति होते ही, व्यक्ति के व्यवहारो मे जो बैचैनी दीख पड़ती थी वह दूर हो जाती है और वस्तु की खोज के लिए प्रयत्न भी समाप्त हो जाता है। उदाहरणार्थ, भूख लगने की अवस्था को ले सकते है। भूख लगने पर व्यक्ति मे कुछ आन्तरिक परिवर्तन होते हैं। इन परिवर्तनो के फलस्वरूप वह बेचैन-सा हो जाता है।

१. As adjective—Power, productive of power or action
२. As noun—Something which impels the person to act.
३. As verb—Something which supplies force or motive for action

अपनी इस बेचैनी को दूर करने के लिए वह एक खास ढंग का व्यवहार करता है। वह भोज्य-पदार्थ की खोज करता है। इस प्रकार उसके व्यवहार से स्पष्ट झलकता है कि वातावरण में उपस्थित अनेक चीजों में से एकमात्र वह भोजन की खोज कर रहा है। भूख की बेचैनी ने उसके व्यवहार को चयनात्मक (Selective) बना दिया है। भोजन की प्राप्ति होने के साथ-साथ उसकी चयनात्मक प्रवृत्ति का भी अन्त हो जाता है। एक दिशा की ओर अग्रसर ऐसे चयनात्मक व्यवहारों को प्रेरक (Motive) की संज्ञा दी गयी है। इसकी परिभाषा देते हुए न्यूकम (New Comb) महोदय ने स्पष्टतया बतलाया है कि प्रेरणा (Motivation) से तात्पर्य व्यक्ति की उस अवस्था से है जिस अवस्था के उत्पन्न होने पर व्यक्ति की शारीरिक शक्ति (Energy) वातावरण में उपस्थित अनेक चीजों में से किसी एक खास चीज को चुनने की ओर अग्रसर हो जाती है। व्यक्ति का यह चयनात्मक व्यवहार उस समय तक अग्रसर रहता है जब तक कि उद्देश्य (Goal) की प्राप्ति नहीं होती है। अर्थात् वह उस समय तक अपने काम में संलग्न रहता है जब तक वातावरण में जिस चीज की खोज वह कर रहा है उसे प्राप्त न कर ले। उद्देश्य की प्राप्ति के साथ ही-साथ चयनात्मक व्यवहार का भी अन्त हो जाता है। व्यक्ति स्थिर हो जाता है। उसकी बेचैनी दूर हो जाती है।

प्रणोदन (Drive) उपर्युक्त परिभाषा में न्यूकम (New Comb) महोदय ने व्यक्ति में क्रिया उत्पन्न करने वाली अवस्था की चर्चा की है। व्यक्ति में उत्पन्न वह अवस्था जिसकी उत्पत्ति के फलस्वरूप व्यक्ति क्रियाशील होता है प्रणोदन (Drive) कहलाती है। मनुष्य के प्रत्येक व्यवहार के लिए इस अवस्था की उत्पत्ति अनिवार्य है। व्यक्ति की यह अवस्था व्यक्ति को बल प्रदान करती है जिसके फलस्वरूप वह कार्यशील होता है। अब प्रश्न है कि इस अवस्था के उत्पन्न होने से व्यक्ति में कौन-कौन से परिवर्तन होते हैं। इस पर प्रकाश डालते हुए मनोवैज्ञानिकों ने बतलाया है कि व्यक्ति इस अवस्था में बेचैन रहता है। पर ऐसी बेचैनी की अवस्था में कोई भी अधिक समय तक नहीं रह सकता। अतः वह इस बेचैनी को दूर करने के लिए कार्यशील होता है। हर प्रकार के व्यवहार में इस बेचैनी को दूर करने की क्षमता नहीं रहती है। अतः वह एक ऐसे कार्य की खोज में रहता है जिसके करने से

स्वरूप किसी विशेष उद्देश्य की पूर्ति के लिए एक दिशा मे अग्रसर होता है तब ऐसे व्यवहार को प्रेरित व्यवहार (Motivated Behaviour) की संज्ञा दी जाती है। इस प्रकार प्रत्येक प्रेरित व्यवहार लक्ष्य की ओर अग्रसर होता है।

प्रणोदन (Drive) और प्रेरक (Motive) दो भिन्न अर्थों मे प्रयुक्त होने वाले शब्द हैं। क्लाइनबर्ग (Klineberg) ने प्रणोदन (Drive) एव प्रेरक (Motive) का एक ही अर्थ मे प्रयोग किया है, जो भ्रमात्मक है। प्रणोदन (Drive) का अर्थ व्यक्ति मे उत्पन्न उस अवस्था से है जो व्यक्ति को कार्य करने को बाध्य करती है।

परन्तु, प्रणोदन (Drive) के उपस्थित होने के साथ-साथ अगर उद्देश्य प्राप्ति के हेतु चयनात्मक प्रवृत्ति व्यक्ति मे उत्पन्न हो जाय तो ऐसी अवस्था का नाम प्रेरक (Motive) देंगे। अत प्रेरक (Motive) के आवश्यक अ ग ये हैं—(क) प्रणोदन (Drive) जो व्यक्ति को कार्यशील बनाता है। (ख) लक्ष्य की ओर निर्दिष्ट व्यवहार या उद्देश्य-प्राप्ति के हेतु व्यवहारो मे दिशा-नियन्त्रण, अर्थात् प्रेरक व्यवहार उद्देश्य प्राप्ति मे सहयोगी हो और (ग) लक्ष्य-प्राप्ति तक व्यक्ति का कार्यशील रहना लक्ष्य-प्राप्ति के साथ-साथ क्रियाओ का अन्त।

## प्रेरको के भेद
## (Kinds of Motives)

व्यक्ति मे जन्मजात (Inborn) एव सार्वजनिक (Universal) तथा प्रधान रूप से जीवन-रक्षा के हेतु वर्त्तमान रहने वाले प्रेरक (Motive) मे शारीरिक प्रेरक (Physiologcal Motive) प्रधान हैं। शारीरिक प्रेरक के अन्तर्गत भूख, प्यास, यौन-भावना इत्यादि हैं। हमारे जीवन की रक्षा इन्ही शारीरिक प्रेरको पर निर्भर है।

उपर्युक्त प्रधान प्रेरकों (Primary motives) के अतिरिक्त भी व्यक्ति मे कुछ प्रेरक (Motive) पाये जाते है। इन अतिरिक्त प्रेरक (Motive) की उत्पत्ति व्यक्ति के जीवनकाल मे होती है। व्यक्ति अपने जीवनकाल मे अनेक प्रकार के अनुभवो को ग्रहण करता है। व्यक्ति के इन विभिन्न अनुभवो को स्नायुमन्डल सचित करता है। स्नायुमण्डल मे सचित अनुभवो की समानता एव विषमता के आधार पर व्यक्ति में पाये प्रेरको (Motives) की समानता एव विषमता की व्याख्या की जा सकती है। उदाहरणार्थ—बाल्यकाल के कुछ वर्षो तक मनुष्य असहाय एव दूसरो पर आश्रित रहता है। अधिक दिनो तक आश्रित रहने के फलस्वरूप वह कुछ अनुभव प्राप्त करता है। इस अनुभव के परिणामस्वरूप व्यक्ति मे दूसरो के मध्य रहने की प्रवृत्ति जागरूक हो जाती है। इस प्रवृत्ति के कारण बच्चा जब प्रौढ हो जाता है, उस समय भी उसमें दूसरो के साथ रहने वाली प्रवृत्ति रह जाती है। दूसरो के साथ रहने वाली इस प्रवृति को सामुदायिक प्रेरक (Greganous Motive) की संज्ञा दी जाती है। बाल्यकाल में साथ रहने का अनुभव प्राय सभी करते है, अत सामुदायिक प्रेरक सबो में पाया जाता है। इस प्रकार स्पष्ट है कि समान वातावरण

के सम्पर्क से प्राप्त अनुभव की समानता के कारण व्यक्ति कुछ ऐसे प्रेरकों (Motives) का अर्जन करता है जो एक समाज के सभी सदस्यों में समान रूप से पाये जाते हैं। मनोवैज्ञानिकों ने ऐसे सामान्य सामाजिक प्रेरकों (Common motives) की गणना करने का प्रयत्न किया है। इस प्रयत्न के फलस्वरूप सामान्य प्रेरकों के अन्तर्गत सामुदायिकता (Gregariousness) अर्जनात्मकता (Acquisitivenss), आत्मस्थापना (Self-assertion) और कलह (Pugnacity) या क्रोध (Aggression) नामक सामाजिक प्रेरकों (motives) की चर्चा की गयी है।

उपर्युक्त सामान्य एवं अर्जित प्रेरकों (Motives) के अतिरिक्त कुछ ऐसे भी प्रेरक (Motives) हैं जिनकी उत्पत्ति का आधार संस्कृति है। संस्कृति की विभिन्नता के कारण प्रेरक भी विभिन्न व्यक्ति में विभिन्न प्रकार के होते हैं। अतः एक विशेष संस्कृति में पले व्यक्ति में पाये जाने वाले प्रेरक दूसरी संस्कृति में विकसित व्यक्तियों में देखने को नहीं मिलते। उदाहरणार्थ जापानी सैनिक हार कर युद्ध से भागना या विरोधी से समझौता करना अत्यन्त नीच कार्य समझते हैं। विरोधी से समझौता करने के पूर्व वे आत्महत्या करना अधिक अच्छा समझते हैं। जापानी सैनिक में पायी जानेवाली इस प्रवृत्ति का एकमात्र कारण उनकी संस्कृति है।

कुछ प्रेरक ऐसे हैं जो व्यक्तिविशेष में ही पाये जाते हैं। ऐसे प्रेरकों को वैयक्तिक प्रेरक (Personal motive) की संज्ञा दी जाती है। ऐसे प्रेरकों (Motives) में प्रधानतः नशा खाने की प्रवृत्ति टिकट एकत्र करने की प्रवृत्ति आदि की चर्चा की जाती है।

ऊपर की विवेचना से यह स्पष्ट है कि प्रेरक (Motive) को पृष्ठ संख्या २ ३ पर दी गयी तालिका द्वारा अत्यधिक स्पष्ट किया जा सकता है।

## (क) शारीरिक प्रेरक
## (Physiological motives)

शारीरिक आवश्यकता की पूर्ति जब नहीं हो पाती है तो ऐसी अवस्था में प्रत्येक प्राणी के अन्दर वर्तमान संतुलन (Equilibrium) में गड़बड़ी प्रारम्भ हो जाती है। व्यक्ति असंतुलन की अवस्था में अधिक समय तक नहीं रह सकता है। अतः इस असन्तुलित अवस्था को दूर कर प्राणी अपने में संतुलन लाने का प्रयत्न करता है। इस प्रयत्न के फलस्वरूप प्राणी कार्यशील होता है और वह अपने ही कार्यों द्वारा अपने में संतुलन लाता है। संतुलन प्राप्त करने के विचार को कैनन (Cannon) ने सर्वप्रथम हमलोगों के सम्मुख प्रस्तुत किया था। कैनन ने सन्तुलन प्राप्त करने की इस क्रिया का नाम होमियोस्टेसिस (Homeostatis) दिया है। व्यक्ति में वर्तमान प्रत्येक शारीरिक प्रेरणा का विश्लेषण कैनन के विचार द्वारा किया जा सकता है। अब प्रश्न है कि भूख की अवस्था में कौन कौन से परिवर्तन पाये जाते हैं।।

१ भूख (Hunger) — भूख की अवस्था में हुए परिवर्तन दो प्रकार के होते हैं। पहला बाह्य व्यवहारों में परिवर्तन और दूसरा शरीर के भीतर परिवर्तन।




उपर्युक्त प्रेरकों (Motives) का अलग-अलग विवरण आगे उपस्थित किया जा रहा है। पहले हमलोग शारीरिक प्रेरकों (Physiological motives) की चर्चा करेंगे।

(क) टौलमन (Tolman) हॉनजिक (Honzik) एवं राबिन्सन महोदय ने चूहों पर प्रयोग किये। भूख की अवस्था के व्यवहारों के विश्लेषण के लिए किये गये इन प्रयोगों में पाया गया कि भूख की अवस्था में चूहों द्वारा गलतियाँ कम होती हैं। इस प्रकार के प्रयोग से स्पष्ट मालूम होता है कि भूख की अवस्था में व्यवहार परिवर्तित हो जाते हैं। प्राणी विशेष कार्यशील (Increase in general activity) हो जाता है। भोजन मिलने के कुछ समय बाद तक कार्य की गति में कोई परिवर्तन नहीं होता है, परन्तु कुछ समय के उपरान्त जानवर शिथिल पड़ जाता है।

(ख) उपर्युक्त परिवर्तित व्यवहारों के शारीरिक आधार के जानने का प्रयत्न कनन (Cannon) वाशबन (Washburn) रिक्टर (Richter) इत्यादि ने किया है। इन लोगों के अनुसार भूख की अवस्था प्राणी के उदर में कुछ परिवर्तन लाती है। इस परिवर्तन के फलस्वरूप व्यक्ति पेट में दर्द का अनुभव करता है। पेट में दर्द के अनुभव के अतिरिक्त पेट की मांसपेशियों की क्रियाओं में भी परिवर्तन हो जाता है।

अब प्रश्न है कि पेट के अन्दर मांसपेशियों की क्रिया में परिवर्तन क्यों होता है? रिक्टर (Richter) के प्रयोग ने स्पष्ट रूप से दिखलाया है कि मांसपेशियों के परिवर्तन का नियन्त्रण मस्तिष्क नहीं करता है। मस्तिष्क का सम्बन्ध पेट से हटाए जाने पर भी उदर संकोचन (Stomch contraction) रहता है। भूख लगने पर मस्तिष्क के अभाव में व्यक्ति पेट दर्द का अनुभव करता है। इससे स्पष्ट है कि मस्तिष्क का सम्बन्ध उदर-संकोचन (Stomach contraction) से नहीं है।

कुछ लोगों ने उदर संकोचन (Stomach contraction) का सम्बन्ध रक्त के रासायनिक तत्वों के साथ स्थापित किया है। रक्त में चीनी की मात्रा की कमी हो जाने पर व्यक्ति के उदर की मांसपेशियों की क्रियाओं में परिवर्तन होता है और व्यक्ति पेट दर्द का अनुभव करता है। पर ग्लूकोज (Glucose) को खून में मिलाये जाने पर चीनी की मात्रा ठीक हो जाती है। इसके ठीक हो जाने से व्यक्ति के पेट की अवस्था में हुए परिवर्तन का अन्त हो जाता है और व्यक्ति पेट दर्द का अनुभव नहीं करता है। रक्त के इस रासायनिक विश्लेषण से प्रतीत होता है कि रक्त में रासायनिक परिवर्तन के कारण ही उदर संकोचन (Stomach contraction) सम्भव है। स्कॉट (Scott) महोदय ने रक्त के रासायनिक तत्वों की महत्ता को प्रमाणित करने के लिए एक भूखे और एक ऐसे व्यक्ति के रक्त की जाँच की जो भूखा नहीं था। इस जाँच के फलस्वरूप पता लगा कि भूखे और भोजन किये हुए व्यक्ति के रक्त के रासायनिक तत्वों में कोई विशेष परिवर्तन नहीं रहता है। अतः रक्त के रासायनिक परिवर्तन को ही उदर-संकोचन का आधार मानना भ्रामक होगा। मनोवैज्ञानिकों का मत है कि भूख लगने पर खून के रासायनिक अंगों में परिवर्तन होता है पर यह परिवर्तन किस प्रकार का होता है हम नहीं पता है। अतः हम लोगों के लिए रक्त के रासायनिक तत्वों के स्वभाव का अध्ययन करना आवश्यक है।

२- प्यास (Thirst)—प्यास की अवस्था मे होने वाले परिवर्तनो का अध्ययन रिच्चर (Richter) ने किया है।[1] इन्होने अपने अध्ययन मे स्पष्टतया पाया है कि प्यास की अवस्था मे दो प्रकार के परिवर्तन होते है—(१) प्राणी के व्यवहारो मे परिवर्तन और (२) उसके भीतर परिवर्तन।

प्राणी प्यास लगने पर अधिक कार्यशील हो जाता है, उसके मुँह और कठ सूखने लगते है। मुँह और कंठ के सूखने का अनुभव व्यक्ति मे पानी की कमी का द्योतक है। मुँह और कठ के सूखने के अनेक कारण बतलाये जाते हैं। कैनन (Cannon) के अनुसार, रक्त मे पानी की कमी के कारण व्यक्ति मे लार का बनना कम हो जाता है। अत लार कम मात्रा मे मुँह मे आता है। मुँह मे लार की कमी के कारण व्यक्ति अपने मुँह और कठ को सूखा हुआ अनुभव करता है।

रक्त मे पानी की मात्रा मे परिवर्तन होने के अतिरिक्त कुछ अन्य शारीरिक परिवर्तन भी प्यास की अवस्था मे होते है। गिलमैन (Gilman)[2] महोदय ने अपने प्रयोगो में पाया है कि प्यास की अवस्था मे शरीर के भीतर कोशो (Cells) मे पानी की कमी हो जाती है। अत व्यक्ति प्यास का अनुभव करता है। हॉल्मस (Holmes)[3] ने अपने प्रयोगो द्वारा गिलमैन के विचारो की पुष्टि की है। इस तरह कोशो मे पानी की कमी प्यास के अनुभव का कारण है।

उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि प्यास की अवस्था में व्यक्ति का कठ और मुँह सूखने लगता है तथा शरीर के कोशो (cells) में पानी की कमी हो जाती है। कठ और मुँह के सूखने से व्यक्ति पानी पीना आरम्भ करता है। परन्तु वह कितना पानी पीयेगा, यह शरीर के भीतर पानी की कमी पर निर्भर करता है।

प्यास की अवस्था में शरीर के भीतर होने वाले दोनो प्रकार के परिवर्तनो का होना आवश्यक है। एक परिवर्तन की उपस्थिति व्यक्ति मे पानी पीने के व्यवहार को प्रारम्भ करती है और दूसरे परिवर्तन की उपस्थिति व्यक्ति मे पानी पीने को निश्चित करती है।

**यौन-भाव (Sex-instinct)**—जानावरो पर प्रयोग कर के देखा गया है कि उनमे नर और मादा का व्यवहार एक ही तरह का नही होता है। स्वभावत मादा जानवर एक नर से अधिक क्रियाशील पायी जाती है। जीवन के कुछ क्षणो मे मादा जानवर अत्यधिक कार्यशील रहती हैं, परन्तु उस क्षण के तुरत बाद अत्यधिक शिथिल हो जाती हैं। मादा जानवरो मे अत्याधिक कार्यशीलता के उपरान्त नरो की अपेक्षा अत्यधिक शिथिलता का कारण सम्भवत यौन भाव ही है। साधारण

१ Richter, C P, Animal Behaviour And internal Drives Quar Rev, Biol, 1927, Pp 307-347

२ "Physiological Psychology by Morgan and Stellar" Chapter XVIII, Bodily Needs P 289

३ 'The State of hydration of the cells seems pivotal in thirst —Halmes.

लोगों का विचार है कि जननेन्द्रियों (Sex-organ) में परिवर्तन होने के कारण ही ऐसा परिवर्तन होता है। परन्तु प्रश्न है कि यह कौन-सा ऐसा शारीरिक परिवर्तन है जिसके होने से मादा जानवर एक समय अत्यधिक कार्यशील हो जाती है। शारीरिक मनोविज्ञान के ज्ञाताओं ने मादा जानवरों में हुए परिवर्तन की व्याख्या दो प्रकार से की है—

(अ) जननेन्द्रिय (Sex-organ) में परिवर्तन के आधार पर और (इ) गर्भाशय (Ovaries) में परिवर्तन के आधार पर।

मादा जानवरों एवं उनके जननेन्द्रियों की क्रिया में सम्बन्ध निश्चित करने के लिए अनेक प्रयोग किये गये हैं। इन प्रयोगों में प्रायः जानवरों के शरीर से जननेन्द्रिय (Sex-organ) को अलग कर दिया जाता था। जननेन्द्रियों (Sex-organ) के अलग कर दिये जाने के उपरान्त जानवरों की क्रियाओं का निरीक्षण किया जाता था। इन प्रयोगों से स्पष्ट मालूम हुआ कि जननेन्द्रियों (Sex-organ) के हटाये जाने पर भी जानवरों का व्यवहार अपरिवर्तित रहता है। वे ऐसी अवस्था में भी अधिक क्रियाशील रहते हैं। ऐसे प्रयोगों से स्पष्ट है कि जानवरों का विशेष रूप से क्रियाशील होना जननेन्द्रिय (Sex-organ) पर निर्भर नहीं करता बरन् शरीर में हुए कुछ अन्य परिवर्तनों पर निर्भर है।

शरीर के अन्य परिवर्तनों में जिन पर यौन-व्यवहार (Sexual behaviour) निर्भर करता है, गर्भाशय (Ovaries) के साथ का विशेष रूप से उल्लेख किया जाता है। गर्भाशय (Ovaries) का सम्बन्ध व्यवहार से है। इस सम्बन्ध को मनोवैज्ञानिकों ने प्रयोग द्वारा दिखलाया है। कुछ ऐसे प्रयोग किये गये जिनमें गर्भाशय (Ovaries) को जानवरों में से निकाल लिया गया है। गर्भाशय के निकाले जाने के उपरान्त जानवरों में कार्यशीलता नहीं पायी गयी। गर्भाशय जिन जानवरों में से निकाल लिया गया था उन जानवरों में फिर दूसरे जानवरों के शरीर से निकाल कर गर्भाशय लगा दिया गया। गर्भाशय (Ovaries) जोड़ देने पर यौन व्यवहार (Sexual behaviour) परिलक्षित होने लगे। एक अन्य प्रयोग में गर्भाशय के रसस्राव एस्ट्रीन (Estrin) का प्रवेश गर्भाशयहीन जानवर में कराया गया। एस्ट्रीन का प्रवेश जानवर के शरीर में होते ही जानवर यौन-सम्बन्धी क्रियाओं को प्रदर्शित करने लगा। इस प्रकार के प्रयोगों से स्पष्ट है कि जानवरों में यौन-सम्बन्धी क्रियाएँ गर्भाशय पर आश्रित हैं।

*मानव यौन-प्रेरणा (Human Sex Drive)*—मनुष्यों की यौन प्रेरणा का भी अध्ययन कुछ मनोवैज्ञानिकों ने किया है। स्त्रियों की यौन प्रवृत्ति में जानवरों की तरह अधिक आरोह अवरोह (Periodicity) स्पष्ट रूप से नहीं मालूम होता है परन्तु उनमें भी यौन प्रवृत्ति के लिए गर्भाशय होना आवश्यक है। स्त्रियों में यौवन के आगमन के पूर्व ही उनके रज-कोष को निकाल कर देखा गया है कि ऐसी स्त्रियों में नारी-सुलभ विशेषताओं का विकास नहीं हो पाता है। ऐसी परिस्थितियों में औरतें यौन समागम की भावना से वंचित रह जाती हैं। मनुष्यों की

यौन-ग्रन्थि (Sex-gland) को हटाये जाने पर उनमे भी यौन-भावना का अभाव पाया जाता है। इस प्रकार यौन-समागम-सम्बन्धी व्यवहार यौन-ग्रन्थि या गोनाड्स [Gonads] पर निर्भर है।

परन्तु, कुछ मनोवैज्ञानिको ने युवावस्थाप्राप्त स्त्रियो एव पुरुषो के शरीर से यौन-ग्रन्थि (Glands) के निकलने पर भी यौन-भावना का विनाश नही पाया है। इसके उपरान्त भी उनमे यौन-समागम-सम्बन्धी व्यवहार देखे गए हैं। अत इन मनोवैज्ञानिको की धारणा है कि यौन-ग्रन्थि (Glands) का सम्बन्ध यौन-समागम के व्यवहार से नही है। परन्तु ऐसा समझना भ्रामक है। वस्तुत इन मनोवैज्ञानिको द्वारा यौन-ग्रन्थि के निकाले जाने के पश्चात् भी स्त्रियो एव पुरुषो मे यौन व्यवहार की उपस्थिति पायी गयी। यहाँ यौन-सम्बन्धी व्यवहार के पाये जाने का कारण दूसरा है। अधिक दिनो तक यौन-समागम व्यवहार मे अपने को तल्लीन रखने के कारण व्यक्ति मे इस क्रिया के करने की आदत सी पड जाती है। अत यौन-ग्रन्थि के अभाव मे शारीरिक परिवर्तन नही होने पर भी व्यक्ति की आदत उसे उस कार्य को करने के लिए बाध्य करती है।

**यौन-प्रेरणा** (Sex-Drive)—सभी व्यक्तियो मे समान रूप से नही पायी जाती है। इसका कारण यौन-भाव को हीन समझने की प्रवृत्ति और व्यक्तिगत विभिन्नताओ (Individual differences) का होना है।

व्यक्ति मे शारीरिक गडबडी नही रहने पर भी कभी-कभी यौन समागम की इच्छा का अभाव पाया जाता है। ऐसी अवस्थाओ मे बहुधा देखा जाता है कि व्यक्ति यौन-भाव को हेय दृष्टि से देखता है। यौन-भाव (Sex-Drive) के प्रति व्यक्ति की ऐसी धारणा ही उसे यौन सम्बन्धी व्यवहारो मे सलग्न होने से रोकती है। ऐसी अवस्थाओ मे स्त्रियो मे जडता (Frigidity) और पुरुषो मे नपुंसकता (Impotency) उत्पन्न होती है। यौन भावना के प्रति हीन विचार के अभाव मे पुरुषो और स्त्रियो मे यौन प्रवृत्ति पर्याप्त मात्रा मे पायी जाती है। कुछ स्त्रियाँ तो ऐसी होती है, जिनकी यौन प्रवृत्ति बहुत उग्र होती है। ऐसी स्त्रियो को निम्फमेनिक (Nymphomanic) की सज्ञा दी जाती है। कुछ पुरुष भी ऐसे होते है जिनमे यौन भावना अत्यधिक होती है। ऐसे पुरुषो को सटायरियेसिस (Setyriasis) की सज्ञा दी जाती है। स्त्रियो और पुरुषो की यौन भावना की उग्रता के दो कारण हैं—

(अ) यौन ग्रन्थि (Gonads) मे अधिक रसस्राव होना तथा (ब) समाज द्वारा यौन सम्बन्धी क्रियाओ के लिए आकृष्ट किया जाना।

रसस्राव के अधिक होने के फलस्वरूप व्यक्ति यौन-समागम के लिए अधिक तत्पर पाया जाता है। समाज मे दूसरो द्वारा आकृष्ट किये जाने पर व्यक्ति में यौन-समागम की अभिरुचि बढती जाती है जिससे ऐसे व्यक्तियो मे यौन समागम-सम्बन्धी व्यवहार प्रचुर मात्रा मे पायी जाती है। यौन-ग्रन्थि (Gonads) का स्राव सभी में एक समान नही होती है। कुछ व्यक्ति मे तो रसस्राव कम होता है और कुछ मे अधिक। इस प्रकार रसस्राव मे अन्तर के फलस्वरूप यौन सम्बन्धी व्यवहारों (Sex-

ual behaviour) में अन्तर आ जाता है।

यौन-समागम की अपनी इच्छा की पूर्ति सभी एक ही तरह की वस्तु को प्राप्त कर नहीं करते हैं। अत बाल्यकाल से ही व्यक्ति में इच्छा पूर्ति के हेतु विभिन्न व्यवहार में अन्तर पाया जाता है। कुछ व्यक्ति अपने ही लिंग (Sex) के लोगों के सम्पर्क में अपनी इच्छा की पूर्ति कर लेते है। ऐसे व्यक्ति को होमोसेक्सुअल (Homosexual) की संज्ञा दी जाती है। समाज होमोसेक्सुअलिटी (Homosexuality) को मान्यता नहीं देता है, अत इसे असामान्य व्यवहार (Abnormal behaviour) कहते हैं।

(ख) सामाजिक प्रेरक (Social motive)—ये दो प्रकार के होते हैं—i) सार्वजनीन तथा (ii) असार्वजनीन। व्यक्ति के कुछ प्रेरक अर्जित होते है। व्यक्ति पर वातावरण का प्रभाव पड़ता है। वातावरण के सम्पर्क में आने से व्यक्ति को कुछ अनुभव प्राप्त होता है। इन अनुभवों के आधार पर व्यक्ति के कुछ प्रेरकों का विकास होता है। सभी व्यक्ति को अगर एक ही तरह का अनुभव हो तो अनुभव की समानता के कारण सभी व्यक्ति में समान रूप से एक ही प्रकार के प्रेरकों की उत्पत्ति होगी। अनुभवों में जैसे-जैसे अन्तर आता जाता है वैसे वैसे व्यक्ति में भिन्न भिन्न प्रेरकों में भी अन्तर परिलक्षित होने लगता है। समाज में एक ही प्रकार के अनुभव प्राप्त करने के फलस्वरूप कुछ प्रेरक सभी में पाये जाने वाले प्रेरक हैं। ऐसे सामाजिक प्रेरकों की चर्चा यहाँ की जायगी। इन सामाजिक प्रेरकों की व्याख्या करते हुए हम इनकी उत्पत्ति के कारणों का उल्लेख विशेष रूप से करेंगे।

## (i) सार्वजनीन सामाजिक प्रेरक
## (Universal social Motives)

१ सामुदायिकता (Gregariousness)—कुछ मनोवैज्ञानिकों के अनुसार व्यक्ति में सामुदायिकता जन्म जात होती है तो कुछ लोगों के अनुसार इसे व्यक्ति अपने जीवनकाल में अर्जन करता है। सुटी (Suttie) महोदय ने सामुदायिकता को जन्मजात माना है। इन्होंने अपने विचार की पुष्टि के लिए बिल्ली और गाय पर एक प्रयोग किया। सुटी महोदय के विचारानुसार कोई भी प्राणी अपनी सामुदायिकता की जन्मजात प्रवृति के कारण ही सामुदायिक बन पाता है। इस प्रवृत्ति के अभाव में वह कभी भी सामुदायिक नहीं हो सकता है जैसे—बिल्ली अपने जन्म के समय से सामुदायिक होती हैं। एक बिल्ली एक साथ दो चार बच्चे देती है। बिल्लियों का बचपन में सदा साथ रहने का अवसर मिलता है। परन्तु, साथ रहने के अनुभव के पश्चात भी बिल्ली में सामुदायिकता की भावना नहीं पाते हैं। कुछ बड़े होने पर ये एक-दूसरे से अलग हो जाते है। अब प्रश्न है कि साथ साथ रहने के उपरान्त भी बिल्लियों में सामुदायिकता की भावना का विकास क्यों नहीं हो पाता है। सुटी महोदय के अनुसार यद्यपि बिल्लियाँ सदा एक साथ पैदा होती हैं तथापि उनमे सामु

दायिक होने की जन्मजात प्रवृत्ति नही होनी । इस जन्मजात सामुदायिक प्रवृत्ति के अभाव मे वे सामुदायिक नही हो पाती हैं ।

सुटी (Suttie) महोदय ने अपने इस विचार की पुष्टि गायो के निरीक्षण के आधार पर की । गायो के बछड़े सदा अकेले जन्म लेते है । परन्तु अकेला जन्म लेने के उपरान्त भी उनमे सामुदायिकता की भावना पायी जाती है । इससे स्पष्ट है कि सामुदायिकता की भावना के बीच जन्म से ही प्राणी मे वर्त्तमान रहते है । इस भावना का विकास उपयुक्त वातावरण की उपस्थिति मे होता है । अत यहाँ स्पष्ट करना आवश्यक है कि यद्यपि सामुदायिकता की भावना व्यक्ति मे जन्मजात होती है तथापि इसके विकास के लिए उपयुक्त वातावरण का होना आवश्यक है ।

दूसरे मत के अनुसार सामुदायिकता की भावना का विकास व्यक्ति अपने जन्मकाल मे करता है, अत व्यक्ति का सामुदायिक होना परिस्थिति पर निर्भर करता है । इस मत को मानने वालो के अनुसार बच्चे जन्म के समय असहाय एव अपनी शारीरिक इच्छाओ की पूर्ति के लिए दूसरो पर आश्रित रहते है । दूसरो पर अधिक दिनो तक आश्रित रहने के कारण उनमे दूसरो के बीच रहने की आदत बन जाती है । पैटी (Pattie)[१] महोदय ने सामुदायिकता के स्वभाव पर प्रकाश डालने के लिए एक प्रयोग किया । इस प्रयोग मे मुर्गी के बच्चो को दो वर्गो मे रखा गया । एक वर्ग के बच्चो को उनकी माँ से अलग एव दूसरे वर्ग के बच्चो को साथ रखा गया । चार दिन के उपरान्त मुर्गी के प्रत्येक बच्चे को एक उजले चूहे और एक उजली मुर्गी से समान दूरी पर रखा गया । कभी उजले चूहे को दायी ओर रखा गया तो कभी उजली मुर्गी को, जिससे मुर्गी के बच्चे के एकमात्र दायें या बायें जाने की सम्भावना से उत्पन्न प्रायोगिक गलतियाँ न होने पाये ।

प्रत्येक चूहे को ऐसी परिस्थिति मे जहाँ चूहे और मुर्गी दोनो थी, तीस मिनटो तक रखा गया और देखा गया कि प्रत्येक चूहा अपना कितना समय चूहा के साथ और कितना समय मुर्गी के साथ व्यतीत करता है । इस निरीक्षण के उपरान्त पैटी महोदय ने निम्नलिखित विवरण उपस्थित किया है—

(क) माँ से अलग पाले गये चूहो ने चूहे और मुर्गी के साथ लगभग समान समय व्यतीत किया । कुल समय का ३१ ६ प्रतिशत भाग चूहो ने चूहे के साथ और ३४ ६ प्रतिशत भाग मुर्गी के साथ व्यतीत किया ।

(ख) पुन प्रत्येक दिन के व्यवहारो के निरीक्षण से पता चला है कि माँ से अलग पाले गये चूहे यद्यपि मुर्गी और चूहे के साथ लगभग समान समय व्यतीत करते थे, फिर भी आरम्भ मे चूहे विशेष रूप से मुर्गी के पास ही जाया करते थे । कुछ देर के बाद उनकी इस प्रवृत्ति मे परिवर्तन हो गया और वे अपना विशेष समय चूहो के साथ बिताने लगे ।

(ग) जिन चूहो को सदा माँ के साथ रखा गया था उनका अधिकाश समय

१ Pattie, F A "Gregarious behaviour of normal chicks and chicks hatched in isolation" J Comp Psychol 1936,21, pp 161-178

मुर्गी के साथ ही बीता। उपर्युक्त निरीक्षण के उपरान्त प्राप्त विवरणों से स्पष्ट है कि ऐसे प्राणी जिन्हें समाज में रखा जाता है उनपर सामाजिक प्रेरकों का प्रभाव पड़ता है। फलस्वरूप, उनमें सामाजिकता की भावना का विकास अधिक मात्रा में हो जाता है। दूसरा अनुमान जो हम विवरण (ख) से लगा सकते हैं वह यह है कि सामुदायिकता जन्मजात होती है। पर यह जन्मजात प्रवृत्ति बाल्यकाल में अधिक बलिष्ठ नहीं होती है। अतः उपर्युक्त वातावरण के अभाव में इसका विकास नहीं हो पाता।

सामुदायिकता की भावना के विषय में हम निम्नलिखित निर्णय दे सकते हैं—(क) अगर सामुदायिकता की जन्मजात प्रवृत्ति प्राणी में पायी जाती हो तो यह प्रवृत्ति बहुत कमजोर होती है (ख) सामुदायिकता की प्रवृत्ति प्राणी में पायी जाती है तथा (ग) उपर्युक्त वातावरण के अभाव में यह प्रवृत्ति क्षीण हो जाती है।

२. *अर्जनात्मकता (Acquisitiveness)*—व्यक्ति में सुन्दर एवं लाभदायक चीजों को अपने पास रखने की प्रवृत्ति देखी जाती है। दूसरों की सुन्दर एवं लाभदायक चीजों को प्राप्त कर अपने पास संचित करने की प्रवृत्ति को अर्जनात्मक प्रवृत्ति की संज्ञा दी जाती है। अर्जनात्मकता की परिभाषा देते हुए मैकडूगल ने कहा है कि व्यक्ति में सुन्दर एवं लाभदायक चीजों का संचय करने की प्रवृत्ति को अर्जनात्मकता कहते हैं।[१] जानवरों में अर्जनात्मकता की प्रवृत्ति कम देखी जाती है। परन्तु मानवों में यह भावना प्रायः अधिक देखी जाती है। अर्जनात्मकता की उत्पत्ति के विषय में भिन्न-भिन्न विचार किये जाते हैं। कुछ लोगों के अनुसार यह सार्वजनिक एवं जन्मजात होता है। परन्तु कुछ इसे जन्मजात न मानकर अर्जित मानते हैं। इनके अनुसार अर्जनात्मकता की उत्पत्ति प्राणियों के अनुभव पर निर्भर है।

अब प्रश्न है कि अर्जनात्मकता व्यक्ति में जन्मजात है या इसकी उत्पत्ति परिस्थितिजन्य होती है। प्रयोगों द्वारा यह स्पष्ट रूप से दिखलाया गया है कि इसकी उत्पत्ति प्राणी में परिस्थितिजन्य होती है। यह न तो जन्मजात है और न सार्वजनीन। आस्ट्रेलिया की एक जाति में संचय की प्रवृत्ति नहीं पायी जाती। इस वर्ग के लोग अपनी आवश्यकताओं की चीजों को एकत्र कर अपने समाज को सौंप देते हैं। जब वस्तुएँ एकत्र हो जाती हैं तो इनका वितरण समाज द्वारा ही वर्ग के अन्य लोगों में किया जाता है। समाज में यह नियम बहुत दिनों से चला आ रहा है। इस नियम के रहने के कारण उनमें अर्जनात्मक प्रवृत्ति नहीं पायी जाती है।

उपर्युक्त उदाहरण से स्पष्ट है कि अर्जनात्मकता की प्रवृत्ति सार्वजनीन नहीं है। इस प्रवृत्ति के विकास के कारण व्यक्ति के कुछ अपने ही अनुभव होते हैं। हण्ट (Hunt)[२] महोदय ने अपने प्रयोग में दिखलाया है कि जानवरों

---

१. Acquisitiveness may be defined as the motive tendency or propensity to acquire, possess and defend whatever is found useful, or otherwise attractive." —McDougall

२. The effect of infant feeding frustration upon Adult Hoarding in the Albino Rat.—Hunt J. Mcv. J. Abn. and Soc. Psychol. 1941, 36, pp 338-360

मे सचय करने की प्रवृत्ति के विकास का कारण भोजन-प्राप्ति-सम्बन्धी कठिनाई है।

मनुष्य मे सचय की प्रवृत्ति के विकास मे समाज का बहुत हाथ है। समाज मे रहकर व्यक्ति कुछ अनुभव प्राप्त करता है। बहुधा वह देखता है कि समाज जिन लोगो के पास आवश्यकता की वस्तुएँ प्रचुर मात्रा मे है उनकी प्रतिष्ठा अन्य लोगों से कुछ विशेष होती है। समाज मे प्रतिष्ठा पाने के इच्छुक सभी होते है। व्यक्ति उस कार्य को करता है जिससे प्रतिष्ठा बढे। इस प्रकार व्यक्ति मे सचय की प्रवृत्ति का विकास प्रतिष्ठा-प्राप्ति के लिए होता है।

६ आत्म-सस्थापन (Self assertion)— व्यक्ति मे नेता बनने या दूसरो पर अपना आधिपत्य जमाने की प्रवृत्ति है। आधिपत्य जमाने की ऐसी प्रवृत्ति को आत्म-सस्थापन की सज्ञा दी जाती है। दूसरे पर आधिपत्य जमाने का कारण व्यक्ति का प्रणोदन है।

व्यक्ति की आन्तरिक इच्छा उसे दूसरो पर आधिपत्य जमाने के लिए बाध्य करती है। एडलर (Adler) ने दूसरो पर अपना आधिपत्य जमाने या आप सस्थापन के भाव का जन्मजात (Inborn) माना है। एडलर के अनुसार आत्मसस्थापन की प्रेरणा यौन-प्रेरणा से अधिक बलवती होती है। यदि व्यक्ति आत्मसस्थापन की अपनी प्रेरक शक्ति की पूर्ति कर लेता है तो उसमे सुपिरियोरिटी कम्प्लैक्स (Superiority Complex) उत्पन्न हो जाता है। परन्तु इसके विपरीत यदि वह अपने आत्म सस्थापन की प्रेरक शक्ति की पूर्ति मे असफल रहता है तो उसमे हीनता का भाव (Inferiority Complex) उत्पन्न होता है।

आत्म सस्थापन की प्रेरक शक्ति प्राय सभी मे पायी जाती है। अत इसे कुछ लोगो ने जन्मजात (Inborn) सार्वजनीन भी माना है, परन्तु मीड (Mead)[१] और बेनेडिक्ट (Benedict) ने अपने अध्ययनो द्वारा स्पष्ट किया है कि कुछ ऐसी भी जातियाँ हैं जिनमे आत्मसस्थापन की भावना का सर्वथा अभाव है। ऐसी जातियो मे न्यूगीनी (New Guinea) के एरापेश (Arapesh) एव जुनीइण्डियन (Zuni Indians) के नाम उल्लेखनीय है। एरापेश जाति का कोई भी व्यक्ति नेता होना नही चाहता। इसी प्रकार बेनेडिक्ट (Benedict) ने अपने अध्ययन मे पाया कि कोई भी जुनी बच्चा अपना प्रभाव दूसरे पर डालना नही चाहता। साथ-साथ, स्पर्द्धा की भावना का भी उनमे अभाव पाया जाता है। अपने प्रयोग के लिए बेनेडिक्ट ने कुछ जुनी बच्चो को एक प्रश्न हल करने को दिया। कुछ बच्चो ने प्रश्न को जल्दी हल कर लिया, परन्तु, इन बच्चो ने अपने 'हल' (Solution) को उस समय तक सामने नही रखा जब तक कि वर्ग के अन्य बच्चो ने प्रश्न को हल नही कर लिया।

१ Mead, M "SEX AND TEMPERAMENT IN THREE PRIMITIVE SOCIETIES New-York, Morrow, 1935, PP, 29-30, Benedict, R – Patterns of Culture Boston Hughton, 1934,

इससे स्पष्ट है कि कुछ ऐसी जातियाँ हैं जिनके व्यवहारों में आत्मसंस्थापन की प्रेरक शक्ति को जन्मजात न मान कर अर्जित ही मानना उचित है।

४ कलह (Pugnacity)— प्राणी आपस में क्यों लड़ते हैं? इस प्रश्न का उत्तर देते हुए मनोवैज्ञानिकों ने कहा कि प्राणी अन्तःप्रेरणा से बाध्य होकर लड़ते हैं। अर्थात् प्राणी में लड़ने की जन्मजात प्रवृत्ति होती है। इस जन्मजात प्रवृत्ति को कलह (Pugnacity) की संज्ञा दी गयी है। कलह की प्रवृत्ति को जन्मजात मानना भ्रामक है या नहीं? अभी ऐसे प्रयोगों की कमी है जिससे कलह के स्वभाव पर पूर्ण प्रकाश डाला जा सके। फिर भी कुछ ऐसी जातियों का अध्ययन किया गया है जहाँ कलह का सर्वथा अभाव पाया जाता है। एसी जातियों के अध्ययन से प्रतीत होता है कि कलह की प्रवृत्ति जन्मजात नहीं होती वरन् इसकी उत्पत्ति के दो कारण हैं—

(१) शारीरिक इच्छाओं की पूर्ति में बाधा का होना तथा (२) शिक्षा का प्रभाव एवं अनुकरण की प्रवृत्ति। जब किसी प्राणी की इच्छाओं की पूर्ति में कोई बाधक होता है तो वह बाधा पहुँचाने वाले पर क्रुद्ध हो जाता है। व्यक्ति का क्रोध उसे बाधक कारणों से लड़ने को प्रेरित करता है। इनके अतिरिक्त कलह प्रवृत्ति का विकास व्यक्ति के शिक्षण (Training) द्वारा भी होता है। कलह के विकास में शिक्षा के प्रभाव को मीड (Mead) ने मुण्डागुमर (Mundagumor) बच्चों के अध्ययन द्वारा प्रदर्शित किया है। यह 'न्यूगाइना' में रहने वाली एक जाति है। इस जाति के लोग सदा आपस में लड़ते झगड़ते हैं तथा जानवरों को मार कर कच्चा मांस खाते हैं। इनलोगों के सम्पर्क में रह कर इनके बच्चे भी कलहप्रिय एवं लड़ाकू हो जाते हैं। यहाँ शिक्षण एवं बच्चों के अनुकरण करने की प्रवृत्ति दोनों का प्रभाव बच्चों के कलह की भावना के विकास में है। दूसरी ओर एरापेश (Arapesh) जाति के लोग जो न्यूगाइना में ही पाये जाते हैं अत्यन्त ही शान्तिप्रिय होते हैं। इस जाति के लोगों को बचपन से ही आपस में मिल कर रहने की शिक्षा दी जाती है। अतः इनमें कलह प्रवृत्ति का सर्वथा अभाव पाया जाता है।

उपर्युक्त विवरण से स्पष्ट है कि कलह की प्रेरक-शक्ति का विकास शिक्षा तथा प्राणी के अनुकरण करने की प्रवृत्ति पर निर्भर है। शारीरिक इच्छाओं की पूर्ति में बाधा उपस्थित होने पर व्यक्ति क्रुद्ध हो जाता है। इसके फलस्वरूप उसे लड़ाई झगड़ा करने की प्रेरणा मिलती है और वह अपनी बाधाओं से भिड़ जाता है।

### (ii) असामाजिक या वैयक्तिक प्रेरक
### (Personal Motives)

शारीरिक एवं सामाजिक प्रेरकों के अतिरिक्त भी कुछ ऐसे प्रेरक हैं जो व्यक्ति के व्यवहार को संचालित एवं नियंत्रित करते हैं। ऐसे प्रेरकों को वैयक्तिक प्रेरक की संज्ञा दी जाती है। वैयक्तिक प्रेरक मनुष्यों में भिन्न होता है। इन प्रेरकों की उत्पत्ति व्यक्ति में परिस्थिति विशेष के उपस्थित रहने पर होती है जैसे—मादक

द्रव्य सेवन करने की प्रेरणा-शक्ति। व्यक्ति अपनी तकलीफों को भुलाने के लिए मादक द्रव्यों का सहारा लेता है। ऐसे व्यक्तियों को मादक द्रव्यों के सेवन की आदत हो जाती है। आदत हो जाने पर वह द्रव्यों के बिना कभी भी नहीं रह सकता है। मादक द्रव्य न मिलने पर उसकी अन्तःप्रेरणा ऐसे द्रव्यों के लिए उसे व्यग्र कर देती है। इस तरह स्पष्ट है कि व्यक्ति का कोई भी व्यवहार जब आदत के रूप में परिणत हो जाता है तब वह प्रेरक का काम करता है।

हर व्यक्ति के सामने कुछ-न-कुछ लक्ष्य (Goal) रहता है जिसकी प्राप्ति करना प्रत्येक का उद्देश्य रहता है। लक्ष्य की प्राप्ति के हेतु सभी क्रियाशील होते हैं। व्यक्ति में लक्ष्य का निर्माण अनेक बातों पर निर्भर है। लक्ष्य के निर्माण में परिवार, समाज तथा समीप के रहने वाले लोगों के आचरण का प्रभाव पड़ता है। इस प्रभाव के कारण ही कोई डाक्टर बनना चाहता है तो कोई इन्जीनियर, तो कोई नेता और कोई प्राध्यापक। एक बार लक्ष्य निश्चित कर लेने के पश्चात् व्यक्ति के व्यवहार को एक निर्दिष्ट दिशा में ले जाने का कार्यभार लक्ष्य का रहता है। अतः व्यक्ति के व्यवहार को समझने के लिये व्यक्ति के जीवन के लक्ष्य से अवगत होना आवश्यक है।

व्यक्ति के व्यवहार को निर्देशित करने में जीवन-लक्ष्य के अतिरिक्त व्यक्ति की अपनी इच्छाएँ भी सहयोगी होती हैं। फ्राइड (Freud) महोदय के अनुसार व्यक्ति में इच्छाएँ उत्पन्न होती हैं। व्यक्ति अपनी प्रत्येक इच्छा की पूर्ति चाहता है। अतः उसे अपनी इच्छाओं की पूर्ति के लिए कार्यशील होना आवश्यक है। व्यक्ति की सभी इच्छाओं की पूर्ति समाज में प्रत्यक्ष रूप से नहीं होती है। समाज में प्रत्यक्ष रूप से कुछ इच्छाओं की पूर्ति नहीं होने का कारण समाज के अपने नियम हैं। समाज अपने नियमों द्वारा कुछ कार्यों को सामाजिक तथा कुछ कार्यों को असामाजिक करार देता है। व्यक्ति समाज में रहता है। वह समाज के नियमों से पूर्णतः अवगत रहता है। अतः अपनी उन इच्छाओं की पूर्ति, जिनकी पुष्टि समाज में नहीं होती है व्यक्ति अपनी चेतनावस्था में नहीं कर पाता। परन्तु व्यक्ति अपनी अतृप्त इच्छाओं को अतृप्त नहीं रहने देना चाहता। साथ-ही-साथ, इन इच्छाओं को चेतना में भी समाज के डर से अधिक समय तक नहीं रख सकता है। अतः ये इच्छाएँ अचेतन (Unconscious) भाग में चली जाती हैं। व्यक्ति के अचेतन में रहनेवाली इच्छाएँ अपनी पूर्ति के हेतु व्यक्ति को कार्यशील बनाती हैं। व्यक्ति अचेतन मन द्वारा प्रेरित व्यवहार का कारण नहीं जानता है। यहाँ व्यक्ति को अपने व्यवहार-विशेष के कारण को समझने में कठिनाई होती है, क्योंकि उसके व्यवहार के कारण अचेतन मन में स्थित हैं। इस प्रकार जिन व्यवहारों का संचालन अचेतन प्रेरकों द्वारा होता है, उसमें प्रमुख हैं बोलने के समय अनजाने कुछ गलती करना, किसी परिचित व्यक्ति के नाम के स्मरण आदि में कठिनाई होना। अगर कोई व्यक्ति हाथ में गिलास लेकर आ रहा है और रास्ते में उनसे गिलास छूट कर टूट जाय तो व्यक्ति अपने इस व्यवहार के विषय में यही अवश्य कहता पाया जायगा कि यह संयोगवश या अन-

जाने हो गया। परन्तु यदि व्यक्ति के व्यवहारों का विश्लेषण किया जाय तो स्पष्ट मालूम होगा कि व्यक्ति के इस व्यवहार के पीछे ही कुछ रहस्य है। व्यक्ति के व्यवहार के रहस्य की जानकारी अचेतन मन के विश्लेषण से सम्भव है।

मनुष्य ऐसे अनेक काम करता पाया गया है जिसका संचालन अचेतन प्रेरकों द्वारा होता है, अत यहाँ स्पष्ट है कि अचेतन प्रेरक (Unconscious motive) भी व्यक्ति को काम करने के लिए प्रेरित करते हैं।

### प्रेरक शक्तियों का संघर्ष
### (Conflict of Motives)

व्यक्ति के अन्दर क्रियाशील हर एक प्रेरक (Motive) व्यक्ति की क्रियाओं द्वारा अपनी सन्तुष्टि (Satisfaction) चाहता है। जब कई एक प्रेरक शक्तियाँ एक साथ ही यह चाहने लगती है कि सबसे पहले मेरी सन्तुष्टि कर दी जाय, तब सबसे पहले मेरी जैसी अवस्था मे व्यक्ति के मानस (Mind) मे संघर्ष उठ खड़ा होता है। यह संघर्ष विभिन्न इच्छाओं अथवा प्रेरकों के बीच होता है। मानसिक संघर्ष (*Mental conflicts*) को ही प्रेरक संघर्ष (*Conflict of motives*) कहा गया है।

जब अविवाहित युवक के सामने यह समस्या हो जाती है कि वह शादी में अच्छा दहेज ले या अच्छी लड़की तब उस समय उसके मानस मे दो प्रमुख विरोधी प्रेरक-शक्तियाँ (Motivating forces) संघर्ष करती होती है तथा संघर्ष के छिड़ जाने पर प्रारम्भिक प्रेरक शक्तियाँ तथा इससे सम्बन्धित अन्य प्रेरक-शक्तियाँ भी क्रियाशील हो जाती है। एक ओर एक प्रेरक शक्ति के अनुसार वह यह सोचता है कि शादी तो मुझे आखिर लड़की से ही करनी है जिसको अपनाकर जीवन के सारे सुख-दुख मे साथ-साथ हँसना रोना है। अस्तु लड़की तथा उसके गुणों का अधिक महत्व देना चाहिए। आखिर मै कोई दुकान का खिलौना तो नही जो कुछ ठीकरों पर अपने को बिक जाने दूँ कि जो चाहे खरीद कर मोल ले डाल ले। मुझे मेरी इच्छा की लड़की चाहिए दहेज नही। रुपया तो बहुत पानी जैसे है आज है कल नही परन्तु पत्नी जीवन भर की निधि जो ठहरी।

*साथ-साथ दूसरी प्रेरक शक्ति उसे यह सोचने पर मजबूर कर देती है कि मैं भी कितना नीच हूँ। माता पिता की छोटी सी इच्छा भी पूरी नही कर रहा हूँ। उन्होंने मुझे जन्म दिया है पाला-पोसा है पढ़ा लिखा कर योग्य बनाया है। आज मैं जो कुछ हूँ उन्हीं के कारण हो पाया हूँ। कभी किसी दूसरे ने तो कोई सहायता की नही। फिर आज यदि व अपनी अभिलाषा के कारण मेरी शादी में कुछ दहेज माँग ही रहे हैं तो हमें मुझे एतराज क्यों उनका मुझपर पूर्ण अधिकार है। वे मेरे ऊपर जितना चाहें दहेज ले लें जिससे चाहें मेरी शादी करा दें मुझ कोई आपत्ति नही होनी चाहिए।*

वह फिर सोचता है— माता पिता पिताजी का मुझपर अधिकार है पर

वे तो जीवन-भर मेरे साथ नहीं रहेंगे। साथ तो रहेगी वह लड़की जिससे मेरा विवाह कर देंगे। अस्तु, अच्छी लड़की से सम्बन्ध जोड़ना ही ठीक है। पैसे तो पिताजी की अभिलाषा की पूर्ति करने के लिए हैं, मैं कमा कर उन्हें, वे जब तक जीवित रहेंगे, दे भी सकता हूँ। मैं गलती में हूँ। पैसों का महत्त्व आदमी से अधिक आँकना भूल है, मुझे दहेज नहीं चाहिए।

सहसा इन प्रेरकों से सम्बन्धित एक नयी प्रेरक-शक्ति आ जाती है— "परन्तु अगर पिताजी मेरी शादी में दहेज नहीं लेंगे तो फिर अगले वर्ष बहन की शादी में उन्हें दहेज देने में बड़ी कठिनाई होगी। वे भी तो कोई सेठ साहूकार नहीं। उन्हें कितना दुःख होगा। दहेज के अभाव में हो सकता है, मेरी बहन को योग्य वर प्राप्त न हो सके। सभी लड़के तो बिना दहेज के शादी करने को तैयार नहीं होते। उस दिन मेरी बहन भी रोयेगी, माँ तथा पिताजी भी, और मैं—ये सब किन आँखों से देख सकूँगा। माना कि दहेजवाले जगह पर विवाह करने से मुझे अच्छी लड़की नहीं मिल रही। परन्तु क्या मैं अपने प्रिय बहन, माँ अथवा अपने वृद्ध पिताजी के लिए इतना भी त्याग नहीं कर सकता! दहेज लेने से परिवार के बहुत लोगों को सुख मिलने की सम्भावना है। तो क्या अपने प्यारे परिवार के लिए मैं इतना भी दुःख झेल नहीं सकता! आखिर दहेज के साथ-साथ वहाँ भी तो मुझे एक पत्नी मिलेगी ही, कोई मिट्टी की मूरत थोड़े ही होगी। धनी बाप के घर की बेटी है तभी तो वे लोग इतने रुपये दे रहे हैं—नहीं, मुझे दहेज चाहिए—घर वाले मेरा निर्णय सुनेंगे तो कितना खुश होंगे। परन्तु क्या मेरा जीवन सुखमय हो सकेगा —कभी! उफ, कुछ समझ में नहीं आता, क्या करूँ, क्या नहीं करूँ।"

पाठकों ने ऊपर के छोटे-से दृष्टान्त में यह देखा कि परिस्थिति-विशेष उत्पन्न हो जाने पर किस प्रकार कुछ विरोधी पूरक शक्तियाँ एक साथ ही अपनी-अपनी सन्तुष्टि के लिए क्रियाशील हो उठती हैं और मनुष्य किस प्रकार किसी एक पक्ष में निर्णय करने में असमर्थ रहता है। मनोविज्ञान में इन्हीं विरोधी प्रेरक शक्तियों के इसी प्रकार से मानसिक संघर्ष को प्रेरणा संघर्ष (Conflict of motives) कहा गया है। ऊपर के उदाहरण में दिखलायी गयी परिस्थिति में दो प्रमुख विरोधी प्रेरक-शक्तियाँ काम कर रही थीं —(अ) 'अपने सुख की प्राप्ति की प्रेरक-शक्ति' तथा (ब) 'परिवार के सुख की प्राप्ति चाहने वाली प्रेरक-शक्ति'। यह तो एक छोटा-सा उदाहरण है। पाठक अपने जीवन में ऐसे अनेक प्रेरणा-संघर्षों का अनुभव कर चुके होंगे अथवा करेंगे।

संघर्ष का कारण सिर्फ विरोधी (Incompatible) प्रेरक-शक्तियों का एक साथ मनुष्य के मानस में आकर टकराना ही नहीं है, इस संघर्ष का कारण वातावरण द्वारा उत्पन्न ऐसी रुकावटें भी हैं जो क्रियाशील प्रेरकों की सन्तुष्टि में बाधा पहुँचाती हैं। यही कारण है कि काम प्रेरक (Sex motive) की सन्तुष्टि की क्रिया में सामाजिक बन्धनों (Social taboos) को लेकर मनुष्य के मानस में इतने अधिक

सघप उपस्थित होते पाये जाते हैं। मनुष्य बाब जहाँ जिसके साथ बाह्‌ अपने काम प्रेरक (Sex motive) की सन्तुष्टि धार्मिक, मामाजिक आदि प्रतिबन्धो के कारण नही कर सकता।

साथ साथ मनुष्य की मानसिक अथवा शारीरिक त्रुटि भी इस प्रकार के मानसिक सघर्ष का कारण बन जाती है। एक अल्प बुद्धि का (Law intelligence or dull) व्यक्ति कुशल दार्शनिक अथवा वैज्ञानिक न हो सकने के क्षोभ (Frustration) के कारण मानसिक सघर्ष से पीडित हो सकता है।

### प्रेरकों के सघर्ष का समाधान
### (Resolution of Conflict)

विभिन्न प्रेरकों के बीच हुए संघर्ष का समाधान या तो (1) चेतन स्तर (Conscious level) पर होता है या (ii) अचेतन स्तर (Unonscious) level पर।

(i) अचेतन स्तर पर प्रेरकों के समाधान (Resolution of conflict at the Conscious level)—यहाँ व्यक्ति को निम्नलिखित अवस्थाओ से गुजरना पडता है (क) विचारणा अथवा तर्क वितर्क की अवस्था (Stage of Delberation) (ख) निर्णय की अवस्था (Stage of Decision) (ग) सकल्प की अवस्था (Stage of Resolution), (घ) उद्देश्य की प्राप्ति के लिए क्रियाओ का प्रकटीकरण (Overt behavioural stage) तथा (ङ) द्वन्द्व का समाधान और उद्देश्य की प्राप्ति (Resolution of conflict and Attainment of aim)।

उपर्युक्त सभी अवस्थाओं का विवरण नीचे प्रस्तुत है —

(क) विचारणा अथवा तर्क वितर्क की अवस्था (Stage of Deliberation) —पानी अथवा वृक्ष की समस्या वाले उदाहरण से यह स्पष्ट है कि जब विरोधी प्रेरक-शक्तियाँ एक साथ उपस्थित हो जाती हैं तब मनुष्य के मानस में किस प्रकार तर्क वितर्क होने लगता है। यह अवस्था किसी निश्चय अथवा निर्णय पर पहुँचने के पूर्व की अवस्था में होती है। इस अवस्था में व्यक्ति भिन्न भिन्न प्रेरक शक्तियों के लाभ एवं उनकी हानियों पर भिन्न भिन्न दृष्टिकोणों से विचार विमर्श करता है प्रेरकों के भिन्न भिन्न पहलुओं पर सोच विचार करता है।

(ख) निर्णय की अवस्था (Stage of Decision)—यह अवस्था तब आती है जब व्यक्ति विरोधी प्रेरक-शक्तियों द्वारा उपस्थित भिन्न भिन्न विकल्पो (Alternatives) में से किसी एक की सन्तुष्टि के लिए निश्चय रूप से चुन लेता है। इस क्रिया को निर्णय करना कहते हैं तथा इस अवस्था को निर्णय की अवस्था (Stage of Decision) कहते हैं। निर्णय हो जाने के बाद एक ही प्रेरक शक्ति चेतना के केन्द्र में रह जाती है जिसकी सन्तुष्टि करना व्यक्ति अपने लिए अभीष्ट मानता है। अन्य विरोधी प्रेरक शक्तियाँ दब जाती हैं तथा धीरे धीरे अचेतन (Subconscious) एवं अचेतन (Unconscious) मानस में चली जाती है।

अनेक तर्क-वितर्क के बाद जब युवक यह निश्चय कर लेता है कि वह वृक्ष

नही लेगा तब सारे विकल्प (Alternatives) उसकी चेतना के केन्द्र से धीरे-धीरे दूर हो जाते है। व्यक्ति अन्य विकल्पो का परित्याग कर देता है।

मैकडूगल (McDougall) के अनुसार व्यक्ति प्रेरणा सघर्ष की अवस्था उत्पन्न होने पर उसी प्रेरक-विशेष की सन्तुष्टि करने का निर्णय करता है जिसके करने से उसे अपेक्षाकृत अधिक आत्मसम्मान के स्थायी भाव (Self-regarding sentiment) की प्राप्ति की सम्भावना प्रतीत होती है।

**(ग) सकल्प की अवस्था (Stage of Resolution)**—सकल्प की अवस्था का महत्त्व इसलिए बढ जाता है कि हो सकता है, सकल्प के अभाव मे व्यक्ति किये गये अपने निर्णय के अनुसार शीघ्रता से कार्य करना न शुरु कर पाये। सकल्प उसे अपने निर्णय पर डटे रहने एव उसे कार्य रूप मे परिणत करने मे सहायता प्रदान करता है। इस अवस्था मे युवक मे—**मैं दहेज नहीं लूँगा**—का दृढ सकल्प देखा जाता है।

**(घ) उद्देश्य की प्राप्ति के लिए क्रियाओ का प्रकटीकरण** (Overt behavioural stage) —निर्णय पर पहुँचते ही व्यक्ति के सामने एक निश्चित उद्देश्य भी चला आता है तथा सकल्प के फलस्वरूप व्यक्ति उद्देश्य-प्राप्ति के लिए प्रकटित क्रियाएँ करता है। युवक अपने उपर्युक्त संकल्प के अनुसार क्रियाएँ करता पाया जाता है। यदि एक प्रकार के व्यवहार से उद्देश्य की प्राप्ति नही होती है तो दूसरे प्रकार के व्यवहारो की आवश्यकता होती है।

**(ङ) उद्देश्य की प्राप्ति** (Attainment of aim) —अन्त मे इन क्रियाओ का परिणाम यह होता है कि व्यक्ति को अपने उद्देश्य की प्राप्ति होती है तथा उसे सतुष्टि मिलती है, जैसे—**युवक का बिना दहेज लिए योग्य लडकी से विवाह का होना।**

व्यक्ति मे किसी अभाव की अनुभूति से लेकर उद्देश्य की प्राप्ति के बीच की इन सारी अवस्थाओ तक की **क्रमबद्ध-शृ खला** (Systematic sequence) का ज्ञान ऐच्छिक क्रियाओ के अध्ययन के लिए आवश्यक है।

**(ii) अचेतन मानस द्वारा मानसिक सघर्षो का समाधान** (Resolution of Mental conflict by unconscious mechanism)—अन्त मे यह बात ध्यान मे रखनी चाहिए कि एक समय मे उत्पन्न भिन्न-भिन्न क्रियाशील प्रेरको अथवा इच्छाओ के बीच आपसी सघर्ष (Conflict of Motives) का समाधान प्राय दो प्रकार से होता है—(१) हमारी चेतन (Conscious) मानसिक अवस्था द्वारा तथा (२) हमारी अचेतन (Unconscious) मानसिक अवस्था द्वारा।

उपर्युक्त उदाहरण से यह स्पष्ट हो गया कि हमारा चेतन मानस किस प्रकार प्रेरक-सघर्षो का समाधान कर पाता है।

परन्तु, अचेतन-मानस द्वारा किये गये मानसिक सघर्षो के समाधान का ढग कुछ दूसरे ही प्रकार का होता है। यह किस प्रकार सघर्षो का समाधान कर पाता है, इस बात का पता स्वय व्यक्ति की चेतना को भी नही लग पाता है। फिर भी

यह समाधान व्यक्ति को प्रेरक-संघर्ष से छुटकारा दिलाने एवं उसके मानसिक स्वास्थ्य (*Mental health*) को बहुत कुछ बनाये रखने के लिए आवश्यक है।

ऐसा प्राय देखा जाता है कि एक कम पढ़ने वाला छात्र जो किसी विषय में फेल कर गया होता है अपने मित्रों अथवा अभिभावकों से जा जा कर कहता है कि शिक्षक ने सवाल ही ऐसा चुना था कि हम फेल कर गये अथवा शिक्षक बड़े पक्षपाती थे। मैंने तो बहुत अच्छा लिखा परन्तु उन्होंने मुझ जान बूझकर फेल कर दिया था मेरी तकदीर मे ही फेल करना था, नहीं तो मैं फेल कभी नहीं करता।

ऐसा कहते समय छात्र प्राय यह नहीं सोचते कि उन्होंने परीक्षा के लिए तैयारी ही बहुत कम की थी—साल भर में अत्यधिक समय उन्होंने खेलने मे ही लगा दिया था।

यहाँ परीक्षा में फेल होने पर उनके अन्दर एक मानसिक संघर्ष उत्पन्न होता है। एक ओर उनका अहम् (Ego) अच्छे अंको से पास करके अपने प्रभुत्व को स्थापित करना चाहता है तथा दूसरी ओर अच्छे अंक नहीं प्राप्त कर सकने के कारण उनके अहम् को एक ठेस लगती है। अपनी हीनता को वे अपने चेतन मानस में स्वीकार करना नहीं चाहते। यदि वह अपनी चेतन में इस बात को स्वीकार कर ले कि वस्तुत वह अपनी अयोग्यता के कारण ही फेल कर गया है तो उसका अहम् संतुष्ट नहीं होता। अस्तु प्राय वह अपनी इस अयोग्यता को स्वीकार करना नहीं चाहता।

उस छात्र के अचेतन मे दो प्रश्न उठते है—क्या वह अपनी अयोग्यता को सचमुच स्वीकार कर ले? अथवा, किसी और तरीके को अपना कर अपनी अयोग्यता को छिपाये रहे तथा अपने अहम् की भी संतुष्टि करे। यदि वह अपनी अयोग्यता को स्वीकार कर लेता है तो उसके अहम् की संतुष्टि नहीं हो पायगी इसलिए भी कि यदि समाज के लोग उसकी अयोग्यता को जान लेंगे तो लोग उसे बुरा समझने लगेंगे। ऐसी अवस्था मे छात्र के अचेतन मानस मे ऐसी 'प्रक्रिया (Process) उत्पन्न होती है जो संघर्षो के समाधान मे सहायक है तथा जिसके द्वारा छात्र के अहम् की यथासम्भव संतुष्टि भी प्राप्त होती है। फल यह होता है कि समाज में उसकी प्रतिष्ठा भी बनी रह गयी और स्वय अपने में किसी दोष को स्वीकार भी नहीं करना पड़ा। समाधान की प्रक्रिया को रेशनलाइजेशन (Rationalisation) की संज्ञा दी गयी है।

छात्र जब यह कहता है कि शिक्षक ने जान कर पक्षपात के कारण मुझे फेल कर दिया है नहीं तो मैं कभी फेल नहीं करता तब उसका कहना रेशनलाइजेशन की अचेतन प्रक्रिया का फल है। इसके द्वारा छात्र अपने दोष (अयोग्यता) को स्वीकार नहीं करता एवं ऐसा कह कर समाज में अपनी प्रतिष्ठा को बचाये रख कर अपने अहम् को यथासम्भव संतुष्टि प्रदान करता है।

**रेशनलाइजेशन** के और कई एक उदाहरण दिये जा सकते हैं, जैसे—व्यक्ति का यह कहना कि "मैने तो अमुक नौकरी पर लात मार दी वरन् उस नौकरी को पाना तो मेरे लिए बायें हाथ का खेल था।" अथवा ऐसा कहना कि 'मुझे तो तीन लाख रुपये की ठेकेदारी मिल रही थी। मगर मैंने सोचा कि ठेकेदारी का काम बेईमानी का काम है। सब ठेकेदार चोर होते है। चोर के साथ कौन चोर बनने जाय।"

इसी प्रकार कम्पेन्सेशन (Compensation), प्रोजेक्शन (Projection), सबलिमेशन (Sublimation), रिप्रेशन (Repression) इत्यादि कई और भी अचेतन मानसिक प्रतिक्रियाएँ है जिनके द्वारा मनुष्य के मानसिक सघर्षों का समाधान हो पाता है।

जो लडका पढने मे अच्छा नही कर पाता है वह एक अच्छा खिलाडी हो जा सकता है जिसके कारण लोग खेल के क्षेत्र मे उसकी काफी तारीफ करते हैं। अत लडका अपनी पढाई की योग्यता की पूर्ति (Compensation) एक अच्छा खिलाडी बन कर करता है। उसी प्रकार जिस लडके के माता-पिता अथवा शिक्षक आदि उस पर ध्यान नही देते है उस लडके के मस्तिष्क मे हीनता (Inferiority) की भावना जग जाती है जिसके कारण उसमे मानसिक सघर्ष उत्पन्न होता है। उसके मानसिक सघर्षो का समाधान प्राय इस प्रकार भी होता पाया जाता है कि वह लडका एक बहुत बडा शैतान, पाकिटमार, चोर, इत्यादि निकल जाय। इन क्रियाओ द्वारा वह अपनी हीनता की भावना अतिशय पूर्ति (Over Compensation) दूसरे क्षेत्रो मे कर पाता है जिसके कारण लोगो का ध्यान उसकी ओर आकर्षित हुए बिना नहीं रहता।

प्राय ऐसा भी देखा जाता है कि व्यक्ति मे स्वय जो दोष है अथवा दोषपूर्ण विचार है जिन्हे उसका 'अहम' (Ego) स्वीकार नही कर पाता है, उन दोषो (Anti-social unapproved ideas) अथवा दोषपूर्ण विचारो को वह दूसरो पर आरोपित कर देता है। उदाहरण के लिए मान लीजिए 'क' 'ख' से नफरत करता है तथा वह नही चाहता कि 'ख' उससे मिलने भी आये। अब उसके मस्तिष्क मे सघर्ष उत्पन्न होता है कि किस प्रकार वह नफरत भी करे और उसकी यह नफरत जाहिर भी न हो। ऐसी अवस्था मे उसमे प्रोजेक्शन (Projection) नाम की अचेतन प्रक्रिया (Process) हो ी है जिसके कारण 'क' ऐसा कहते पाया जाता है कि 'देखा न 'ख' तो मुझसे इतनी नफरत करता है कि मुझसे कभी मिलने भी नही आना चाहता"। "वह तो मेरा दुश्मन बन गया", अमुक को मैं तो फूटी आँखो नही सुहाता" इत्यादि प्रोजेक्शन के उदाहरणस्वरूप है।

इसी प्रकार आपने देखा होगा कि कोई व्यक्ति अपने जीवन को कला की उपासना (जैसे—कविता, कहानी, सगीत, नृत्य इत्यादि) अथवा वैज्ञानिक अनुसन्धान

अथवा है अन्य किसी ऐसे काय मे लगा देता है जिसे समाज बहुत अच्छा कहता है (Sublimation)। मनोवैज्ञानिकों का कहना है कि ऐसे कार्यों के पीछे कुछ अतृप्त प्रेरक अथवा इच्छाओं (Unsatisfied motives) जैसे यौन प्राप्ति प्रतिष्ठा (Sex recognition) आदि का संघष ही छिपा होता है जिन संघर्षों का समाधान उपर्युक्त व्यवहारों द्वारा परिलक्षित होता है।

अचेतन मानव द्वारा सम्पादित ऐसी महत्त्वपूण क्रियाओं की विशेष व्याख्या असामान्य मनोविज्ञान (Abnormal Psychology) के सिलसिले में विद्यार्थी अधिक पढ़ेंगे।

---

दूसरा अध्याय

# सीखना

## (Learning)

परिचय — सीखने की क्रिया की दो आवश्यक बातें — व्यवहारों में परिवर्तन या परिमार्जन तथा परिवर्तित एवं परिमार्जित व्यवहारों का स्थायीकरण ।

सीखने की परिभाषा — सीखना तथा परिवर्तनों में अन्तर ।

शिक्षण-वक्र की विशेषताएँ ।

सीखने का सिद्धान्त — थार्नडाइक का प्रयत्न और भूल का सिद्धान्त— थॉर्नडाइक का बिल्ली तथा चूहे पर प्रयोग — थार्नडाइक के सीखने के नियम — अभ्यास-नियम तथा इसकी आलोचना-प्रभाव-नियम तथा इनकी आलोचना - तत्परता का नियम ।

सूझ का सिद्धान्त — कोहलर का छड़ी तथा बॉक्स-समस्याओं पर प्रयोग — सूझ द्वारा सीखने की दो आवश्यक बातें ।

पावलव का सम्बन्ध-प्रत्यावर्तन का सिद्धान्त — पावलव का प्रयोग, सम्बन्ध प्रत्यावर्तन के लिए कुछ आवश्यक बातें — मनुष्य पर किये गये कुछ प्रयोग — वाटसन का प्रयोग — सम्बन्ध-प्रत्यावर्तन-सिद्धान्त की समालोचना ।

सीखने की विधियाँ — 'आंशिक अथवा पूर्ण रीति', 'विराम अथवा अविराम विधि', 'पुनः निरीक्षण एवं आवृत्तिकरण विधि', 'रट कर अथवा समझ कर सीखने की विधि' तथा 'उद्देश्यपूर्ण एवं अनायास सीखने की विधि ।'

मनुष्य एवं पशुओं के सीखने में अन्तर

अपने वातावरण से अपना सम्पर्क अभियोजन करने के लिए मनुष्य को सीखने की आवश्यकता पड़ती है । एक सामाजिक प्राणी होने के कारण मनुष्यों को पढ़ाई-लिखाई, ज्ञान विज्ञान के अतिरिक्त अपने समाज के रस्म-रिवाजों, रहन-सहन आदि सब कुछ सीखना पड़ता है । केवल मनुष्य नहीं वरन् अन्य प्राणियों को भी सीखने की आवश्यकता पड़ती है । इसी सीखने की क्रिया का प्रभाव है कि सर्कस के

जीव-जन्तु आश्चर्यजनक काम करते नजर आते है। 'सीखने' की क्रिया द्वारा प्राणी के व्यवहारो तथा अनुभूतियों मे अपेक्षाकृत स्थायी परिवतन एव परिमार्जन हो जाते हैं। परन्तु व्यवहारो के सभी परिवर्तनों को सीखने की सज्ञा नही दे सकते। मनोवैज्ञानिको के अनुसार किसी भी क्रिया को सीखने की सज्ञा देने के लिए दो बातो का होना जरूरी है –

## सीखने की क्रिया की दो आवश्यक बातें

१ व्यवहारों में किसी प्रकार के शिक्षण के कारण परिवतन अथवा परिमार्जन का होना (Dynamic changes and modification in the behaviour due to training) — यह शिक्षण किसी व्यक्ति विशेष द्वारा हो सकता है अथवा वातावरण विशेष में प्राणी के अन्दर उत्पन्न अपने अनुभव द्वारा हो सकता है या दूसरो व व्यवहारो के अनुकरण द्वारा हो सकता है। अगर ऑफिसर अपने चपरासी को समय पर आने का आदेश देता है और यदि चपरासी दूसरे दिन से लगातार ठीक समय पर आना प्रारम्भ कर देता है तो व्यवहार के इस परिवतन को हम व्यक्ति विशेष के शिक्षण (Training) द्वारा उत्पन्न मानेंगे। शिक्षकों का पढाना सिखाना या सिखलाना इस विषय के सुन्दर उदाहरण हैं। ये परिवर्तन प्रगतिशील (Dynamic) होते है और यही कारण है कि इन क्रियाओं मे धीरे-धीरे सुधार एव निपुणता आती जाती है। दूसरी तरफ जीवन मे ऐसी परिस्थितियाँ भी आती हैं जिनमें बिना किसी व्यक्ति विशेष के शिक्षण (Training) के ही प्राणियों के व्यवहार में अपने अनुभवों के आधार पर आप से-आप परिवतन हो जाते हैं। एक दिन गर्म दूध मे मु ह डालने के अनुभव को प्राप्त कर लेने पर बिल्ली स्वत अपने अनुभवों से यह शिक्षण प्राप्त कर लेती है कि गम दूध में मु ह नही डालना चाहिए। दूसरे दिन से वह गर्म दूध मे मु ह नही डालना सीख जाती है। उसके व्यवहारो में नया परिवर्तन हो जाता है।

२ इस परिवर्तित एव परिमार्जित व्यवहारो का स्थायीकरण (Retention of the changed modified behaviour)—व्यवहारो में जो परिवतन होते हैं उन परिवतनो का स्थायी होना सीखने के लिए आवश्यक है। अगर चपरासी दो एक दिन ही समय पर आता है और फिर पहले की तरह देर से आना शुरू कर देता है अथवा अगर बिल्ली फिर उस गम दूध में मु ह डालती हुई पायी जाती है तो हम कहेंगे कि चपरासी ने समय पर ऑफिस आना नही सीखा है अथवा बिल्ली यह नही जान पायी कि गम दूध मे मु ह नही डालना चाहिए। अत नये व्यवहारो का प्राणी विशेष म अपेक्षाकृत स्थायी (Relatively Permanent) रूप ग्रहण करना सीखने के लिए आवश्यक है।

य सारे परिवर्तन वातावरण स प्राणी का उचित अभियोजन कराने के दृष्टिकोण से होते हैं।

अत सीखने की क्रिया के लिए निम्नलिखित बातें प्रमुख ह —(i) वातावरण से अभियोजन (Adjustment) की आवश्यकता (ii) अभियोजन के लिए किये गये

व्यवहारो मे प्रगतिशील परिवर्तन अथवा परिमार्जन, (iii) इन परिवर्तनो अथवा परिमार्जनो, स्थायीकरण तथा (iv) किसी प्रकार के शिक्षण (Training) का प्रभाव।

सीखने की क्रिया में व्यवहारो के परिवर्तन के लिए किसी भी प्रकार के शिक्षण (Training) की आवश्यकता इसलिए आवश्यक मानी गयी है कि प्राणियो के व्यवहारो मे परिवर्तन अथवा परिमार्जन परिपक्वता (Maturation) की प्राप्ति के कारण भी हो जाते है और यह परिवर्तन (Change) अपेक्षाकृत स्थायी (Relatively permanent) भी हो जाते हैं, जैसे—नवजात शिशु उठकर बैठने मे समर्थ नही होता है, परन्तु जैसे-जैसे उसके शरीर के भिन्न-भिन्न अगो मे शक्ति आती जाती है, वैसे-वैसे वह चित्त लेटने की अवस्था से पट लेटने की अवस्था मे हो जाता है और फिर धीरे-धीरे बैठना भी शुरू कर देता है। परन्तु इस बैठने की क्रिया को हम मनोविज्ञान के दृष्टिकोण मे 'सीखना' तब तक नही कह सकते है जब तक कि उस क्रिया को अपनाने का शिक्षण (Training) नही दिया गया हो। ध्यान से देखने पर स्पष्ट मालूम पड़ेगा कि इस क्रिया मे शिक्षण और परिपक्वता दोनो कुछ इस तरह शामिल होते है कि एक के प्रभाव को दूसरे के प्रभाव से एकदम अलग कर लेना बहुत कठिन है। जब बच्चा ठीक-ठीक बोलना सीख लेता है तो इस पर जीभ एव कण्ठ के नीचे स्वर के तारो (Vocal chords) पर परिपक्वता का काफी असर पड़ता है। साथ-साथ बच्चे के स्नायुमण्डल (Nervous system) मे धीरे धीरे परिपक्वता आती जाती है जिसके कारण बच्चा सीखी हुई ध्वनि अथवा सीखे हुए शब्दो एव वाक्य को याद रख पाता है। बोलचाल मे भाषा के शुद्ध प्रयोग को सीखने मे ट्रेनिंग या शिक्षण का भी उतना ही जबर्दस्त असर पड़ता है। शिक्षण ट्रेनिंग के कारण वह बार-बार दुहरा कर सीखता है तथा भूल मे सुधार करता है। परन्तु अगर सिर्फ शिक्षण का प्रभाव ही सब कुछ होता तो दो महीने का बच्चा भी शायद भाषण करना सीख लेता। इस विषय की चर्चा हम आगे और भी अधिक स्पष्ट रूप से करेंगे। अभी सिर्फ इतना समझना आवश्यक है कि व्यवहारो मे किसी भी प्रकार के उन परिवर्तनो अथवा परिमार्जनो को हम सीखना कहेंगे जो सिर्फ परिपक्वता के कारण नही हुए है, बल्कि शिक्षण के कारण उत्पन्न हुए है और जिन्होने प्राणीविशेष मे एक अपेक्षाकृत स्थायी रूप भी ग्रहण कर लिया है।

परिभाषा— सीखने (Learning) की परिभाषा निम्नलिखित ढग से दी जाती है—

"Some modification in the behaviour of the organism as a result of experience (due to some sort of training) which is retained for at least a certain period of time by the organism"—Morgan & Gilliland (मार्गन और गिलिलैण्ड)।

भिन्न भिन्न मनोवैज्ञानिकों ने सीखने (Learning) की भिन्न भिन्न परिभाषाएँ दी हैं।[१]

दी गयी परिभाषाओं को देखने पर यह स्पष्ट हो जाता है कि सभी ने सीखने को एक प्रगतिशील प्रक्रिया (Development process) माना है। सीखने की क्रिया में प्राणी की शारीरिक एवं मानसिक आवश्यकताओं का प्रमुख हाथ रहता है। ये आवश्यकताएं उसे सीखने के लिए प्रेरित (Motivate) करती रहती हैं। प्यास से व्याकुल व्यक्ति पानी पीने की शारीरिक आवश्यकता के कारण कुएं अथवा नल आदि की जगहों पर जाना सीख जाता है। यही कारण है कि पिंजड़े में बन्द कर दी गयी भूखी बिल्ली पिंजड़े से बाहर रखा खाना पाने के प्रयास में पिंजड़े को खोलने की क्रिया सफलता से सीख जाती है।

ठीक इसी प्रकार अधिक-से अधिक ज्ञान प्राप्त करने की उत्सुकता एवं जिज्ञासा द्वारा बहुत-सी नयी-नयी बातें प्रतिदिन सीखता जाता है।

सीखने में प्राणी की जाति (Race) उम्र (Age) मानसिक अवस्था (Mental condition) इत्यादि से गहरा सम्बन्ध है। जिस प्राणी का स्नायुमण्डल (Nervous system) जितना ही अधिक विकसित एवं जटिल (Complex) है वह उतना ही अधिक-से अधिक एवं कठिन-से-कठिन विषयों को सीखने में एवं ठीक ठीक ढंग से (Quickly and Accurately) सीख पाता है। साथ-साथ उम्र पर सीखने की विधि समय आदि वातावरण की अन्य बातों का भी काफी प्रभाव पड़ता है।

## सीखना और परिपक्वता
## (Learning and Maturation)

व्यवहारों में परिवर्तन शरीर के भिन्न भिन्न अंगों के सहज विकास अथवा परिपक्वता पर निर्भर करते हैं। परिपक्वता का सम्बन्ध अंग प्रत्यंग के सहज एवं स्वाभाविक विकास से है। नवजात शिशु के हाथ पैर में बचपन में छोटे होते हैं और उनमें शक्ति का भी अभाव रहता है। जैसे जैसे नवजात शिशु में परिपक्वता आती जाती है वैसे-वैसे न केवल उसके हाथ-पैर एवं उसके शरीर के आकार में विकास होता जाता है बल्कि धीरे-धीरे उनमें शक्ति भी आती जाती है। इसका परिणाम यह होता है कि बच्चे में व्यवहार को ग्रहण कर सकने की क्षमता का परि

---

१ "Any activity can be called learning in so far as it develops the individual (in any respect good or bad) and makes his later behaviour and experience different from what they would otherwise have been."
—Woodworth

२ "Learning, as we measure it, is a relatively permanent change in behaviour as a function of practice. In most cases this change has a direction which satisfies the current motivating conditions of the individuals."
—McGeoch

पक्वता प्राप्त करने के बाद व्यवहारो को करने मे समर्थ हो जाता है, जसे—लेटने की अवस्था, फिर बैठना तथा घुसकना, खडा होना, चलना दौडना इत्यादि के व्यवहार। धीरे-धीरे बच्चा दौडने लगता है, फुटबॉल खेलने लगता है।

परिपक्वता की यह क्रिया जन्म के पहले ही शुरू हो जाती है। जिस समय में गर्भाधान होता है उसी समय से परिपक्व होने की क्रिया भी शुरू हो जाती है। बच्चा धीरे-धीरे माँ के गर्भ मे विकसित होता है और विकास का यह क्रम जन्म के बाद भी चलता जाता है। अस्तु, उसका प्रभाव बच्चो के जन्म के पहले (Pre-natal stage) तथा उसके जन्म के बाद (Post-natal stage) दोनो ही अवस्थाओ मे देखने को मिलते है। फिर भी परिपक्वता के विकास पर वातावरण मे अधिक वशानुक्रम का प्रभाव मनोवैज्ञानिको ने माना है। अच्छी हवा, अच्छा भोजन, अच्छी देख-रेख इत्यादि का प्रभाव भी परिपक्वता पर पडता है, परन्तु यह क्रिया अधिक अश मे वशानुक्रम द्वारा ही निर्देशित होती है।

अस्तु, परिपक्वता एक ऐसी लगातार होनेवाली क्रिया है जो सहज रूप से हमारे अ ग-प्रत्यंग के विकास के द्वारा प्रकट होती है। हमारे शरीर के अन्दर रहनेवाली ग्रन्थि (Glands) की क्रियाओ से इसका गहरा सम्बन्ध है जो हमे अपने वशानुक्रम के फलस्वरूप प्राप्त होती है। इसीलिए जैंगविल (Zangwill) नामक शरीरशास्त्रज्ञ एव मनोवैज्ञानिक ने कहा है कि—

"Maturation is an endogonous process which depends only in a very broad way upon the external environment It is determind largely, if not exclusively, by inherited mechanisms"

हमने व्यवहारो के परिवर्तनो की चर्चा की है। व्यवहारो के फलस्वरूप उत्पन्न अनुभूतियो (Experience) मे भी परिवर्तन स्वाभाविक है। ये परिवर्तन परिपक्वता के कारण भी होते हैं और शिक्षण के द्वारा भी। सीखने की क्रिया मे दोनो का प्रमुख सहयोग है। अत सीखना और परिपक्वता के अन्तर को भी समझना आवश्यक है।[१]

**सीखना तथा परिपक्वता मे अन्तर (Distinction between Learning and Maturation) —**

सीखना तथा परिपक्वता मे निम्नलिखित अन्तर है—

१ परिपक्वता शरीर के अ गो के स्वाभाविक एव प्राकृतिक विकास की एक क्रिया है, परन्तु सीखना एक कृत्रिम क्रिया है जिसका सम्बन्ध शरीर के भिन्न-भिन्न अ गो के विकास से नही वल्कि उन विकसित अ गो द्वारा उत्पन्न नये व्यवहारो मे नया परिवर्तन लाने से है। शिक्षण का सम्बन्ध अ गो की क्रियाओ (Function) से है, परन्तु परिपक्वता का अधिक सम्बन्ध अ गो की रचना (Structure) से है।

१, "Maturation is growth of a structure in response to the diffused stimulations received from its surroundings while learning is growth in response by the functioning of that structure"

२ परिपक्वता की क्रिया प्राणी की जाति-विशेष भर में प्रायः एक ही जैसी देखी जाती है। मनुष्य का शिशु अपनी उम्र की खास अवस्था प्राप्त कर लेने पर बढ़ने लगता है, दूसरी अवस्था विशेष आने पर चलने लगता है, तीसरी अवस्था विशेष प्राप्त होने पर दौड़ने लगता है। किसी अवस्था विशेष पर कैसा व्यवहार होगा यह मनुष्य-जाति के हर प्राणी में लगभग एक जैसा ही देखा जाता है। इसी तरह से प्रायः समान क्रमिक विकास (Regular stage of development) जीव जन्तुओं में भी अपने-अपने ढंग से देखने को मिलते हैं।

परन्तु सीखने की क्रिया में हम एक व्यक्ति से दूसरे व्यक्ति में बहुत अधिक अन्तर (Individual difference) पा सकते हैं — जैसे—१६ वर्ष का एक लड़का मैट्रिक की योग्यता प्राप्त कर ले और १८ वर्ष का लड़का आठवें वर्ग की योग्यता भी प्राप्त नहीं कर पाये। यह कभी सम्भव नहीं है कि मनुष्य के समान उम्र के सभी बच्चों का समान शिक्षण (Learning) भी हो सके। इसलिए कहा गया है कि परिपक्वता जातीय एकरूपता (Racial uniformity) लाती है और सीखना वैयक्तिक असमानता (Individual variability) अथवा इसे हम इस प्रकार से कह सकते हैं कि परिपक्वता से जातीय विशेषताओं (Racial characteristics) का प्रदर्शन होता है तथा, शिक्षण से व्यक्तिगत विभिन्नताओं (Individual difference) का।

३ परिपक्वता की क्रिया लगातार जारी रहती है परन्तु सीखने की क्रिया बीच-बीच में छूट भी जा सकती है।

४ जैंगविल (Zangwill) तथा कारमाइकल (Carmichael) ने स्पष्ट बतलाया है कि व्यवहारों के प्रारम्भिक विकास में परिपक्वता का ही हाथ अधिक रहता है। परन्तु धीरे धीरे बाद में चलकर अत्यधिक विकास के लिए शिक्षण (Training) की आवश्यकता पड़ने लगती है।

५ परिपक्वता जन्मजात (Inborn) प्रक्रिया है परन्तु शिक्षण अर्जित (Acuquired) है।

६ यह कहने की आवश्यकता नहीं है कि सीखने की क्रियाओं में अभ्यास का कितना महत्वपूर्ण स्थान है परन्तु परिपक्वता में अभ्यास का स्थान नगण्य है।

७ परिपक्वता के कारण शरीर के अन्दर कुछ रचनात्मक परिवर्तन होते हैं जिनसे शरीर के भिन्न भिन्न अंगों की वृद्धि में सहायता मिलती है। यही कारण है कि शरीर-सम्बन्धी अंग विकास शिक्षण से अधिक परिपक्वता पर निर्भर करता है। शिक्षण द्वारा बाह्य वातावरण में ही परिवर्तन लाना सम्भव है शरीर के आन्तरिक वातावरण में नहीं।

८ बिना शिक्षण (Learning) के परिपक्वता कुछ अंश तक सम्भव है परन्तु बिना परिपक्वता के शिक्षण असम्भव है।

इनके अन्तरों के कहने का यह अभिप्राय नहीं है कि शिक्षण और परिपक्वता में किसी प्रकार का सम्बन्ध ही नहीं है। सच तो यह है कि दोनों एक-दूसरे के पूरक हैं

—दोनो का एक-दूसरे से अन्योन्याश्रय सम्बन्ध है। एक के अभाव में दूसरे के कार्य सीखने के विकास के दृष्टिकोण से अधूरा रह जायगा। शर्ली (Shirley), क्रूज (Cruze), स्टोन (Stone), गेसेल (Gesell) इत्यादि द्वारा किये गये प्रयोगो ने इन दोनो के आपसी सम्बन्ध पर काफी प्रकाश डाला है। एक बच्चे को साइकिल चलाने की लाख ट्रेनिंग दी जाय, फिर भी जब तक उसके पैर लम्बे तथा परिपक्व नही होगे, तब तक वह साइकिल चलाना नही सीख सकता। ठीक इसके विपरीत, अगर किसी के पैर परिपक्व हो गये हैं तो इसका अर्थ नही कि वह साइकिल चलाना बिना शिक्षण एव अभ्यास के ही आप से आप सीख जायगा। ठीक यही बात टेलीग्राफी, टाइपराइटिंग, सूत कातना, दर्जी का काम, खेलने इत्यादि कार्यों को सीखने मे स्पष्ट मालूम पडती है।

अर्थात्, सीखने के लिए शिक्षण और परिपक्वता दोनो चाहिए। दोनो की सहायता अनिवार्य है। हिलगार्ड (Hilgard) की निम्नलिखित पक्तियाँ इन दोनो के सम्बन्ध पर बहुत स्पष्ट प्रकाश डालती है—"For effective learning, the two, training and maturation, should go together like and ideal married couple each facilitating and helping the process of the other

## *शिक्षण-वक्र
## (Learning Curve)

सीखने की क्रिया मे होने वाले उत्तरोत्तर विकास का मनोवैज्ञानिको ने ग्राफ (Graph) पर अकित करके देखा है। इनमे जो वक्र (Curve) बनता है, उसमे कुछ अपनी विशेषताए वर्त्तमान रहती है।

किसी क्रिया को करना जब व्यक्ति सीखता है, उसके लिए जैसे-जैसे वह अधिक से अधिक अभ्यास (Exercise) करता जाता है, वैसे-वैसे उसके सीखने की क्रिया मे निपुणता देखी जाती है। बढती हुई यह निपुणता कई तरह से प्रगट हो सकती है (१) प्रत्येक प्रयास मे गलतियो के होने की मात्रा मे कमी होता जाना (Reduction in the amount of errors made per trial), (२) प्रत्येक प्रयास मे अपेक्षाकृत पिछले प्रयास से कम समय लगना (Reduction in the duration of time taken per trial) और (३) प्रत्येक प्रयास मे, उपादान मे, क्रमश अभिवृद्धि होता जाना (Increment in the output made per trial) इत्यादि।

मान लीजिए कि आपने एक व्यक्ति के टाइपराइटिंग सीखने की क्रिया का अध्ययन करना शुरु किया। वह व्यक्ति किसी प्रकार अक्षरो का टाइप करना सीखने (Letter habit) के बाद शब्दो को (Word-habit) फिर मुहावरो और वाक्यो को (Phrase and Sentence habit) टाइप करना सीखता जाता है—इसका अध्ययन कर रहे हैं।

पर्यटन (Mind wandering) अथवा किसी प्रेरक वृत्ति (Motive) के अभाव के कारण इत्यादि ।

फिर भी यदि व्यक्ति सीखने का अपना प्रयास जारी रखे तो वह पठार (Plateau region) को पार कर पुन सीखने की क्रिया मे तरक्की करता पाया जाता है । पुन उसके द्वारा टाइप किये गये शब्दो का उत्पादन बढ जा सकता है । परन्तु इसके लिए **सीखने की नयी विधियाँ** (New or Improved methods of learning) एव **नयी प्रेरक वृत्ति** (Motives) को भी अपनाने की आवश्यकता पड सकती है । सीखने के हेतु किये गये प्रयासो के सिलसिले मे एक से अधिक बार भी पठार (plateau) का आगमन देखा जा सकता है । इसीलिए छात्रो को किसी कार्य को सीखने के सिलसिले मे यदि उस पठार (Plateau region) का सामना करना पडे तो निराश होना नही चाहिए वरन् अपने नये प्रयासो को बहुत हद तक जारी रखना चाहिये ।

पठार (Plateau region) के बाद फिर से व्यक्ति को सीखने की क्रिया मे उत्पादन वृद्धि देखी जाती है और इस प्रकार की वृद्धि होते-होते एक ऐसी अवस्था आती है जिसके आगे अनेक प्रयास करने पर भी वृद्धि नही हो पाती । किसी भी विधि अथवा प्रेरक वृत्ति को अपनाने से कोई फायदा नही होता । इस अवस्था को




(चित्र २७ शिक्षण वक्र—समय के आधार पर)

**मानसिक एव शारीरिक सीमा** (Psychological and Physiological limit) के नाम से पुकारा जाता है । यह इस सीमा का ही परिणाम है कि लाख अभ्यास करने के बाद भी व्यक्ति की उँगलियाँ एक मिनट मे एक हजार शब्द नही टाइप कर सकती अथवा एक बन्दर कितना सिखाये जाने पर भी मनुष्य की तरह किसी समस्या पर भाषण नही दे सकता । पठार (Plateau region) के बाद सीखने की क्रिया मे पुन तरक्की अवश्य होती है, पर शारीरिक अथवा मानसिक सीमा तक तरक्की कर लेने के बाद पुन आगे कोई तरक्की नही देखी जाती । शिक्षण-वक्र यदि **गलतियो और समय** (Time taken per trial) को लेकर अकित किया जाय तो यह वक्र ऊपर की

ओर उठता न जाकर नीचे की ओर गिरता जायगा। यह इसलिए कि शुरू-शुरू में तो गलतियाँ अधिक होंगी, परन्तु किये गये प्रयासों (Trials) के साथ-साथ गलतियाँ कम होती जायेंगी और ऐसी अवस्था आयगी जब इन गलतियों का होना बिलकुल समाप्त हो जायगा।

समय भी प्रत्येक प्रयास के साथ साथ घटता जाता है। जो काम पहले व्यक्ति अधिक समय में करता है वही काम वह धीरे धीरे एकदम कम ही समय में ठीक-ठाक करने लगता है। उसकी निपुणता बढ़ती जाती है। वह उस काम विशेष को सीख जाता है। थॉर्नडाइक (Thorndike) ने बिल्ली के सीखने की क्रिया पर किये गये अनेक प्रयोग में जो शिक्षण वक्र पाया वह प्रायः इस प्रकार है (चित्र २७ पृष्ठ २२९ देखें)।

पिंजड़े में बन्द बिल्ली को खाने की क्रिया में बिल्ली धीरे-धीरे बहुत प्रयास (Trials) के बाद अधिक से कम फिर उससे भी कम, फिर उससे और कम समय लेने लगी और ५० ६० प्रयासों के बाद बिल्ली प्राय एकदम कम समय में दरवाजा बिना किसी गलती किये ही खोलना सीख गयी। इस प्रकार पशुओं और मनुष्यों के शिक्षण-वक्र (Curve of learning) में काफी समानता पायी गयी है।

## सीखने के सिद्धान्त
## (Theories of Learning)

सीखने की क्रियाओं को हम कई पहलुओं से देख सकते हैं जैसे—(क) प्राणी क्या (What) सीखता है (ख) प्राणी कब (When) सीखता है (ग) प्राणी क्यों (Why) सीखता है, (घ) प्राणी कैसे (How) सीखता है इत्यादि।

प्रथम तीन प्रश्नों की व्याख्या तथा उत्तर के सिलसिले में मनोवैज्ञानिकों में आपस में अपेक्षाकृत कम मतभेद है, परन्तु सबसे अधिक मतभेद है अन्तिम प्रश्न के उत्तर में।

मनोवैज्ञानिकों ने सीखने की क्रिया के अध्ययन के हेतु पशुओं एवं मनुष्यों दोनों पर प्रयोग किये हैं। किये गये प्रयोगों के फलस्वरूप तीन प्रमुख सिद्धान्तों का प्रतिपादन हुआ है।

(१) थार्नडाइक का प्रयत्न और भूल का सिद्धान्त (Trial and Error Theory by Thorndike) (२) कोहलर तथा कोफ्का अन्तर दृष्टि अथवा सूझ का सिद्धान्त (Theory of Insight by Kohler and Koffka) (३) पावलव एवं वाटसन का सम्बन्ध प्रत्यावर्तन का सिद्धान्त (Theory of Conditioning by Pavlov and Watson)।

ये सारे सिद्धान्त हमें यह बतलाने का अधिक प्रयास करते हैं कि हम किस लिए (Why) सीखते हैं तथा किस प्रकार (How) सीखते हैं। अब इन सिद्धान्तों पर हम अलग अलग एक-एक कर विचार करेंगे।

१ प्रयत्न और भूल का सिद्धान्त (Trial and Error Theory)— यह

हमलोगो का साधारण अनुभव है जब कि हमलोग किसी नयी प्रक्रिया को करना सीखते है तो प्रारम्भ मे हम बहुत-सी भूलें करते हैं, जैसे—कोई लडका जब अँगरेजी सीखना शुरू करता है तो प्रारम्भ मे बहुत-सी गलतियाँ करता है। फिर, धीरे-धीरे गलतियो का सुधार होता है। अभ्यास करते-करते एक ऐसी अवस्था आती है जब वह अँगरेजी पढना-लिखना अच्छी तरह सीख लेता है और एक दिन वह विद्वान् कहलाने योग्य हो जाता है। इसी प्रकार टेनिस, बैडमिण्टन, कैरम इत्यादि के खेल सीखने मे भी मनुष्य प्रयत्न करता है, भूलें भी करता है, परन्तु उस क्रिया को बार-बार दुहराने से वह कुशल खिलाडी बन जाता है। मनुष्य उस क्रिया को बार-बार करके सीख जाता है। अस्तु, साधारणतया सीखने की क्रिया मे निम्नलिखित अवस्थाएँ दीख पडती है—

(i) सीखने की आवश्यकता का अनुभव, (ii) प्राणी द्वारा सीखने का प्रयत्न, (iii) प्रारम्भ मे प्रयत्न मे अधिक समय लगना तथा अधिक गलतियो का होना, (iv) बार-बार प्रयत्न तथा बार-बार भूलो का होना (v) भूलो मे क्रमश. सुधार, (vi) क्रमश कार्यकुशलता की प्राप्ति।

प्राणी का बार-बार प्रयत्न करना भी उतना ही आवश्यक है जितना कि भूलो मे सुधार होना। इस विधि से सीखने की क्रिया के सिद्धान्त का प्रतिपादन थॉर्नडाइक (Thorndike) नामक मनोवैज्ञानिक ने किया। उन्होंने जानवरो तथा मनुष्यो दोनो पर प्रयोग करने के बाद सीखने की क्रिया के सम्बन्ध मे कुछ प्रमुख निष्कर्ष निकला। सर्वप्रथम हम उनके कुछ प्रयोगो पर ध्यान दें —

**थॉर्नडाइक का बिल्ली पर प्रयोग या जटिल बॉक्स प्रयोग** (Thorndike's experiment on cat or puzzle-experiment)— थॉर्नडाइक ने बिल्ली को २४ घण्टे तक भूखा रखा। दूसरे दिन उसे एक बडे पिंजडे मे डाल दिया। उस पिंजडे से बाहर निकने का एक ही दरवाजा था। उस दरवाजे के साथ एक 'लिवर' लगा हुआ था जिसको दबा देने से पिंजडे का दरवाजा खुल जाता था। पिंजडे के भीतर भूखी बिल्ली रख दी गयी और पिंजडे के बाहर एक बरतन मे बिल्ली का प्रिय भोजन मछली रख दी गयी। मछली इस प्रकार रखी गयी थी कि बिल्ली को वह स्पष्ट दिखाई पडती थी। भूखी होने के कारण वह बिल्ली उछल-कूद करने लगी, परन्तु वह मछली तबतक नही खा सकती थी जबतक पिंजडे का दरवाजा नही खुल जाता। अस्तु पिंजडे से बाहर निकल कर मछली खाकर वह अपनी भूख की सन्तुष्टि कर सके, इसके लिए उसे पिंजडे का दरवाजा खोलने की क्रिया को सीखना आवश्यक था।

बिल्ली बार-बार पिंजडे से बाहर निकलने का प्रयास करने लगी (चित्र स० ८ 'क' पृ० २३२ देखें)। पिजडे का हिलाना, नोचना, उछलना, कूदना आदि व्यवहार उस बिल्ली मे देखे गये। इसी उछल-कूद के सिलसिले मे कुछ समय के बाद अकस्मात् बिल्ली का पजा पिंजडे के दरवाजे मे लगे 'लिवर' पर पड गया जिससे

कारण दरवाजा खुल गया और बिल्ली बाहर निकलकर मछली खा गयी जिससे उसकी भूख मिट गयी (निचे का चित्र २८ ख देखें)।

पिंजड़े के अन्दर बिल्ली द्वारा किये व्यवहारों का थॉर्नडाइक ने वैज्ञानिक निरीक्षण (Scientific observation) किया। दूसरे दिन फिर बिल्ली को भूख की अवस्था में उसी प्रकार पिंजड़े के भीतर डाल दिया गया। मछली भी ठीक पहले





(क) (ख)

[चित्र २८—थार्नडाइक द्वारा प्रयुक्त की उलझन बाक्स (puzle box) सम्बन्धी बिल्ली पर किये प्रयोग का चित्र]

[(क) बिल्ली उलझन बॉक्स की कुण्डी को खोलने का प्रयास कर रही है और (ख) बिल्ली कुण्डी को खोलने में सफल हो गयी है तथा मछली खाने के लिए बढ़ रही है।]

जैसा पिंजड़े के बाहर बिल्ली के सामने रख दी गयी। उस बिल्ली में ठीक पहले जैसे व्यवहार देखने को मिले और फिर अचानक लिवर के दब जाने से दरवाजा खुल गया और बिल्ली बाहर निकल कर मछली खा गयी।

इस बिल्ली को लगभग कुछ दिनों तक एक प्रकार की परिस्थिति में रखकर उसके व्यवहारों का अध्ययन किया गया।

थार्नडाइक ने बिल्ली के व्यवहार में निम्नलिखित बातें पायी—

(i) भूख के कारण बिल्ली में पिंजड़े से बाहर निकलने की आवश्यकता का अनुभव (ii) पहले बिल्ली ने उछल कूद जैसे बहुत-से बेमतलब के व्यवहार (Random behaviours) किये (iii) बार बार पिंजड़े से बाहर निकलने का प्रयास (iv) काफी देर के बाद अचानक दरवाजा के लिवर पर बिल्ली के पंजे का पड़ना एवं दरवाजे का खुलना, (v) कुछ दिनों में धीरे धीरे बेमतलब के व्यवहारों की कमी होना तथा भूलों की संख्या में भी कमी होना (vi) दरवाजा खोलने में धीरे धीरे कम समय

तथा सुधार सकते हैं। पर आजकल इस पर किये गए प्रयोगात्मक अध्ययनों ने इस धारणा को गलत सिद्ध कर दिया है। दूसरी मानसिक क्रियाएँ, जैसे—चिन्तन, कल्पना, प्रत्यक्षीकरण इत्यादि की तरह यह भी एक मानसिक प्रक्रिया है। अस्तु, आजकल स्मरण-शक्ति न कहकर स्मरण करने की क्रिया या याद करना (Remembering) कहा जाता है। इससे यह स्पष्ट होता है कि यह एक 'आन्तरिक शक्ति नहीं, वरन् एक 'मानसिक-प्रक्रिया' (Mental process) है।

अत इसकी परिभाषा (Definition) इस प्रकार दी जा सकती है—**स्मृति या स्मरण वह मानसिक प्रक्रिया है जिसके द्वारा भूतकाल मे सीखी गयी बातें या पूर्व अनुभूतियाँ मस्तिष्क मे स्मृति चिन्हों के रूप मे धारण की जाती हैं और वर्तमान या भविष्य मे उनका प्रत्यह्वान या प्रतिभिज्ञा हो पाती है।** (Remembering is that mental process through which the effects of previous learning or experience are retained in the brain in the form of memory traces and are being recalled or recognized in the present or future )

इससे स्पष्ट है कि स्मरण की क्रिया का सम्बन्ध गत अनुभवो (Past experience) अर्थात् व्यक्ति के भूतकाल के अनुभवो से ही रहता है। उदाहरण के लिए, यदि एक व्यक्ति अपने किसी मित्र का नाम स्मरण करना चाहता है जिससे उसकी भेंट दो वर्ष पहले दिल्ली मे हुई थी और अन्त मे उसके नाम को फिर से अपनी स्मृति मे लाने मे समर्थ होता है तो हम कहते है कि उसको अपने मित्र का नाम याद है। यहाँ वह व्यक्ति अपनी इस पूर्व-अनुभूति (मित्र का नाम) को अपनी वर्तमान चेतना मे लाने मे सफल होता है।

स्मरण करने की क्रिया मे निम्नलिखित बातो का होना अनिवार्य है—(१) किसी भी प्रक्रिया को सीखना (Learning) (२) उस प्रक्रिया को धारण करना (Retaining) (३) उसका प्रत्याह्वान करना (Recalling) तथा (४) उसे पहचानना या प्रतिभिज्ञा करना (Recognizing)।

अर्थात्, स्मरण की क्रिया सीखने की क्रिया की पूर्व-कल्पना (Pre-suppose) करता है (पहले से ही मान लेता है)। बिना किसी घटना को सीखे उसे स्मरण करने की बात ही नही उठती है। जब हम किसी मे स्मरण-क्रिया देखते हैं तो हमे इस बात की पूर्वकल्पना होती है कि उसे स्मृति चिन्ह (Memory-trace) के रूप मे मस्तिष्क मे धारण किया जाता है (Retaining Process)। पर यह कैसे माना जा सकता है कि जो सीखा गया है उसे धारण भी किया गया है? उसके लिए धारण की क्रिया की जाँच (Test of Retention process) अत्यावश्यक है जो इन दो निम्नलिखित विधियो—'प्रत्याह्वान करना' (Recalling) तथा 'पहचानना' (Recognizing) द्वारा की जाती है। स्मृति की क्रिया के पूर्ण होने के लिए इसके

### १. सीखना
### (Learning)

यह पहले भी कहा जा चुका है कि धारण की क्रिया सीखने की क्रिया के बिना सम्भव नहीं है। अर्थात्, सीखी हुई बातो एव घटनाओ को ही स्मरण किया जाता है। सीखने की क्रिया जितनी कुशलता के साथ सम्पादित होती है उतनी ही अच्छी स्मृति होने की सम्भावना रहती है।

यहाँ पर यह आवश्यक है कि सीखने की क्रिया निम्नलिखित दो बातो से विशेष रूप से प्रभावित होती है –(क) क्या सीखा गया है अथवा सीखी हुई वस्तु का स्वरूप (What is learnt or Nature of the material learnt), (ख) कैसे सीखा गया है अथवा सीखने की विधियाँ (How it has been learnt or Methods of Learning)।

आगे चलकर हम यह भी देखेंगे कि कैसे धारण करने की क्रिया भी इन दो बातो पर बहुत हद तक निर्भर करती है। इसका उल्लेख हम विस्तार में धारण करने की क्रिया को प्रभावित करनेवाली कुछ मुख्य बातो पर प्रकाश डालते समय आगे करेंगे।

### २ धारण करने की क्रिया
### (Process of Retaining)

मनोवैज्ञानिको ने अपने प्रयोगो द्वारा प्राप्त सामग्रियो के आधार पर इस नियम की स्थापना की है कि जो काम हम सीखते है उनको अपने मस्तिष्क मे स्मृति चिह्न (Memory-traces) के रूप मे धारण कर लेते है। पर जो भी हम सीखते है, बाद मे उसका प्रत्याह्वान करने या उनको पहचानने मे सदा समर्थ नही होते है और यदि वैसा करने मे समर्थ भी हो जाते हैं, तो आंशिक रूप मे। इसका यह अर्थ हुआ कि इनके द्वारा हमारे मस्तिष्क मे स्मृति-चिह्न स्थायी रूप से बने नही रहते है, बल्कि सीखने तथा प्रत्याह्वान करने के बीच के समय बीतने के कारण वे धीरे-धीरे क्षीण (Fade) होते जाते है। पर अब प्रश्न उठता है कि ऐसा कहना कहाँ तक उचित है। चूँकि 'स्मृतिचिह्न' के स्वरूप पर ठीक ठीक प्रकाश डालना कठिन है, अत इसके सम्बन्ध मे किसी निश्चित निष्कर्ष पर पहुँचना सम्भव नही है। हम केवल इतना कह सकते हैं कि हमारे 'स्मृतिचिह्न' सदा स्थायी रूप मे हमारे मस्तिष्क मे बने नही रहते है, बल्कि उनमे परिवर्त्तन होता रहता है और वे क्रमश क्षीण होते जाते है। यही कारण है कि हम पहले की सीखी हुई अधिकाश बातो को भूल जाते हैं। पर यही दूसरा प्रश्न यह उठता है कि ऐसा क्यो होता है? उनके उत्तर मे धारण करने की क्रिया को प्रभावित करने वाली कुछ निम्नलिखित मुख्य बातो पर ध्यान देना होगा।

**धारण करने की क्रिया को प्रभावित करने वाली कुछ मुख्य बातें** (Some Important foctors influencing the Process of Retaining,—धारण-क्रिया को प्रभावित करने वाली कुछ मुख्य बातें अग्रलिखित है—

१ मस्तिष्क की बनावट (Structure of the Brain) जिस घटना या विषय को हम स्मरण करते हैं उसे पहले सीखते हैं। सीखने की क्रिया बहुत हद तक मस्तिष्क की बनावट पर भी निर्भर करती है। जो हम सीखते हैं उसे 'स्मृति चिह्न' के रूप में मस्तिष्क में ही ग्रहण करते हैं। अस्तु मस्तिष्क की बनावट पर भी स्मरण क्रिया का स्वरूप निर्भर करता है। इसके प्रमाण में हम कहते हैं कि पशुओं तथा मनुष्यों के मस्तिष्क की बनावट में अन्तर रहता है। मनुष्यों की मस्तिष्क की बनावट पशुओं के मस्तिष्क की बनावट से जटिल होने के फलस्वरूप ही पशुओं की अपेक्षा मनुष्यों के मस्तिष्क में कठिन-से कठिन तथा जटिल-से जटिल विषयों के भी 'स्मृति चिह्न' अधिक टिकाऊ रहते हैं। पशुओं तथा मनुष्यों के मस्तिष्क की बनावट की जटिलता में अन्तर के कारण ही उनकी स्मृति क्रिया में भी विभिन्नता पायी जाती है। अस्तु जहाँ मनुष्यों की धारण क्रिया प्रबल होती है वहाँ पशुओं की दुर्बल।

२ सीखने की मात्रा (Amount of Learning)—जिस घटना अथवा विषय को हम सीखते हैं उसी को धारण करते हैं। धारण की क्रिया बहुत हद तक सीखी हुई वस्तु के स्वरूप सीखने की विधियाँ आदि पर निर्भर करती है। अर्थात् जिस वस्तु को व्यक्ति ने जितनी ही अधिक निपुणता के साथ सीख लिया है उसका स्मृति चिह्न भी उतना ही प्रबल होगा। फलस्वरूप वह उस वस्तु को बहुत दिनों तक अपने मस्तिष्क में धारण कर सकेगा।

सीखने की मात्रा को मुख्यत: निम्नलिखित दो बातें प्रभावित करती हैं—

(क) सीखे हुए विषय का स्वरूप तथा (ख) सीखने की विधियाँ। ये दोनों भी स्वयं कई बातों पर निर्भर करती हैं जो निम्नलिखित हैं—

(क) सीखे हुए विषय का स्वरूप (Nature of the material learnt)—सीखे हुए विषय एवं अनुभव की कई घटना के स्वरूप पर सीखने की क्रिया की कुशलता बहुत हद तक निर्भर करती है जो निम्नलिखित बातों पर आश्रित है—

१ विषय की सार्थकता—निरर्थक विषयों (Meaningless materials) को सीखने में सार्थक विषयों (Meaningful materials) के सीखने की अपेक्षा अधिक बार दुहराने की आवश्यकता पड़ती है। जिन विषयों को आसानी से समझा नहीं जा सकता है अधिक पुनरावृत्ति की आवश्यकता पड़ती है। जैसे—निरर्थक पदों (Nonsense syllables) की सूचि तथा 'सार्थक शब्दों' (Meaningful words) की सूची को याद करने में भिन्नता है। प्रयोगों द्वारा यह सिद्ध हो चुका है कि सार्थक शब्दों की एक सूची को याद करने में समान लम्बाई के एक निरर्थक शब्दखण्ड की सूची को याद करने से कम प्रयास की आवश्यकता पड़ती है। इसे एक उदाहरण से अधिक स्पष्ट किया जा सकता है। मान लीजिए कि एक व्यक्ति को निम्नलिखित निरर्थक शब्दखण्डों की एक सूची याद करने को दी जाती है—LUZ QOS RAV BIJ COQ, DIR NUZ XOL SAB, KIG REC YIP

फिर इस सूची को याद करने के कुछ समय बाद उसे सार्थक शब्दों की एक

सूची याद करने को दी जाती है, जो इस प्रकार है—LIP, RUN, SON, CAT, FED, JAR, PUT, BAN, DOG, HIM, WAX.

इस प्रयोग से प्राप्त सामग्रियो (Data) को ध्यान से देखने पर पता चलेगा कि पहली सूची (निरर्थक शब्दखण्डो) को याद करने मे दूसरी सूची (सार्थक शब्द) से अधिक प्रयासो (Trials) की आवश्यकता पडती है। इतना ही नही, बल्कि सीखे हुए निरर्थक शब्दखण्डो मे से अधिकाश को व्यक्ति शीघ्र भूल जाता है, परदूसरी ओर सार्थक शब्दखण्डो को अपेक्षाकृत अधिक दिनो तक याद रख पाता है।

२ विषय की लम्बाई (Length of materials)—एक विषय को सीखने मे उसकी कितनी पुनरावृत्ति की आवश्यकता पडेगी, यह विषय की लम्बाई पर बहुत कुछ निर्भर करती है। जो विषय लम्बा होगा उसे छोटे विषयो की अपेक्षाकृत अधिक दुहराना पडेगा। चूँकि लम्बे विषयो को अपेक्षाकृत अधिक दुहराना पडता है, इसलिए उनसे मस्तिष्क मे बने 'स्मृति-चिन्ह' भी अधिक सुदृढ एव टिकाऊ होते है। इसके विपरीत, छोटे विषयो को एक ही बार दुहरा कर सीखा जाता है। फलस्वरूप इनसे, हमारे मस्तिष्क के बने 'स्मृति-चिन्ह' कम सुदृढ होने के कारण लम्बे विषयो के स्मृति-चिन्ह' की अपेक्षा कम टिकाऊ होते हैं। फलत लम्बे विषयो की स्मृति छोटे विषयो की स्मृति से अच्छी रहती है।

३ सीखे हुए विषय का क्रम मे स्थान (Position of material in the series)—निरर्थक पदो की सूची (List of Nonsense syllables) मे जिन्हें पूर्णत सीखा नही गया है, प्राय उनके आरम्भ तथा अन्त वाले पदो को याद रखने की सम्भावना अधिक रहती है तथा बीच वाले पदो को कम। अत आरम्भ और अन्त (Beginning and End) वाले पदो की स्मृति, सूची के बीच (Middle) वाले पदो की स्मृति से पहले होगी तथा अधिक समय तक बनी भी रहेगी। यदि किसी पूर्णत सीखे हुए निरर्थक पद की एक सूची का प्रत्याह्वान उसके सीखने के कुछ समय बाद किया जाय, तो भी उपर्युक्त बातें पायी जाती है। 'लायन' (Lyon) ने इसको प्रयोग द्वारा भी प्रमाणित किया है। इसे एक उदाहरण से अधिक स्पष्ट किया जा सकता है। यदि निम्नलिखित निरर्थक शब्दखण्डो की सूची' LUZ, QOS, RAV, BIJ, COQ, DIR, NUZ, XOL, SAB, KING, REC, and YIP को किसी व्यक्ति ने अपूर्ण रूप मे सीखा है (Incomplete learning), और विभिन्न प्रयासो के बाद उसके द्वारा याद किये गये शब्दखण्डो पर ध्यान दिया जाय, तो स्पष्ट होगा कि सिर्फ आरम्भ के शब्दखण्ड LUZ, QOS, RAV और अन्त के शब्दखण्ड KIG, REC तथा YIP को ही याद कर पाया है। अर्थात् अब तक वह सूची के बीच वाले शब्दखण्डो BIJ COQ, DIR, NUZ, XOL, तथा SAB, को नही याद कर सका है।

४. सीखे हुए विषय का वातावरण (Environment of the material learnt)—सीखने की क्रिया की निपुणता सीखे हुए विषय के वातावरण पर भी निर्भर करती है। अर्थात् जिस विषय को किसी व्यक्ति ने सीखा है उसके पहले

और बाद में क्रमश उसने किन किन विषयों को सीखा है इसकी जानकारी आवश्यक है।

मायर्स महोदय (Myers) का कहना है कि एक ही व्यक्ति द्वारा एक क्रिया 'क' और दूसरी क्रिया 'ख' मे साहचर्य स्थापित करने के तुरंत बाद यदि क्रिया 'ग' (तीसरी क्रिया) और क्रिया 'घ' (चौथी क्रिया) मे साहचर्य स्थापित किया जाता है तो बाद की क्रियाओं (क्रिया ग और घ) मे स्थापित किया गया साहचर्य पहले की क्रियाओं क और ख के साहचर्य से उत्पन्न स्मृति में बाधा पहुंचाता है चूंकि क्रियाएँ ग और घ' के स्मृति चिन्ह क्रियाए क एवं ख के साहचर्य के आधार पर बने हुए स्मृति चिन्हों को भी होने के पहले ही क्षीण बना देते हैं। इसे रेट्रोएक्टिव इनहिबिशन (Retro-active inhibition) अथवा पृष्ठोन्मुख अवरोध की संज्ञा दी जाती है। इसको एक अन्य सरल उदाहरण से भी अधिक स्पष्ट किया जा सकता है जैसे—

अवस्था न० (१)—साहित्य का अध्ययन करना (आध घण्टे के लिए) *फिर १५ मिनट तक आराम करना तत्पश्चात् अध्ययन किये हुए साहित्य का प्रत्याह्वान करना।*

अवस्था न० (२)—साहित्य का अध्ययन करना (आधे घण्टे के लिए) १५ मिनट तक इतिहास का अध्ययन करना तत्पश्चात अध्ययन किये हुए साहित्य का प्रत्याह्वान करना।

दूसरी अवस्था मे पहले की अपेक्षा अध्ययन किये हुए साहित्य के प्रत्याह्वान की मात्रा मे काफी कमी होगी क्योंकि इस अवस्था में साहित्य के अध्ययन करने के पश्चात् पहली अवस्था की तरह आराम न कर इतिहास का अध्ययन किया गया।

अत साहित्य के अध्ययन करने से मस्तिष्क मे बने स्मृति चिन्हो को सुदृढ़ होने का मौका ही नहीं मिल पाया। फलत व्यक्ति अध्ययन किये हुए साहित्य के अधिकांश भाग को दूसरी अवस्था मे भूल जाता है। परन्तु पहली अवस्था मे साहित्य का अध्ययन करने के पश्चात् आराम करने से उनके मस्तिष्क मे बने स्मृति चिन्ह सुदृढ़ हो पाते हैं। यही कारण है कि पहली अवस्था मे सीखे हुए साहित्य का प्रत्याह्वान दूसरी अवस्था की अपेक्षा अधिक हो पाता है।

अर्थात् इससे स्पष्ट है कि सीखने के पश्चात् आराम करना या सो जाना सीखे हुए विषय के स्मृति चिह्नो को सुदृढ बनाने म मदद पहुंचाता है परन्तु यदि आराम करने का मौका नही मिलता है और किसी दूसरे विषय का अध्ययन करना आवश्यक हो जाता है, तो बाद मे अध्ययन किये गये विषय से बने स्मृति चिन्ह पहले अध्ययन किये हुए विषय से बने स्मृति चिन्हो को सुदृढ होने मे बाधा पहुंचाते हैं। इसी बाधा को पृष्ठोन्मुख अवरोध (Retro active inhibition) की संज्ञा दी जाती है। पृष्ठोन्मुख अवरोध की मात्रा निम्नलिखित बातों पर निर्भर करती है—

(१) किसी विषय को सीखने और प्रत्याह्वान करने के बीच की अवधि *(Retention interval) म किये गए कार्य (या अध्ययन किये गय विषय) का*

स्वरूप (Nature of the the Interpolated task or activity), (२) धारण-अवधि-मे सीखे गये विषय का बीतते हुए समय मे स्थान (Temporal Location of the Interpolated activity), (३) धारण-अवधि के पूर्व सीखे हुए विषय की मात्रा (Degree of Original Learning) (४) 'धारण-अवधि' के बीच मे सीखे गये विषय की मात्रा (Strength of Interpolated task or leaning) इत्यादि। परन्तु इनका वर्णन यहाँ विस्तार मे करना अभीष्ट नही है।

मूलर तथा पिलजेकर (Muller and Pilzecker) नामक दो मनोवैज्ञानिकों ने इस धारणा का पुष्टीकरण अपने प्रयोगो द्वारा भी किया है।

५ सीखे हुए विषय की भावानुभूति (Feeling tone of materal of learning)—जिस विषय को हम पसन्द करते हैं या जिसमे हमारी अभिरुचि रहती है उसे हम उसी प्रकार के दूसरे विषयो की अपेक्षा जिन्हें हम पसन्द नही करते हैं, अधिक आसानी से सीख लेते है। प्रयोगो द्वारा भी मनोवैज्ञानिको ने इस तथ्य (Fact) को स्थापित कर दिया है कि 'सुखकर विषयो' की स्मृति 'दुखकर विषयो' से अधिक टिकाऊ रहती है।

## सीखने की विधियाँ

## (Methods of Learning)

मनोवैज्ञानिको ने अपने प्रयोगो द्वारा प्राप्त निष्कर्षो से प्रमाणित कर दिया है कि सीखने की क्रिया की कुशलता (Efficieny of Learning) बहुत हद तक सीखने की विधि पर निर्भर करती है। यदि सीखने की विधि उपयुक्त है तो सीखने की क्रिया भी कुशल होगी। फलत, उसकी स्मृति भी अच्छी होगी। विभिन्न प्रकार की सीखने की विधियो का उपयोग किया गया है। इसकी चर्चा सीखने के अध्याय मे विस्तार मे किया जा चुका है (पृष्ठ ३६० देखें)। परन्तु, इसकी उपयुक्तता मे विभिन्नता है। मनोवैज्ञानिक प्रयोगो से यह स्पष्ट हो चुका है कि विराम-रीति से सीखना अविराम-रीति से सीखने की अपेक्षा अधिक उत्तम है। परन्तु, पूर्ण अथवा आंशिक विधि के सम्बन्ध मे किसी निश्चित निष्कर्ष पर पहुँचना कठिन है। पूर्ण अथवा आंशिक विधि से सीखना अधिक लाभदायक होगा। यह पाठ्य-विषय के स्वरूप पर निर्भर करेगा। फिर भी, यह स्पष्ट है कि प्रगतिशील आंशिक एव पूर्ण रीति मे सीखना आंशिक अथवा पूर्ण रीति मे अधिक उत्तम है। सीखने के समय पुनः निरीक्षण एव आवृत्तिकरण विधि का उपयोग करना भी काफी लाभदायक सिद्ध होता है। समझ कर सीखना, रट कर सीखने की विधि से अधिक उपयोगी है। ठीक इसी प्रकार उद्देश्यपूर्ण या सक्रिय (Intentional or Active) सीखने की विधि, उद्देश्यहीन या निष्क्रिय (Incidental or Passive) सीखने की विधि से अधिक लाभदायक है। सिखने के समय संकेत (Cue) का उपयोग कर सीखना भी काफी उपयोगी सिद्ध हुआ है, जो निम्नलिखित बातो मे स्पष्ट है—

संकेत का उपयोग कर सीखना (Use of Cue in Learning)—यदि

एव घटना की गहरी छाप पड़ती है। फलत वह उन्हें बहुत दिनों तक स्मरण रखता है। यही बात मानस वृत्ति पर भी लागू है। यदि व्यक्ति अपने मानस-वृत्ति के अनुकूल विषयों का अध्ययन करता है तो उसके मस्तिष्क पर उसकी छाप भी गहरी पड़ती है। फलत वे छाप प्रबल होती हैं और वे विषय अधिक समय तक याद रहते हैं। इस प्रकार हम पाते हैं कि धारण करने की क्रिया की सबलता तथा दुर्बलता व्यक्ति की अभिरुचि एव मानस-वृत्ति पर भी निर्भर करती है जैसे— किसी छात्र को इतिहास मे अभिरुचि है, परन्तु भूगोल मे अभिरुचि नही है तो इतिहास का अध्ययन करने के फलस्वरूप बने हुए स्मृति चिह्न का भूगोल के अध्ययन द्वारा बने हुए स्मृति चिह्नों से अधिक प्रबल होगे। फलत उस व्यक्ति को इतिहास की बातें भूगोल की बातो से अधिक याद रहेंगी।

इस प्रकार हमने उन सारी प्रमुख बातो का अध्ययन कर लिया जो धारण करने की क्रिया को अत्यधिक रूप से प्रभावित करती हैं। पर यहाँ एक दूसरा प्रश्न उठता है कि इसका क्या प्रमाण है कि किसी भी व्यक्ति द्वारा सीखा हुआ अमुक विषय धारण किया गया तथा उसके धारण की क्रिया सबल है या दुर्बल। अर्थात् धारण करने की क्रिया की जाँच होनी आवश्यक है। इसके हेतु बहुत सी प्रयोगात्मक जाँच (Test) का उपयोग मनोवैज्ञानिको द्वारा किया गया है। पर मुख्यत निम्न लिखित तीन जाँच (Test) हैं, जिनका उल्लेख अब करेंगे। उपर्युक्त बातो को पृष्ठ २६७ पर दी गयी तालिका में देखें।

३ प्रत्याह्वान करना (Recalling) तथा
४ पहचानने (Recognizing) की क्रियाएं

प्रत्याह्वान करना तथा पहचानना स्मृति क्रिया के क्रमश तीसरे और चौथे अग है। ये ही धारण क्रिया को जाँचने की विधियों के नाम से पुकारा जाता है।

धारण क्रिया की जाँच करने की विधि (Test of Retention)




१ प्रत्याह्वान करना
(Recalling)

यहाँ पर सबसे पहले यह जान लेना आवश्यक है कि प्रत्याह्वान किसे कहते हैं। जैसा कि ऊपर भी कहा जा चुका है। यह धारण की क्रिया को जाँचने की एक विधि है। यह वह प्रक्रिया है जिसके द्वारा हम वर्तमान चेतना में अपनी पूर्व की अनुभूतियों को (मौलिक उत्तेजक परिस्थिति को) उन अनुभूतियों को उत्पन्न करने वाली उत्तेजनाओं की अनुपस्थिति में ही लाते हैं। अर्थात यह कहा जाय कि प्रत्याह्वान की क्रिया म हम भूतकाल में सीखे हुए विषयो या अनुभव की गयी घटनाओं को उन

## धारण-क्रिया को प्रभावित करने वाली मुख्य बातें
## (Some Important Factors influencing Process of Retention)

1. मस्तिष्क की बनावट
2. सीखने की मात्रा
   - (क) सीखे हुए विषय का स्वरूप
     1. विषय की सार्थकता
     2. विषय की लम्बाई
     3. सीखे हुए विषय का क्रम मे स्थान
     4. सीखे हुए विषय का वातावरण
     5. सीखे हुए विषय की भावनुभूति
   - (ख) सीखने की विधियाँ
     1. विराम अथवा अविराम-विधि से सीखना
     2. पूर्ण अथवा आंशिक विधि
     3. स्वत दुहराने की विधि
     4. समझ कर सीखना अथवा रट कर सीखने की विधि
     5. लक्ष्यरहितया निष्क्रिय सीखना अथवा उद्देश्यपूर्ण या
     6. संकेत का उपयोग कर सीखना इत्यादि
   - (ग) अतिरिक्त बातें
     1. सीखने की इच्छा
     2. अपूर्ण रूप से सीखना
     3. सीखने की उपयोगिता
3. धारण करनेवाले की विशेषताएँ
   - (अ) उम्र
   - (ब) यौन
   - (स) बुद्धि
   - (द) स्वास्थ्य (शारीरिक तथा मानसिक)
4. अभिरुचि तथा मनोवृत्ति

विषयों या घटनाओं की अनुपस्थिति में ही अपनी वर्तमान चेतना में लाते हैं। अतः यह स्पष्ट है कि यहाँ दो बातों का रहना आवश्यक है—

(१) पूर्व अनुभूति (Past experience) तथा (२) इन पूर्व अनुभूतियों को उनके मौलिक उत्तेजक परिस्थितियों (Orginal Stimulus Situation) की अनुपस्थिति में ही वर्त्तमान चेतना में लाना।

प्रत्याह्वान की क्रिया दो प्रकार की होती है—(क) तात्कालिक प्रत्याह्वान (Immediate Recall) (ख) विलम्बी प्रत्याह्वान (Delayed Recall)। तात्कालिक प्रत्याह्वान उसे कहते हैं, जब किसी विषय को सीखने के कुछ समय पश्चात तुरत उसका प्रत्याह्वान किया जाता है। परन्तु विलम्बी प्रत्याह्वान उसे कहते है जब किसी भी विषय को सीखने के कुछ समय बाद उसका प्रत्याह्वान किया जाता है। तात्कालिक प्रत्याह्वान की विधि द्वारा सीखने की क्रिया की भी जाँच की जाती है। अतः यह सीखने की एक विधि भी है। परन्तु यहाँ हम धारण क्रिया की भी जाँच के लिए विलम्बी प्रत्याह्वान का ही उपयोग करते है। एक उदाहरण लेकर इसे हम अधिक स्पष्ट कर सकते हैं—एक व्यक्ति को निरर्थक पदों (१२ पदों) की एक सूची सीखने को दी जाती है और इसे एक बार समान समय के अन्तर पर (मानो दो सेकण्ड) सभी पदों को एक एक कर स्लिट द्वारा दिखाया जाता है। तत्पश्चात् उसे अपनी स्मृति से उन देखे हुए पदों का प्रत्याह्वान करने को कहा जाता है। ऐसे प्रत्याह्वान की क्रिया को हम तात्कालिक प्रत्याह्वान (Immediate recall) की संज्ञा देते है। यह क्रिया उस समय तक दुहरायी जाती है जब तक कि वह व्यक्ति सूची के सभी पदो को सही सही नही कह देता है। तब हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि इतने प्रयासो (६ या ७ प्रयास जो व्यक्ति कर लेता है) के बाद उस व्यक्ति ने इन १२ निरर्थक पदों की सूची को सही-सही सीख लिया है। अब हम यदि उस व्यक्ति से चार घण्टे या चार दिन या एक महीने के बाद उन सीखे हुए निरर्थक पदो की सूची का प्रत्याह्वान करने को कहें तो उस व्यक्ति के द्वारा किये प्रत्याह्वान की क्रिया को विलम्बी प्रत्याह्वान (Delayed Recall) कहेंगे। इससे यह मालूम हो जाता है कि भूतकाल मे सीखे हुए विषय का कितना अंश वह व्यक्ति धारण कर सका है जैसा कि पहले भी कहा जा चुका है कि सीखने की क्रिया जितनी ही दृढ (Strong) होगी उतनी ही दृढ धारण करने की क्रिया भी होगी। फलतः प्रत्याह्वान भी उतना ही अधिक सफल होगा। इन तथ्यों का पुष्टिकरण मनोवैज्ञानिको ने अपने प्रयोगात्मक अध्ययनों के आधार पर प्राप्त निष्कर्षों द्वारा भी कर दिया है।

परन्तु यहाँ विशेष ध्यान देने योग्य बात है कि प्रायः प्रत्याह्वान द्वारा प्राप्त फलों (Results) तथा उनकी मौलिक अनुभूतियों मे जिनका प्रत्याह्वान व्यक्ति ने किया न केवल उनकी मात्रा मे अन्तर रहता है वरन् उसके स्वरूप (Nature) एवं गुण (Quality) म भी बहुत परिवर्तन पाया जाता है। इसलिए प्रत्याह्वान को क्रिया के स्वरूप पर भी ध्यान देना यहाँ अनिवार्य है।

**प्रत्याह्वान का स्वरूप** (Nature of Recall)—प्रारम्भ मे कुछ मनोवैज्ञानिको की ऐसी धारणा थी कि प्रत्याह्वान का स्वरूप रिप्रोडक्टिव या रिडुप्लीकेटिव (Reproductive or Reduplicative) है, अर्थात् यहाँ पूर्व-अनुभूतियो अथवा घटना का ज्यो-का-त्यो नकल होता है। इसे हम दूसरे शब्दो मे यह कह सकते है कि पूर्व-अनुभूतियाँ अपने यथार्थ रूप मे यहाँ आती है, केवल उनकी मात्रा (Degree) मे ही अन्तर रहता है। परन्तु बार्टलेट (Bartlett) नामक प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक ने अपने प्रयोगो द्वारा यह सिद्ध कर दिया है कि प्रत्याह्वान मे भूतकाल मे सीखे हुये विषय अथवा अनुभव की हुई अनुभूतियो का ज्यो-का-त्यो वर्णन नही करता है, वरन् उनके रूप (Form) मे भी काफी परिवर्तन पाया जाता है। अत उनका कहना है कि यह एक रचनात्मक (Constructive) एवं गत्यात्मक (Dynamic) मानसिक प्रक्रिया है। बार्टलेट महोदय ने निम्नलिखित दो विधियो द्वारा प्रयोग करे उपर्युक्त नियम की स्थापना की है—(१) थोड़े-थोड़े समय के बाद एक ही व्यक्ति द्वारा क्रमबद्ध रूप से दुहराने की विधि (Method of successive reproduction) जिसमें एक ही व्यक्ति पूर्वपठित कहानी का क्रमबद्ध प्रत्याह्वान थोड़े-थोड़े समय के बाद स्वय करता है तथा (२) क्रमानुसार दुहराने की विधि (Method of serial reproduction), जिसमे एक व्यक्ति एक कहानी को पढता है फिर उसका प्रत्याह्वान दूसरे के सामने करता है जिसको सुनकर दूसरा व्यक्ति एक तीसरे व्यक्ति के सामने दुहराता है। इस तरह एक व्यक्ति द्वारा किये गये प्रत्याह्वान को सुनकर दूसरा व्यक्ति उसका प्रत्याह्वान करता है।

यह जानने के लिए कि धारण करने की विधि (Period of retention), मे क्या होता है, हम प्रत्याह्वान की गयी वस्तु (Matter) एव विषय की तुलना सीखे हुए विषय से करते हैं कि पहले के द्वारा मस्तिष्क मे एक चिन्ह छोड़ा गया है जो दूसरे मे फिर से चेतना प्राप्त करता है (Revived)। जब सीखा हुआ विषय कम विषय का प्रत्याह्वान होता है तब हम कहते हैं कि उन चिन्हो के कुछ अश या तो मिट गये है या कोई चीज प्रत्याह्वान मे रुकावट ला रही है।(Something is checking the recall)। कुछ ऐसी स्थिति भी होती है, जब जो विषय सीखा गया है उनके प्रत्याह्वान की मात्रा (Degree or quality) मे ही नही, बल्कि उनके रूप (Form or quality or nature) मे भी काफी अन्तर होता है। इस तरह की वस्तुस्थिति (Phenomenon) मे घट-बढ को सावधानी से अध्ययन करने के लिए हमलोग बार्टलेट महोदय के अत्यन्त ही आभारी है। उन्होने प्रयोज्यो को कुछ कहानियाँ पढने को कहा और फिर उसका साराश करके जो उन्होने पढा था उसे दुहराने को कहा (पुनरावृत्ति करने को कहा)। थोड़े-थोड़े समय के अन्तर पर प्रत्येक व्यक्ति द्वारा पढी हुई कहानी का प्रत्याह्वान किया गया। यहाँ बार्टलेट ने अपूर्णता के अतिरिक्त कुछ विशेषताएँ भी पायी जिनने प्रत्याह्वान किये हुये विषय को सीखे हुये विषय से भिन्न बना दिया।

प्रयोज्यों द्वारा किये गये प्रत्याह्वान पर ध्यान देने से ऐसा प्रतीत हुआ कि प्रयोज्यों को कहानी की एक साधारण छाप मात्र मिलती है तथा उन्होंने एक प्रत्याह्वान से दूसरे प्रत्याह्वान में इसका प्रत्याह्वान करीब करीब समान रूप में किया। अधिकांशतः प्रत्याह्वान किया हुआ विषय मौलिक विषय से अधिक सार्थक (Sensible) था। पर कभी कभी इसमें विशेष रूप से ध्यान देने योग्य कुछ चिह्न (Signs) पाये जाते थे। सिर्फ कुछ असाधारण (Outstanding) विवरण ही दृढ़ रह सके।

सीखे हुये विषय तथा उनके प्रत्याह्वान में पायी जाने वाली विभिन्नता इतनी आश्चर्यजनक होती है कि बार्टलेट महोदय ने स्मृति में रचनात्मक तत्त्व (Constructive elements) के महत्त्व की ओर संकेत किया। प्रारम्भ में एक सामान्य छाप मात्र (Scheme) रहता है जो बाद में विस्तृत हो जाता है। ऐसा मालूम पड़ता है जैसे बाद में प्रयोज्य कुछ पूरा कर रहा हो।

इसी तरह के प्रयोग चित्रों के खींचने (Drawing of figures) पर भी किये गये हैं और इनके आधार पर भी प्राप्त निष्कर्ष समान (Similar) तरह के हैं। उल्फ (Wulf) आलपोर्ट (Allport) गिब्सन (Gibson) इत्यादि मनोवैज्ञानिकों ने भी अपने प्रयोगों के आधार पर इस सामान्य नियम की स्थापना की है। चित्रों का पुनः उत्पन्न किया हुआ रूप उनके मौलिक रूप (Original form) से कुछ विशेष रूप से क्रमानुसार भिन्न होता है (Different in certain systematic way) जैसे—(१) पुनः उत्पन्न किये हुए चित्र को एक परिचित रूप की तरह बनाने की प्रवृत्ति (२) सुडौलपन की ओर प्रवृत्ति, (३) तीव्र बनाने की प्रवृत्ति(Tendency towards sharpening) अर्थात् विशिष्ट आकृति (Form) को विस्तृत (Exaggerate) करना (४) आकार में कमी तथा (५) विशिष्ट आकृति में कुछ अपनी ओर से जोड़कर उसे समतल बनाना (Levelling or Toning down of Outstanding Features)।

इस सम्बन्ध में जेस्टाल्टवादियों (Gestaltists) का भी अपना एकमत है जिसका वर्णन यहाँ करना अभीष्ट नहीं है।

इस तरह हम देखते हैं कि प्रत्याह्वान किए जाने वाले विषय का स्वरूप मौलिक विषय की बिल्कुल नकल न होकर रचनात्मक (Constructive) ढंग का होता है।

प्रत्याह्वान को प्रभावित करने वाली बातें (Factors that effect Recall)—यहाँ पर ध्यान देने योग्य बात है कि प्रत्याह्वान की क्रिया धारण क्रिया पर ही निर्भर करती है। जिस विषय या वस्तु को हम अपने मस्तिष्क में स्मृति चिह्न के रूप में धारण नहीं कर पाते हैं उनका प्रत्याह्वान भी नहीं कर सकते हैं। फिर स्मृति चिह्न जितना ही गहरा होगा उतना ही धारण क्रिया प्रबल होगी। फलतः प्रत्याह्वान की क्रिया भी अधिक सफल होगी चूँकि प्रत्याह्वान धारण करने की क्रिया पर ही निर्भर करता है। अतः धारण करने की क्रिया को प्रभावित करने

वाली जितनी भी बातें है, जैसे—(१) मस्तिष्क की बनावट, (२) सीखे हुए विषय का स्वरूप तथा सीखने की विधि, (३) धारण करने वाले व्यक्ति की विशेषताएँ—उसकी उम्र, योनि, स्वास्थ्य (मानसिक तथा शारीरिक दोनों, (४) धारण करने वाले व्यक्ति की अभिरुचि तथा मनास-वृत्ति आदि, जिनका उल्लेख पहले ही किया जा चुका है। इन सभी का प्रत्याह्वान की क्रिया को प्रभावित करने में भी अत्यधिक प्रधानता है।

* प्रत्यह्वान में उत्तेजना का स्थान (Role of Stimulus in Recall)—प्रत्याह्वान के सम्बन्ध में उल्लेख करते समय ही आरम्भ में स्पष्ट कर दिया गया है कि प्रत्याह्वान की क्रिया मौलिक उत्तेजना-विशेष जिसका कि प्रत्याह्वान किया जा रहा है उनकी अनुपस्थिति में ही होती (Absence of the original Stimulus) है जैसे—हम भूतकाल में ही मिले हुए मित्र के नाम का प्रत्याह्वान करते है जो हमारे सामने अभी उपस्थित भी नहीं है। हालांकि यह कहना ठीक है कि प्रत्याह्वान में मौलिक उत्तेजक (Original Stimulus) अनुपस्थित रहती है, फिर भी यह कहना गलत होगा कि मौलिक उत्तेजक परिस्थिति के अतिरिक्त अन्य उत्तेजनाएँ भी उपस्थित नहीं रहती हैं। चूँकि अन्तिम उत्तेजनाएँ जिनका कि किसी-न-किसी विशेष रूप से उस मौलिक उत्तेजक परिस्थिति से सम्बन्ध रहता है, हमे एक घटना-विशेष या नाम-विशेष के प्रत्यह्वान में मदद पहुँचाती है। इस तरह की सहायक उत्तेजनाएँ दो प्रकार की होती है—(१) बाह्य उत्तेजनाएँ (External Stimuli or Cues) (२) आन्तरिक उत्तेजनाएँ (Intenal Stimuli or Cues)। बाह्य उत्तेजनाएं वे हुईं जो व्यक्ति के शरीर के बाहर रहती हैं तथा आन्तरिक उत्तेजनाएँ उन उत्तेजनाओं को कहा जाता है जो व्यक्ति के शरीर के अन्दर रहती है। इन दोनों प्रकार की उत्तेजनाएँ प्रत्याह्वान में मदद पहुँचाती हैं। प्रत्याह्वान में सहायता पहुँचाने वाली आन्तरिक एवं बाह्य उत्तेजनाओं का उदाहरण क्रमश इस प्रकार दिया जा सकता है, जैसे—उल्टी होने पर, किसी व्यक्ति को इंगलैंड जाते समय जहाज पर समुद्री बीमारी (Sea Sickness) के कारण हुए बहुत जोरों की उल्टी की याद आ सकती है। उसी प्रकार किसी व्यक्ति को किसी अन्य स्त्री को अपनी पत्नी-जैसी साड़ी पहने रहने पर अपनी स्त्री की याद आ सकती है। यह इसलिए होता है कि वर्तमान उत्तेजना तथा भूत काल के अनुभवों में एक प्रकार का साहचर्य (Association) रहता है।

* रिड्यूस्ड क्यूज (Reduced Cues)—कभी-कभी पूर्व-अनुभव किये हुए की परिस्थिति का एक अंश (Fraction) मात्र ही उस पूर्ण परिस्थिति का प्रत्याह्वान करा देता है, जैसे—अपने किसी मित्र का वस्त्र अथवा उसकी पदचाप ही उस मित्र का पूरा प्रत्याह्वान करा देने में समर्थ होती है। यह प्राय देखा जाता है कि वर्ग में शिक्षक द्वारा किसी प्रश्न के पूछने पर जब विद्यार्थी उसका सही नहीं उत्तर देने में असमर्थ होता है तब शिक्षक द्वारा थोड़ा-सा संकेत ही, उस विद्यार्थी को उस प्रश्न का सही सही उत्तर देने में मदद पहुँचाता है। यह इसलिए होता है कि शिक्षक द्वारा

दिया हुआ वह थोड़ा सकेत को ही उसे पूरे प्रश्न के उत्तर का प्रत्याह्वान कर देता है। इस थोड-से संकेत को ही जो इससे सम्बन्धित पूरी घटना या परिस्थिति का प्रत्याह्वान करा देता है उसे ही रिडयुस्ड क्यूज़ की संज्ञा दी जाती है। ये प्रत्याह्वान में सहायक का काय करती है (Aids in Recall)। यह इसलिए होता है कि इन सकेत और उस परिस्थिति और घटना विशेष मे जिसका कि यह प्रत्याह्वान करता है एक प्रकार का साहचय स्थापित हुआ रहता है।

प्रत्याह्वान में साहचर्य का स्थान (Role of Association Recall)—ऊपर यह स्पष्ट हो चुका है कि प्राय एक प्रकार की अनुभूति का प्रत्याह्वान दूसरी अनुभूति के प्रत्याह्वान मे सहायता पहुचाता है। ऐसा इन दोनों अनुभूति मे साहचर्य (Association) या यह कहा जाय कि एक प्रकार का सम्बन्ध स्थापित हो जाने के कारण ही होता है।

इस तरह यह स्पष्ट है कि प्रत्याह्वान करने मे कुछ सहायक भी हैं (Aids in recall)। प्रत्याह्वान में सदा पव अनुभूति को ही वतमान चेतना में लाना होता है तथा साहचर्य मे भी भूतकाल का प्रभाव वतमान मे पडता है। अत साहचय और प्रत्याह्वान मे निकट सम्बन्ध है अर्थात हम यह कह सकते है कि साहचय प्रत्याह्वान कराने में बहुत सहायता पहुँचाता है (Association serves as an aid in recall)। इसे जानने के लिए हमें यह मानना होगा कि किस प्रकार साहचर्य प्रत्याह्वान मे सहायक के रूप में काय करता है।

प्रत्याह्वान के सहायक के रूप में साहचर्य जो काय करता है, उस सम्बन्ध में दो नियम हैं— (१) प्रधान नियम (Primary Laws) तथा (२) सहायक नियम (Secondary Laws)।

इनका अध्ययन अगले अध्याय मे किया जायगा। इस अध्याय में ही यह स्पष्ट हो जायगा कि किस प्रकार साहचर्य के नियम प्रत्याह्वान में सहायक का काय करते है (How they work as aids in recall)।

## २ पहचानना या प्रतिभिज्ञा
## (Recognizing)

कभी कभी ऐसा होता है कि हम पूर्व अनुभव किये हुए विषय या घटना का प्रत्याह्वान करने मे समर्थ नही हो पाते है। परन्तु, यदि उस विषय या घटना विशेष को अन्य विषयों के साथ मिलाकर हमारे सामने प्रस्तुत किया जाय तो हम उसको पहचान लेते हैं। इस तरह उसका प्रत्याह्वान न होकर उसकी प्रतिभिज्ञा हो जाती है।

यहा पर सबसे पहले यह जान लेना आवश्यक है कि पहचानने की क्रिया या प्रतिभिज्ञा का क्या अथ होता है।

पहचानना या प्रतिभिज्ञा किसे कहते हैं—यही प्रत्याह्वान के समान धारण क्रिया की जाँचने की एक दूसरी मुख्य विधि है। यह एक ऐसी मानसिक प्रक्रिया है जिसके द्वारा व्यक्ति अपनी पूर्व एवं परिचित अनुभूतियो को नयी तथा

अपरिचित अनुभूतियो से अलग करता है। यहाँ व्यक्ति द्वारा अनुभव की गयी वस्तुओ या विधियो को जिनसे वह परिचित है, अन्य नयी एव अपरिचित वस्तुओ एव विधियो को जिनसे वह परिचित है, अन्य नयी एव अपरिचित वस्तुओ एव विधियो को साथ मिला (Mix) कर प्रस्तुत किया जाता है। व्यक्ति को अपने पूर्वानुभूत एव परिचित वस्तुओ को नयी तथा अपरिचित वस्तुओ से अलग करना पडता है। प्राय: व्यक्ति ऐसा करने मे समर्थ हो जाता है। इस क्रिया को ही पहचानने की क्रिया की सज्ञा दी जाती है। पहचानने की क्रिया पर मनोवैज्ञानिको ने अनेक प्रयोग किये हैं।

मान लिया जाय कि हमे यह जानना है कि हमारा प्रयोज्य एक पूर्वानुभूत तथा परिचित बारह निरर्थक पदो की एक सूची को पहचानने मे समर्थ होता है या नही। अर्थात्, हम उन निरर्थक पदो को धारण-क्रिया की जाँच, पहचानने की विधि मे करना चाहते है। यह प्रयोग इस प्रकार किया जाता है—प्रयोज्य को सर्वप्रथम सिर्फ उन निरर्थक पदो की सूची को एक-एक कर कुछ समय के अन्तर पर एक छिद्र द्वारा दो या तीन बार केवल दिखलाया जाता है, उसका तात्कालिक प्रत्याह्वान नही किया जाता है। ऐसा इसलिए करते है चूँकि हमे यहाँ इन निरर्थक पदो की सूची से प्रयोज्य का सिर्फ परिचय मात्र ही करवाना है, उसे उन पदो को याद नही करवाना है। फिर कुछ समय, जैसे दो घण्टे, दो दिन या एक महीना के समय के बाद, जैसा हम चाहे, यह जानने की चेष्टा करते है कि पूर्वानुभूति एव परिचित निरर्थक पदो की सूची मे से कितने पदो को प्रयोज्य अभी तक स्मरण किये हुए है। ऐसा करने के लिए हम उन पूर्वानुभूति एव परिचित पदो की सूची को एक समान सख्या वाले निरर्थक पदो की सूची के साथ अव्यवस्थित ढग से मिश्रित (Randomly mixed) कर प्रयोज्य के सामने एक-एक कर निरर्थक पदो को प्रस्तुत करेंगे और प्रयोज्य से यह पूछेंगे कि इनमे से किन-किन पदो को उसने पहले देखा है तथा उनसे परिचित है और किनसे वह अपरिचित है अथवा वे नये हैं। प्रयोज्य को केवल परिचित एव पूर्वानुभूति पदो को ही पहचानने को कहेंगे। यह प्रयोग शब्दों (Words) तथा चित्रो (Figures) पर भी किया है।

पहचानने की क्रिया निम्नलिखित दो प्रकार की होती हैं।

१ **निश्चित पहचान**—यह उस पहचान को कहते है जब व्यक्ति अपनी पूर्वानुभूति तथा परिचित घटना का अनुभव, कहाँ और किस समय हुआ था, कर पाता है अर्थात् उसे इसका निश्चयपूर्वक ज्ञान हो पाता है।

२ **अनिश्चित पहचान**—अनिश्चित पहचान मे पहचान तो होती है, लेकिन यह अनिश्चित होता है कि व्यक्ति ने उसे पूर्वानुभूति एव परिचित घटना का कहाँ और किस समय परिचय प्राप्त किया था। व्यक्ति सिर्फ इतना ही कह पाता है कि उसने अमुक वस्तु कही और कभी देखा है, परन्तु, कब और कहाँ देखा है, इसे निश्चित रूप से कहने मे असमर्थ पाया जाता है। सक्षेप मे यह कहा जा सकता है कि निश्चित पहचान के समान सिर्फ पूर्वानुभूति एव परिचित घटना या विषय के परिचय की झलक मात्र ही नहीं रहती वरन् समय (Time) और स्थान (Place)

का ज्ञान भी रहता है। प्रयोग द्वारा भी इस बात की जानकारी की गयी है। इस तरह हम देखते हैं कि पहचानने की विधि से धारण क्रिया की जाँच सुलभता से सम्भव है।

प्रत्याह्वान तथा प्रतिभिज्ञा में अन्तर (Distinction between Recall and Recognition)—

पिछले पृष्ठों में प्रत्याह्वान तथा पहचानने की क्रिया दोनों ही पर अलग अलग प्रकाश डाला गया है जिससे यह स्पष्ट है कि दोनों ही स्मरण क्रिया के अंग होते हुए भी एक दूसरे से निम्नलिखित बातों में भिन्न है।

१ प्रत्याह्वान की क्रिया में मूल उत्तेजना अनुपस्थित रहती है परन्तु पहचानने की क्रिया में यह उपस्थित रहती है। प्रत्याह्वान की क्रिया में व्यक्ति को मौलिक उत्तेजना की अनुपस्थिति में पूर्वानुभूत विषयों एवं घटनाओं को वर्तमान चेतना में लाना पड़ता है। लेकिन पहचानने की क्रिया में पूर्वानुभूत एवं परिचित घटनाओं या विषयों को अपरिचित एवं नयी घटनाओं या विषयों के साथ अव्यवस्थित ढंग से मिश्रित कर व्यक्ति के सामने प्रस्तुत कर उसे पूर्वानुभूत एवं परिचित घटनाओं को नयी एवं अपरिचित घटनाओं से अलग करने को कहते हैं। अस्तु पहचानने की क्रिया में मूल उत्तेजना भी वर्तमान रहती है (The original stimulus is also present in recognition but absent in recall)।

२ जहाँ प्रत्याह्वान स्मरण क्रिया का तीसरा अंग है वहाँ पहचानना चौथा अंग है। पहचानने के बिना प्रत्याह्वान सम्भव नहीं। परन्तु प्रत्याह्वान के बिना पहचानने की क्रिया सम्भव है अर्थात् जिस पूर्वानुभूति का हम प्रत्याह्वान नहीं कर पाते हैं उसे पहचान सकते हैं परन्तु जिसे पहचान ही नहीं सकते हैं उसका प्रत्याह्वान तो कदापि सम्भव नहीं हो सकता है।

३ प्रत्याह्वान पूर्ण स्मरण एवं अपूर्ण होता है (Complete and incomplete) परन्तु पहचानने की क्रिया निश्चित एवं अनिश्चित होती है (Definite and Indefinite)।

प्रत्याह्वान की क्रिया




(Complete) (Incomplete)

पहचानने की क्रिया




इनका उल्लेख विस्तार में पीछे के पृष्ठों में किया जा चुका है।

४ प्रत्याह्वान में जहाँ परिवर्तन की गुंजाइश (Scope) है वहाँ पहचानने की क्रिया में नहीं है। प्रत्याह्वान के स्वरूप पर प्रकाश डालते समय ही बार्टलेट (Bartlett) आदि मनोवैज्ञानिकों के प्रयोगों द्वारा प्राप्त फलों के आधार पर ही यह विस्तारपूर्वक स्पष्ट कर दिया गया है कि प्रत्याह्वान करते समय चूँकि व्यक्ति अपने

पूर्वानुभूत विषयो मे से कुछ को भूल जाता है, वह उनकी क्षतिपूर्ति के हेतु उनमे अपने कुछ अन्य परिचित अनुभवो को जोड देता है। परन्तु पहचानने की क्रिया मे उसे पूर्वानुभूत एव परिचित विषयो एव घटनाओ को नयी एव अपरिचित घटनाओ या विषयो से सिर्फ 'ह' या 'ना' करके अलग करना है। अत यहाँ प्रत्याह्वान की क्रिया की तरह परिवर्तन की बिल्कुल गु जाइश (Possibility) नही है।

५. प्रत्याह्वान तथा पहचानने की क्रिया मे सबसे अन्तिम भेद यह है कि जहाँ प्रत्याह्वान की क्रिया पहचानने की क्रिया से कठिन (Difficult) है, वहाँ पहचानने की क्रिया प्रत्याह्वान की क्रिया से सरल (Easy) है। प्राय यह देखा जाता है कि जिस पूर्वानुभूति एव घटना या विषय का हम प्रत्याह्वान करने मे असमर्थ होते है, उनको हम आसानी से पहचान लेते है। एचिल्स (Achils) आदि अनेक मनोवैज्ञानिको ने इस सम्बन्ध में किये गये अपने प्रयोगो द्वारा प्राप्त फलो के आधार पर भी इस सामान्य नियम की स्थापना की है कि 'पहचानने की क्रिया प्रत्याह्वान की क्रिया से सर्वथा सरल एव आसान है। विभिन्न प्रकार की वस्तुओ एव विषयो के पहचानने एव प्रत्याह्वान करने के फलांक (Result) देखने से यह स्पष्ट मालूम पड़ता है कि एक प्रकार के विषय मे प्रत्याह्वान के फलाक तथा पहचानने के फलाक मे काफी अन्तर है। निरर्थक पदो, शब्दो, मुहावरो इत्यादि सभी विषयो मे पहचानने का फलाक प्रत्याह्वान के फलाक से कहीं अधिक है जो नीचे की तालिका से स्पष्ट होगा—

| विषय (Material) | फलाक (Result) पहचानना (Recognition) | प्रत्याह्वान (Recall) |
|---|---|---|
| १ निरर्थक पद (Nonsense syllable)— | ४२%— | १२% |
| २ शब्द (Words) — | ६५%— | ३९% |
| ३ मुहावरा (Proverbs) — | ६७%— | २२% |

६ पुन सीखने की विधि (Method of Relearning)— धारण क्रिया को जाँचने की जिन दो विधियों का उल्लेख ऊपर किया गया है वे धारण-क्रिया की जाँच प्रत्यक्ष रूप (Directly) मे करते है। इनके अतिरिक्त, एक और विधि है जो धारण क्रिया की जाँच 'अप्रत्यक्ष रूप' मे (Indirectly) करती है, इसे पुन सीखने की विधि (Method of Relearning) कहते हैं। किसी पूर्व-सीखे हुए विषय को प्रयोज्य द्वारा विलम्बी प्रत्याह्वान (Delayed Recall) कर लेने के पश्चात् जब यह पता चलता है कि उस विषय के कुछ अशो को वह भूल गया है तो उसी विषय को उसे फिर से पूर्णरूपेण सीखने को दिया जाता है। उस विषय को फिर से पूर्णरूपेण सीख लेने के लिए उस व्यक्ति ने उनको पहली बार आरम्भ मे सीखने के हेतु जितना प्रयास

और समय लिया था उससे कहीं कम प्रयास तथा समय वह उसे पुन सीखने में लता है। अत इसको पुन सीखने मे प्रयोज्य को पहले से कम मेहनत भी पड़ती है।

इससे यह पता चलता है कि प्रयोज्य पूव-सीखे हुए विषय के कुछ अशो को धारण किये हुए है। धारण करने की मात्रा (Amount of Retention) उस विषय को पुन सीखने के लिए प्रयासों की सख्या (Number of trials) प्रयोज्य पर भी निभर करती है। उस विषय को पुन सीखने के लिए जितना कम प्रयास प्रयोज्य लेता है इसका अथ हुआ कि उतनी ही अधिक मात्रा में उस पूव सीखे हुए विषय को वह धारण किये हुए है। अस्तु सीखने की विधि से भी धारण क्रिया की जाँच अप्रत्यक्ष रूप से सम्भव है।

## (ख) विस्मरण
## (Forgetting)

जिस विषय को हम सीखते हैं उसे स्मृति चिह्न (Memory trace) के रूप मे अपने मस्तिष्क मे धारण कर लेते हैं। कुछ समय के पश्चात जब उनका प्रत्याह्वान करने (Recalling) या उसको पहचानने (Recognizing) मे सफल हो जाते है तो कहा जाता है कि यह धारण किया गया है। पर कभी कभी ऐसा होता है कि जो हम सीखते हैं उसको कुछ अश का न तो हम प्रत्याह्वान (Recall) कर पाते और न उसे पहचान (Recognize) ही पाते है—इसी को भूलने की प्रक्रिया कहते है। अत कुछ मनोवैज्ञानिको (Psychologists) का कहना है कि भूलना एक मानसिक प्रक्रिया है जो व्यक्ति द्वारा किसी सीखे हुए विषय को धारण (Retention) करने मे असमर्थता के कारण ही होता है। कहने का तात्पय यह है कि विस्मरण की प्रक्रिया सीखने की प्रक्रिया के विपरीत है (Forgetting is converse of learning)। परन्तु ऐसा कहना पूणत ठीक नहीं है। प्राय देखा गया है कि जिस सीखे हुए विषय के कुछ अशो का प्रत्याह्वान या पहचान हम किसी खास समय मे जब करना चाहते है तो नहीं कर पाते है। परन्तु कुछ समय के पश्चात् न चाहते हुए भी उनको प्रत्याह्वान या पहचान करने मे सफल होते हैं अथवा थोड़ा-सा संकेतमात्र भी उनके प्रत्याह्वान करने या पहचानने मे बहुत सहायक सिद्ध होता है। उसी विषय को जब हम बाद मे सीखते हैं तो प्रारम्भ मे जितना प्रयास करना पड़ा था उससे कम प्रयास मे ही सीख लेते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि पुन सीखने की क्रिया प्रारम्भिक सीखने की क्रिया से सहज एवं कम ही प्रयासों द्वारा सम्भव है। धारण क्रिया (Retention) का हम प्रत्यक्ष रूप से निरीक्षण नहीं कर सकते हैं परन्तु पहले सीखे गये विषयको बाद मे सीखे गये विषय पर पड़े प्रभाव द्वारा हम इसे जान सकते हैं। इसपर तो हमने धारण क्रिया की जाँच की विधियों (Methods of testing retention) का उल्लेख करते समय ही विस्तार पूर्वक प्रकाश डाला है (पृष्ठ २६८ से २७६ तक देखें)।

इसी प्रकार कुछ स्मृतियाँ, जो सामान्यत बिलकुल ही चेतना (Conscious

state of mind) में नहीं आ पाता है, सम्मोहनावस्था (Hypnotic state) में पुनः प्राप्त हो जाती है।

उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर यह स्पष्ट है कि विस्मरण की प्रक्रिया सदा धारण न करने या स्मृति-चिह्न (Memory traces) के क्षीण (Weakening) होने के कारण ही नहीं होता है। अतः किसी पूर्व-सीखे हुए विषय का आवश्यकता-अनुसार प्रत्याह्वान या पहचान करने की असमर्थता को हम विस्मरण की संज्ञा दें, तो अधिक उपयुक्त होगा (So forgetting is not always the failure to retain but failure to recall or recognize)।

## भूलने का स्वरूप
## (Nature of Forgetting)

इस विषय में मनोवैज्ञानिकों के बीच दो विरोधी मत हैं। कुछ मनोवैज्ञानिकों का, जिसमें एबिंगहौस (Ebbinghaus) का नाम प्रमुख है, विचार है कि विस्मरण एक निष्क्रिय मानसिक प्रक्रिया (Passive mental process) है। उनका कहना है कि हम काल-व्यवधान (Lapse of time) तथा उस बीच में सीखे हुए विषयों की कभी पुनरावृत्ति नहीं करने के कारण ही भूलते हैं। जैसे-जैसे समय बीतता जाता है, वैसे-वैसे हम पहले सीखे हुए विषय को भूलते जाते हैं। उनके अनुसार यदि किसी पहले सीखे हुए विषय का प्रत्याह्वान सीखने के तीन महीने के बाद किया जाय और फिर उसका प्रत्याह्वान आठ महीनों के बाद किया जाय, तो दूसरी अवस्था में भूलने की मात्रा पहले से अधिक होगी, चूँकि पहली अवस्था के अपेक्षाकृत दूसरी अवस्था में समय काफी बीत चुका।

कहने का तात्पर्य यह है कि किसी विषय को सीखने तथा उसका प्रत्याह्वान करने के बीच की अवधि (Retention-Interval) जैसे-जैसे अधिक होती जायगी वैसे-वैसे भूलने की मात्रा (Amount of forgetting) भी बढ़ती जायगी। इसका कारण यह है कि समय के बीतते जाने से उनके द्वारा मस्तिष्क में बने स्मृति-चिह्न (Memory traces) भी क्रमशः क्षीण होते जाते हैं। इस तथ्य की पुष्टि एबिंगहौस (Ebbinghaus) ने अपने प्रयोगात्मक अध्ययनों (Experimental studies) के द्वारा प्राप्त विस्मरण-रेखा (Forgetting curve) से भी किया है, जिसका उल्लेख विस्तार में आगे पृष्ठ २७९-२८० पर किया गया है।

परन्तु, मूलर, पिलजेकर, उडवर्थ तथा फ्रायड (Mullar, Pilzecker, Woodworth and Freud) इत्यादि मनोवैज्ञानिकों ने अपने प्रयोगात्मक अध्ययनों (Experimental studies) के आधार पर एबिंगहौस महोदय के उपर्युक्त विचार का खण्डन किया है। उनका विचार है कि 'विस्मरण एक निष्क्रिय मानसिक प्रक्रिया नहीं है वरन् यह सक्रिय मानसिक प्रक्रिया है' (Forgetting is not a passive mental process, rather it is an active mental process)। इस विचार की पुष्टि के लिए उन्होंने निम्नलिखित दो प्रमुख प्रमाणों को उपस्थित किया है—

और समय लिया था उससे कहीं कम प्रयास तथा समय वह उसे पुन सीखने मे लता है। अत इसको पुन सीखने मे प्रयोज्य को पहले से कम मेहनत भी पड़ती है।

इससे यह पता चलता है कि प्रयोज्य पूर्व-सीखे हुए विषय के कुछ अ शो को धारण किये हुए है। धारण करने की मात्रा (Amount of Retention) उस विषय को पुन सीखने के हेतु प्रयासों की सख्या (Number of trials) प्रयोज्य पर भी निर्भर करती है। उस विषय को पुन सीखने के लिए जितना कम प्रयास प्रयोज्य करता है इसका अर्थ हुआ कि उतनी ही अधिक मात्रा में उस पूर्व सीखे हुए विषय को वह धारण किये हुए है। अस्तु सीखने की विधि से भी धारण क्रिया की जाँच अप्रत्यक्ष रूप से सम्भव है।

## (ख) विस्मरण
## (Forgetting)

जिस विषय को हम सीखते हैं उसे स्मृति चिह्न (Memory trace) के रूप मे अपने मस्तिष्क मे धारण कर लेते है। कुछ समय के पश्चात जब उनका प्रत्या ह्वान करने (Recalling) या उसको पहचानने (Recognizing) मे सफल हो जाते है तो कहा जाता है कि यह धारण किया गया है। पर कभी-कभी ऐसा होता है कि जो हम सीखते है उसको कुछ अ श का न तो हम प्रत्याह्वान (Recall) कर पाते और न उसे पहचान (Recognize) ही पाते हैं—इसी को भूलने की प्रक्रिया कहते है। अत कुछ मनोवैज्ञानिकों (Psychologists) का कहना है कि भूलना एक मानसिक प्रक्रिया है जो व्यक्ति द्वारा किसी सीखे हुए विषय को धारण (Retention) करने में असमर्थता के कारण ही होता है। कहने का तात्पर्य यह है कि विस्मरण की प्रक्रिया सीखने की प्रक्रिया के विपरीत हो है (Forgetting is converse of learning)। परन्तु ऐसा कहना पूर्णत ठीक नहीं है। प्राय देखा गया है कि जिस सीखे हुए विषय के कुछ अ शो का प्रत्याह्वान या पहचान हम किसी खास समय मे जब करना चाहते है तो नही कर पाते हैं। परन्तु, कुछ समय के पश्चात न चाहते हुए भी उनको प्रत्याह्वान या पहचान करने मे सफल होते हैं अथवा थोड़ा-सा संकेतमात्र भी उनके प्रत्याह्वान करने या पहचानने मे बहुत सहायक सिद्ध होता है। उसी विषय को जब हम बाद म सीखते है तो प्रारम्भ मे जितना प्रयास करना पड़ा था उससे कम प्रयास से ही सीख लेते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि पुन सीखने की क्रिया प्रारम्भिक सीखने की क्रिया से सहज एव कम ही प्रयासों द्वारा सम्भव है। धारण क्रिया (Retention) का हम प्रत्यक्ष रूप से निरीक्षण नही कर सकते हैं परन्तु पहले सीख गये विषय को बाद म सीख गये विषय पर पडे प्रभाव द्वारा हम इसे जान सकते हैं। इस पर तो हमने धारण क्रिया की जाँच की विधियों (Methods of testing retention) का उल्लेख करते समय ही विस्तार-पूर्वक प्रकाश डाला है (पृष्ठ २६८ से २७६ तक देखें)।

इसी प्रकार कुछ स्मृतियाँ जो सामान्यत बिलकुल ही चेतना (Conscious

state of mind) में नहीं आ पाता है, सम्मोहनावस्था (Hypnotic state) में पुन प्राप्त हो जाती है।

उपर्युक्त तथ्यों के आधार पर यह स्पष्ट है कि विस्मरण की प्रक्रिया सदा धारण न करने या स्मृति- चिह्न (Memory traces) के क्षीण (Weakening) होने के कारण ही नहीं होता है। अत किसी पूर्व सीखे हुए विषय का आवश्यकता-अनुसार प्रत्याह्वान या पहचान करने की असमर्थता को हम विस्मरण की संज्ञा दें, तो अधिक उपयुक्त होगा (So forgetting is not always the failure to retain but failure to recall or recognize)।

## भूलने का स्वरूप
## (Nature of Forgetting)

इस विषय में मनोवैज्ञानिकों के बीच दो विरोधी मत हैं। कुछ मनोवैज्ञानिकों का, जिसमें एबिंगहौस (Ebbinghaus) का नाम प्रमुख है, विचार है कि विस्मरण एक निष्क्रिय मानसिक प्रक्रिया (Passive mental process) है। उनका कहना है कि हम काल-व्यवधान (Lapse of time) तथा उस बीच में सीखे हुए विषयों की कभी पुनरावृत्ति नहीं करने के कारण ही भूलते हैं। जैसे-जैसे समय बीतता जाता है, वैसे-वैसे हम पहले सीखे हुए विषय को भूलते जाते हैं। उनके अनुसार यदि किसी पहले सीखे हुए विषय का प्रत्याह्वान सीखने के तीन महीने के बाद किया जाय और फिर उसका प्रत्याह्वान आठ महीनों के बाद किया जाय, तो दूसरी अवस्था में भूलने की मात्रा पहले से अधिक होगी, चूँकि पहली अवस्था के अपेक्षाकृत दूसरी अवस्था में समय काफी बीत चुका।

कहने का तात्पर्य यह है कि किसी विषय को सीखने तथा उसका प्रत्याह्वान करने के बीच की अवधि (Retention-Interval) जैसे-जैसे अधिक होती जायगी वैसे-वैसे भूलने की मात्रा (Amount of forgetting) भी बढ़ती जायगी। इसका कारण यह है कि समय के बीतते जाने से उसके द्वारा मस्तिष्क में बने स्मृति-चिह्न (Memory traces) भी क्रमश क्षीण होते जाते हैं। इस तथ्य की पुष्टि एबिंगहौस (Ebbinghaus) ने अपने प्रयोगात्मक अध्ययनों (Experimental studies) के द्वारा प्राप्त विस्मरण-रेखा (Forgetting curve) से भी किया है, जिसका उल्लेख विस्तार में आगे पृष्ठ २७९-२८० पर किया गया है।

परन्तु, मूलर, पिलजेकर, उडवर्थ तथा फ्रायड (Mullar, Pilzecker, Woodworth and Freud) इत्यादि मनोवैज्ञानिकों ने अपने प्रयोगात्मक अध्ययनों (Experimental studies) के आधार पर एबिंगहौस महोदय के उपर्युक्त विचार का खण्डन किया है। उनका विचार है कि 'विस्मरण एक निष्क्रिय मानसिक प्रतिक्रिया नहीं है वरन् यह सक्रिय मानसिक प्रक्रिया है' (Forgetting is not a passive mental process, rather it is an active mental process)। इस विचार की पुष्टि के लिए उन्होंने निम्नलिखित दो प्रमुख प्रमाणों को उपस्थित किया है—

हम काल व्यवधान (Lapse of time) के फलस्वरूप स्मृतिचिह्नों के क्षीण होने के कारण नहीं भूलते बल्कि इस काल व्यवधान मे किसी विषयों को सीखने तथा उसका प्रत्याह्वान करने के बीच की गयी अथवा सीखी गयी दूसरी बातों के अभाव के कारण ही भूलते हैं। पहली सीखी गयी बातों द्वारा बने स्मृति चिह्न को बाद म सीखी गयी बातों के स्मृति चिह्न क्षीण बना देते है। अर्थात्, पहले सीख हुए विषयो द्वारा बने स्मृति चिह्न सिर्फ अपने आप काल व्यवधान के कारण क्षीण नही होते वरन इस अवधि में किये गये कोई कार्य या सीखे गये अन्य विषयो के फलस्वरूप बने नये स्मृति चिह्न का पहले के सीखे हुए विषयो द्वारा मस्तिष्क मे बने स्मृति चिह्न के प्रत्याह्वान म रुकावट डालने के कारण ही क्षीण हो जाते है। इसके कारण हम पहले सीखे गये विषय का प्रत्याह्वान ठीक से कर पाने मे असमर्थ हो जाते हैं। इसे इन्होंने पश्चोन्मुख अवरोध (Retroactive-Inhibition) की सज्ञा दी है। इसका उल्लेख भूलने के कारणो पर प्रकाश डालते समय विस्तारपूर्वक आगे पृष्ठ २८ २८१ में किया गया है।

इस विचार के विरोध मे दूसरे मनोवैज्ञानिकों का कहना है कि जब हम एक अवस्था मे किसी विषय को सीखने के पश्चात् एक निश्चित समय के लिये आराम करते है अथवा सो जाते है और सोकर उठने के बाद जब उसका प्रत्याह्वान करते है तथा दूसरी अवस्था मे उसी या उसी के समान विषय को सीखने के बाद आराम करने या सोने के बजाय पहली अवस्था के बराबर समय के लिये काम में लग जाने के पश्चात् उसका प्रत्याह्वान करते है तब हम पाते हैं कि भूलने की मात्रा पहली अवस्था में दूसरी अवस्था की अपेक्षा कम ही होती है। इसे हम एक प्रयोगात्मक अध्ययन से प्राप्त 'सामग्रियो (Data) के सहारे अधिक स्पष्ट कर सकते हैं।

उनका कहना है कि चूंकि पहली अवस्था में आराम करने या सो जाने के कारण हम अपने को अन्य कार्यों मे नही लगाते हैं और दूसरी अवस्था में अपने को दूसरे कार्यों म लगा देते हैं इसलिए पहली अवस्था में दूसरी अवस्था के अपेक्षाकृत कम भूलते हैं। यदि भूलने की क्रिया एक सक्रिय मानसिक प्रक्रिया होती तो ऐसी बात की सम्भावना नही थी। अत उनके अनुसार भूलने की प्रक्रिया को एक सक्रिय मानसिक प्रक्रिया कहना युक्तिसंगत नहीं प्रतीत होता है। परन्तु ऐसा कहना ठीक नही है क्योंकि जब हम आराम करते हैं अथवा सो जाते हैं तब उस अवस्था में भी हमारा स्नायुमण्डल (Nervous system) क्रियाशील (Active) रहता है। कहने का तात्पर्य यह है कि इस अवस्था म हमारा स्नायुमण्डल सदा किसी-न किसी रूप म प्रभावित होता ही रहता है जैसे—स्वप्न आदि द्वारा। चूंकि चेतनावस्था (Conscious state) म अचेतनावस्था (Unconscious) के अपेक्षाकृत हमारा स्नायुमडल अधिक क्रियाशील रहता है पहली अवस्था म दूसरी अवस्था की अपेक्षा हम कम भूलते है। अत भूलने को एक सक्रिय मानसिक प्रक्रिया की सज्ञा देना ही अधिक युक्तिसंगत मालूम पड़ता है।

रुचियाँ आदि भी हमारी बहुत-सी क्रियाओ के पीछे प्रेरक का काम करती रहती है।

हमारी आदतें भी प्रेरक का कार्य करती हैं। यदि किसी को प्रतिदिन सुबह चाय अथवा रात्रि मे शराब पीने की आदत हो और समय हो जाने पर यदि उसे चाय अथवा शराब नही प्राप्त हो तो वह व्यग्र हो चाय अथवा शराब पीने के लिए चेष्ठाएँ करने लगेगा। जबतक उसे शराब मिल नही जायगी, तबतक वह इस प्रकार के व्यवहार करता रहेगा। अपनी आदत की आवश्यकता (Need) की पूर्ति नही कर पाने के कारण उसमे शारीरिक एव मानसिक असन्तुलन (Disequilibrium) की अनुभूति होगी।

इस असन्तुलन के कारण उसमे एक तनाव (Tension) उत्पन्न होगा, जो तब तक दूर नही होगा, जब तब वह अपनी क्रियाओ के फलस्वरूप शराब प्राप्त नही कर लेता है।

अस्तु, यहाँ अगर हमसे कोई पूछे कि अमुक मनुष्य मे व्यग्रतापूर्वक कुछ खोजने का व्यवहार क्यो हो रहा है, तो हम कह सकते हैं कि ऐसा व्यवहार वह अपनी आदत से प्रेरित होकर कर रहा है।

कुछ वैयक्तिक प्रेरक शक्तियाँ चेतन न होकर अचेतन रूप से कार्य करती हैं और हमारे व्यवहारो को एक निश्चित दिशा में निरन्तर जारी रखती हैं। इस अचेतन प्रेरकों का ज्ञान प्राणी को स्वय भी नही रहता। इसके उदाहरण सामान्य व्यक्तियो के निरीक्षण मे अनेक मिलेंगे। प्रतिदिन की बोलचाल अथवा लिखने आदि मे की गयी भूलो (Psychopathology of everyday life) से हमे अचेतन प्रेरकों का महत्त्व परिलक्षित होता है। हम प्राय उन लोगो को पत्र लिखकर भी उसे पत्र मजूषा (Letter box, लेटर बॉक्स) मे गिराना भूल जाते हैं, जिन लोगों के प्रति हमारे अचेतन में सुप्त घृणा अथवा विकर्षण (Hatred or aversion) वर्तमान है। यहाँ लिखा हुआ पत्र नही गिराने का व्यवहार अथवा यो कहें कि उसे गिराना भूल जाने का व्यवहार व्यक्ति मे इसलिए पाते है कि उसकी अचेतन प्रेरक शक्तियाँ (जैसे सुप्त घृणा आदि) उसे ऐसा ही करने को बाध्य कर देती है। फल यह होता है कि उन अचेतन प्रेरको की सन्तुष्टि हो जाती है।

(1) सामाजिक प्रेरक शक्तियाँ—इसके अन्तर्गत सामुदायिकता (Cregariousness), आत्म-स्थापना (Self-assertion), अर्जनात्मकता (Acquisitveness) एव कलह प्रवृत्ति (Pugnacity) इत्यादि उल्लेखनीय हैं।

आपस मे समुदाय बना कर रहने की प्रवृत्ति प्राय प्रत्येक मनुष्य मे पायी जाती है। यही सामुदायिकता हमारे बहुत से सामाजिक व्यवहारो को प्रेरित करती है। जैसे—एक दूसरे से मिलकर रहना, एक-दूसरे की सहायता करना, दूसरे की बातो की इज्जत करना इत्यादि।

प्राय हरेक व्यक्ति चाहता है कि उसके अहम् (Ego) के प्रभुत्व को सभी स्वीकार करें। इसी प्रेरक शक्ति के वशीभूत होकर व्यक्ति कभी-कभी बिना किसी

मिलती है। ऐसी दशा में हम कहते हैं कि अमुक ने अपने माता पिता से इतना अधिक धन पाया था इतनी अधिक सम्पत्ति पायी थी। साधारण बोलचाल की भाषा में हम इसे सामाजिक वंशानुक्रम (Social inheritance) की सज्ञा देते हैं। परन्तु मनोविज्ञान में जब हम वंशानुक्रम शब्द का प्रयोग करते हैं तब हमारा अर्थ शारीरिक वंशानुक्रम (Biological inheritance) से रहता है। इसके कारण प्राणी अपने माता पिता तथा अन्य पूर्वजों से उनकी शारीरिक एवं मानसिक विशेषताओं के अतिरिक्त उनके अर्जित गुण भी अपने-आप स्वतः प्राप्त करते है। ये गुण ऊपर वाली पीढ़ियों (Generation) से नीचे वाली पीढियों में आप-से-आप उतरते (Transmitted) चले आते हैं। इसका एकमात्र आधार उनके माता पिता तथा अन्य पूर्वज पति पत्नी के यौन समागम (Sexual intercourse) को ही है। वंशानुक्रम एक ऐसी शारीरिक प्रक्रिया (Biological process) है जिसका आधार प्राय प्रत्येक प्राणी में यौन-समागम (Sexual Intercourse) ही है।[1]

शरीर की बनावट (Physique) स्नायु-मण्डल (Nervous system) बुद्धि (Intelligence), ग्रन्थि-मण्डल (Glandular system) आँखों का रग, शारीरिक रग हमारी मूल प्रवृत्तियाँ (Basic urges) कुछ सहज क्रियाएँ (Reflex action) इत्यादि हमें वंशानुक्रम द्वारा ही प्राप्त होती हैं। इन सभी का हमारे व्यक्तित्व के विकास में प्रमुख हाथ है।

व्यक्तित्व के विकास से हमारा तात्पर्य व्यक्ति के बाह्य गुणों जैसे—रहन सहन वेश भूषा, बोलचाल इत्यादि तथा आन्तरिक गुण जैसे धैर्य सहिष्णुता आत्म चिन्तन, जीवन दर्शन इत्यादि दोनों प्रकार के विकासों से होता है। कहना न होगा कि शारीरिक विकास का उपर्युक्त गुणों के विकास से बहुत-कुछ सम्बन्ध रहता है। अस्तु, शारीरिक विकास को भी व्यक्ति विकास का एक अंग ही समझना चाहिये।

**वंशानुक्रम और वातावरण का व्यक्तित्व के विकास पर प्रभाव**

वंशानुक्रमवादी मनोवैज्ञानिकों का कहना है कि व्यक्तित्व के विकास के लिए वंशानुक्रम ही सब कुछ (All in all) है।

प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक गाल्टन (Galton) कार्ल पियर्सन (Karl Pearson) आदि ने अपने प्रयोगों के आधार पर यह निष्कर्ष निकाला है मानसिक एवं शारीरिक शील-गुण (Traits) भी बहुत अशों में हमें अपने वंशानुक्रम से प्राप्त होते हैं। गाल्टन ने ९७७ उच्च स्तर के परिवारों का अध्ययन कर यह निष्कर्ष निकाला था। गाल्टन (Galton) महोदय ने लगभग १८ परिवारों का दूसरा प्रमुख अनुसंधान किया। उन्होंने ३ ऐसे परिवारों को चुना जिनके लोग कलाकार प्रवृत्ति (Artistic ability) के थे। गाल्टन ने पाया कि परिवारों के ९४ प्रतिशत बच्चे भी

१ Sir ... sion of traits ... of

शक्ति से प्रेरित होकर जिस प्रकार के व्यवहार दिखाता है, उसी प्रकार के व्यवहार वयस्क एव प्रौढ व्यक्ति प्रदर्शित नही करते ।

व्यवहारो के परिवर्तन एव परिमार्जन के साथ-साथ प्रेरक प्रवृत्तियो मे बहुत कुछ परिमार्जन एव परिवर्तन होता देखा जाता है। यही कारण है कि विवाह के पूर्व बहुत-से पुरुषो की ओर काम वृत्ति (Sex-instinct) से प्रेरित होकर आकृष्ट होनेवाली स्त्री भी अपने विवाह के बाद अधिकतर अपने पति की ओर ही अपने काम (Sex) की तृप्ति (Satisfaction) के लिए आकर्षित होती है। प्राय ऐसी ही बातें पुरुषो मे भी पायी जाती हैं। वृद्धावस्था आते-आते यह काम वृत्ति तो इतना परिमार्जित हो जाती है कि इसका स्वरूप ही बदलकर, वात्सल्य, भक्ति आदि के व्यवहारो का रूप धारण कर लेता है।

फिर भी, मनुष्य कोई भी कार्य इसलिए करता है कि उसके करने मे उसके प्रेरक (Motive) को किसी-न-किसी रूप मे अवश्य सन्तुष्टि होती रहती है।

## वशानुक्रम एव वातावरण
## (Heredity and Environment)

अब तक हमलोगो ने प्राणी (विशेषकर मनुष्य) के व्यवहारो से क्या, कैसे तथा क्यो (What, How and Why) की चर्चा की है। इस क्यो के अध्ययन मे हमलोगो ने देखा है कि मनुष्यो की प्रतिक्रियाओ के पीछे कुछ प्रेरक शक्तियाँ (Motives) काम करती होती है। उन्ही प्रेरक शक्तियो की भिन्नता के कारण एक मनुष्य का व्यवहार दूसरे मनुष्य के व्यवहारो से भिन्न होता देखा जाता है।

सच पूछिये तो सिर्फ व्यवहार ही नही, वरन् स्वय मनुष्यो के व्यक्तित्व ही एक-दूसरे से वैयक्तित्व विभिन्नताएँ (Individual differences) रखते हैं। हरेक मनुष्य का व्यक्तित्व अपने ढग का अकेला (Unique) होता है।

वैयक्तिक भिन्नता का कारण वशानुक्रम एव वातावरण दोनो है। इन्ही दोनो के प्रभावो के ही कारण हरेक मनुष्य के व्यक्तित्व का विकास होता है तथा एक मनुष्य का व्यक्तित्व दूसरे मनुष्य के व्यक्तित्व के जैसा बिल्कुल हू-ब-हू नही हो पाता है।

वशानुक्रम एक ऐसी शारीरिक प्रतिक्रिया (Biological process) है जिसके द्वारा आने वाली सन्ताने अपने माँ-बाप तथा पूर्वजों के जन्मजात एव जाति गुणो को अपने-आप स्वत ग्रहण कर लेती हैं। इस शारीरिक प्रक्रिया का सम्बन्ध प्राय एक ही जाति (Same species) के दो विपरीत यौन (Opposite sex) के प्राणियो के आपसी यौन-समागम (Sexual intercourse) से होता है। वशानुक्रम की उपर्युक्त परिभाषा को हम निम्नलिखित प्रकार से और भी अधिक स्पष्ट कर सकते है —

मान लीजिये कि किसी के माता-पिता काफी धन छोड कर स्वर्गवासी हो गये है। साधारणत उनका धन एव उनकी सम्पत्ति उनके मरने के बाद पुत्र का

मिलती है। ऐसी दशा मे हम कहते हैं कि अमुक ने अपने माता पिता से इतना अधिक धन पाया था इतनी अधिक सम्पत्ति पायी थी। साधारण बोलचाल की भाषा मे हम इसे सामाजिक वंशानुक्रम (Social inheritance) की संज्ञा देते हैं। परन्तु मनोविज्ञान मे जब हम वंशानुक्रम शब्द का प्रयोग करते हैं तब हमारा अर्थ शारीरिक वंशानुक्रम (Biological inheritance) में रहता है। इसके कारण प्राणी अपने माता पिता तथा अन्य पूर्वजों से उनकी शारीरिक एवं मानसिक विशेषताओं के अतिरिक्त उनके अर्जित गुण भी अपने आप स्वतः प्राप्त करते हैं। ये गुण ऊपर वाली पीढ़ियों (Generation) से नीचे वाली पीढ़ियों में आप-से-आप उतरते (Transmitted) चले जाते हैं। इसका एकमात्र कारण उनके माता पिता तथा अन्य पूर्वज पति-पत्नी के यौन समागम (Sexual intercourse) को ही है। वंशानुक्रम एक ऐसी शारीरिक प्रक्रिया (Biological process) है जिसका आधार प्राय प्रत्येक प्राणी में यौन-समागम (Sexual Intercourse) ही है।[1]

शरीर की बनावट (Physique) स्नायु मण्डल (Nervous system) बुद्धि (Intelligence), ग्रन्थि मण्डल (Glandular system) आँखों का रंग, शारीरिक रंग हमारी मूल प्रवृत्तियाँ (Basic urges) कुछ सहज क्रियाएँ (Reflex action) इत्यादि हमें वंशानुक्रम द्वारा ही प्राप्त होती हैं। इन सभी का हमारे व्यक्तित्व के विकास मे प्रमुख हाथ है।

व्यक्तित्व के विकास से हमारा तात्पर्य व्यक्ति के बाह्य गुणों जैसे—रहन सहन वेश भूषा, बोलचाल इत्यादि तथा आन्तरिक गुण जैसे धैर्य सहिष्णुता आत्म चिन्तन जीवन दर्शन इत्यादि दोनों प्रकार के विकासों से होता है। कहना न होगा कि शारीरिक विकास का उपयुक्त गुणों के विकास से बहुत-कुछ सम्बन्ध रहता है। अस्तु, शारीरिक विकास को भी व्यक्ति विकास का एक अंग ही समझना चाहिये।

### वंशानुक्रम और वातावरण का व्यक्तित्व के विकास पर प्रभाव

वंशानुक्रमवादी मनोवैज्ञानिकों का कहना है कि व्यक्तित्व के विकास के लिए वंशानुक्रम ही सब कुछ (All in all) है।

प्रसिद्ध मनोवैज्ञानिक गाल्टन (Galton) कार्ल पियर्सन (Karl Pearson) आदि ने अपने प्रयोगों के आधार पर यह निष्कर्ष निकाला है मानसिक एवं शारीरिक शील-गुण (Traits) भी बहुत अंशों में हमे अपने वंशानुक्रम से प्राप्त होते हैं। गाल्टन ने ९७६ उच्च स्तर के परिवारों का अध्ययन कर यह निष्कर्ष निकाला था। गाल्टन (Galton) महोदय ने लगभग १८० परिवारों का दूसरा प्रमुख अनुसन्धान किया। उन्होंने ३ ऐसे परिवारों को चुना जिनके लोग कलाकार प्रवृत्ति (Artistic ability) के थे। गाल्टन ने पाया कि परिवारों के ९४ प्रतिशत बच्चे भी

१ Simply defined biological heredity is the transmission of traits from one generation to the next through the process of reproduction — A P Sperling

कलाकार-प्रवृत्ति के निकले। इसके विपरीत लगभग १५० परिवारो के (जिनके लोग कलाकार-प्रवृत्ति के नही थे) ९७ प्रतिशत बच्चो मे भी कलाकार-प्रवृति नही पायी गयी।

गाल्टन ने ऐसे कई वंशवृक्षो (Family trees) का अध्ययन कर वंशानुक्रम के प्रभाव की चर्चा अपनी पुस्तक हेरीडिटेरी जिनियस (Hereditary Genius, 1869) मे की है। परन्तु डेकॉनडेले (Decondolle) नामक व्यक्ति ने ५०० यूरोपियन वैज्ञानिक के जीवन-इतिहास का अध्ययन कर यह निष्कर्ष निकाला है कि वे वैज्ञानिक अपने वातावरण की देन थे, न कि वंशानुक्रम के।

गोडार्ड (Goddard) नामक मनोवैज्ञानिक ने वंशानुक्रम-सम्बन्धी अपने अनुसन्धानो मे पाया था कि मन्दबुद्धि की स्त्री की सन्ताने भी मन्द बुद्धि की ही होती है तथा तीक्ष्ण बुद्धि की माता से उत्पन्न सन्ताने तीक्ष्ण बुद्धि की होती है। उन्होने कई एक प्रयोग किये जिनमे कॉलिकॉक (Kallikak) नामक सैनिक की दो पत्नियो (एक मन्द बुद्धि, दूसरी तीक्ष्ण बुद्धि) से उत्पन्न-बच्चो का अध्ययन प्रमुख है जिसके आधार पर उन्होने उपर्युक्त निष्कर्ष निकाला।

गोडार्ड (Henery H. Goddard) ने सन् १९१२ ई० मे यह प्रयोग किया था। वस्तुत जिस व्यक्ति के परिवार के सदस्यो पर उन्होने अनुसन्धान किया उस व्यक्ति का नाम वे नही बताना चाहते थे। अस्तु, उन्होने उस व्यक्ति का एक नया नाम मार्टिन कॉलिकक (Mertin kallikak) रख दिया। कॉलिकॉक (Kallikak) एक ग्रीक शब्द है जिसका अर्थ होता है भला-बुरा (Good bad)।

कॉलिकॉक एक मन्द बुद्धि की लडकी से अपना गुप्त सम्बन्ध (Illegitimate relation) रखता था जिससे उसे एक लडका पैदा हुआ जिसका नाम गोडार्ड (Goddard) ने अनुसन्धान-पत्र (Research pape) मे 'Old Horro' रखा है। इस 'Old Horror' नामक व्यक्ति से आगे चलकर उत्पन्न (६ पीढियो) ४८० व्यक्तियो के जीवन-इतिहास का गोडार्ड महोदय ने अध्ययन (Study) किया तो पाया कि उसमे सिर्फ ४६ व्यक्ति सामान्य बुद्धि के जैसे हुए।

१४३ मन्द बुद्धि निकले,
३ खूनी हुए,
३ मिरगी रोग (Epilepsy) के शिकार हुए,
३५ वेश्यागामी एव व्यभिचारी हुए,
२४ शराबी निकले,

और ८, वैश्यालय का चकला चलाने वाले (Brothel keeper) इत्यादि हुए।

पहले गुप्त प्रेम के सम्बन्ध के बाद कॉलिकॉक ने युद्ध मे सैनिक का काम किया। युद्ध से लौटकर उसने दूसरी तीव्र बुद्धि की महिला से विवाह किया। गोडार्ड (Goddard) ने उससे उत्पन्न ४९६ वंशजो का अध्ययन किया तो पाया कि तीव्र बुद्धि की महिला से उत्पन्न लडके आगे चलकर इंजीनियर, प्रोफेसर, जज, कुशल

व्यापारी और वज्ञानिक इत्यादि हुए । इस अध्ययन मे कालिकाँक के बाद की छ. पीढ़ियो (Generations) के लोग शामिल थे ।

विंशिप (Binship) ने भी एडवर्ड नामक एक व्यक्ति के परिवार में वंशानुक्रम का ऐसा ही महत्व पाया । बुद्धि वंशानुक्रम की देन है इस बात को टरमन Terman) ने भी स्पष्ट रूप से स्वीकार किया है ।

एस्टाब्रुक्स (Estabrooks) एवं डगडल(Dugdale)ने ड्यूक वंश (अमेरिका निवास) में उत्पन्न लगभग एक हजार व्यक्तियों के जीवन इतिहास (Case-history) का अध्ययन किया और उनलोगों ने भी पाया कि मन्द बुद्धि एवं भ्रष्ट वंशानुक्रम रखने वाले पिता से उत्पन्न निम्न कोटि के परिवार के लगभग एक हजार व्यक्तियों से लगभग सौ सौ अस्सी चोर, डाकू खूनी जेलयोगा आवारा शराबी भिखारी इत्यादि निकले । एक हजार मे सिर्फ २० व्यक्ति ही ऐसे निकले जो किसी प्रकार अपना जीवन समाज मे सामान्य रूप से बिता पाये । इस एक हजार व्यक्तियों का जीवन प्रायः इस प्रकार बीता—

| | |
|---|---|
| २० | व्यक्ति सामान्य जीवन |
| ४० | जीवन भर किसी न किसी बीमारी से पीड़ित रहे, |
| १३० | बार बार जेल गये (चोरी जुआ आवारागर्दी इत्यादि के अपराध मे ) |
| ३१० | अन्त में भीख मांगने लगे |
| ३०० | अपनी बाल्यावस्था में ही मर गये । |
| कुल १००० | |

यह वंशानुक्रम का ही प्रभाव है कि समान जुड़वाँ (Identical twins) बच्चों मे मानसिक योग्यताएँ तथा शारीरिक बनावट आदि में अत्यधिक समानता होती है । इस अ श में भी न्यूमन का अस्सी जुड़वें बच्चों पर किया गया प्रयोग स्मरणीय है जिन्हें यहाँ विस्तार से लिखना अभीष्ट नहीं ।

वंशानुक्रम द्वारा हमे अपने शरीर मे कुछ ग्रन्थियाँ (Glands) भी प्राप्त होती है जिनकी क्रियाओं (Functions) द्वारा हमारे व्यक्तित्व का विकास एक खास प्रकार से होता है । यदि उनकी क्रियाओं में कोई असन्तुलन अथवा उनके रसस्राव (Secretion of Hormones) मे कोई कमी-बेशी हो जाती है तो उसका प्रभाव सिर्फ हमारे शारीरिक विकास पर ही नहीं पड़ता वरन् हमारे स्वभाव तथा अन्य मानसिक अवस्थाओं पर भी पड़ता है । इन ग्रन्थियो की क्रियाओं (Functions) मे कमी अथवा अधिकता होने के कारण कोई व्यक्ति क्रमशः शान्त अथवा चिड़चिड़ा हो जाता है तो कोई अत्यधिक नाटा अथवा खूब लम्बा हो जाता है। उसमे यौन समागम की इच्छा (Desire for sexual intercourse) एवं व्यवहार प्रौढ़ता प्राप्त करने के बहुत बाद भी नहीं दिखाई पड़ सकती है अथवा बहुत बचपन से यौन समागम के व्यवहार (Precocious sexuality) दिखाई पड़ने लग सकते हैं ।

उदाहरण के लिए, थायराइड (Thyroid), पिट्यूटरी (Pituitary) गोनाड्स (Gonads) इत्यादि ग्रन्थियो के नाम उल्लेखनीय हैं।

ग्रन्थियो अथवा पिण्डो की क्रियाओ मे गड़बडी उत्पन्न होने के कारण जो शारीरिक बनावट अथवा व्यवहारो मे परिवर्त्तन होते है उनका व्यक्ति के विकास पर काफी असर पडता है। यह ग्रन्थियो का प्रभाव है कि व्यक्ति बौना हो जाता है। एक अत्यधिक बौना व्यक्ति जब यह पाता है कि वह दूसरो से एकदम छोटा है तब उसके अन्दर हीनता की भावना (Feeling of inferiority) पैदा हो जाती है जिसका उसके व्यक्तित्व के विकास पर बुरा प्रभाव पडता है। ठीक इसी प्रकार यदि किसी किशोर अथवा किशोरी मे हो परिपक्व व्यक्तियो की तरह यौन-समागम की तीव्र इच्छा एव उनकी प्रकटीकरण देखा जाय तो निश्चय ही उनका व्यक्तित्व सभ्य समाज की दृष्टि से घृणित एव हास्यप्रद हो जायगा। इस विषय की विशद व्याख्या व्यक्तित्व के अध्याय (Chapter) मे की जा चुकी है। यहाँ कम-से-कम पाठको को इतना स्पष्ट जरूर हो गया होगा कि ग्रन्थियो की क्रियाओ (Function) अर्थात् उनके रसस्राव (Secretion of Hormones) के उचित अनुपात मे कमी अथवा बेशी होने से उस व्यक्ति के व्यक्तित्व के विकास पर उनका प्रभाव पडे बिना नही रहता है।

परन्तु इसका यह अर्थ नही कि मनुष्य के व्यक्तित्व का विकास पूर्णत वशानुक्रम द्वारा ही नियन्त्रित होता हो। व्यक्तित्व का विकास वातावरण पर भी निर्भर करता है। वशानुक्रम किसी शून्यता (Vacuum) मे ही अकेला प्रभाव नही डालता।

वातावरण किसे कहते हैं तथा वातावरण कितने प्रकार का होता है, इन बातो की चर्चा सक्षेप मे पहले की जा चुकी है। यहाँ यह कहना अभीष्ट है कि वातावरण चाहे आन्तरिक (Internal environment) हो अथवा वाह्य (External), इसका प्रभाव व्यक्ति पर किसी-न-किसी रूप से अवश्य पडता है। भौतिक वातावरण तथा सामाजिक वातावरण के अतिरिक्त मनोवैज्ञानिको ने एक मानसिक वातावरण (Psychological environment) की चर्चा की है। मनोवैज्ञानिको का कहना है कि इस मानसिक वातावरण का भी व्यक्तित्व के विकास पर कम महत्त्वपूर्ण प्रभाव नही पडता है।

मानसिक वातावरण के अन्दर हम मानसिक प्रतिमाओ (Mental images) एव अन्य अव्यक्त मानसिक प्रक्रियाओ (Mental contents) को शामिल करते हैं। मानसिक वातावरण प्राय व्यक्ति के तात्कालिक वातावरण से सर्वथा भिन्न देखा जाता है। मान लीजिए कि वर्ग मे अध्यापक पढा रहे है। परन्तु एक लडके के मस्तिष्क मे अपने घर पर बीमार वृद्ध पिता, दुखी माता, चिन्तित परिवार इत्यादि की मानसिक प्रतिमाएँ आ रही हैं तो हम कहेंगे कि यद्यपि उस लडके के तत्कालीन वाह्य वातावरण मे अध्यापक, पाठ्य-विषय अन्य लडके, पखे, डेस्क, वायुमण्डल

तापमान, आर्द्रता इत्यादि हैं फिर भी उसके मानसिक वातावरण में बाह्य वातावरण के इन भिन्न भिन्न पदार्थों से सर्वथा भिन्न ही बातें हैं। व्यक्ति जिस प्रकार अपने बाह्य वातावरण में प्रतिक्रियाएँ करता है, उसी प्रकार मानसिक वातावरण में भी प्रतिक्रिया करता पाया जाता है। इस मानसिक वातावरण का उद्गम प्रायः आन्तरिक या बाह्य वातावरण से ही होता है। परन्तु यदि किसी व्यक्ति में उसका मानसिक वातावरण ही अधिक प्रमुख एवं प्रभुत्वशाली हो जाता है तो वह व्यक्ति जीवन की वास्तविकता से क्रमशः तटस्थ होता जाता है और ख्यालों की दुनिया, मानसिक वातावरणों में ही अपना समायोजन करने लगता है। इससे यह व्यक्ति आत्मकेन्द्रित एवं अन्तर्मुखी हो जाता है जिसका उसपर तथा उसके समाज पर कभी-कभी बुरा असर भी पड़ता है।

जो वातावरणवादी मनोवैज्ञानिक हैं वे वातावरण को ही व्यक्तित्व के विकास के लिए सब कुछ मानते हैं। वाटसन (Watson) नामक मनोवैज्ञानिक ने तो यहाँ तक दावे के साथ कहा कि यदि उन्हें एक औसत स्वास्थ्य एवं बुद्धि का एक सामान्य बच्चा दिया जाय तो वे उसे वातावरण के समुचित नियन्त्रण द्वारा अपने इच्छानुसार वकील डाक्टर प्रोफेसर इन्जीनियर कलाकार इत्यादि कुछ भी निश्चित रूप से बना दे सकते हैं।[1] उन्होंने वंशानुक्रम के महत्व को एकदम नहीं स्वीकार किया। अपनी मान्यताओं की पुष्टि के लिए वातावरणवादियों ने बाह्य एवं आन्तरिक दोनों प्रकार के वातावरणों का व्यक्तित्व के विकास पर क्या प्रभाव पड़ता है इस बात का पता लगाया है।

एक ऐसा प्रयोग किया गया जिसमें गर्भ के अन्दर के बच्चे पर आन्तरिक वातावरण का क्या प्रभाव पड़ता है, इस बात का पता चल सके। ऐसे प्रयोग जानवरों पर ही अधिक हो पाये हैं। यह देखा गया है कि गर्भ के अन्दर बच्चे पर माँ के शरीर के अन्दर की ग्रन्थियों का रसस्राव गर्भ के अन्दर का तापमान रक्त संचार शारीरिक पाक-क्रिया (Basal metabolism) का भी प्रभाव पड़ता है। वंशानुक्रमवादियों का विश्वास था कि बुद्धि वंशानुक्रम की देन है तथा वातावरण के प्रभाव से यह अछूता रहता है। जिस व्यक्ति में बुद्धि की यथेष्ठ मात्रा वर्तमान है, उसका व्यक्तित्व आगे चल कर जरूर प्रतिभाशाली होगा। परन्तु प्रयोगों के आधार पर दैनिक जीवन में भी ऐसा देखा गया है कि तीव्र बुद्धि के बालक को भी यदि कुछ वर्षों तक मन्द बुद्धि के लोगों के बीच एक निश्चित समाज में रख दिया जाय तो उन पर वातावरण का कुछ ऐसा प्रभाव पड़ने लगता है कि उनका व्यवहार भी मन्द

---

[1] Give me a dozen healthy infants well formed and my own specified world to bring them up in and I will guarantee to take anyone atrandom and train him to become any type of specialist I might select doctor lawyer artist merchant-chief and yes even beggarman and theif regardless of his talents penchants tendencies vocation and race of his ancestors. —Watson B (1925)




वातावरण के इन विभिन्न अंगो का व्यक्तित्व के विकास पर [illegible] प्रभाव पड़ेगा इसकी चर्चा व्यक्तित्व के अध्याय (दूसरे खण्ड के आठवे अध्याय) मे भी की गई है। यहाँ मानसिक वातावरण की थोडी चर्चा करेंगे।

बुद्धि के बालकों के व्यवहारों के जैसा ही होने लगता है। बुद्धि मापने की जाँच पद्धति (Test) के आधार पर यह भी पता चलता है कि बालकों की बुद्धि ऐसी अवस्था में बहुत कुछ घट भी जाती है। ऐसी तीव्र बुद्धि के बच्चो को जो अपने अनुचित वातावरण के कारण मन्द बुद्धि वाले हो जाते हैं उन्हें टरमन (Terman) ने एनविरानमण्टल ईडियट (Environmental Idiot) कह कर पुकारा है।

ठीक इसके विपरीत यह देखा गया है कि औसत से भी कम बुद्धि रखने वाले (Below the average intelligence) बच्चे बुद्धिमान व्यक्तियो के बीच अथवा योग्य समाज में रह कर औसत से उच्च बुद्धि रखने वाले (Above the average Intelligence) लडकों जैसा व्यवहार करने लगते हैं। अर्थात् अच्छे अथवा बुरे वातावरण के प्रभाव से बालकों की बुद्धि के अनुपात में भी वृद्धि या कमी देखी गयी है। बारबरा एस० बर्कस (Barbara S Burks) ने कुछ बच्चो (Fostor children) की बुद्धि के विकास का अध्ययन किया और पाया कि बच्चे यदि जन्म से ही किसी दूसरे माता पिता के परिवार (Fostory homes) मे ही रख दिये जायें और वहीं ही पाले पोसे जायें तो भी उनकी बुद्धि उनके पहले वाले अपने माता पिता के समान ही होती है। अस्तु, बर्क्स ने वंशानुक्रम को ही अधिक महत्त्व दिया। पर ठीक इसी प्रकार के दूसरे प्रयोग मे फ्रीमन (Freeman) ने पाया कि अगर बच्चों को दूसरे माता पिता के साथ एकदम बचपन से ही पाला जाय और दूसरे माता पिता के यहाँ का वातावरण बहुत उन्नत हो तो बच्चों की बुद्धि में ७८ I Q की वृद्धि हो जाती है। अस्तु उन्होंने वातावरण को ही अधिक महत्त्व दिया।

आइओवा विश्वविद्यालय (Iowa University) के मनोवैज्ञानिकों ने तो इस विषय पर एक नया विवाद (Controversy) ही खडा कर दिया है। उनका कहना है कि जिस प्रकार एक उपयुक्त वातावरण किसी की बुद्धि को और अधिक बढा सकता है उसी प्रकार एक बुरे वातावरण मे पडकर किसी सामान्य (Average) बुद्धि का बालक निम्नतर स्तर (Lower than the average) बुद्धि को प्राप्त हो सकता है। आइयोवा (Iowa) विश्वविद्यालय के मनोवैज्ञानिकों ने इस प्रसंग में कई एक प्रयोग किये जिनमे यहाँ सिर्फ दो प्रयोगों की चर्चा हम करते हैं।

१ वेलमन (Wellman) का प्रयोग— उन्होंने कुछ बच्चों को चुना। फिर उन्होंने उनकी बुद्धि की जाँच की। उसके बाद उन बच्चों को स्कूल (Nursery school) मे पढने को भेजा गया। वहाँ एक नया और अच्छा वातावरण था। कुछ दिनों के बाद उन बच्चों की बुद्धि (I Q ) की जाँच (Test) की गयी। वेलमन ने पाया कि बच्चों को बुद्धि पहले से अधिक हो गयी थी। फिर कुछ दिनो के बाद उन्हें अपने घर (पहले वाला वातावरण) पर भेज दिया गया। घर का वातावरण स्कूल जैसा उन्नत न था। फल यह हुआ कि कुछ दिनो के बाद जाँच करने पर उनकी बढी हुई बुद्धि फिर घर पर प्राय पहले ही जैसी हो गयी थी। बुद्धि में बढ़ती घटती वातावरण के कारण ही हुई।

२ स्कील (Skeel) का प्रयोग—उन्होने मन्द बुद्धि (Feeble minded) माताओ के बच्चो को चुना और उन्हें भिन्न-भिन्न प्रकार के समुन्नत वातावरण मे रख कर पलने दिया। कुछ समय के बाद उन्होने फिर जब उन बच्चो की बुद्धि की परीक्षा की तो उन्होने पाया कि जो बच्चे जितने ही समुन्नत वातावरण मे पले थे उनकी बुद्धि मे उतनी ही अधिक बढती हुई थी।

फिर भी, बुद्धि के विकास पर हमे वंशानुक्रम और वातावरण दोनो का प्रभाव मानना चाहिए, सिर्फ किसी एक का नही।

यही कारण है कि एक अच्छे परिवार, स्कूल तथा समाज मे पला साधारण बुद्धि का बालक भी अपेक्षाकृत अधिक विकास एवं प्रतिभाशाली व्यक्ति हो पाता है। वातावरण अगर अच्छा है तो एक बुरे वंशानुक्रम के बालक का भी व्यक्तित्व अच्छा हो सकता है। आज रूस और अमेरिका के बालक जो अपना इतना अधिक विकास कर पाते हैं, यह इसलिए नही कि वे भारतीय बालकों से मूलत अधिक बुद्धि रखते है, वरन् सिर्फ इसलिए कि रूस और अमेरिका के बालको को अपने व्यक्तित्व का सम्यक् विकास करने के लिए जैसा उपयुक्त वातावरण मिलता है वैसा भारतीय बालको को नही मिल पाता है।

यह वातावरण का ही प्रभाव है कि एक गरीब माँ-बाप का तीव्र-से-तीव्र बुद्धि का लडका भी अपना यथेष्ट विकास नही कर पाता है। साधारणत गरीब तथा अमीर के बच्चे मे बुद्धि का वास्तविक अन्तर (Significant differences) एकदम नही होता है। परन्तु आर्थिक, सामाजिक, राजनीतिक,धार्मिक इत्यादि वातावरणो की यथेष्ट सहायता के अभाव मे गरीब के बच्चे का यथोचित विकास कभी नही हो पाता।

मनोवैज्ञानिको ने तो कितने ही ऐसे प्रयोग किये हैं जिसमे समान उम्र एव बुद्धि के बालको को भिन्न-भिन्न वातावरणो मे कुछ वर्षो तक रखा गया। परिणाम यह हुआ कि जो बालक चोर, आवारा आदि के सम्पर्क मे पला वह चोर, आवारा हो गया तथा जो बालक पढे-लिखे परिवार एव सभ्य समाज मे रहा वह अपेक्षाकृत कही अधिक पढा-लिखा एव सभ्य बन पाया। ब्लाज (Blatz), न्यूमैन (Newman) आदि मनोवैज्ञानिको ने दो जुडवे बच्चो को दो प्रकार के व्यक्तित्व मे अलग-अलग रख दिया। फलस्वरूप, कुछ वर्षों के बाद दोनो बालको के व्यक्तित्व मे अलग-अलग गुण पाये गये। अस्तु, वातावरणवादियो का कहना है कि ज्यूक वश (Juke family Dugbale's experiment) के अधिकतर लोग चोर, बदमाश, भिखारी, खूनी इत्यादि सिर्फ इसलिए हो गये कि उनलोगो का सम्पूर्ण वातावरण ही चोर, बदमाश, आवारो इत्यादि से भरा था। अगर उन्हें एक अच्छे वातावरण मे रहने का अवसर मिल सकता तो उनका व्यक्तित्व कभी बुरा नही हो पाता।

हॉलजिनर (Holzner) ने दो समान (Identical) जुडवाँ बच्चियो का अध्ययन किया था। दोनो समान बुद्धि की थी। एक को एक अच्छे वातावरण मे रखा गया तथा दूसरी को एक पिछडे (Backward) ग्रामीण वातावरण मे रखा

गया। कुछ वर्षों के बाद फिर दानों की बुद्धि का जाँच की गयी तो पता चला कि पहली की बुद्धि लब्धि अब ११६ हो गयी थी तथा दूसरी की बुद्धि लब्धि ९२ थी। यह अन्तर वातावरण के कारण हुआ।

जुड़वें बच्चों पर किये गये अन्य प्रयोग— गाल्टन (Galton) महोदय ने ८० जुड़वें बच्चो के व्यक्तित्व के विकास का अध्ययन किया जो प्राय: अलग अलग वातावरण म पले थे। परन्तु उन्होंने उन बच्चों के विकास में वातावरण की भिन्नता रहने हुए भी समानता पायी। अस्तु, गाल्टन ने वंशानुक्रम के प्रभाव में ही अधिक विश्वास किया है।

यह सन् १९०५ ई० की बात है कि थार्नडाइक (Thorndike Columbo University) महोदय ने कुछ जुड़वें बच्चो को चुना और कुछ सहोदर भाई-बहनों को उनलोगों पर उन्होंने कुछ टेस्ट (Test) किया। उनलोगो को कुछ हिसाब के प्रश्न हल करने के लिए दिये। कुछ शब्दों के विपरीतार्थक शब्द करने के लिए कहा गया आदि। थार्नडाइक ने पाया कि जुड़वें बच्चों ने उनके विभिन्न टेस्टों में प्राय समान ही अंक (Score) पाये थे। सहोदर भाई बहनों(Siblings) द्वारा प्राप्त अंकों का आपसी अन्तर अधिक था। थार्नडाइक ने जुड़वें बच्चों द्वारा प्राप्त अंकों की व्याख्या में वंशानुक्रम के प्रभावों को ही दर्शाया। मैकनेमर (Maknemer) ने भी अपने प्रयोगों में पाया कि एकरूप जुड़वें बच्चे (Identical twin) मानसिक और शारीरिक शील-गुणों (Traits) में प्राय समान ही होते है। उनमें बहुत कम ही का आपसी अन्तर होता है।

शिकागो यूनिवर्सिटी अमेरिका के कुछ मनोवैज्ञानिकों ने, जिनमे न्यूमन (Newmam) का नाम प्रमुख है यह जानने के लिए अनुसन्धान किया कि शारीरिक विकास के किस पहलू(Aspect) पर वातावरण का सर्वाधिक प्रभाव पड़ता है। उनलोगों ने पाया कि शारीरिक बनावट (Structure of the body) तथा स्वभाव(Tempetament)पर वातावरण का सबसे कम प्रभाव पड़ता है। शारीरिक वजन और स्वास्थ्य पर वातावरण का अपेक्षाकृत अधिक प्रभाव पड़ता है। इस सिलसिले मे उनलोगो ने देश भर से चुने हुए १९ जोड़े जुड़वें बच्चों पर भी अध्ययन किया था। गाल्टन (Galton) के निष्कर्ष के विपरीत इनलोगो ने पाया कि यदि जुड़वें बच्चों को भी अलग-अलग वातावरण मे रखा जाये तो उनके व्यक्तित्व भिन्न भिन्न रूपों में विकसित होते हैं।

ऐडलर (Adler) ने स्पष्ट कहा कि किसी व्यक्ति की जीवन-शैली (Style of life) का निर्माण वातावरण करता है। बाल्डविन (Baldwin) हिंडले (Hindley) आदि मनोवैज्ञानिकों ने स्पष्ट रूप से कहा है कि यह वातावरण के अन्तर का ही कारण है कि शहर के बालकों की बुद्धि देहात मे रहने वाले बच्चों की अपेक्षा अधिक विकसित होती है। प्रसी और थामस (Pressy and Thomas) भी ३२१ लड़कों पर किये अनुसन्धान मे यही पायी। डिकोण्डोले (Deccondolle)

ने ५०० यूरोपियन वैज्ञानिको के विकास-क्रम का अध्ययन कर बताया कि उन सारे वैज्ञानिको की उन्नति उनके वातावरण की ही देन थी।

गार्डन (Gordon) ने मल्लाहो एव अन्य पिछडी जातियों के बच्चो का, उनके विकास के साथ-साथ समय-समय पर बुद्धि माप कर देखा। उन्होने पाया कि अविकसित समाज मे पलने वाले उन बालको की बुद्धि धीरे-धीरे घटती जा रही थी। गार्डन ने पाया कि प्राय ६ वर्ष की उम्र मे पहुँचने पर वे ही बालक टेस्ट द्वारा परीक्षण करने पर औसत से कम बुद्धि के पाये गये। वातावरण का महत्त्व पोष्य घरो (Foster home) मे पलने वाले बच्चो को देख कर और स्पष्ट मालूम पडता है। बाल अपराध करने वाले बच्चे भी पोष्य-घरो मे पल कर सुधर जाते हैं।

वातावरण की प्रभुता सिद्ध करने वाले अन्वेषको ने तो कई ऐसे उदाहरण भी पाये हैं जहाँ पशु भी मनुष्यो के वातावरण मे रह कर बहुत कुछ मनुष्यो की तरह उठना, बैठना, चलना, कपडा पहनना इत्यादि सीख गया है तथा कई मनुष्यो के बच्चे भी जानवरो के बीच रहने अथवा जानवरो द्वारा पाले जाने के कारण जानवरो जैसे व्यवहार करने लगे है।

जगल और जानवरो के वातावरण मे पलने के कारण आदमी के बच्चे भी जानवरो-जैसे हो जाते है। फ्रास मे आदमी का एक बच्चा जगल मे पाया गया था। वह बचपन मे ही माता-पिता की भूल से अथवा किसी और कारणवश जगल मे छूट गया था। परन्तु सौभाग्यवश उसे किसी जानवर ने मार नही दिया वरन् उन जानवरो द्वारा ही पाला-पोसा गया। बडा होने पर मनुष्यो ने उसे एक दिन अचानक देखा और वे उसे बाहर ले आये। जगल मे रहते-रहते उस बच्चे का रहन-सहन बिलकुल जानवरो जैसा हो गया था। वह एकदम नगा अपने दोनो हाथो एव पैरो के सहारे जानवरो जैसा दौडता, उछलता-कुदता था। वह जानवरो जैसा ही भोजन मे मुँह सटा कर खाना सीख गया था, उसकी बोली भी जानवरो-जैसी हो गयी थी क्रोधित होने पर अपने दाँतो एवं बडे-बडे नाखूनो से मनुष्यो को नोचने-खसोटने के लिए उनपर झपट पडता था।

उसे पकड कर फ्रास की राजधानी पेरिस (Paris) लाया गया। वहाँ उसको मनुष्यो के जैसा सभ्य बनाने का प्रयास डा० जीनइटाई (Dr Jeanitai) महोदय के निरीक्षण मे होने लगा। उसका नाम विक्टर (Victor) रखा गया। वह बच्चा मन्द बुद्धि जैसा था। बहुत प्रयासो के बाद वह मनुष्यो की कुछ बोली समझ एव बोल सका, परन्तु सामान्य व्यक्तियो (Normal Individuals) की तरह सभ्य नही बनाया जा सका। वातावरणवादियो को अपनी धारणा के पुष्टिकरण के लिए यह एक सुन्दर उदाहरण मिला। उनका कहना है कि यह जगली वातावरण का ही प्रभाव था कि मनुष्य का बच्चा भी पशु-जैसा हो गया। ऐसे उदाहरण फ्रास मे ही नही वरन् संसार मे कई एक जगहो मे मिले है। लगभग सन् १९२० ई० की आश्चर्यजनक बात है कि बंगाल प्रान्त मे दो लडकियाँ भेडिये की माँद मे पायी गयी। सिंग (Mr.

Zingg) ने अपनी किताब वुल्फ चिल्ड्रन (Wolf Children) में इसकी चर्चा की है। इन लड़कियों की कहानी उन्होंने पाल सी स्पायर्स (Paul C. Spuires) नाम के व्यक्ति से सुनी थी। उन दोनों लड़कियों में एक की उम्र प्राय ९ वर्ष और दूसरे की उम्र २ वर्ष मालूम पड़ती थी। उन्हें एक अनाथाश्रम में जे० जे० एल सिंह (भारतीय) तथा उनकी पत्नी की देख रेख में रखा गया। उनलोगों ने उन लड़कियों को आदमी जैसा बनाने का प्रयास किया। उनके नये नाम रखे गये—कमला और विमला। ये लड़कियाँ भी अपने हाथ-पैर के सहारे चलती थी। कच्चा माँस खाना, नंगे उछलना कूदना, छोटे-छोटे जीवों जैसे चूहे, मुर्गी इत्यादि को कच्चा चबा कर निगल लेना इत्यादि सारे जंगली व्यवहार उनमें थे। रात को वे इधर-उधर बाहर चक्कर (Roaming) लगाने में दिलचस्पी रखती थी।

बहुत कठिन प्रयासों के बाद वे प्लेट में खाना, कपड़े पहनना, संकेत और दूसरों की सरल बोली समझना, लगभग १०० शब्द खुद बोलना, मानव बच्चों के साथ खाना, खेलना, सोना इत्यादि सीख सकीं।

परन्तु दुर्भाग्य से वे अधिक दिनों तक जीवित न रह सकी। अस्तु, यह अनुसंधान तथा प्रयास बन्द कर दिया गया।

अभी हाल ही की बात है कि सैलवाडोर (Salvador) के किसी जंगली हिस्से में एक पुलिस ने बड़ी मुश्किल से आदमी के एक बच्चे को पकड़ा था। वह बच्चा कुछ बड़ा हो गया था और वह सिर्फ एक ही शब्द बोल पाता था टैमोशा (Tamosha)। इसलिए इस लड़के का नाम ही टैमोशा (Tamosha) रख दिया गया। चुलु (Jorge Ramurez Chulu) नामक मनोवैज्ञानिक ने इसे सभ्य बनाने का काफी प्रयास किया। बच्चा पेड़ की डालों पर बन्दर की तरह बड़ी खूबी से चढ़ने उतरने, निशाना लगाने आदि कार्यों में निपुण था। उसे जमीन पर ही जानवरों की तरह सिकुड़ कर सोना पसन्द था। ऐसा लगता था जैसे वह कुछ बड़ा होने पर जंगल में घुस गया था। इसलिए वह खाना, नहाना, चलना, बोलना इत्यादि साधारण रूप से सीख तो गया परन्तु वह बहुत प्रयास के बाद भी अपने असली माँ बाप, पुराना घर-द्वार याद करने में समर्थ न हो पाया।

इन उदाहरणों से कम-से-कम इतना तो स्पष्ट है कि वातावरण यदि मनुष्यों को सभ्य सुसंस्कृत बना सकता है तो वह मनुष्यों को महान असभ्य और जंगली भी बना दे सकता है।

वंशानुक्रम और वातावरण के प्रभावों का तुलनात्मक अध्ययन के दृष्टिकोण से किया गया केलॉग (Kellog) नामक मनोवैज्ञानिक का प्रयास प्रशंसनीय है। उन्होंने एक वनमानुष के बच्चे और अपने बच्चे को साथ-साथ पाला। वनमानुष के बच्चे की उम्र लगभग ६ महीने की थी और उनके बच्चे की उम्र प्रायः १० महीने की। इसी उम्र से दोनों को एक ही प्रकार की ट्रेनिंग दी गयी। वनमानुष के बच्चे का नाम गुआ (Gua) रखा गया और उनके बच्चे का नाम डोनाल्ड (Donald) था। १६ महीने की अवस्था तक पहुँचते पहुँचते गुआ में भी बहुत-से मानव शिशु जैसे व्यवहार

हो गये, जैसे—जूता, मोजा, कमीज, पट पहनना, अपना बटन लगा लेना, टहलने को निकलना, हाथ मिलाना, छूरी-चमचा का प्रयोग करना, चाय पीना इत्यादि। परन्तु धीरे-धीरे यह पाया गया कि डोनाल्ड की भाषा, चिन्तन (Reasoning) आदि बढ गयी। गुआ का शब्द-भण्डार और बोलने का ढग (Articulation and Intonation) आदि डोनाल्ड से काफी पिछडा हुआ रहा। परन्तु उछलने, कूदने, पेड पर चढने, ऊँची जगह से नीचे बेधडक कूद पडने मे गुआ ही आगे रहा।

समान वातावरण मे रहते हुए भी 'गुआ' डोनाल्ड की तरह सभ्य और शिक्षित नही बन सका। कुछ दूर तक उसने मानव-सुलभ-व्यवहारो को अपनाया, परन्तु एक निश्चित अवस्था पहुँचने के बाद उसमे आगे तरक्की नही देखी गयी। वस्तुत वशानुक्रम जीवन की उन्नति की एक सीमा (Limit) निर्धारित कर देता है, अर्थात् एक जीव अमुक स्तर तक अपनी तरक्की कर सकेगा, उसके बाद नही (Thus far and no further)। यदि वशानुक्रम का ऐसा प्रभाव न होता तो एक बन्दर को भी शायद ग्रेजुएट बना दिया जा सकता या प्रत्येक व्यक्ति एक बहुत बडा स्कॉलर (Scholar) हो जा सकता।

तब यह भी जान लेना आवश्यक है कि वाट्सन (Watson) आदि मनोवैज्ञानिको का वातावरण के महत्त्व पर जोर देना भी निर्मूल नही। उपयुक्त वातावरण जिस प्रकार व्यक्ति को बना सकता है उसी प्रकार अनुपयुक्त वातावरण उसके विकास को बिगाड सकता है। यदि गुआ (Gua) को ऐसे अच्छे मानव वातावरण मे नही रखा जाय तो वह पूर्णत जंगल का वनमानुष ही बना रहता। आदमी के बच्चे भी जगली वातावरण मे रह कर जंगली हो जाते है।

संक्षेप मे ऊपर दिये गये उदाहरणो से स्पष्ट है कि मनुष्य का विकास वातावरण पर बहुत अधिक निर्भर करता है परन्तु इसका अर्थ यह नही कि वशानुक्रम का कोई महत्त्व ही नही है। मनुष्य का व्यक्तित्व-विकास सच पूछा जाय तो वशानुक्रम एव वातावरण दोनो प्रभावित होता है। अत दोनो के महत्त्व समान हैं। दोनो मे से किसी एक को प्रधान तथा दूसरे को गौण कहना भूल है। जिस प्रकार किसी पौधे के समुचित विकास के लिए अच्छे बीज के साथ-साथ अच्छी मिट्टी, पानी, सूर्य के प्रकाश इत्यादि सभी की उचित मात्रा मे आवश्यकता होती है, ठीक उसी प्रकार व्यक्ति के विकास के लिए एक अच्छे वशानुक्रम के अतिरिक्त एक अच्छे वातावरण की भी आवश्यकता होती है। व्यक्तित्व वशानुक्रम एव वातावरण के आपसी सम्बन्ध एव घात-प्रतिघात (Inter-action) का ही प्रतिफल है। वशानुक्रम एवं वातावरण का घात-प्रतिघात मनुष्य के जीवन के आदि से अन्त तक चलता ही रहता है। इस घात-प्रतिघात के होने मे समय की बीतती हुई अवधि (Duration) का भी महत्त्व ध्यान मे रखना अनिवार्य है। यही कारण है कि व्यक्ति को वशानुक्रम, वातावरण एव समय इन तीनो का गुणनफल भी कहा गया है। इस प्रकार व्यक्तित्व-विकास

को निम्नलिखित सूत्र द्वारा अत्यधिक स्पष्ट किया जा सकता है—

व्यक्तित्व—वंशानुक्रम × वातावरण × समय (Personality = Heredity × Environment × Time or P = H × E × T)

वुडवर्थ (Woodworth) ने भी कुछ इस प्रकार लिखा है—

'The individual does not equal Heredity—Environment but does equal Heredity × Enviroment

अर्थात् व्यक्ति वातावरण तथा वंशानुक्रम का योगफल नहीं वरन् गुणनफल है। चूंकि यदि इन दोनों में से किसी एक को शून्य कर दिया जाय तो गुणनफल भी शून्य (Zero) हो जायगा, अर्थात् इनके अभाव में व्यक्तित्व का विकास सम्भव ही नहीं।

कहना न होगा कि बालकों के व्यक्तित्व के समुचित विकास के निमित्त इनमें वैयक्तिक भिन्नता उत्पन्न करने के लिए उपर्युक्त दोनों बातों को ध्यान में रखना अत्यन्त आवश्यक है। किसी की महत्ता को मान कर दूसरे की उपेक्षा करना कभी ठीक नहीं कहा जा सकता है।

---

दूसरा अध्याय

# मानस की अवस्थाएँ
## (Phases of Mind)

चेतन—अवचेतन—अनुचेतना—अचेतन की प्रमुख विशेषताएँ—अचेतन का महत्त्व—अचेतन के अस्तित्व के कुछ प्रमाण

फ्रायड महोदय ने मस्तिष्क का विभाग दो पहलुओ से किया है, एक गत्यात्मक (Dynamic) पहलू के आधार पर दूसरा आकारात्मक (Topographical) पहलू की दृष्टि से। गत्यात्मक पहलू के अनुसार मस्तिष्क को इड (Id) इगो (Ego) और सुपर इगो (Super ego) तीन भागो मे विभक्त किया जाता है। आकारात्मक पहलू के अनुसार मस्तिष्क के तीन भाग है— (क) चेतन (Conscious), (ख) अनुचेतन (Sub-conscious) या अवचेतन और (ग) अचेतन (Unconscious)।

चेतन का तात्पर्य मस्तिष्क के उस भाग मे है जहाँ वर्त्तमान के विचार रहते हैं। अर्थात्, जिन चीजो के विषय मे हम अभी सोचते रहते है वे मस्तिष्क के चेतन (Conscious) भाग मे रहते है, जैसे—अभी आप नारगी खा रहे हो तो नारगी का ज्ञान या इससे सम्बन्धित जो विचार इस क्षण आपके मस्तिष्क मे हैं, वे मस्तिष्क के चेतन भाग मे ही स्थिर है।

व्यक्ति के सभी विचार चेतना मे नही रहते है। कुछ दिन पूर्व अगर किसी ने एक पुस्तक को पढा है तो पहले की पढी हुई पुस्तक अभी चेतना मे नही रहती है। परन्तु आवश्यकता पडने पर अगर व्यक्ति उस पुस्तक को अपनी चेतना मे ला सके तो हम कहेगे कि पहले की पढी हुई पुस्तक से सम्बन्धित विचार अनुचेतना (Subconscious) है, अत उसे चेतना मे हम ला सकते हैं। इस प्रकार अनुचेतना मे उन्ही विचारो (Ideas) का स्थान रहता है जिन्हें हम आवश्यकता पडने पर चेतना मे ला सकते है।

मस्तिष्क मे चेतना एव अनुचेतना के अतिरिक्त अचेतन (Unconscious) भाग भी है। अचेतन भाग मे स्थित विचार कभी भी चेतना मे नही आता है। मस्तिष्क के अचेतन भाग मे निम्नलिखित दो प्रकार के विचारो का स्थान है—

(क) ऐसे विचार जो एक समय चेतना मे थे परन्तु बाद मे कुछ कारणवश जैसे—भूलने के कारण या समाज के भय के कारण मस्तिष्क के अचेतन भाग मे

है। अचेतन के ये विचार व्यक्ति के व्यवहार को संचालित एवं नियन्त्रित करते हैं। अर्थात्, अचेतन के विचार व्यक्ति के सामने एक प्रेरक के रूप में उपस्थित होते हैं। अत मनुष्यो के व्यवहार को समझने के लिए अचेतन को समझना आवश्यक हो जाता है।

(ख) **अचेतन परिवर्त्तनशील होता है** (It is dynamic in nature) — अचेतन मे वर्तमान विभिन्न विचारो मे घात-प्रतिघात होता रहता है। इस घात-प्रतिघात के फलस्वरूप कुछ ऐसी प्रेरणा या शक्ति (Drives) की उत्पत्ति होती है जो व्यक्ति को कार्यशील बनाती है। व्यक्ति के सोचने-समझने एव अन्य मानसिक क्रियाओ के सचालन मे अचेतन का प्रमुख हाथ है। इस प्रकार अचेतन के विचारो के गत्यात्मक सगठन के फलस्वरूप उत्पन्न प्रेरणा व्यक्ति को खास ढग के व्यवहार करने को उद्यत करती है। अत व्यक्ति की कार्यशीलता का आधार अचेतन भी है।

(ग) **अचेतन के विचारों** (Concrete ideas) **एव मूल प्रवृत्तियो** (Instincts) **को प्रश्रय मिलता है** यहाँ शब्द नही रहते हैं। शब्द के अभाव मे एक अचेतन विचार अपनी अभिव्यक्ति भाषा के माध्यम मे नही कर सकता है। अत प्राय. देखा जाता है कि अचेतन अपनी विचार-अभिव्यक्ति क्रिया (Action) द्वारा करते हैं। स्वप्न मे अचेतन की अभिव्यक्ति होती है। व्यक्ति स्वप्न मे उच्चरित शब्दो का प्रत्यक्षीकरण नही करता, बल्कि वह अपने विचारो की अभिव्यक्ति मौन नाटकीय ढग से होते पाता है। मौन नाटकीय ढग अभिव्यक्ति का तात्पर्य विचारो की ऐसी अभिव्यक्ति से है जहाँ हाव-भाव द्वारा ही विचारो को दूसरो तक पहुँचाया जाता है। मनुष्य भी अपने अचेतन विचारो की अभिव्यक्ति भाषा के माध्यम से न कर हाव-भाव के माध्यम द्वारा करता है। इस प्रकार अचेतन के विचारो को भाषा का सहारा नही मिलता है, जिससे वे अपनी अभिव्यक्ति हाव-भाव द्वारा ही करते हैं।

(घ) **हम अचेतन विचारो** के अस्तित्व का अनुमान मनोस्नायुविकृति तथा मनोविकृत व्यक्तियो के व्यवहारो के विश्लेषण द्वारा लगाते है। अचेतन विचारो की अभिव्यक्ति स्वस्थ व्यक्ति स्वप्न मे करते है। स्वप्न के विश्लेषण द्वारा भी हम अचेतन विचारो का अनुमान लगाते हैं। इस प्रकार स्पष्ट है कि अचेतन विचारो का निरीक्षण सम्भव नही है। अनुमान द्वारा ही उनके विषय मे जाना जा सकता है।

(ङ) **अचेतन को समय, स्थान, उचित एवं अनुचित का ज्ञान नही रहता है।** अत· अचेतन विचार अपनी अभिव्यक्ति कभी भी कर सकते है। फ्रायड महोदय ने एक मनुष्य को मनोविश्लेषण के उपरान्त उसके अचेतन विचार का पता लगाया। इस व्यक्ति को अपने पिता से नही पटती थी। अत वह सदा अपने पिता से झगडता रहता था। पिता के विरोध की भावना चेतना मे नही रहती थी। दमन (Repression) नामक मानसिक क्रिया ने इस विरोधी भाव को अचेतन मे भेज दिया था। पिता की मृत्यु के उपरान्त भी इस व्यक्ति ने अपने विरोध-भाव की अभिव्यक्ति स्वप्न मे की। इस उदाहरण से स्पष्ट है कि अचेतन को समय का ज्ञान नही रहता है। इस

ज्ञान के अभाव में ही वह पिता की मृत्यु के पश्चात् भी सदा पिता से अचेतन में झगड़ता रहा ।

(च) अचेतन में विरोध (Contradiction) नाम की चीज नहीं होती है । विचार या इच्छा से उत्पन्न होने पर अचेतन उसकी अभिव्यक्ति अवश्य करेगा । इच्छा पूर्ति एवं विचारों की अभिव्यक्ति में किसी प्रकार की बाधा नहीं रहती है। अन्‍ अगर अचेतन में स्वप्न-यात्रा का विचार उत्पन्न होता है तो व्यक्ति अपने इस विचार की अभिव्यक्ति स्वप्न या अपने अन्य ऐसे व्यवहारों द्वारा कर लेता है जहाँ व्यक्ति की अपनी क्रिया में रुकावट न हुचने की कोई आशंका नहीं होती ।

(छ) अचेतन के विचार बार-बार अपनी अभिव्यक्ति के लिए उपस्थित होते है । बचपन में घटी कोई घटना जो अभी अचेतन मे है वह अपनी अभिव्यक्ति ग्रहण कर सकता है। अचेतन विचारों में बार बार अभिव्यक्ति के इस नियम को आवृत्ति एवं दबाव (Repetition-compulsion) का नियम कहते है ।

(ज) अचेतन को नैतिकता का ज्ञान नही होता है । उसके सामने अच्छे और बुरे का कोई भी प्रश्न नही रहता है । अत अचेतन विचारो को सचालित करने में सुखेच्छ दुखेच्छ के नियम (Pleasure pain principle) का महत्त्वपूर्ण स्थान है । इस नियम का अर्थ है कि जिस क्रिया से सतोष सुख एवं आनन्द की प्राप्ति की सम्भावना होती है उस क्रिया को अचेतन बार बार दुहराता है परन्तु ऐसे विचार जिनसे तकलीफ होनेवाली है उनकी अभिव्यक्ति वह कभी नही करता है ।

(झ) अचेतन के सभी विचार जागरूक होते है । चेतना या अवचेतन के विचारो को व्यक्ति कभी-कभी भूल जाता है । परन्तु अचेतन विचार अचेतन में अपने मूल रूप में ही उपस्थित रहता है । यहाँ विचारो के भूलने का प्रश्न उत्पन्न ही नही होता है ।

(ञ) अचेतन अपने विचारो की अभिव्यक्ति में सदा ध्यान रखता है कि उसके विचारों को समाज या अवचेतन या चेतन में स्थित इगो (Ego) या सुपर इगो (Super ego) समझ न जाय । इगो (Ego) व्यक्ति के अन्दर स्थित मस्तिष्क का वह भाग है जो व्यक्ति को सही एवं गलत का ज्ञान दिलाती है । सुपर इगो (Super-ego) व्यक्ति में स्थित मस्तिष्क का वह भाग है जो व्यक्ति को क्या क्या और कैसे करना चाहिए का आदेश देती है । सुपर इगो (Super ego) के आदेशानुसार नही चलने पर व्यक्ति में दोष भाव (Sense of guilt) उत्पन्न हो जाता है जिससे व्यक्ति विचलित एवं असन्तुलित हो जाता है। अचेतन का बार बार यह प्रयास होता है कि वह अपने विचारों की अभिव्यक्ति इस प्रकार करे जिससे इगो (Ego) और सुपर इगो (Super-ego) को इन विचारों का ज्ञान न हो सके । इस प्रयास में अचेतन अपने विचारों की अभिव्यक्ति परिवर्तित रूप मे करता है । इस प्रकार अचेतन की प्रमुख विशेषता अपने विचारों को परिवर्तित ढग अभिव्यक्ति करना भी होता है ।

(ट) अचेतन शिशु स्वरूप (Infantile) होता है । बच्चे जिस प्रकार एक

इच्छा की उत्पत्ति के उपरान्त उसकी पूर्ति अति शीघ्र चाहते है उसी प्रकार अचेतन मे गत्यात्मक सगठन के उपरान्त उद्भूत विचार अपनी अभिव्यक्ति अतिशीघ्र करना चाहता है। जब तक अचेतन अपने विचार की सन्तुष्टि नही करता तब तक उसे चैन नही होता। अत अचेतन के स्वभाव की तुलना बच्चे के स्वभाव से की गयी है।

**(ठ) अचेतन अतार्किक** (Illogical) होता है। उसके चिन्तन की क्रिया मे तर्क-हीनता प्रलक्षित होती है।

## अचेतन का महत्त्व
## (Importance of Unconscious)

मस्तिष्क मे रहने वाले विचारो मे अधिकाश विचार अचेतन मे ही रहते है इस कारण व्यक्ति अपने अचेतन या अनुचेतन मे एक समय अनेक विचारो को नही रख सकता है। अत. व्यक्ति के लिए कुछ विचारो का भूलना आवश्यक है। इसके अतिरि[illegible] व्यक्ति के मन मे भिन्न-भिन्न इच्छाएँ उत्पन्न होती रहती है। व्यक्ति इच्छाओ की पूर्ति करना चाहता है। परन्तु समाज असामाजिक कार्यो व्यक्ति को रोकता है। अत व्यक्ति की असामाजिक इच्छाएँ अचेतन है। अचेतन मे जाने पर यद्यपि व्यक्ति को अपनी इच्छाओ का ज्ञान फिर भी वे इच्छाएँ प्रबल रूप मे अचेतन मे वर्त्तमान रहती है। ये [illegible]लिए व्यक्ति को कार्यशील करती है। व्यक्ति जब तक इन [illegible]रता तब तक उसे चैन नही रहता है। अचेतन मे रहने [illegible] रूप बदल कर छद्मवेश मे करती हैं। अत इन इच्छाओ [illegible] नही रहता है। इस प्रकार व्यक्ति के व्यवहारो को केवल [illegible] नही जा सकता है। चूँकि व्यक्ति को अधिकाश व्यवहार अचेतन से प्राप्त होती है, अत अचेतन का अध्ययन अत्या-

## [illegible] के अस्तित्व के कुछ प्रमाण
## [illegible] the existence of Unconscious)

[illegible]ous) एव इसमे रहने वाले विचारो के अस्तित्व का [illegible] अवस्थाओ से मिलता है—

[illegible] —(Somnambulism)—कुछ ऐसे व्यक्ति [illegible]वस्था मे उठकर कुछ दूर चलते है तथा इस अवस्था मे [illegible] पाये जाते है। उदाहरणार्थ—एक व्यक्ति सोयी हुई अपने घर के बाहर निकल दूसरे के घर में प्रवेश कर उपरान्त पुन अपने स्थान पर लौट आता है। सुबह [illegible]व्यवहारो की चेतना एकदम नही रहती है। अब प्रश्न है [illegible] व्यवहार जब कि चेतना और अनुचेतना मे नही हैं [illegible] ही इन व्यवहारो के सचालन की सम्भावना है।

२ चेतनाविहीन होने की अवस्था में अभिव्यक्त विचार—अचेतन का प्रमाण उपयुक्त निद्राभ्रमण के व्यवहार के अतिरिक्त व्यक्ति को चेतनाविहीन करने के क्रम में उत्पन्न व्यवहार से भी मिलता है। व्यक्ति को एनेसथेसिया नामक दवा देकर चेतनाविहीन किया जाता है। इस दवा के उपरान्त व्यक्ति की चेतना धीरे-धीरे लुप्त हो जाती है। व्यक्ति की चेतना जब लुप्त होने लगती है तो वह अपने-आप कुछ बोलता है। ऐसे समय में व्यक्ति के विचारों को हम न तो चेतना में ही देखते हैं और न अनुचेतना में ही। अतः स्पष्ट है कि वे अचेतन में रहते हैं। अतएव जब व्यक्ति की चेतना धीरे-धीरे आने लगती है तो इस अवस्था में अभिव्यक्त विचारों से भी अचेतन के अस्तित्व का प्रमाण मिलता है।

३ सम्मोहन विस्मृति (Post hypnotic Amnesia)—अचेतन का प्रमाण हमें पश्चात् सम्मोहन विस्मृति (Post hypnotic Amnesia) से भी मिलता है। अनेक ऐसे उदाहरण मिलते हैं जिनमें व्यक्ति को सम्मोहन (Hypnosis) की अवस्था में ले आया जाता है और इस अवस्था में ले जाकर व्यक्ति को कुछ समय के पश्चात् कोई कार्य सम्पन्न करने का आदेश दिया जाता है। ऐसा देखा जाता है कि व्यक्ति जब सम्मोहन की अवस्था से अपनी पुरानी अवस्था को प्राप्त करता है तो उसे सम्मोहन की अवस्था में दिये गए आदेशों की चेतना नहीं रहती है। इसके अतिरिक्त वह प्रयास करने पर भी आदेशों को चेतना में लाने में असमर्थ रहता है। इससे स्पष्ट है कि आदेश न चेतना में रहता है और न अनुचेतना में ही फिर भी नियत समय के आने पर व्यक्ति दिये गए आदेशों के अनुरूप कार्य करता पाया जाता है। व्यक्ति के ऐसे व्यवहारों से भी अचेतन का प्रमाण मिलता है।

४ सोयी हुई अवस्था में समस्याओं का समाधान—इसके प्रमाण हमारे सामने अनेक हैं। समस्याओं के ऐसे समाधान का एक मात्र तात्पर्य यह है कि मस्तिष्क द्वारा सभी काम चेतन या अनुचेतन की अवस्था में ही सम्पादित नहीं होते हैं वरन् कुछ कार्यों को मस्तिष्क अचेतन अवस्था में भी सम्पादित करता है। ऐसे कार्य जिनकी चेतना सम्भव हो तो स्पष्टतया निर्देश करता है कि ये कार्य अचेतन द्वारा ही सम्पादित एवं नियन्त्रित होते हैं। अतः व्यक्ति द्वारा अचेतन अवस्था में किये गए कार्यों से अचेतन का प्रमाण मिलता है।

५ स्वप्न विश्लेषण (Dream interpretation)—स्वप्न विश्लेषण के द्वारा हमें यह मालूम होता है कि व्यक्ति की सभी इच्छाएं चेतन में नहीं रहती हैं। अनेक ऐसी इच्छाएं हैं जिनके विषय में व्यक्ति को ज्ञान नहीं रहता है। कुछ इच्छाएँ जिनका व्यक्ति को ज्ञान नहीं रहता है, व्यक्ति के अचेतन मन में रहती हैं। स्वप्न विश्लेषण से अचेतन मन में रहने वाले विचारों का ज्ञान प्राप्त होता है।

६ दैनिक मनोविकृतियां (Psycho pathology of everyday life)—प्रतिदिन हम कुछ ऐसे कार्यों को करते हैं जिनका विश्लेषण करते हुए कहते पाये जाते

हैं कि यह कार्य अकारण हो गया; जैसे—दूसरो की पुस्तक को रोज-रोज अपने ही घर मे रख लेना या दूसरे की कलम अपने पास रख लेना आदि। इन कार्यों के विश्लेषण से हमे पता चलता है कि ये कार्य कभी भी अकारण या यूँ ही (By chance) नही घटते। अब इन कार्यो के पीछे भी कोई कारण अवश्य रहता है। परन्तु इस कार्य का कारण चेतना या अनचेतना मे नही पाया जाता है। अत. व्यक्ति को इसका कारण पता लगाने मे कठिनाई होती है फिर भी मनोवैज्ञानिक विश्लेपण द्वारा उन क्रियाओ के कारण का पता लगाया गया हैं। इस विश्लेषण से स्पष्टतया मालूम होता है कि इन क्रियाओ का सम्पादन अचेतन द्वारा होता है, चेतना एव अनुचेतना द्वारा नही। अत दैनिक मनोविकृतियों के विश्लेषण से भी हमे अचेतन का प्रमाण मिलता है।

उपर्युक्त प्रमाणो से स्पष्ट है कि अचेतन के अस्तित्व पर कोई भी शका की सम्भावना नहीं है। अचेतन मे हमलोगो के अधिकाश के विचार प्रश्रय पाते है तथा अचेतन हमलोगो की क्रियाओ को सचालित एव नियन्त्रित करता है। अत: व्यक्ति के व्यवहारो के समझने के लिए अचेतन का समझना आवश्यक है।

---

तीसरा अध्याय

# कल्पना और स्वप्न

# (Imagination and Dream)

## (क) कल्पना

## (Imagination)

परिचय— विशेषताएं— उपप्रक्रियाएं— विस्तार परस्थापन संयोगीकरण पृथक्कीकरण—प्रकार— पुनर्निर्माणक कल्पना रचनात्मक कल्पना। रचनात्मक कल्पना में निहित अवस्थाएँ— तैयारी गर्भीकरण आलोक फल प्राप्ति।

### नियन्त्रित और अनियन्त्रित कल्पना

## (ख) स्वप्न

## (Dream)

परिचय—विशेषताएं—साधक आत्मनिष्ठ, निद्रारक्षक प्रतीकात्मक अचेतन से सम्बन्धित प्रतिमापुंज शीघ्र विस्मृत भ्रमात्मक और अतार्किक एवं इच्छा-पूर्ति का प्रयास।

स्वप्न के कुछ प्रमुख प्रकारात्मक उदाहरण—इच्छापूर्वक स्वप्न चिन्ता स्वप्न गति संवेदित स्वप्न समाधान स्वप्न भविष्यवाचक स्वप्न प्रतिरोध स्वप्न दण्ड स्वप्न पुनरावर्तक स्वप्न मरण स्वप्न सामूहिक स्वप्न तथा बहुरंगी स्वप्न।

सलैंड द्वारा प्रस्तुत वर्गीकरण—(क) सरल स्वप्न (ख) मिश्रित स्वप्न।

स्वप्न के सिद्धान्त (क) कुछ दार्शनिक विचार (ख) दैहिक सिद्धान्त—(i) प्रत्यक्षीकरण विभ्रम सिद्धांत और (ii) प्रबोधन क्रिया तन्त्र सिद्धांत (ग) मनोवैज्ञानिक सिद्धांत।

(i) फ्रायड का इच्छा-पूर्ति सिद्धान्त— स्वप्न कलाएं —प्रतिकीरण विस्थापन आकुंचन नाटकीयता तथा उप विस्तारण—फ्रायड के सिद्धांत की समालोचना (ii) एडलर का स्वप्न सम्बन्धी विचार (iii) युंग का विचार और एक स्वप्न तथा फ्रायड 'एडलर' और 'युंग'।

स्वप्न विश्लेषण— व्यक्त कथावस्तु तथा अव्यक्त कथावस्तु— विश्लेषणात्मक तथा संश्लेषणात्मक पद्धतियाँ—व्याख्या के दो स्तर— सामान्यार्थक और गुह्यार्थक स्तर—स्वतन्त्र साहचर्य विधि।

स्वप्नों से सम्बन्धित कुछ आधुनिक विचार।

## (क) कल्पना
## (Imagination)

कल्पना एक मानसिक क्रिया है जिसके द्वारा हम अपनी विगत अनुभूतियों (Past experiences) अथवा उनके खण्डो को सर्वथा एक नवीन रूप मे (In an original way)जोडते है, जैसे परियो की कल्पना। हमने चिडियो को आकाश मे उडते देखा है। हमने सुन्दर लडकियो को भी देखा है। परन्तु अलग-अलग प्राप्त विगत अनुभवो को जब हम एक नये रूप मे जोड देते हैं तो परी (Fairy) की कल्पना हो जाती है—एक सुन्दर युवती जिसको चिडियों जैसे पख लगे हो इसी प्रकार सोने का पहाड, दूध की नदी, आँसू का समुद्र, जुल्फो के बादल इत्यादि कल्पना के उदाहरण है। ईसप तथा पंचतन्त्र की कथाओ मे जानवर भी आदमी की तरह बोलते है। यह कल्पना हो की देन है।

कला और साहित्य के क्षेत्र मे ही नही, विज्ञान के क्षेत्र मे भी कल्पना के सहस्त्रो उदाहरण हैं। कवि अथवा चित्रकार अपनी रचनाओ मे कल्पना के द्वारा ही नवीनता ला पाता है। इन नये-नये आविष्कृत पदार्थो तथा उनके नये-नये मॉडलो (Models) के निर्माण मे कल्पना का महत्वपूर्ण स्थान है।

कल्पना की प्रमुख विशेषता यह है कि कल्पना भूत पर आधारित रहती हुई भी भविष्योन्मुख होती है। हमने देखा है कि स्मृति का सम्बन्ध भूतकाल की घटनाओ और अनुभूतियो से रहता है। प्रत्यक्षीकरण वर्तमान से सम्बन्धित है। परन्तु व्यक्ति की कल्पना भविष्य से भी अपना सम्बन्ध रखती है। कल्पना मे आयी बहुत-सी वस्तुएं भविष्य मे निर्मित हो जाती हैं। आगे चलकर व्यक्ति क्या करेगा, इस बात की कल्पना वह पहले भी कर ले सकता है। यहाँ यह भी जानना आवश्यक है कि कल्पना आत्मगत (Subjective) होती है, इसका सम्बन्ध व्यक्ति की अनुभूतियो और सूझ से है। कल्पना के लिए व्यक्तिगत अनुभूतियाँ (Personal experiences) आवश्यक है। एक अन्धा व्यक्ति जिसने कभी कमल का फूल देखा ही नही है, वह स्वर्ण कमल (Golden lotus) की कल्पना नही करता। इसी प्रकार जो व्यक्ति बहरा है वह अप्सराओ के सगीत की कल्पना नही कर सकता। कल्पना की क्रिया मे व्यक्ति अपनी विगत अनुभूतियो को ही एक नये रूप मे जोडकर (The different contents of the past experiences are combined into a new pattern) रखता है। यदि उससे सम्बन्धित अनुभूतियो का व्यक्ति मे अभाव रहेगा तो व्यक्ति कल्पना नही कर सकता है।

स्मृति (Memory) मे हमलोग बीती हुई घटनाओ एव अनुभूतियो का उसी रूप मे (In the same order and manner) दुहराने की कोशिश करते हैं।[१]

१ "Memory consists in the ideal revival of the past experience, as far as possible, in the order and manner, of its original occurrence with the awareness of its pastness in one's own personal reactional biography"

परन्तु कल्पना में हम उनको एक नये रूप में सजाते हैं। स्मृति की क्रिया में पहचान (Recognition) एक आवश्यक अंग माना जाता है परन्तु कल्पना की क्रिया में पहचान (Recognition) आवश्यक अंग नहीं है। फलतः स्मृति में लायी गयी चीजें परिचित मालूम पड़ती हैं, परन्तु काल्पनिक चीजों में परिचय (Familiarity) नहीं मालूम पड़ता। यह चीज एकदम नयी मालूम पड़ती है।

मान लीजिए कि वृन्दावन फुलवारी आपने देखी है। अब आप यहाँ अपने कमरे में बैठ उसकी स्मृति अपने मस्तिष्क में ला रहे हैं। वहाँ कैसे-कैसे फूल हैं कैसी कैसी क्यारियाँ है उसमें कैसे फव्वारे लगे हैं किस प्रकार लताओं द्वारा जीव-जन्तु के आकार बनने लगते हैं इत्यादि बात यदि आप यथासम्भव हू-बहू उसी प्रकार अपने मस्तिष्क में ला रहे हैं तो उसे स्मृति कहेंगे। परन्तु यदि आप यहाँ एक ऐसे गुलाब की प्रतिमा (Image) अपने मस्तिष्क में ला रहे हैं जिसकी पत्तियाँ भिन्न भिन्न रंगों की हैं जैसे एक पत्ती (Petal) लाल एक गुलाबी एक नीली एक हरी, एक सफेद इत्यादि हैं तो हम कहेंगे कि यह बहुरंगी (Multicoloured) गुलाब आपकी रचना (Product) है। नवीन रचना का यह कार्य कल्पना का अभिन्न गुण है। इसीलिए कल्पना को वुडवर्थ ने—मानसिक दस्तकारी (mental manipulation) की क्रिया कहना अधिक उपयुक्त समझा है। उन्होंने कल्पना की परिभाषा इस प्रकार दी है— Imagination is mental manipulation When the individual recalls facts previously observed in reality and then proceed to rearrange these facts into a new pattern he is said to show imagination. —Woodworth

अर्थात जब व्यक्ति भूतकाल में वास्तविक रूप में देखी गयी बातों को अपनी स्मृति में लाता है और पुनः जब वह स्मृति की इन बातों को एक नये रूप (New pattern) में सजाता है तो हम कह सकते हैं कि वह कल्पना कर रहा है।

भिन्न भिन्न अवसरों पर कल्पना में भिन्न भिन्न प्रकार की उपक्रियाएं (Subprocesses) देखी जाती हैं जैसे (क) विस्तारण (Augmentation) (ख) लघुकरण (Diminution) (ग) परस्थापन (Substitution) (घ) संयोगीकरण (Conjoining) तथा (ङ) पृथक्करण (Disjoining)।

कल्पना में हम जब अपने विगत अनुभवों को वास्तविकता से अधिक बड़े आकार अथवा शक्ति के साथ सजाते हैं तो कल्पना में विस्तारण क्रिया पाते हैं। रामायण में एक जगह सुरसा नामक राक्षसी का मुंह खुलकर इतना बड़ा हुआ वर्णित है कि उसका आकार तुलसीदासजी ने सौ योजन लिखा है। इस छोटे से मुंह के आकार को सौ योजन बड़ा निर्मित करना कल्पना में विस्तारण की क्रिया है। आँखों का आकार आँसू का समुद्र खून की नदी इत्यादि की कल्पना विस्तारण क्रिया के परिचायक हैं। साहित्य के अतिशयोक्तिपूर्ण वर्णन (Exaggerated depiction) इसके सुन्दर उदाहरण हैं।

ठीक इसी प्रकार कल्पना में विगत अनुभवों को नया रूप देने में बहुत घटा

कर लाने की बात देखी जाती है। 'ग्युलिवर और लिलिपुट' वाली कहानी मे इसका रूप देख सकते है। लिलिपुट के व्यक्तियो की ऊँचाई केवल ६ इन्च ही वर्णित है। इस प्रकार लका पहुँचने पर हनुमान जी मच्छड के समान छोटा आकार धारण कर लेना तुलसी दास जी की कल्पना मे लघुकरण की क्रिया का बोध कराती है।

परस्थापन (Substitution) की दशा मे भूतकाल के अनुभव प्राय उसी प्रकार आते है सिर्फ उनके किसी भाग-विशेष मे नवीनता ला दी जाती है। जैसे आल्हा-ऊदल की कहानी मे रूपवती महारानी फूलमती के शरीर का वजन केवल पाँच फूल के बराबर कल्पित है। जैसे, राजा मलखान के प्राण हृदय मे न बसकर उसके तलवे मे बसते थे। जैसे, महारानी के 'सोना' बाल सोने के सुनहले कोमल तारो जैसे आकर्षक थे आदि। कमलनयन, चन्द्रमुख, चरण-कमल-जैसी कल्पनाओ के पीछे इस परस्थापन की क्रिया वर्त्तमान रहती है।

सयोगीकरण (Conjoining) के सुन्दर उदाहरण कुछ देवताओ की कल्पित, मूर्त्तियो मे पाते है। जैसे, नरसिंह देव, दस सिर और बीस हाथो वाला रावण, ब्रह्मा पचानन, देवी-दुर्गा इत्यादि की मूर्त्तियो मे हम पाते है कि बहुत सी विशेषताओ, शक्तियो एव शारीरिक अवयवो को एक साथ मिलाकर उनकी कल्पना की गयी है।

पृथक्करण (Disjoining) की क्रिया वहाँ देखी जाती है जहाँ विगत अनुभूतियो (Past experiences) के कुछ भागो का सर्वथा लोप कर दिया जाता है और उसमे कुछ विशिष्ट गुणो का समावेश कर दिया जाता है, जैसे—बिना धड के ही बोलते हुए सिर की कल्पना, कटे हुए हाथ का लिखने लगना आदि। ऐसी कल्पनाएँ रोमाञ्चकारी एव जादू वाली कहानियो मे पाते है।

परन्तु यहाँ इतना जानना आवश्यक है कि प्रत्येक कल्पना के पीछे कोई न-कोई प्रेरक वृत्ति (Motive) कार्य करती है। जब वैज्ञानिक, मोटरो और हवाई जहाजो के नये 'मॉडलो' (Models) की कल्पना करता रहता है उस समय उसके अन्दर आत्मसन्तुष्टि, यशप्राप्ति एव द्रव्यप्राप्ति की प्रेरक वृत्तियाँ कार्य करती होती है। इसलिए कल्पना व्यक्ति को सन्तोष और आनन्द की प्राप्ति मे सहायता प्रदान करती है।

काल्पनिक अवस्थाओ एव घटनाओ के सम्पर्क मे आकर व्यक्ति थोडी देर के लिए इस ससार की दुःखमय वास्तविकताओ से अपना पलायन (Escape) कर पाता है। यही कारण है कि सफल अथवा असफल प्रेम के काल्पनिक साहित्य मे भय और रोमाञ्चकारी कहानियो मे व्यक्ति खो जाता है और अपने को उसी कल्पना लोक का एक प्राणी समझने लगता है। ऐसी काल्पनिक परिस्थितियो मे व्यक्ति की बहुत-सी दमित इच्छाओ की सन्तुष्टि भी होती है। वास्तविक जीवन मे प्रेम-पिपासु व्यक्ति काल्पनिक रोमाण्टिक कहानियो के नायको अथवा नायिकाओ के साथ अपना आत्म सम्बन्ध (Identification) स्थापित कर मनचाहा प्रेम अथवा उसका प्रतिमान प्राप्त करते हैं। वास्तविक जीवन मे हम जो नही पाते हैं उसे हम कल्पना मे प्राप्त कर लेते हैं। इस बात की पुष्टि हमारे दिवास्वप्नो (Day dreams) से अच्छी

तरह होती है। जो भी हो इतना तो सभी मानते हैं कि आज का समाज और संस्कृति बहुत अर्थों में मनुष्य की सक्रिय रचनात्मकता की देन है।

मनोवैज्ञानिक ने कल्पना का वर्गीकरण निम्नलिखित प्रकार से किया है—

कल्पना के प्रकार
(Kinds of Imagination)




१ पुनर्निर्मायक कल्पना (Reproductive Imagination)

भूतकाल में देखी हुई घटनाओं (Incidents) अथवा प्राप्त अनुभूतियों (Experience) को जब हम फिर से चेतना में लाते हैं तो इसे पुनर्निर्मायक कल्पना कहते हैं। कल्पना में विगत अनुभूतियां प्रतिमाओं (Images) के रूप में आती हैं। पुनर्निर्मायक कल्पना और स्मृति के लक्षण प्राय एक ही जैसे होते हैं। कल प्रात काल मैंने क्या-क्या नाश्ता किया था कहां-कहां घूमने गया था इन बातों को यदि मैं फिर से अभी मस्तिष्क में लाऊं तो इसे हम पुनर्निर्मायक कल्पना कहेंगे।

इस प्रकार के पुनर्निर्माण पुस्तक पढ़ने के समय भी हम पाते हैं। पुस्तक पढ़ते समय पुस्तक की लिखि बातें प्रतिमाओं के रूप में मस्तिष्क में आती रहती हैं। किसी कविता अथवा उपन्यास को पढ़ते समय उनके पात्र उनकी घटनाएं उनके कथनोपकथन इत्यादि का प्रतिमाएं (Images) हमारी कल्पना में चलचित्र की तरह में आती रहती है। व्यक्ति पढ़ता जाता है और तत्सम्बन्धित प्रतिमाएं उसकी कल्पना में आती जाती हैं—इसे ग्राहक कल्पना (Receptive Imagination) के नाम से भी कुछ मनोवैज्ञानिको ने पुकारा है क्योंकि कल्पना की उत्पत्ति का कारण अधिकांश रूप में बाह्य उत्तेजनाएं ही हैं जिन्हें व्यक्ति ग्रहण करता है तथा जिसके साथ उसके मस्तिष्क में प्रतिमाएं आती हैं।

२ रचनात्मक कल्पना (Creative Imagination)[1]

रचनात्मक कल्पना को ही कल्पना का उपयुक्त रूप समझना चाहिए। इस अवस्था में पूर्व-अनुभूत वस्तुओं का नये रूप में सृजन होता है। किसी आविष्कारक ने

१ Imagination is a device for attaining anattainable goal
—Murphy A *Briefer General Psychology* P 346

अनुसन्धान-कार्य मे रचनात्मक कल्पना की अभिव्यक्ति देखी जाती है। जब कोई इन्जीनियर किसी कारखाने, मकान अथवा खान की खुदाई किस प्रकार होगी इत्यादि का नक्शा तैयार करता है, उस समय उसके अन्दर रचनात्मक कल्पना की क्रिया देखी जाती है। इस प्रकार की कल्पनाओ को हम कई एक पहलूओ से समझ सकते हैं। पहले पहलू मे **बौद्धिक रचनात्मक कल्पनाओ** (Intellectual creative imagination) को पाते है।

रसोई बनाते समय खौलते हुए पानी के निकलते हुए भाप (Steam) को ऊपर लगे ढक्कन को ठेलते देखकर वाटसन (Watson) की जिस कल्पना द्वारा भाप से चलने वाले इजन की रचना हुई—उसे हम बौद्धिक रचनात्मक कल्पना कहेंगे। यही बात कॉपरनिकस (Copernicus), न्यूटन (Newton), एन्सटाइन (Einstein) इत्यादि के अन्वेषणो मे पाते है। बड़े-बड़े रिसर्च स्कॉलरो (Research Scholars) मे यही कल्पना-क्रिया अधिक देखी जाती है।

रचनात्मक कल्पना का दूसरा प्रमुख पहलू है **ललित रचनात्मक कल्पना** (Aesthetic creative imagination)। इसके द्वारा एक सगीतकार नये गीतो मे नयी धुनें भर पाता है। कहानीकार, कवि, लेखक, नर्तक इत्यादि सभी इसी ललित क्षेत्र मे रचनात्मक कल्पनाएँ दर्शाते हैं। इनका सम्बन्ध हमारी **ललित प्रवृत्तियों** (Aesthetic tendencies) की सन्तुष्टि से है।

ठीक उसी प्रकार यह **समयानुकूल रचनात्मक कल्पना** (Practical creative imagination) का फल है कि कोई-कोई व्यक्ति प्राय प्रत्येक परिस्थिति मे अपना उचित अभियोजन शीघ्रता से कर पाता है। कब किसके साथ क्या बोलने से वह खुश होगा, कौन आगे चलकर क्या-क्या भला अथवा बुरा हमारे प्रति कर सकता है, कौन-सा व्यवहार किसी परिस्थिति (जैसे—पिकनिक, सभा) मे सर्वप्रिय होगा तथा उसे किस प्रकार सम्पादित किया जाय इत्यादि बातो मे व्यक्ति अपनी समयानुकूल रचनात्मक कल्पना द्वारा सफल होता पाया जाता है।

रचनात्मक कल्पना मे कई एक अवस्थाएँ देखी जाती हैं। सन् १९०० ई० मे **रिबौट** (Ribot) ने अपने प्रयोग के आधार पर बतलाया कि मशीनो के आविष्कार-सम्बन्धी रचनात्मक कल्पना मे कुछ प्रमुख अवस्थाएँ पायी जाती हैं, जैसे—

(१) **आविष्कार सम्बन्धी समस्या का समाधान करने की प्रथम इच्छा** (First desire) **और उससे जागृत कल्पनासमूह**, (२) **गर्भीकरण** (Incubation) अर्थात् वह अवस्था जब उपस्थित समस्या का समाधान व्यक्ति के अन्दर अचेतन रूप से होता रहता है, (३) **आकस्मिक रूप से समाधान** (Sudden Solution or Illumination—according to Graham Wallace) **गर्भीकरण की दशा मे हुए समाधान सहसा प्रस्फुटन** और (४) **फलप्राप्ति** (Solution) **आविष्कार का होना।** **कैथेरिन पैट्रिक** (Catherin Patrick) ने इस सम्बन्ध मे एक प्रयोग किया था। उन्होंने एक पहाड़ो का सुन्दर चित्र बहुत-से कवियो को दिखाया और उसने कहा

कि वे इस चित्र को देख कर एक कविता बनायें। कवियों से यह आग्रह किया गया कि रचना करने के सिलसिले में आदि से अन्त तक जो प्रतिमाएं एवं विचार उनके मस्तिष्क में आते जायें उन्हें वे उसी क्रम से बोलते जायें।

सभी कवियों की बातें बारी बारी से सुन लेने के बाद पट्रिक ने रचनात्मक कल्पना में ये चार प्रमुख अवस्थाएं मानी हैं—(१) तयारी (Preparation) (२) गर्भीकरण (Incubation) (३) आलोक (Illumination) तथा (४) दुहराना और प्रमाणित करना (Revision and Verificaiton)।

यह बात जानने की है कि बुद्धि (Intelligence), चिन्तन (Thinking) और कल्पना में घनिष्ट सम्बन्ध है तथा प्रत्येक व्यक्ति मे रचनात्मक कल्पना की क्रिया समान मात्रा (Degree) मे नही पायी जाती है। इस क्षेत्र में भी वैयक्तिक विभिन्नता देखी जाती है।

अब यह रचनात्मक कल्पना नियन्त्रित (Controlled) भी हो सकती है तथा अनियन्त्रित भी हो सकती है, जब कोई उपन्यासकार उपन्यास लिखने बठता है तो पहले से ही वह अपने मस्तिष्क में अपने उपन्यास का कथानक रखता है। उपन्यासकार मे कैसे चरित्र (Characters) आयेंगे घटना का विकास किस प्रकार होगा क्लाई मेक्स(Climax) किस प्रकार आयगा इन सारी बातों को कल्पना के सहारे उपन्यास कार पहले से ही मन रूप में सजाने का प्रयास करता है। वह ऐसी घटनाओं, पात्रों, कथोपकथन इत्यादि को चुनता है जो उसके उपन्यास के उद्देश्य की पूर्ति में सहायक हैं। एलिस इन वण्डरलैंड (Alice in Wonderland) नामक पुस्तक इसका एक सुन्दर उदाहरण प्रतीत होती है। ठीक इसी प्रकार एक इन्जीनियर जब एक पुल (Bridge) का निर्माण अपनी रचनात्मक कल्पना के सहारे करता है तो उसकी कल्पना एक निश्चत दिशा व नियन्त्रित रूप से होती है।

परन्तु, अनियन्त्रित (Uncontrolled) रचनात्मक कल्पना में कल्पना की न एक निश्चित दिशा होती है और न उस पर किसी प्रकार का नियन्त्रण। यह संसार की वास्तविकताओं (Realities) से प्राय अलग एवं दूरी होती है। इस प्रकार की कल्पना के सर्वश्रेष्ठ उदाहरण हैं दिवास्वप्न (Daydreams) में आने वाली कल्पनाएं। इसके अतिरिक्त बच्चो के खेलों में भी इसी प्रकार की अनियन्त्रित कल्पना दिखाई पड़ती है। ये दिवास्वप्न प्राय तीन प्रकार के होते हैं—(१) विजयी नायक वाले दिवास्वप्न (Conquering hero type) (२) पीड़ित नायक वाले दिवास्वप्न (Suffering hero type) और (३) एकत्रित चिन्ता दिवास्वप्न (Organised worry type)।

दिवास्वप्नों में प्राय हम अपनी अतृप्त इच्छाओं की पूर्ति मनचाहे ढग से करते हैं, इसलिए हम अपनी रुचि के अनुकूल मानसिक प्रतिमाओं के सहारे कुछ-से कुछ स्वतन्त्रतापूवक सोचते चले जाते हैं। अनियन्त्रित कल्पना के उदाहरण हमस्व तन्त्र साहचय विधि (Free association technique) के प्रयोग द्वारा भी पाते हैं।

दिवास्वप्न की अवस्था मे मस्तिष्क (Mind) अपेक्षाकृत (Relatively) निष्क्रिय (Passive) रहता है। इसलिए मनोवैज्ञानिको ने दिवास्वप्नो को निष्क्रिय कल्पना भी कहा है। एक के बाद एक प्रतिमा ख्याली पोलाव पकाते वक्त स्वत: आती-जाती है परन्तु नियन्त्रित कल्पना (Controlled imagination) मे 'हमचित चुन-चुनकर (After selection and rejection) अपने उद्देश्य के अनुकूल प्रतिमाओ को लाता है। इससे नियन्त्रण-कल्पनाओ की अवस्था मे मस्तिष्क अधिक सक्रिय (Active) रहना है। अस्तु, इसे सक्रिय कल्पना (Active imaginatson) भी कहना अनुपयुक्त न होगा।

## (ख) स्वप्न
## (Dream)

सपने हमने भी देखे हैं, आप भी देखे होगे। हम सभी अक्सर सपने देखते है। नींद आती है और व्यक्ति सो जाता है। ये सपने इसी बीच आया-जाया करते हैं। हमें सपने मे प्राय अपनी इस दुनिया से मिलती-जुलती एक नयी-अनोखी दुनिया दिखाई पडती है। सपनो की अवस्था मे भी हमे ऐसा भास होता है जैसे अन्य कोई या हम बोल रहे हैं, हँस रहे हैं, भाग रहे है इत्यादि। जिस प्रकार वास्तविक जागृत जीवन मे घटनाएँ घटती हैं, उसी तरह हमारे सपनो मे घटनाएँ घटती जैसी लगती हैं।

स्वप्न की घटनाएँ किसी कहानी (Episode) जैसी घटती प्रतीत होती है। मनोवैज्ञानिक दृष्टकोण से ये सपने भी व्यक्ति के सुप्तावस्था मे होने वाली एक प्रकार की मानसिक क्रियाएँ है। चाहे व्यक्ति जगा हो अथवा सोया, उससे कोई-न-कोई मानसिक क्रिया सतत् किसी-न-किसी रूप मे चलती ही रहती है। फिशर (Fisher V E) नामक मनोवैज्ञानिक ने अपनी पुस्तक मे लिखा है—"There is a continuity of mental activity during sleep and dream is merely a phase of this continuity of activity" भावार्थ यह है कि निद्रावस्था मे भी मानसिक क्रिया लगातार चलती रहती और स्वप्न इन्हीं लगातार चलने वाली मानसिक प्रक्रियाओं की एक अवस्थाविशेष है।

कुछ मनोवैज्ञानिको के अनुसार व्यक्ति की निद्रावस्था मे कुछ-न-कुछ स्वप्न हमेशा आते रहते हैं। प्रात काल यदि व्यक्ति कहता है कि रात को उसने कोई भी स्वप्न नही देखा है तो सिर्फ इसका यही अर्थ समझना चाहिए कि स्वप्न तो उसने कुछ-न-कुछ देखे अवश्य हैं, परन्तु उन्हें वह अपने स्मरण मे लाने मे असमर्थ हो रहा है।

हमारी मानसिक क्रियाएँ (Mental activities) सतत् चलती रहती है। इस बात की पुष्टि निद्रावस्था (Subwaking period or hypnogogic period) मे प्राप्त अनुभवो से भी होती है। यदि व्यक्ति की तन्द्रावस्था मे होने वाली मानसिक क्रियाओ पर ध्यान दिया जाय तो पता चलेगा कि कोई-न-कोई विचार

अथवा घटना एक के बाद एक उसके मस्तिष्क में आती-जाती रहती है । तन्द्रावस्था जाग्रतावस्था और निद्रावस्था इन दोनो के बीच की स्थिति है जब व्यक्ति न पूर्णत: सो गया होता है और न उसे पूर्णत: जगा हुआ कहा जा सकता है । यही तन्द्रावस्था धीरे धीरे निद्रावस्था मे बदल जाती है ।

तन्द्रावस्था के टूटते ही उसके अन्दर होने वाली मानसिक क्रियाओं में उत्पन्न विचारों अथवा घटनाओं की कड़ी भी टूट जाती है और व्यक्ति तन्द्रावस्था में अनुभूत बहुत-सी बातें भूल जाता है । अस्तु निद्रावस्था टूटने के बाद यदि व्यक्ति उस अवस्था में घटित मानसिक क्रियाओं को बहुत कुछ भूल जाता है तो इसमें आश्चर्य क्या ? नींद की अवस्था में तो व्यक्ति में और भी अधिक मानसिक पृथक्करण (Mental dissociation) के लक्षण दिखाई पड़ते हैं ।

इन स्वप्नों पर व्यक्ति की वैयक्तिक सामाजिक आर्थिक इत्यादि सारी अवस्थाओं का प्रभाव देखा जाता है । इसका सम्बन्ध व्यक्ति के मानसिक स्वास्थ्य से अत्यधिक है । ये स्वप्न प्रतिमाओं (Images) के रूप में आते हैं । ये प्रतिमाएं (Images) कई प्रकार की होती हैं परन्तु उनमें दृष्टि-प्रतिमाओं (Visual Images) और श्रवण प्रतिमाओं (Auditory images) की अत्यधिक प्रधानता रहती है । अन्ध व्यक्तियों के स्वप्न में श्रवण प्रतिमाओं की अधिकता रहती है ।

किमिन्स (Kimmins) के कथनानुसार बच्चों के सपनों और युवकों के सपनों के उपकरणों (Material) मे बहुत कुछ अन्तर रहता है । यही बात युवकों एवं बूढ़ो मे तथा पुरुषो एवं स्त्रियो और सामान्य एवं असामान्य (Normal and Abnormal) व्यक्तियों के सपनों के साथ भी है । और कोई आश्चर्य नहीं यदि उच्च स्तर के जानवर (Higher animals) भी स्वप्न देखते हों ।

सनफोर्ड (Sanford) तथा बेरियन (Berrien) आदि के अनुसार सपने अधिकतर नींद के अन्तिम भाग में आते हैं रात्रि के अन्तिम पहर में सपनों की बहुलता पायी जाती है । मनोवैज्ञानिक इन सपनों का सम्बन्ध व्यक्ति के जीवन इतिहास (Life-history) से मानते हैं । यही कारण है कि स्वप्नों में वैयक्तिक विभिन्नताएं (Individual differences) होती हैं ।

अभी हाल में अमेरिका के शिकागो विश्वविद्यालय में डेमन्ट (Dement) तथा क्लिटमन (Kleitman) जैसे मनोवैज्ञानिकों ने स्वप्नो पर कई एक प्रयोग किये हैं । उन्होंने अपने प्रयोगों मे पाया कि स्वप्न की अवस्था मे पलकें बन्द रहती हैं परन्तु अन्दर ही अन्दर आँखों की पुतली में गति (Eye movement) होती रहती है । धरातल की चीजों एवं घटनाओं से सम्बन्धित स्वप्नो मे यह नेत्रगति (Eye movement) बायें से दायें अधिक होती है । ऊँचाई या चढाई से सम्बन्धित स्वप्नों म यह नेत्र गति ऊपर से नीचे की दशा में देखी गयी है ।

साथ-साथ उनलोगों ने स्वप्न की अवस्था में निद्रित व्यक्ति की 'मस्तिष्क लहर' (Brain waves) का भी अध्ययन एलेक्ट्रो एनसेफलोग्राफ (Electro Ence-

phalograph) द्वारा किया है। उनलोगो ने पाया कि मस्तिष्क-लहरो का सम्बन्ध स्वप्न की अनुभूतियो से घनिष्ठ रूप से रहता है।

नींद मे स्वप्न शुरू होने के पहले निद्रित व्यक्ति मे कुछ करवटें बदलने, अपने हाथ-पैर, अँगुलियों, सिर इत्यादि हिलाने-डुलाने की क्रिया देखी जाती है, परन्तु जब स्वप्न का देखना शुरू हो जाता है तो शरीर धीरे-धीरे अधिक शान्त और शिथिल-जैसा हो जाता है। ये सपने 'डेमेन्ट' के अनुसार अत्यधिक लम्बे और घण्टो तक चलने वाले भी हो सकते है। उन्होंने अपने प्रयोग द्वारा इस प्राचीन कथा का अब खण्डन कर दिया है कि सपने छोटे होते है (Dream are always brief)। स्वप्नो पर अभी भी अनुसंधान जारी है तथा आशा है कि मनोवैज्ञानिक निकट भविष्य मे ही हमारे स्वप्नो का और भी अधिक वैज्ञानिक अध्ययन एव मीमासा प्रस्तुत कर सकेंगे।[1]

## स्वप्न की विशेषताएँ
## (Characteristics of dream)

पहले लोगो का विचार था कि स्वप्न अनर्गल एव निरर्थक होते हैं, परन्तु आज के मनोवैज्ञानिको के अनुसार स्वप्नो की सबसे पहली विशेषता यह है कि—

१. स्वप्न सार्थक होते हैं (Dreams are meaningful)—स्वप्न निरर्थक एवं अनर्गल नहीं होते हैं। हमारे स्वप्न हमारे जीवन के अनुभवो एव उसकी समस्याओ से एक विशेष सम्बन्ध रखते हैं। ऊपर-ऊपर से सुनने-देखने मे भले उनका कोई विशेष अर्थ नही मालूम पडे, परन्तु उनका मनोवैज्ञानिक विश्लेषण करने पर यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि वे अर्थपूर्ण एव साकेतिक होते हैं।

एक व्यक्ति ने स्वप्न मे एक भयकर जादूगरनी (Witch) को माँ कह कर पुकारा तथा एक माँ ने स्वप्न में यह देखा कि उसकी एकलौती बच्ची मर गयी है। नींद खुली तो वह देखती है कि उसकी बच्ची सकुशल सो रही है।

ऊपर से देखने पर जादूगरनी को माँ कहना अथवा बच्ची की मृत्यु को देखना, दोनो निर्मूल तथा व्यर्थ की बातें मालूम पडती हैं। परन्तु स्वप्न विश्लेषण के बाद पता चलता है कि उस व्यक्ति ने उस जादूगरनी को स्वप्न मे 'माँ' कहकर इसलिए सम्बोधित किया, क्योकि बचपन मे उसकी अपनी माँ उस पर जादूगरनी की तरह ही प्रभाव (Witch like influence) डाल कर अपने नियंत्रण मे रखा था। अस्तु व्यक्ति के द्वारा माँ शब्द निकल जाने का कुछ विशेष गहरा अर्थ अवश्य था। ठीक इसी प्रकार 'माँ' का अपनी बच्ची की मृत्यु देखने का यह छिपा अभिप्राय मनो-विश्लेषण से पता लगा कि माँ किसी नये व्यक्ति के प्रेम मे पड कर उससे विवाह करने को उतावली हो रही थी और उसके मार्ग की एकमात्र रुकावट उसकी बच्ची थी जिस रुकावट को वह अचेतन (Unconsciously) या एकदम हटा देना

१. *Psychology Made*, Simple-sperling, A. P., Page 158,

हवा में उड़ता, दौड़ना, छाता लेकर चलना, तैरना, गाड़ी मे बैठना इत्यादि सब के-सब अपना प्रतीकात्मक अर्थ हैं (Symbolic meaning) रखते जिनकी चर्चा आगे चल कर की गयी है।

५ सपने हमारे अचेतन से सम्बन्धित होते हैं (Dreams are related to unconscious) - प्रत्येक स्वप्न के पीछे व्यक्ति की अपनी अचेतन मानसिक अवस्था क्रियाशील रहती है। फ्रायड ने लिखा है कि Dreams are the roads to unconscious यह अचेतन का ही प्रभाव है कि सपनों मे नाटकीयता (Dreamtisation) आकुंचन (Condensation), विस्तारण (Secondary Elaboration) इत्यादि पाये जाते हैं। इनकी चर्चा हम आगे करेंगे।

६ स्वप्न प्रतिमाओं से बनते हैं (Dreams are made of images)—स्वप्न प्रतिमाओं से बनते हैं परन्तु स्वप्नों में दृष्टि प्रतिमाओं (Visual Images) की सर्वाधिकता रहती है। श्रवण-प्रतिमाओं (Auditory Images) का स्थान प्राय दूसरा होता है। अन्य प्रतिमाएँ अपेक्षाकृत कम आती हैं।

७ स्वप्न नींद टूटने के पश्चात् प्राय शीघ्र भूल जाते हैं (Dremas are quickly forgotten after sleep)—नींद खुलने के कारण जब स्वप्न टूट जाता है तो स्वप्न की कथावस्तु बहुत कुछ भूल गयी होती है और उसका जो भाग याद भी रहता है वह भी प्राय शीघ्रता से व्यक्ति भूल जाता है।

८ स्वप्न भ्रमात्मक होते हैं (Dreams are hallucinatory)—स्वप्न भ्रमात्मक (Hallucinatory) होता है जो थोड़ी देर के लिए वास्तविक (Real) मालूम पड़ता है।

९ स्वप्न में हमारी इच्छापूर्ति का प्रयास रहता है (Dreams are the attempted wish fulfilments)—स्वप्न हमारे अचेतन की दमित इच्छाओं (Repressed desires) की पूर्ति का प्रयास है। बच्चों के सपनों में वयस्कों की अपेक्षा उनकी इच्छाओं की पूर्ति अपेक्षाकृत अधिक प्रत्यक्ष रूप से (More directly) होती है। जब बच्चों को वास्तविक जाग्रत-जीवन में सुन्दर खिलौने खेलने को नहीं मिलते तो अक्सर स्वप्न मे अच्छे-अच्छे खिलौने के साथ अपने को देखते हुए अथवा खूब अच्छी-अच्छी मिठाइयो को खाते-लुटाते हुए देखते है। वयस्कों की दशा में इच्छापूर्ति (Wish-fulfilment) की यह क्रिया प्राय अधिक अप्रत्यक्ष रूप (Nore-indirectly) से होती हैं।

उदाहरणार्थ [१]—एक लड़की एक युवक से अनुराग (Love) रखती थी। उसके मानस मे उस युवक के प्रति बहुत-सी काम-भावना भी जगती थी जो सामाजिक तथा वैयक्तिक कारणो के कारण दमित (Repressed) हो जाया करती थी। उस लड़की ने एक स्वप्न देखा, जिसका कुछ अ श इस प्रकार है—"वह किसी बड़े शहर में अपने प्रिय युवक के साथ घूमने निकली है। दोनों 'बस' में सवार होकर चल पड़ते

१ Brown *Psychodynamics of Abnormal Behaviour*, Page 219.

हैं। कुछ ही दूर के बाद उस युवक को बहुत भूख लग जाती है और वह उस लड़की से अनुरोध करके उतर जाता है। फिर दोनों वहाँ से एक होटल में जाते हैं जहाँ दोनों मिल कर जी भर कर खूब खाना खाते हैं। खाना समाप्ति के बाद युवक अपने हाथ का छाता युवती को दे देता है और होटल का बिल 'बिना चुकाये हुए ही युवती को छोड़कर होटल से बाहर चला जाता है।'

ब्राउन (Brown) नामक मनोवैज्ञानिक ने स्वप्न विश्लेषण के बाद कहा कि इसमें युवती की दमित इच्छाओं की पूर्ति हुई थी। सामाजिक बन्धनों के कारण वास्तविक जीवन में युवक के साथ स्वतन्त्रता से घूम फिर नहीं सकती थी परन्तु स्वप्न में वह ऐसा कर सकी। साथ-साथ होटल में जाकर खूब भोजन करना यौन समागम की दमित इच्छा की प्रतीकात्मक पूर्ति (Symblic satisfaction) है तथा युवती के पास युवक का छाता छोड़कर चला जाना युवती के अन्दर पुरुष लिंग (Male genital organ) के सम्पर्क में आने की काम-सम्बन्धी दमित इच्छाओं की सन्तुष्टि करता है।

इस छोटे-से उदाहरण से हमने देखा कि किस प्रकार स्वप्न में हमारी दमित इच्छाओं की सन्तुष्टि का प्रयास होता है। इसी प्रकार एक सन्यासिनी (Nun) ने स्वप्न में देखा कि उसके क्लारुज में कुछ बच्चे लग गये हैं जिनका रंग दूध-जैसा है। स्वप्न विश्लेषण से पता लगा कि उसकी माँ बनने की इच्छा इस स्वप्न में संतुष्टि पा रही थी। सन्यासिनी का यौन-जीवन असन्तुष्ट था जिसकी आंशिक सन्तुष्टि इस स्वप्न में हुई।

## स्वप्न के कुछ प्रकारात्मक उदाहरण
## (Some Typical Examples of Dream)

१ इच्छापूर्ति स्वप्न (Wish fulfilment dream)—ऊपर के उदाहरण से यह स्पष्ट होगा कि इच्छापूरक स्वप्न किस प्रकार के होते हैं।

ऐसे तो प्राय प्रत्येक स्वप्न से किसी न किसी प्रकार की इच्छापूर्ति होती ही है परन्तु कुछ स्वप्नों में इसकी सन्तुष्टि प्रत्यक्ष रूप से (Directly) होती है। कुछ में यह कम प्रत्यक्ष रूप से और अधिकतर स्वप्नों में तो यह सन्तुष्टि एकदम अप्रत्यक्ष और सांकेतिक रूप से प्राप्त होती है। अक्सर तो स्वप्नद्रष्टा (Dreamer) को पता भी नहीं चलता कि अमुक स्वप्न से उसकी इच्छा की पूर्ति हुई है।

२ चिन्ता-स्वप्न (Anxiety dream)—ऐसे स्वप्न की अवस्था में स्वप्न देखने वाले व्यक्ति के अन्दर एक तीव्र चिन्ता की स्थिति (State of anxiety) विशेष रूप से देखी जाती है। इस अवस्था में स्वप्न देखते-देखते व्यक्ति भयभीत हो जाता है तथा उसके शरीर के अन्दर और बाहर भय से सम्बन्धित संवेगात्मक व्यवहार भी देखे जाते हैं। एक भयपूर्ण बेचैनी से व्यक्ति की नींद टूट जाती है। स्वप्न में सहसा काँपना, चीखना चिल्लाना पसीना से तरबतर हो जाना इत्यादि लक्षण प्रायः देखे जाते हैं। कुछ व्यक्तियों को ऐसे स्वप्न प्राय समान रूप से बराबर आते

हैं। इस प्रकार के स्वप्नों द्वारा किस इच्छा की पूर्ति किस प्रकार होती है, यह विवाद का विषय है।

**उदाहरणार्थ**—(क) एक महिला ने स्वप्न मे देखा कि जाड़े की रात है। जाने कैसे वह एक अजनबी जगह मे पहुँच गयी है जहाँ वह किसी होटल के कमरे मे ठहरी हुई है। रात काफी बीत चुकी है। अस्तु, वह सोने जा रही है। सोने से पहले वह कमरे का दरवाजा बन्द करने जाती है। सहसा वह देखती है कि जिस कमरे में वह खडी है उसकी चारो दीवारें पीछे की ओर हटती जा रही हैं और छत भी फैलती जा रही है। कमरे का आकार बहुत जल्दी-जल्दी उसकी इच्छा के विरुद्ध बढ़ा होता जा रहा है। परिणाम यह होता है कि वह दरवाजा जिसे वह सोने जाने के पहले बन्द कर देना चाहती है, उससे बहुत दूर पीछे बहुत तेजी से हटता जा रहा है और वह भागते हुए दरवाजे को पकड कर बन्द करने के लिये उसकी ओर तेजी से दौडने का असफल प्रयास करती-करती परेशान हो रही है। वह जितनी तेजी से दौडने का प्रयास करती है और पैर उतने ही धीरे-धीरे उठ पाते हैं। परन्तु दरवाजा भागता जा रहा है और वह उसे पकड नही पा रही है। वह पसीने-पसीने हो गयी है। वह भय और हतोत्साह के कारण अजीब घबराहट का अनुभव कर रही है। दरवाजा भागते-भागते पता नही क्या हो जाता है और अचानक यह महिला अपने को पहाड की चोटी पर खडी पाती है जहाँ उसके पैर घबराहट से फिसल जाते हैं और वह नीचे तराई मे गिरी जा रही है। सहसा एक चीख के साथ उसकी नींद खुल जाती है।

(ख) इसी प्रकार एक ३४ वर्षीय व्यक्ति प्रायः यह देखा करता था कि उसका लडका कुआँ में गिर गया है। आस-पास कई एक जाने-पहचाने जैसे व्यक्ति खडे हैं, पर कोई उस बच्चे की ओर ध्यान नही देता। वह चिल्लाता हुआ स्वयं कुएँ की ओर दौडता है और रस्सी मे बाल्टी लगा कर वह जल्दी से कुएँ में इस उम्मीद से गिराता है कि शायद बच्चा इस बाल्टी द्वारा ऊपर खींच लिया जा सके। बाल्टी अन्दर जाती है। उसे ऐसा लगता है कि उसमें उसके बच्चे के सम्पूर्ण शरीर की जगह उसका खण्डित एवं खून से लथ-पथ शरीर बाल्टी मे है। वह जोर-जोर से रोने लगता है और सहसा उसकी नींद खुल जाती है तो वह पाता है कि उसका कलेजा धडक रहा है और शरीर पसीने से तर हो रहा है तथा उसका वह बच्चा वास्तव मे उसी के साथ सुख की नींद सो रहा है।

मनोवैज्ञानिक ऐसा मानते है कि जाग्रतावस्था मे व्यक्ति के अन्दर किसी कारण से अत्यधिक भय अथवा चिन्तन (Fear or anxiety) उत्पन्न हो जाती है तो सो जाने पर भी इनका प्रभाव रह जाता है और वे ही हमारे सपनो को भयपूर्ण एवं चिन्तामय बना डालते है। इस प्रकार के सपनो का सरल रूप (Simple form) भी हम पाते हैं, जैसे—विद्यार्थी का परीक्षा के बाद स्वप्न मे यह देखना कि उसका परीक्षाफल अखबार मे निकला है और उनमें उसे अपना नाम बहुत प्रयास के बाद

९ मरण स्वप्न (Death dreams)—स्वप्नों में व्यक्ति अपने किसी परिचित सम्बन्धी अथवा प्रिय व्यक्ति की मृत्यु होते अथवा उनको मृतावस्था मे देखता पाया जाता है। ऐसे स्वप्नों में प्राय वे ही लोग मरते देखे जाते हैं जो वास्तव में जीवित होते हैं और जो स्वप्नद्रष्टा के आत्मीय होते हैं। इस प्रकार मरे हुए व्यक्ति को स्वप्न में फिर से मरते देखना अथवा उनका जीवित होकर फिर बातें अथवा कुछ क्रिया करना तथा पुन मर जाना इत्यादि ऐसे स्वप्न के साधारण अनुभवो में से हैं।

१० सामूहिक स्वप्न (Common or Collective dreams)—कभी-कभी ऐसा पाया जाता है कि किसी परिस्थिति विशेष में बहुत-से लोग प्राय एक ही जैसा स्वप्न देखते हैं। किसी स्थान विशेष के निवासियों को यदि यह विदित हो जाय कि आजकल में उनके शहर पर बम गिराया जाने वाला है या भूकम्प आनेवाला है अथवा बाढ आने जाने की सम्भावना है तो ऐसे अवसरो पर अनेक नगरवासियों को प्राय एक जैसे स्वप्न आते पाये जायेंगे। पर वे सपने हू ब हू एक जैसे नहीं होते।

इसी प्रकार कुछ व्यक्तियों को स्वप्न के दृश्य अवसर बहुरंगे चलचित्र की तरह स्पष्ट एवं यथेष्ट रंगीन दिखाई पडते हैं। ऐसे सपनो को हम बहुरंगे स्वप्न (Technicolour dreams) की संज्ञा दे सकते है।

यहाँ इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि कौन-सा व्यक्ति किस प्रकार का स्वप्न देखता है। यह उसके अपने गत अनुभवों (Paste experience) इच्छाओं (Desires) समस्याओं (Problems) इत्यादि पर निर्भर करता है यहाँ यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि स्वप्नों के इस प्रकार भेद के अध्ययन का यह अर्थ नहीं कि ये विभिन्न प्रकार के स्वप्न एक-दूसरे से सर्वथा पृथक्‌तया अपना पृथक् स्थान रखते हैं वरन् यह विभाजन तो सिर्फ इन्हें समझने की सुविधा के दृष्टिकोण से किया गया है।

अब तक हमलोगो ने स्वप्नो के कुछ प्रमुख प्रकारो का वर्णन किया है। इन स्वप्नों के और भी प्रकार भेद किये गये हैं। परन्तु सारजेंट (Sargent) नामक मनोवैज्ञानिक ने स्वप्नों को सिर्फ दो वर्गों में विभाजित करना ही उचित समझा है जो हैं—(क) सरल स्वप्न (Simple dreams) एवं (ख) मिश्रित अथवा सम्बन्ध स्वप्न (Involved dreams)।

## सारजेंट का वर्गीकरण
## (Sargent s Classification)

(क) सरल स्वप्न (Simple dreams)—इन स्वप्न देखने वाले की इच्छाओं की पूर्ति अत्यधिक प्रत्यक्ष रूप से होते पाते हैं जैसे—एक दिन लडकी अपने पिता के साथ बाजार घूमने जा रही थी। उसने एक दुकान म तीन पहियों की साईकिलें बिकती देखनी। उसने पिताजी से ट्राइसिकिल खरीद देने का आग्रह किया। परन्तु पिताजी ने उसे कुछ मीठी मीठी बातें कह कर बहला दिया। लड़की

को रेडीमेड कपडो की दूकान मे टँगे कुछ सुन्दर कपडे भी बेहद पसन्द आये । परन्तु उसने अपने पिता से किसी कारण से कपडो को खरीद देने का आग्रह नहीं किया उसकी इच्छा उसके अन्दर ही दब गयी ।

रात मे उस लडकी ने स्वप्न मे देखा कि वह एक सुन्दर-सी 'ट्राइसिकिल' पर खूबसूरत पोशाक पहने पार्क मे सैर करने निकली है तथा उसके बहुत-से दोस्त उसकी इन नयी सायकिल तथा पोशाक को लालच भरी नजर से देख रहे हैं ।

ठीक इसी प्रकार जो व्यक्ति अपने वास्तविक जीवन मे धनी नही हो पाता वह सपने मे अपने को रुपयो के ढेर के बीच देख सकता है ।

**(ख) मिश्रित स्वप्न** (involved dreams)—यहाँ हमारी इच्छाओ की पूर्ति इतनी स्पष्टता से होती नही पायी जाती है । इस प्रकार के स्वप्न मे **प्रतिकात्मकता** (Symbolization), **संकुचन** (Condensation), **विस्थापन** (Displacement) इत्यादि की क्रियाएँ देखी जाती हैं जिनसे ऐसे स्वप्नो को समझना कठिन हो जाता है जिनके उदाहरण आगे दिए गए है ।

## स्वप्न के सिद्धान्त
## (Theories of Dream)

स्वप्न की दुनिया आदिकाल के विद्वानो के लिए एक जिज्ञासा, कौतूहल एव अनुसन्धान की समस्या रही है । ये सपने क्या है, हम क्यो देखते हैं ? क्या सपने सच होते हैं अथवा क्या ये सपने एक निर्मूल एव असंगत अनुभव मात्र है ? इत्यादि कुछ ऐसे चिरन्तन प्रश्न है जो मनुष्य की बुद्धि और तर्क को युग-युग की चुनौती देते आये है ।

भिन्न-भिन्न विद्वानो एव दार्शनिको ने अपने अनुभव एव सूझ के आधार पर स्वप्न की व्याख्या भिन्न-भिन्न प्रकार से की है ।

कुछ दार्शनिको का विचार है जब मनुष्य सो जाता है तब उसकी आत्मा का एक रूप उसके शरीर से बाहर निकलता है और शरीर के आस-पास या उसको छोड कर कुछ दूर या बहुत दूर इधर-उधर घूमता-फिरता, चक्कर लगाता रहता है । इस घूमने-फिरने के सिलसिले मे आत्मा का वह रूप नये एव अनोखे स्थानो मे भी पहुँचता है फलस्वरूप उसे नये नये अनुभव प्राप्त होते है । उन दार्शनिको के अनुसार आत्मा के इस रूप मे भी देखने-सुनने, दुःख प्रकट करने, हर्षित होने इत्यादि के गुण वर्तमान रहते है । आत्मा तब तक शरीर के बाहर घुमती रहती है तब तक मनुष्य सोया रहता है । मनुष्य जब जागता है, उस समय तक वह आत्मा फिर से लौट कर उसके शरीर मे आ गयी होती है । आत्मा को घुमने-फिरने के सिलसिले मे जो-जो दृश्य दिखाई पडते है अथवा जो भी अनुभव प्राप्त होते है वे ही दृश्य तथा अनुभव व्यक्ति के जागने के बाद याद आते है जो उसे देखे हुए स्वप्न जैसे प्रतीत होते है । **हिपोक्रेटिस**(Hipocrates—460-354 B C ) नामक दार्शनिक का प्राय ऐसा ही विचार था ।

ल्यूक्रिटिस (Lucretius—98 55 B C ) नामक दार्शनिक का कहना था कि मनुष्य की आत्मा अपने कई-एक छोटे छोटे भागों को मिला कर बनी होती है। इनके भिन्न भिन्न भाग शरीर के भिन्न भिन्न भागों की क्रिया का सचालन करते है। वह यह भी मानता है कि आत्मा (Soul) म ऐसी शक्ति होती है कि वह शरीर को छोड़ कर बाहर जा सके और ऐसे ऐसे काम कर सके जैसे कार्य करना शरीर के लिए असम्भव है। रात मे सो जाने पर यह आत्मा अक्सर अनेक अनोखे कार्य करती होती है। ल्यूक्रिटस के अनुसार व्यक्ति की सुप्तावस्था में उसकी आत्मा द्वारा किये गये इन्ही विभिन्न क्रियाकलापो से प्राप्त अनुभव एव उनकी याददाश्त को ही स्वप्न कहा जाना चाहिए।

कुछ भारतीय दार्शनिक यह भी मानते रहे है कि मनुष्य योनि मे जन्म लेने के पहले यह जीवात्मा (Soul) चौरासी लाख लघु निम्नस्तर (Lower in the ladder of evolution) की योनियो मे भटक चुकी होती है और तब अन्त में मनुष्य योनि में जन्म लेती है। भिन्न भिन्न योनियों के शरीर तो नष्ट होते जाते है लेकिन आत्मा अमर (Immoral) होती है जो एक शरीर से निकल कर दूसरे शरीर में प्रविष्ट होती है। इस प्रकार वह भिन्न भिन्न योनियों के जीवन काल में प्राप्त अनुभव का अपने-आप में सचय करती जाती है। स्वप्नावस्था में हमारी आत्मा के इन भिन्न भिन्न योनियों में प्राप्त अनुभवो का पुन स्मरण होता है। इसके अनुसार हम स्वप्न मे अपने को उड़ते हुए देखते हैं क्योंकि कभी हमारी आत्मा पक्षी के शरीर में रही होगी। हम अपने को स्वप्न में तैरते हुए इसलिए पाते है चू कि जो आत्मा इस शरीर में वर्तमान है वह कभी जल में रहने वाले जीव-जन्तुओं की अवस्था से भी गुजर चुकी है। स्वप्न में हम पहाड़ पर चढ़ते हुए इसलिए नजर आते है कि हमारी आत्मा ने कभी किसी जीव के शरीर मे रह कर पहाड़ पर चढने का अनुभव प्राप्त किया था। एक ही समय ऐसे कई विगत अनुभवों का पुन स्मरण भिन्न भिन्न प्रकार से हो जाने से स्वप्न को समझना हमारे लिए कठिन हो जाता है। ऐसे दार्शनिक स्वप्न का सम्बन्ध आत्मा के भूतकालिक अनुभवो से मानते है।

प्राय प्रत्येक युग मे कुछ ऐसे भी विद्वान रहे है जो स्वप्नों को जानकर जिस व्यक्ति ने स्वप्न देखा है उसके भावी जीवन म कुछ भविष्यवाणी करने का प्रयास करते हैं। कुछ ऐसे भी व्यक्ति हैं जो हमारे स्वप्नों में आने वाले शुभ-अशुभ का सकेत पाते हैं। व्यक्ति रात्रि के किस प्रहर में स्वप्न देखता है इस पर भी यह बात निर्भर करती है कि स्वप्न सत्य होगा या असत्य। कुछ लोग सपनों के पीछे दैवी प्रभाव (Divine inluence) होने की बात सोचते रहे है। कहने का अर्थ यह है कि आदिकाल से ही विद्वानों ने स्वप्नों के कारण और अभिप्राय (Cause and signi ficance) के समझने की चेष्टा की है।

परन्तु इतना तो कहना ही पड़ेगा कि प्राचीन (Ancient) काल के विद्वानों ने स्वप्न के प्रश्न पर प्राय उतनी सावधानी क्रमबद्धता एव धीरज के साथ चिन्तन

मनन एव अनुसन्धान करने का प्रयास नही किया जितना कि अर्वाचीन मनोवैज्ञानिकों (Modern psychologists) ने किया है।

ऐसे तो स्वप्न की व्याख्या करनेवाले बहुत से सिद्धान्त (Theories) हैं, परन्तु उनके आधुनिक सिद्धान्तो को हम मोटा-मोटी इन दो वर्गों मे बाँट सकते हैं—

१ दैहिक सिद्धान्त (Physiological Theory)—ऐसे सिद्धान्त जो बाह्य अथवा आन्तरिक उत्तेजनाओ (External or Internal Stimuli) के फलस्वरूप उत्पन्न शारीरिक अवस्थाओ (Physical Conditions) को अधिक महत्त्व देते है और उन्हे ही स्वप्न का मूल कारण जानते है—इन्हे हम दैहिक सिद्धान्त (Physiological theories) की सज्ञा दे सकते है। इस वर्ग (Class) मे हम दो प्रमुख सिद्धान्तो के नाम लिए जा सकते हैं—(क) प्रत्यक्षीकरण विपर्यय सिद्धान्त (Perception Illution Theory) एव (ख) प्रयोधन-क्रियात्मक सिद्धान्त (Apperceptive Trial and Error Theory)।

२ मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त (Psychological theories)—दूसरे वर्ग मे हम मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त (Psychological theories) को रखते है। इसमे फ्रायड (Freud), एल्डर (Elder), युग (Jung) इत्यादि के सिद्धान्त एव विचार उल्लेखनीय है। ये मानसिक अवस्थाओ (Phases of mind) तथा उनसे प्राप्त अनुभवो का स्वप्ननिर्माण (Dream formation) का प्रमुख कारण मानते है।

अब हम एक-एक कर सक्षेप मे इनका वर्णन आगे करेंगे।

१ दैहिक सिद्धान्त (Physiological Theory)

(क) प्रत्यक्षीकरण विपर्यय सिद्धान्त (Perception Illusion theory)—नींद की अवस्था मे व्यक्ति की चेतना का नियन्त्रण एकदम शक्तिहीन एव शिथिल पड जाता है। हमारे उच्च स्नायुमण्डल (Higher nervous system) की क्रिया भी अपेक्षाकृत अत्यन्त निष्क्रिय हो जाती है। परिणाम यह होता है कि नींद की अवस्था मे जो बाहरी उत्तेजनाएँ व्यक्ति की ग्राहकेन्द्रियो को प्रभावित करती हैं उनका प्रत्यक्षीकरण ठीक नही हो पाता है। नींद की अवस्था मे उत्तेजनाओ की उपस्थिति से उत्पन्न साहचर्य की क्रिया (Associative process) का स्नायुमार्ग (Nervous tracts) अवरुद्ध (Blocked) रहता है। पहले से बने हुए साहचर्य-मार्ग (Previously made associative tracts) के अवरुद्ध रहने के कारण उत्तेजनाओ के प्रभाव से ज्ञानेन्द्रियो मे उत्पन्न स्नायुप्रवाह (Nerve impulse) नये और आसान (Paths of least resistance) मार्गों से स्नायुमण्डल के उच्च स्तर तक पहुँचने का प्रयास करते है। फलत नींद मे उच्चतर स्नायुमण्डल (Higher nervous system) की निष्क्रियता (Passivity) के कारण उत्तेजनाओ का गलत एव भ्रामक (Illusory and Hallucinatory) अर्थ लग जाता है। अर्थात् उपस्थित उत्तेजनाओ का सामान्य अर्थ (Normal association) नही लग पाता है और उसका जो भी

अथ प्रतीत होता है अतार्किक (Illogical) जैसा होता है। इस सिद्धान्त के अनुसार निद्रावस्था में भी व्यक्ति को बहुत-सी उत्तेजनाओं के प्रतिक्रिया (Response) स्वरूप उत्पन्न होता है।

नींद की अवस्था में भी व्यक्ति उत्तेजनाओं (Stimuli) से घिरा होता है। ये उत्तेजनाएं कमरे के तापमान (Temperature) आद्रता (Humidity) बिछावन, कपड़, पखे की हवा तकिया इत्यादि से भी उत्पन्न हो हो कर व्यक्ति की ज्ञानेन्द्रियों को प्रभावित करती है। नींद की अवस्था म हमारी चेतना (Conscious mental process) चूंकि घोर निर्बल हो जाती है इसीलिए जो उत्तेजनाएं हमारी ज्ञानेन्द्रियों को प्रभावित करती है उनका सही अथ नहीं समझा है। उत्तेजनाओं के इस दोष पूर्ण ज्ञान के कारण ही स्वप्न इतने असंगत निरर्थक एव बेतुके दिखाई पड़ते है। अर्थात् स्वप्न से प्रत्यक्षीकरण विपर्यासात्मक (Illusory) होता है।

यहाँ एक बात और जानने की है कि स्नायुमण्डल के उच्चतर भाग (Higher centre of the nervous system) निचले भागों (Lower centres of the nervous system) की क्रियाओं पर नियन्त्रण रखते हैं। नींद पड़ जाने पर बहुत मस्तिष्क एवं अन्य उच्च मस्तिष्क केन्द्रों का नियन्त्रण नीचे के केन्द्रों पर प्राय एकदम नहीं रहता है। फलत स्नायुमण्डल के निचले केन्द्रों Lower centres) की कार्यवाही निद्रावस्था में अत्यधिक स्वतः म रहती है। यही कारण है कि स्वप्न में उत्तेजनाओं का अतिशयात्मक अर्थ (Exaggerated meaning) लगता है। नींद म अगर चारपाई की रस्सी में जरा-सा भी पर उलझ जाये तो सोया हुआ व्यक्ति सपने में अपने को गिरफ्तार या किसी जाल में फँसा देख सकता है। शरीर पर किसी कारण पड़े एक तकिया (Pillow) का भी बोझ उसे पर्वत-जैसा लग सकता है। उसे दम घुटने (Suffocation) का अनुभव होने लगता है।

उच्च मस्तिष्क-केन्द्र जब तक सक्रियता से अपना काम करते रहते हैं तब तक ऐसा अतिशयता नहीं देखा जाती। परन्तु उच्च केन्द्रों के स्नायुओं मे क्रियाशीलता के कारण एक प्रकार का रासायनिक द्रव (Toxin) जमा हो जाता है। इस द्रव के अधिक मात्रा में जमा हो जाने के कारण इन केन्द्रों की सक्रियता मे कमी आती जाती है। नींद की अवस्था में ये स्नायु-केन्द्र पूर्ण विश्राम (Refactory period) की अवस्था म रहते हैं। फलत उनकी नियन्त्रणात्मक क्रियाएं निष्क्रिय हो जाती है। इसी निष्क्रियता का परिणाम है कि स्वप्न में प्राप्त अनुभवो द्वारा सुदृढ़ मस्तिष्क चिह्न (Strong mental traces) भी नहीं बन पाते हैं। यही कारण है कि *व्यक्ति स्वप्न की बातें अधिक शीघ्रता से भूल जाता है।*

प्राय इसी सिद्धान्त से मिलता-जुलता एक और प्रमुख दैहिक सिद्धान्त है जिसे प्रबोधन क्रियात्मक सिद्धान्त (Apperceptive Trial and Error Theory) की संज्ञा दी गयी है।

(ख) स्वप्न का प्रबोधन नियात्मक सिद्धान्त (Apperceptive Trial and Error Theory)—प्रत्यक्षीकरण विपर्यय सिद्धान्त की तरह यह सिद्धान्त भी स्वप्न

को उत्तेजनाओ के प्रतिक्रिया-स्वप्न मानता है। परन्तु, इस सिद्धान्त के पोषक यह भी मानते है कि सुप्तावस्था मे जब वाह्य अथवा आन्तरिक उत्तेजनाएँ (External or Internal stimuli) व्यक्ति को प्रभावित करती रहती है उस समय यद्यपि व्यक्ति के उच्च स्नायुकेन्द्र निष्क्रिय रहते, है, फिर भी उनके द्वारा आने वाली उत्तेजनाओ के अर्थ के स्पष्टीकरण का प्रयास किया जाता है। परन्तु सुप्तावस्था के कारण यह प्रयास अत्यन्त निर्बल होता है। यही कारण है कि उत्तेजनाओ का सही अर्थ न लगा कर उससे सम्बन्धित कोई दूसरा ही अर्थ लग जाता है। इन प्रयासो (Trials) मे कई भूले (Error) होती है जिनके कारण सपनो को समझना कठिन होता जाता है। अर्थात्, नीद की अवस्था मे भी उच्च मस्तिष्क-केन्द्र एकदम घोर रूप से निष्क्रिय नही हो जाते हैं।

इतना तो यह सिद्धान्त भी मानता है कि स्वप्न वाह्य एव आन्तरिक उत्तेजनाओ के प्रभाव से उत्पन्न होते है। ये उत्तेजनाएँ सोने के शारीरिक मुद्राओ (Bodily postures during sleep) से भी उत्पन्न होती है, जैसे—तकलीफ-देह मुद्रा (Odd position) मे सोया रहना, सोने के समय पैर-हाथ बिलकुल फैलाकर चित लेटना, सोने के समय अपनी दोनो हथेलियो को अपने कलेजे पर रखे रहना इत्यादि। हार्टन (Lyeiord H W Horton) के मुताबिक सपनो मे जो हम अपने को उडते हुए पाते है (Flying dreams) उनका सम्बन्ध हमारी साँस-क्रिया (Respiration) के समय हमारी छाती की पेशियो और पसलियो के ऊपर-नीचे होनेवाली लयात्मक गति (Rythmical movements) से उत्पन्न असामान्य परिवर्तनो (Abnormal changes) है। परन्तु श्रीमती अरनॉल्ड फौस्टर (Arnold Foster) का यह विचार है कि ऐसे स्वप्नो का सम्बन्ध सुप्तावस्था मे होनेवाली मानसिक क्रियाओ (Mental activities) की अतिशयता से है। आन्तरिक शारीरिक अवस्थाओ (Internal physical condition) का महत्व यह सिद्धान्त काफी मानता है। सारजेण्ट (Sargent) ने उसकी पुष्टि मे लिखा है कि एक व्यक्ति यदि रात्रि मे अधिक खाकर सोता है और उसकी पाचन-क्रिया मे कोई गडबडी उत्पन्न हो जाय तो उसके हृदय की गति (Palpitation of heart) मे वृद्धि होना सम्भव है और इस अवस्था मे वह व्यक्ति स्वप्न मे यह देख सकता है कि वह किसी ऊँची जगह से नीचे गिर रहा है या किसी भयकर घटना को स्वप्न मे देखकर भयभीत हो जा सकता है।

नाइट डनलप (Knight Dunlop) ने अपने अनुसधानो मे यह पाया कि किसी ऊँचे स्थान से गिरने के स्वप्न का सम्बन्ध सम्भवत निद्रावस्था मे जननेन्द्रिय एव मूत्रग्रन्थियो मे किसी कारण से सिकुडने की क्रिया उत्पन्न होने से है। अपने कथन की पुष्टि के लिए, इनका यह कहना है कि व्यक्ति जाग्रतावस्था मे भी कही ऊँचाई से गिरता है तो सच मे उसके जननेन्द्रियो एव मूत्र-ग्रन्थियो मे यह सिकुडन (Contraction) पायी जाती है। उसी प्रकार उनका कहना है कि नग्नता (Nakedness) के स्वप्न वातावरण अधिक तापमान (Temperature) के कारण उत्पन्न

होते हैं अर्थात्, सोने वाला व्यक्ति क्या स्वप्न देखेगा, यह उसके तात्कालिक वातावरण से उत्पन्न उत्तेजनाओं के स्वभाव (Nature) पर तथा नींद की अवस्था में उसके एकदम निष्क्रिय चेतन-मानस द्वारा उन उत्तेजनाओं का अर्थ लग पाता है, इन दोनों बातों पर निर्भर करता है। सोनेवाला व्यक्ति उन उत्तेजनाओं को ग्रहण करता है, परन्तु उसका निद्रित मानस सकल उनके अर्थ का स्पष्टीकरण नहीं कर पाता (The stimulus is accepted by dreamer but the sleeping Mind fail to interpret it all right—Sargent Psychology P 127

मनोवैज्ञानिकों ने पाया कि निद्रित व्यक्ति के पास यदि अलार्म घड़ी बजायी जाय तो निद्रित व्यक्ति को इसका ठीक प्रत्यक्षीकरण न होकर, हो सकता है कि स्वप्न में यह दिखाई दे कि वह सड़क पर चल रहा है और कोई पीछे से लगातार साईकिल की घण्टी बजाकर उससे सड़क के एक किनारे हो जाने के लिए संकेत कर रहा है या किसी मन्दिर में बड़ी घण्टा बजा कर आरती हो रही है या वह किसी बस में यात्रा कर रहा है जिसका कण्डक्टर (Conductor) बार-बार अपनी घण्टी बजाकर बस के ड्राइवर को बस चालू (Start) करने का संकेत दे रहा है या किसी रेलवे स्टेशन पर आने वाली गाड़ी के लिए लाइन क्लियर (Line clear) की घण्टी बजायी जा रही है इत्यादि। इसी प्रकार के व्यक्ति को मिस्टर मौरी (Mr Morry) ने चेहरे पर जल का फुहारा दिया तो उस व्यक्ति ने स्वप्न में अपने को वर्षा म भीगते हुए, किसी रेस्तराँ में ठंडा पानी पीते हुए, अपने सिर को पसीने से तरबतर होते हुए स्वप्न में स्नान अथवा अपना मुँह धोते हुए इत्यादि इत्यादि अवस्थाओं म भिन्न भिन्न अवसरों पर देखा।

सारजेण्ट (Sargent) महोदय ने इस प्रबोधन क्रियात्मक सिद्धान्त (Apperceptive Trial and Error Theory) जाँच करने के लिए कुछ प्रयोग किये। एक बार उन्होंने एक निद्रित व्यक्ति की नाक के पास इत्र की एक खुली शीशी रखी। थोड़ी देर बाद उस व्यक्ति को जगाया गया और पूछा गया कि क्या वह स्वप्न देख रहा था। उस व्यक्ति ने कहा कि हाँ वह अभी स्वप्न में अपनी एक प्रियतमा के साथ आनन्द से घूम रहा था जो एक विशेष प्रकार का इत्र इस्तेमाल करती थी। यहाँ उपस्थित उत्तेजना के प्रबोध (Apperceptive) के लिए निद्रित मानस द्वारा किया गया प्रयास और उससे भूल स्पष्ट है।

हार्टन (Horton) महोदय ने तो स्पष्ट कहा है कि निद्रित मानस द्वारा संवेदनात्मक प्रभावों का गलत अर्थ लगाना ही स्वप्न है (Dreams are misinterpretation of sensory impression) उदाहरणस्वरूप हॉर्टन ने कहा है कि एक छात्र के दाँत में दर्द हो रहा था। उसने स्वप्न में देखा कि वह किसी पहलवान के साथ मुक्का-मुक्की (Boxing) खेल रहा है। परन्तु बार बार उसका विपक्षी पहलवान उसके मुँह के जबड़े (Jaws) पर मुक्का मार देता है जिससे वह बहुत परेशान हो रहा है। एक दूसरे व्यक्ति के कान में कुछ खराबी हो जाने के कारण हमेशा उसके कान के अन्दर कुछ आवाज जैसी होती मालूम पड़ती थी। उसने स्वप्न म देखा कि भयकर आँधी के बीच बादल बड़ी गड़गड़ाहट के साथ बरस रहे हैं।

हॉलिंगवर्थ (Hollingworth) ने भी ऐसे कई उदाहरण पेश किये हैं। उन्होंने जब अपने प्रयोज्य (Subject) को निद्रित अवस्था में इत्र सुँघाया तब उसने स्वप्न में देखा कि वह कैरो (Cairo) शहर में किसी इत्र की दूकान में इत्र खरीद रहा है। जब निद्रित व्यक्ति की गर्दन पर चिकोटी काटी गयी तो उसने स्वप्न देखा कि उसके शरीर में कुछ फफोले आ गये हैं जो झनझना रहे हैं तथा जिनके इलाज के लिए उसके बचपन का एक डाक्टर सामने खड़ा है। जब प्रयोज्य (Subject) की नाक और उसके होंठ पर चिड़िया का पंख हलके से सटाया गया तो निद्रित व्यक्ति ने स्वप्न में यह देखा कि उसके चेहरे के चमड़े को खरोंच कर मरोड़ रहा है।

अब इनके प्रयोगों में हमने देखा कि एक ही व्यक्ति में भिन्न-भिन्न उत्तेजनाएँ भिन्न-भिन्न निद्रित अवसरों पर किस प्रकार भिन्न-भिन्न सपने उत्पन्न करती हैं।

ठीक इसी सिलसिले में हिलब्राण्ड (Hillbrand) ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया कि एक ही उत्तेजना (Stimulus) एक ही व्यक्ति में भिन्न-भिन्न निद्रित अवसरों पर भिन्न-भिन्न सपने उत्पन्न करती है। एक घंटी की आवाज (Stimulus) के प्रति एक व्यक्ति ने तीन निद्रित अवसरों पर निम्नलिखित प्रकार के स्वप्न देखे— (१) उसने देखा शिकार पर जाते हुए घोड़ों के गले से लगी हुई घण्टियाँ एक साथ बज रही हैं, (२) ऐसा स्वप्न आया जिसमें उसने गिरजाघर (Church) की प्रार्थना की पुकार की घण्टी बजती सुनी और (३) तीसरी बार उसने यह देखा कि घर की नौकरानी के हाथ से अचानक किसी कारणवश बरतन छूट कर गिर जाने से एक प्रकार की आवाज हुई है।

उपर्युक्त उदाहरणों से अब तक पाठकों को इतना तो अवश्य स्पष्ट हो गया होगा कि बाह्य अथवा आन्तरिक उत्तेजनाओं का स्वप्न-निर्माण में कितना बड़ा हाथ है तथा किस प्रकार उनका अतिशयात्मक (Exaggerated) एवं अयथार्थ अर्थ (Misinterpretation) लगता है।

**दैहिक सिद्धान्त की संक्षिप्त आलोचना (A brief criticism of physiological theories)**—परन्तु इन दैहिक सिद्धान्तों की आलोचना करते हुए अन्य मनोवैज्ञानिकों ने कहा कि इस प्रकार के दैहिक सिद्धान्त सिर्फ इतना बता पाते हैं कि व्यक्ति स्वप्न कैसे (How) देखता है। ये सिद्धान्त इस बात की व्याख्या नहीं कर पाते हैं कि अमुक व्यक्ति अमुक प्रकार का ही स्वप्न क्यों (Why) देखता है। एक ही प्रकार की उत्तेजना न केवल भिन्न-भिन्न व्यक्तियों में भिन्न प्रकार का स्वप्न उत्पन्न करती है वरन् एक ही व्यक्ति में भी भिन्न-भिन्न अवसरों पर भिन्न-भिन्न प्रकार के स्वप्न उत्पन्न करती पायी जाती है। ऐसा क्यों होता है? इस बात की सफल व्याख्या दैहिक सिद्धान्त नहीं कर पाता है। क्योंकि इत्र सूँघने पर एक व्यक्ति को स्वप्न में उसकी प्रियतमा का साहचर्य होता है तथा दूसरा व्यक्ति स्वप्न में इत्र की दूकान देखता है और इत्र की दूकान भी वह कैरो (Cairo) को ही क्यों देखता है, दूसरे शहरों को क्यों नहीं देखता है। इन बातों की व्याख्या ऊपर वर्णित दोनों दैहिक सिद्धान्त नहीं कर पाते हैं।

होते हैं अर्थात्, सोने वाला व्यक्ति क्या स्वप्न देखेगा यह उसके तात्कालिक वातावरण से उत्पन्न उत्तेजनाओं के स्वभाव (Nature) पर तथा नींद की अवस्था में उसके एकदम निष्क्रिय चेतन-मानस द्वारा उन उत्तेजनाओं का अर्थ लग पाता है इन दोनों बातों पर निर्भर करता है। सोनेवाला व्यक्ति उन उत्तेजनाओं को ग्रहण करता है परन्तु उसका निद्रित मानस चेतन उनके अर्थ का स्पष्टीकरण नहीं कर पाता (The stimulus is accepted by dreamer but the sleeping Mind fail to interpret it all right—Sargent Psychology P 127

मनोवैज्ञानिकों ने पाया कि निद्रित व्यक्ति के पास यदि अलार्म घड़ी बजायी जाय तो निद्रित व्यक्ति को इसका ठीक प्रत्यक्षीकरण न होकर, हो सकता है कि स्वप्न में यह दिखाई दे कि वह सड़क पर चल रहा है और कोई पीछे से लगातार साईकिल की घण्टी बजाकर उससे सड़क के एक किनारे हो जाने के लिए संकेत कर रहा है या किसी मन्दिर में बड़ी घण्टा बजा कर आरती हो रही है या वह किसी बस में यात्रा कर रहा है जिसका कण्डक्टर (Conductor) बार-बार अपनी घण्टी बजाकर बस के ड्राइवर को बस चालू (Start) करने का संकेत दे रहा है या किसी रेलवे स्टेशन पर जाने वाली गाड़ी के लिए लाइन क्लियर (Line clear) की घण्टी बजायी जा रही है इत्यादि। इसी प्रकार के व्यक्ति को मिस्टर मौरी (Mr Morry) ने चेहरे पर जल का फुहारा दिया तो उस व्यक्ति ने स्वप्न में अपने को वर्षा म भीगते हुए, किसी रेस्तरां में ठंडा पानी पीते हुए अपने सिर की पसीने से तरबतर होते हुए स्वप्न मे स्नान अथवा अपना मुंह धोते हुए इत्यादि इत्यादि अवस्थाओं म भिन्न भिन्न अवसरों पर देखा।

सार्जन्ट (Sargent) महोदय ने इस प्रत्यक्ष क्रियात्मक सिद्धान्त (Appeceptive Trial and Error Theory) जाँच करने के लिए कुछ प्रयोग किये। एक बार उन्होंने एक निद्रित व्यक्ति की नाक के पास इत्र की एक खुली शीशी रखी। थोड़ी देर बाद उस व्यक्ति को जगाया गया और पूछा गया कि क्या वह स्वप्न देख रहा था। उस व्यक्ति ने कहा कि हाँ वह अभी स्वप्न में अपनी एक प्रियतमा के साथ आनन्द से घूम रहा था जो एक विशेष प्रकार का इत्र इस्तेमाल करती थी। यहाँ उपस्थित उत्तेजना के प्रबोध (Apperceptive) के लिए निद्रित मानस द्वारा किया गया प्रयास और उनसे भूल स्पष्ट है।

हॉर्टन (Horton) महोदय ने तो स्पष्ट कहा है कि निद्रित मानस द्वारा संवेदनात्मक प्रभावों का गलत अर्थ लगाना ही स्वप्न है (Dreams are misinterpretation of sensory impression) उदाहरणस्वरूप हार्टन ने कहा है कि एक छात्र के दाँत मे दर्द हो रहा था। उसने स्वप्न मे देखा कि वह किसी पहलवान के साथ मुक्का-मुक्की (Boxing) खेल रहा है। परन्तु बार बार उसका विपक्षी पहलवान उसके मुँह के जबड़े (Jaws) पर मुक्का मार देता है जिससे वह बहुत परेशान हो रहा है। एक दूसरे व्यक्ति के कान में कुछ खराबी हो जाने के कारण हमेशा उसके कान के अन्दर कुछ आवाज जैसी होती मालूम पड़ती थी। उसने स्वप्न म देखा कि भयकर आँधी के बीच बादल बड़ी गड़गड़ाहट के साथ बरस रहे हैं।

हॉलिंगवर्थ (Hollingworth) ने भी ऐसे कई उदाहरण पेश किये है। उन्होने जब अपने प्रयोज्य (Subject) को निद्रित अवस्था मे इत्र सुँघाया तब उसने स्वप्न मे देखा कि वह कैरो (Cairo) शहर मे किसी इत्र की दुकान मे इत्र खरीद रहा है। जब निद्रित व्यक्ति की गर्दन पर चिकोटी काटी गयी तो उसने स्वप्न देखा कि उसके शरीर मे कुछ फफोले आ गये है जो छलछला रहे है तथा जिनके इलाज के लिए उसके बचपन का एक डाक्टर सामने खड़ा है। जब प्रयोज्य (Subject) की नाक और उसके होठ पर चिड़िया का पख हलके से सटाया गया तो निद्रित व्यक्ति ने स्वप्न मे यह देखा कि उसके चेहरे के चमड़े को खरोच कर मरोड़ रहा है।

अब इनके प्रयोगो मे हमने देखा कि एक ही व्यक्ति मे भिन्न-भिन्न उत्तेजनाएँ भिन्न-भिन्न निद्रित अवसरो पर किस प्रकार भिन्न-भिन्न सपने उत्पन्न करती है।

ठीक इसी सिलसिले मे हिलब्रान्ड (Hillbrand) ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया कि एक ही उत्तेजना (Stimulus) एक ही व्यक्ति मे भिन्न-भिन्न निद्रित अवसरो पर भिन्न-भिन्न सपने उत्पन्न करती है। एक घटी की आवाज (Stimulus) के प्रति एक व्यक्ति ने तीन निद्रित अवसरो पर निम्नलिखित प्रकार के स्वप्न देखे—(१) उसने देखा शिकार पर जाते हुए घोड़ो के गले से लगी हुई घण्टियाँ एक साथ बज रही है, (२) ऐसा स्वप्न आया जिसमे उसने गिरजाघर (Church) की प्रार्थना की पुकार की घण्टी बजती सुनी और (३) तीसरी बार उसने यह देखा कि घर की नौकरानी के हाथ से अचानक किसी कारणवश बरतन छूट कर गिर जाने से एक प्रकार की आवाज हुई है।

उपर्युक्त उदाहरणो से अब तक पाठको को इतना तो अवश्य स्पष्ट हो गया होगा कि बाह्य अथवा आन्तरिक उत्तेजनाओ का स्वप्न-निर्माण मे कितना बड़ा हाथ है तथा किस प्रकार उनका अतिशयात्मक (Exaggerated) एव अयथार्थ अर्थ (Misinterpretation) लगता है।

**दैहिक सिद्धान्त की संक्षिप्त आलोचना** (A brief criticism of physiological theories)—परन्तु इन दैहिक सिद्धान्तो की आलोचना करते हुए अन्य मनोवैज्ञानिको ने कहा कि इस प्रकार के दैहिक सिद्धान्त सिर्फ इतना बता पाते है कि व्यक्ति स्वप्न कैसे (How) देखता है। ये सिद्धान्त इस बात की व्याख्या नही कर पाते है कि अमुक व्यक्ति अमुक प्रकार का ही स्वप्न क्यों (Why) देखता है। एक ही प्रकार की उत्तेजना न केवल भिन्न-भिन्न व्यक्तियो मे भिन्न प्रकार का स्वप्न उत्पन्न करती है वरन् एक ही व्यक्ति मे भी भिन्न-भिन्न अवसरो पर भिन्न-भिन्न प्रकार के स्वप्न उत्पन्न करती पायी जाती है। ऐसा क्यो होता है? इस बात की सफल व्याख्या दैहिक सिद्धान्त नही कर पाता है। क्योकि इत्र सूँघने पर एक व्यक्ति को स्वप्न मे उसकी प्रियमा का साहचर्य होता है तथा दूसरा व्यक्ति स्वप्न मे इत्र की दूकान देखता है और इत्र की दूकान भी वह कैरो (Cairo) को ही क्यो देखता है, दूसरे शहरो को क्यो नही देखता है। इन बातो की व्याख्या ऊपर वर्णित दोनो दैहिक सिद्धान्त नही कर पाते है।

आज हम मानते हैं कि स्वप्न (Dream) का सम्बन्ध स्वप्नद्रष्टा (Dreamer) के जीवन से घनिष्ठ रूप से रहता है। अस्तु, ये बाहरी (External) या आन्तरिक (Internal) उत्तेजनाओं के अलावा व्यक्ति के जीवन-इतिहास (Life history) से भी सम्बन्धित हैं। इस बात की पुष्टि बहुत-से मनोविश्लेषणात्मक अध्ययनों (Psycho analytic studies) द्वारा होती है। अस्तु यहाँ अन्य मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों (Psychological Theories) की भी चर्चा आवश्यक है।

## २ मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त
## (Psychological Theories)

मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों में सर्वप्रथम फ्रायड का सिद्धान्त उल्लेखनीय है—फ्रायड का स्वप्न सिद्धान्त (Freud's Theory of Dream)—फ्रायड (सन् १८९९ १९३९ ई ) को दैहिक सिद्धान्तों की यह मान्यता अच्छी नहीं लगी। उसने अपने मनोविश्लेषणात्मक अध्ययनों के आधार पर स्वप्न का एक नया मनोवैज्ञानिक सिद्धात रखा। फ्रायड के अनुसार मानस (Mind) की तीन अवस्थाएं हैं—चेतन Conscious) उपचेतन (Sub-conscious or Preconcious) तथा अचेतन (Unconscious)। साथ ही साथ फ्रायड के अनुसार मानस (Mind) के तीन गत्यात्मक पहलू (Dynamic aspects) भी हैं—अहम् (Ego) आदर्श अहम् (Super Ego) तथा अज्ञात मानस (Id)। इस प्रकार फ्रायड ने मानस को दो दृष्टिकोणों से वर्गीकृत किया है। पहले वर्गीकरण को हम आकारात्मक वर्गीकरण (Topographical division) तथा दूसरे वर्गीकरण को हम गत्यात्मक वर्गीकरण (Dynamic division) कहते हैं। इसकी विशेष चर्चा गत अध्याय में की गयी है।

हमारा अहम् (Ego) हमारे बाह्य जगत् की वास्तविकताओं की ओर उन्मुख रहता है। (The Ego is guided by the reality principle)। परन्तु हमारा अज्ञात मानस सिफ हमेशा ऐसे कार्यों की ओर उन्मुख रहता है जिससे व्यक्ति को आनन्द की प्राप्ति होती है (Pleasure principle)। इसके अन्दर हमारी जनित अपाशविक तथा अन्य प्रवृत्तियाँ भरी होती हैं। इनमें पैशाचिक एव काम (Sex) सम्बन्धी न जाने कितनी प्रवृत्तियाँ सतत उठती रहती हैं जो उत्तानसी सी अपनी सन्तुष्टि के लिए भाग दौड़ती रहती हैं। इसका सम्बन्ध हमारे अचेतन मानस से है जिसका निर्माण ही प्राय इन्हीं आदिम प्रवृत्तियों के दमन (Repression) के कारण हुआ है। अस्तु अचेतन मनुष्य की आदिम प्रवृत्तियों (Primitive Impulses) का घर भी माना गया है।

अहम् (Ego) का सम्बन्ध चेतनावस्था से है। यह व्यक्ति के अचेतन की अवांछनीय प्रवृत्तियों (Undesirable impulse] तथा बाह्य जगत् म उसके द्वारा किय जाने वाले व्यवहारों के बीच एक सतुलन [Balance] स्थापित करता है। इसके फलस्वरूप बाह्य जगत् के साथ उस व्यक्ति का अभियोजन [Adjustment]

सदा यथोचित बना रहता है। अगर अहम् (Ego) देखता है कि किसी परिस्थिति-विशेष मे अचेतन मे उठती हुई किसी इच्छा की पूर्ति सम्भव नही, तो फलस्वरूप अचेतन की इच्छाएँ दब जाती है (Repressed) या दबा दी जाती (Repressed) है तथा उन इच्छाओ की सन्तुष्टि नही हो पाती है। आदर्श अहम् (Super Ego) आदर्शोन्मुख होने के कारण हमारी आदि मूल प्रवृत्यात्मक अभिलाषाओ (Primitive instinctive desires) के अधिक ऊपर उठने पर उनकी सतुष्टि के मार्ग मे सदा रोक लगाता रहता है।

फ्रायड यह मानता है कि व्यक्ति के मानस के अचेतन (Unconscious) तथा उपचेतन (Sub-conscious) अवस्थाओ के बीच एक प्रतिबन्धक क्रिया (Act of Censoring) होती रहती है। व्यक्ति जब तक जगा रहता है तब यह क्रिया चलती रहती है। परिणामस्वरूप अचेतन मे उठने वाली अनैतिक प्रवृत्तियाँ सतत वही दमित (Repressed) हो जाती है और जब तक वे अत्यधिक उग्र बलिष्ठ नही होती तब तक व्यक्ति की चेतना तक आ भी नही पाती है।

जब तक यह प्रतिबन्ध क्रिया (Act of Censoring) सक्रिय रूप से चलती होती है तब तक ये दमित इच्छाएँ (Repressed wisher) अचेतन मे पडी रहती हैं। परन्तु दमन (Repression) के फलस्वरूप वे इच्छाएँ कभी भी पूर्णत मृत (Dead) नही होती (Nothing dies in Unconscious)। ये दमित इच्छाएँ जीवित ही नही वरन् हमारे अचेतन में किसी-न-किसी रूप मे क्रियाशील भी रहती हैं। ये पुन अपना प्रकटीकरण एव अपनी सतुष्टि की ताक मे लगी रहती है।

जब मनुष्य नीद मे सो गया होता है उस समय उसकी चेतना एव उसकी नियन्त्रण-शक्ति खो जाती है। साथ-ही-साथ नीद की अवस्था मे प्रतिबन्धक (Censor) की भी क्रिया अत्यन्त शिथिल एव कमजोर पड जाती है। परिणाम यह होता है कि व्यक्ति के अचेतन मे पडी दमित इच्छाएँ सुअवसर पाकर अपनी सतुष्टि के लिए फिर क्रियाशील होकर ऊपर उठती है और अपनी सतुष्टि का प्रयास करती है।

एक साधारण उदाहरण लें। एक यथासम्भव हवा दिया हुआ फुटबॉल (Hard pumped foot-ball) तभी तक पानी के अन्दर दबा रह सकता है जब तक ऊपर से आप अपने हाथ या किसी अन्य उपयुक्त चीज से उसे दबाये हुए है। परन्तु जैसे-जैसे ऊपर का दबाव आप कम करते जायँगे, वैसे-वैसे यह फुटबाल पानी के ऊपर स्वत निकलता आयेगा। इसी प्रकार मनुष्य की दमित इच्छाएँ निद्रावस्था मे चेतन एव प्रतिबन्धक क्रिया की शिथिलता के कारण पुन अपनी सतुष्टि के हेतु सक्रिय होकर ऊपर उठने लगती हैं। परन्तु इस समय भी उन्हे प्रतिबन्धक (Censor) का भय थोडा-बहुत बना रहता है इसलिए ये दमित प्रवृत्तियाँ अपना प्रकटीकरण तथा अपनी संतुष्टि छद्म (Disguised) रूप मे करती है ("Freud belived that dreams symbolised in disguised form our repressed desires on conflicts")।

आज हम मानते हैं कि स्वप्न (Dream) का सम्बन्ध स्वप्नद्रष्टा (Dreamer) के जीवन से घनिष्ठ रूप से रहता है। अस्तु, ये बाहरी (External) या आन्तरिक (Internal) उत्तेजनाओं के अलावा व्यक्ति के जीवन इतिहास (Life-history) से भी सम्बन्धित है। इस बात की पुष्टि बहुत-से मनोविश्लेषणात्मक अध्ययनों (Psycho analytic studies) द्वारा होती है। अस्तु यहाँ अन्य मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों (Psychological Theories) की भी चर्चा आवश्यक है।

## २ मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त
## (Psychological Theories)

मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तों में सर्वप्रथम फ्रायड का सिद्धान्त उल्लेखनीय है—फ्रायड का स्वप्न सिद्धान्त (Freud s Theory of Dream)—फ्रायड (सन् १८९९ १९३९ ई ) को वह्निक सिद्धान्तों की यह मान्यता अच्छी नहीं लगी। उसने अपने मनोविश्लेषणात्मक अध्ययनों के आधार पर स्वप्न का एक नया मनोवैज्ञानिक सिद्धांत रखा। फ्रायड के अनुसार मानस (Mind) की तीन अवस्थाएं हैं—चेतन Conscious) उपचेतन (Sub-conscious or Preconcious) तथा अचेतन (Unconscious)। साथ ही-साथ फ्रायड के अनुसार मानस (Mind) के तीन गत्यात्मक पहलू (Dynamic aspects) भी हैं—अहम् (Ego) आदर्श अहम (Super Ego) तथा अज्ञात मानस (Id)। इस प्रकार फ्रायड ने मानस को दो दृष्टिकोणों से वर्गीकृत किया है। पहले वर्गीकरण को हम आकारात्मक वर्गीकरण (Topographical division) तथा दूसरे वर्गीकरण को हम गत्यात्मक वर्गीकरण (Dynamic division) कहते हैं। इसकी विशेष चर्चा गत अध्याय में की गयी है।

हमारा अहम (Ego) हमारे बाह्य जगत् की वास्तविकताओं की ओर उन्मुख रहता है। (The Ego is guided by the reality principle)। परन्तु हमारा अज्ञात मानस सिर्फ हमेशा ऐसे कार्यों की ओर उन्मुख रहता है जिससे व्यक्ति को आनन्द की प्राप्ति होती है (Pleasure principle)। इसके अन्दर हमारी अमानिक असामाजिक तथा अन्य प्रवृत्तियाँ भरी होती हैं। इनमें वीभत्स एवं काम (Sex) सम्बन्धी न जाने कितनी प्रवृत्तियाँ सतत उठती रहती हैं जो उतावली सी अपनी सन्तुष्टि के लिए माग ढूंढती रहती हैं। इसका सम्बन्ध हमारे अचेतन मानस से है जिसका निर्माण ही प्राय इन्हीं आदिम प्रवृत्तियों के दमन (Repression) के कारण हुआ है। अस्तु अचेतन मनुष्य की आदिम प्रवृत्तियों (Primitive impulses) का घर भी माना गया है।

अहम् (Ego) का सम्बन्ध चेतनावस्था से है। यह व्यक्ति के अचेतन की अवांछनीय प्रवृत्तियों (Undesirable impulse] तथा बाह्य जगत् में उसके द्वारा किये जाने वाले व्यवहारों के बीच एक सन्तुलन [Balance] स्थापित करता है। इसके फलस्वरूप बाह्य जगत् के साथ उस व्यक्ति का अभियोजन [Adjustment]

सदा यथोचित बना रहता है। अगर अहम् (Ego) देखता है कि किसी परिस्थिति-विशेष मे अचेतन मे उठती हुई किसी इच्छा की पूर्ति सम्भव नहीं, तो फलस्वरूप अचेतन की इच्छाएँ दब जाती है (Repressed) या दबा दी जाती (Repressed) है तथा उन इच्छाओ की सन्तुष्टि नही हो पाती है। आदर्श अहम् (Super Ego) आदर्शोन्मुख होने के कारण हमारी आदि मूल प्रवृत्यात्मक अभिलाषाओ (Primitive instinctive desires) के अधिक ऊपर उठने पर उनकी सतुष्टि के मार्ग मे सदा रोक लगाता रहता है।

फ्रायड यह मानता है कि व्यक्ति के मानस के अचेतन (Unconscious) तथा उपचेतन (Sub-conscious) अवस्थाओ के बीच एक प्रतिबन्धक क्रिया (Act of Censoring) होती रहती है। व्यक्ति जब तक जगा रहता है तब यह क्रिया चलती रहती है। परिणामस्वरूप अचेतन मे उठने वाली अनैतिक प्रवृत्तियाँ सतत वही दमित (Repressed) हो जाती है और जब तक वे अत्यधिक उग्र व तिव्र नहीं होती तब तक व्यक्ति की चेतना तक आ भी नही पाती है।

जब तक यह प्रतिबन्ध क्रिया (Act of Censoring) सक्रिय रूप से चलती होती है तब तक ये दमित इच्छाएँ (Repressed wisher) अचेतन मे पड़ी रहती हैं। परन्तु दमन (Repression) के फलस्वरूप वे इच्छाएँ कभी भी पूर्णत मृत (Dead) नही होती (Nothing dies in Unconscious)। ये दमित इच्छाएँ जीवित ही नही वरन् हमारे अचेतन में किसी-न-किसी रूप मे क्रियाशील भी रहती हैं। ये पुन अपना प्रकटीकरण एव अपनी सतुष्टि की ताक मे लगी रहती है।

जब मनुष्य नींद मे सो गया होता है उस समय उसकी चेतना एव उसकी नियन्त्रण-शक्ति खो जाती है। साथ-ही-साथ नींद की अवस्था मे प्रतिबन्धक (Censor) की भी क्रिया अत्यन्त शिथिल एव कमजोर पड़ जाती है। परिणाम यह होता है कि व्यक्ति के अचेतन मे पड़ी दमित इच्छाएँ सुअवसर पाकर अपनी सतुष्टि के लिए फिर क्रियाशील होकर ऊपर उठती है और अपनी सतुष्टि का प्रयास करती है।

एक साधारण उदाहरण लें। एक यथासम्भव हवा दिया हुआ फुटबॉल (Hard pumped foot-ball) तभी तक पानी के अन्दर दबा रह सकता है जब तक ऊपर से आप अपने हाथ या किसी अन्य उपयुक्त चीज से उसे दबाये हुए है। परन्तु जैसे-जैसे ऊपर का दबाव आप कम करते जायेंगे, वैसे-वैसे यह फुटबाल पानी के ऊपर स्वत निकलता जायेगा। इसी प्रकार मनुष्य की दमित इच्छाएँ निद्रावस्था मे चेतन एव प्रतिबन्धक क्रिया की शिथिलता के कारण पुन अपनी सतुष्टि के हेतु सक्रिय होकर ऊपर उठने लगती है। परन्तु इस समय भी उन्हें प्रतिबन्धक (Censor) का भय थोडा-बहुत बना रहता है इसलिए ये दमित प्रवृत्तियाँ अपना प्रकटीकरण तथा अपनी संतुष्टि छद्म (Disguised) रूप मे करती है ("Freud belived that dreams symbolised in disguised form our repressed desires on conflicts")।

कहने का अभिप्राय यह है कि स्वप्नों में दमित इच्छाओं की पूर्ति छद्म रूप मे होती है। ये इच्छाएँ सेक्स (Sex) भावनाओं से सम्बन्धित होती है। फ्रायड के अनुसार सेक्स (Sex) का अर्थ सिर्फ यौन समागम (Sexual intercourse) की भावनाओं एवं क्रियाओ से ही नही वरन् कोई भी कार्य अथवा विचार जिसके द्वारा व्यक्ति को आनन्द (Pleasure) मिलता है उसे हम सेक्स (Sex) की कोटि में रख सकते है।

व्यक्ति की नींद को बनाये रखने (Preservation of Sleep) के लिए यह आवश्यक है कि व्यक्ति की दमित इच्छाओं की यथासम्भव पूर्ति भी हो जाये और व्यक्ति की चेतना को इसका प्रत्यक्ष रूप से पता भी न चले। इसके लिए मानव स्वप्न रचना (Dream work) की कुछ क्रियाए होती है। इन स्वप्न क्रियाओ द्वारा हमारी दमित इच्छाओं का स्वरूप परिवर्तित हो जाता है जिससे वे छद्म वेष (Disguised form) धारण कर अपने उद्देश्य की पूर्ति कर पाती हैं।

फ्रायड द्वारा आविष्कृत स्वप्न क्रियाएँ अथवा स्वप्न कलाएँ (Dream work) इस प्रकार है—(i) प्रतीकीकरण (Symbolisation) (ii) विस्थापन (Displacement) (iii) आकुंचन (Condensation) (iv) नाटकीयता (Dramatisation) तथा (v) उप विस्तारण (Secondary Elaboration)।

नींद को बनाये रखने और साथ साथ दमित इच्छाओं की यथासम्भव संतुष्टि के निमित्त उपयुक्त स्वप्न क्रियाए अथवा स्वप्न-कलाएँ बहुत महत्वपूर्ण है। मानो वैज्ञानिको ने इस स्वप्न क्रियाओं के विश्लेषण द्वारा स्वप्न को मूल कथावस्तु (Dream text) के दोनों रूप को समझने मे सफलता पायी है फ्रायड के अनुसार स्वप्न कथावस्तु के दो रूप होते है—(क) व्यक्त कथावस्तु (Manifest Content) और (ख) अव्यक्त कथावस्तु (Latent Content)। नींद खुलने पर स्वप्न में देखी गयी सारी बातें व्यक्ति को प्राय हू-ब-हू याद नही रहती। स्वप्न की जितनी घटनाएं तथा जितने अनुभव व्यक्ति को याद रह जाते हैं तथा जिन्हें वह व्यक्त करता है उन्हें हम स्वप्न की व्यक्त कथावस्तु (Manifest Contents) कहते हैं। फ्रायड ने कहा कि इस व्यक्त कथावस्तु के बाह्य अर्थ (Apparent meaning) पीछे स्वप्न मे देखी हुई घटनाओ का एक विशेष एवं वास्तविक (True) अर्थ होता है जिसका सम्बन्ध स्वप्नद्रष्टा के जीवन इतिहास से रहता है। यह अर्थ पहले गुप्त रहता है जो स्वप्न विश्लेषण द्वारा प्रकट होता है। इस छिपे हुए परन्तु विशेष अर्थ वाली कथावस्तु को अव्यक्त कथावस्तु (Latent Content of the Dream) कहते हैं।

## स्वप्न कलाएँ
## (Dream word of Mechanisms of Dream)

(1) प्रतीकीकरण (Symbolisation)— प्रतीक (Symbol) अमूर्त या अनुपस्थित वस्तुओं परिस्थितिया तथा भावनाओं का एक अन्य रूप में प्रतिनिधित्व करता है। इसकी उपयोगिता हम साहित्य एवं दैनिक जीवन में भी पाते हैं।

हमारा राष्ट्रीय झंडा हमारे देश की एकता और संस्कृति का प्रतीक है। जैसे 'क्रुसफिक्स' ईसामसीह का धर्म के नाम पर किये गये आत्मबलिदान का प्रतीक है, इसी प्रकार स्वप्न में भी कुछ प्रतीक बनकर आते हैं जो व्यक्ति के अनुभवों से सम्बन्धित किसी वस्तु अथवा विचार का सांकेतिक प्रकटीकरण करते हैं (In dream a symbol is a concrete representation of some fact, thing or idea . related to the dreamer's life history—Sargent)। अचेतन में उठने वाले बुरे-से-बुरे दमित विचार भी प्रतीकों के रूप में स्वप्न आते हैं, जैसे—एक व्यक्ति ने स्वप्न में देखा कि यह एक कब्रगाह (Cementery) में खड़ा है। स्वप्न-विश्लेषण (Dream analysis) से पता चला कि कुछ दिन पहले उसने एक युवती से बहुत प्यार किया था परन्तु किसी कारणवश उसका अपनी प्रियतमा से सम्बन्ध टूट गया। इससे उसे घोर दु:ख हुआ, परन्तु उसने अपने मन को यह कह कर सान्त्वना बँधायी (Rationalisation) कि ऐसा तो उसके शहर ही में बहुत से लोगों के जीवन में हुआ है, अस्तु उसे इस दु:ख को यथाशक्ति सहना चाहिए। स्वप्न में देखी गयी कब्रगाह (Cementery) उसके तथा उसी की तरह के और प्रेमियों के टूटे हुए अथवा मृत प्रेम-बन्धन (Dead love) का प्रतीक थी।

एक दूसरा उदाहरण—एक लड़के ने स्वप्न देखा की बहुत से कीड़े-मकोड़े एवं जीव जन्तुओं को वह मार रहा है। स्वप्न विश्लेषणों (Dream analysis) पता चला कि वे कीड़े मकोड़े उसके अपने भाई-बहन के प्रतीक थे जिन्हें वह मरा हुआ देखना चाहता था। यह सिर्फ इसलिए कि वह अपने परिवार की आमदनी से अकेले ही सुख भोगने का इच्छुक था। परन्तु, अपने भाई-बहनों को मार देना—यह उसका चेतन मन कभी सह नहीं सकता था। अस्तु, यह इच्छा अचेतन में दमित हो गयी थी। परन्तु अचेतन की यह दमित इच्छा प्रतीक के रूप में (छोटे-छोटे कीड़ों और जीवों को मारना) उसके सपने में सन्तुष्टि पा सकी, परिणामस्वरूप उसकी दमित इच्छा की सांकेतिक पूर्ति भी हो गयी और उसकी चेतना को कष्ट भी नहीं पहुँचा।

ये प्रतीक व्यक्ति के अपने अनुभव तथा सामाजिक एवं सांस्कृतिक प्रभावों पर भी निर्भर करते हैं। फ्रायड तथा उनके अनुयायियों ने वैयक्तिक प्रतीकों (Personal symbols) के अतिरिक्त, कुछ विश्वजनीन प्रतीकों (Universal symbols) की भी चर्चा की है। विश्वजनीन प्रतीक ऐसे हैं जो प्राय: प्रत्येक व्यक्ति के स्वप्न में समान अर्थ रखते हैं। ऐसे प्रतीकों की एक छोटी-सी तालिका नीचे दी जाती है—

| प्रतीक (Meaning) | अर्थ (Symbols) |
|---|---|
| (क) छड़ी, खम्भे, कलम, पेंसिल, पेड़, छाता, औजार, बैलून, हथियार, हवाई जहाज, साँप, टाई, बौना, | |

मनचाही इच्छाओं की पूर्ति की राहों में उसकी माँ सदा एक रुकावट जैसे ही थी। उस लड़की का अचेतन, माँ की मृत्यु हो जाने में ही ऐच्छिक सन्तुष्टि पा सकता था परन्तु उसकी चेतना के लिए माँ की मृत्यु असह्य बात थी। अस्तु, उसे स्वप्न में अपनी मा से मिलती-जुलती अपनी मौसी की मृत्यु दिखाई पड़ी। यहाँ माँ की जगह पर मौसी की मृत्यु देखना विस्थापन (Displacement) के कारण हुआ।

एक दूसरा उदाहरण लें— एक व्यक्ति ने एक रात स्वप्न देखा कि वह अपने शहर के किसी गली में जा रहा है। सहसा सामने से उसकी चचेरी बहन और चाची जा रही है। चाची लंगड़ा कर चल रही है। वे दोनों इसे देख कर खड़ी हो जाती हैं और इसकी ओर बहुत प्यार से मुस्कुराने लगती हैं।

इस स्वप्न में विस्थापन का कार्य किस प्रकार हुआ है ?—बात यह थी कि स्वप्न देखने वाला युवक एक ऐसी सुन्दरी से प्रेम करता था जो कि उसके प्रति जरा भी आकर्षित नहीं थी। उस सुन्दरी की माँ लँगड़ी (Lame) थी। इस प्रेमी व्यक्ति ने सोचा था कि यदि उसकी लँगड़ी माँ की खूब सेवा की जाय तो शायद वह उस लड़की का अपने प्रति अनुराग भी पा सकेगा।

स्वप्न में उसकी प्रियतमा और उसकी माँ की जगह उसकी चचेरी बहन और उसकी चाची ने ले ली। उसकी चाची सचमुच लँगड़ी नहीं थी, परन्तु स्वप्न में यह विस्थापन-क्रिया का ही प्रभाव था कि उसकी चाची भी प्रियतमा की माँ की तरह लँगड़ी दिखाई पड़ी।

(iii) आकुंचन (Condensation)— आकुंचन दमित इच्छाओं को इस प्रकार छद्मवेशित (Disguised) करना है कि उसमें और अधिक जटिलता उत्पन्न हो जाती है। स्वप्न कभी ऐसी जगह, ऐसी घटना या ऐसा व्यक्ति दिखाई पड़ता, है जो परिचित जैसा लगता हुआ भी पूर्णतः पहचान में ही नहीं आता है। ऐसा व्यक्ति दिखाई पड़ सकता है जिसका मुँह राम जैसा हो और पोशाक श्याम जैसी हो आवाज शेखर जैसी हो, कान गाय जैसे हो, बाल भालू जैसा हो इत्यादि। ऐसी परिस्थिति में बहुत सी दमित इच्छाओं की पूर्ति एक साथ होने का प्रयास रहता है। यही कारण है कि ऐसे सपनों के रूप इतने जटिल हो जाते हैं। एक स्त्री ने स्वप्न में एक ऐसे सैनिक को देखा जो देखने से सिकन्दर (Alexander) के युग का मालूम पड़ता था। सैनिक की ऊँचाई उस स्वप्न देखने वाली स्त्री के दादा से मिलती थी जिन्होंने उसको बचपन में बड़े कठोर अनुशासन (Discipline) के अन्दर रखा था। सैनिक का आकार-प्रकार पुलिस कर्मचारी से भी मिलता था जिससे वह स्त्री बचपन में बहुत डरती थी। साथ-साथ उस सैनिक का मुँह उसकी बड़ी चाची से मिलता था जिसे वह बहुत नफरत करती थी।

इसी प्रकार स्वप्न की अव्यक्त कथावस्तु (Latent content) का कई एक अंश एक साथ मिल जाता है अथवा ऐसा भी देखा जाता है कि कोई-कोई अंश-विशेष स्वप्नों में आता ही नहीं।

| | प्रतीक (Meaning) | अर्थ (Symbols) |
|---|---|---|
| | व्यक्ति जीप सन्दूक पर इत्यादि। लम्बे आकार की वस्तु | पुरुष लिंग (Male genital organ) |
| (ख) | बर्तन, ऊंचा दरवाजा कमरा गेट, (Gate) सन्दूक बोतल टेबुल गुफा जहाज नाव इत्यादि। खोखली चीजें | स्त्रीलिंग (Female gential organ) |
| (ग) | सेब नासपाती आम अमरूद जैसे फल | स्तन (Breast) |
| | बहन (Stekel के अनुसार) | |
| (घ) | नाचना किसी चीज से पिघना चढ़ना उतरना तैरना उड़ाना इत्यादि | यौन समागम (Sexual intercourse) |
| (ङ) | पानी से निकलना | जन्म (Birth) |
| (च) | यात्रा करना या गाड़ी पकड़ना | जीवन में कोई बड़ा परिवर्तन लाना (To bring about a radical change in one's life) या मृत्यु (Fisher) के अनुसार। |
| (छ) | बच्चों का आपसी मारपीट तथा साथ-साथ खेलना | हस्तमैथुन (Masturbation) |
| (ज) | छोटे छोटे जीव-जन्तु कीड़े मकोड़े | भाई बहन (Siblings) |
| (झ) | घर | मानव शरीर (Human body) |
| (ञ) | ईश्वर राजा रानी या श्रेष्ठ पुरुष | माता पिता (Parents) |
| (ट) | आग | प्रेम (Love) इत्यादि। |

फ्रायड ने अपने प्रतीकीकरण (Sybmolisation) के विचार की पुष्टि प्राचीन कथा साहित्य (Myths) परियों की कहानियाँ (Fairy tales) एवं तथाकथित धार्मिक कहानियों के आधार पर भी करने की कोशिश की है हालांकि बहुत से अन्य मनोवैज्ञानिक फ्रायड के इस विचार से उतने सहमत नहीं हैं।

(ii) विस्थापन (Displacement)—दमित इच्छाएं स्वप्न में किसी प्रकार छद्मवेष धारण करती हैं इसका थोड़ा थोड़ा अन्दाज पाठक को अब तक लग गया होगा। विस्थापन द्वारा एक व्यक्ति अथवा वस्तु की जगह-स्वप्न में कोई दूसरा व्यक्ति अथवा दूसरी वस्तु दिखाई पड़ने लगती है। स्वप्न में दिखाई पड़ने वाला व्यक्ति वास्तविक व्यक्ति (Real Individual) से कुछ रूप एवं गुण में साम्य रखने वाला होता है। यही बात स्वप्न में विस्थापित (Displaced) वस्तुओं के साथ भी होता है।

एक लड़की ने सपना देखा कि उसकी मौसी (Aunt) मर गयी है। स्वप्न विश्लेषण (Dream analysis) के सिलसिले में पता चला कि उसकी माँ बहुत सख्त मिजाज की थी और वह हमेशा उस पर कड़ी निगाह रखती थी फलस्वरूप उसकी

मनचाही इच्छाओ की पूर्ति की राहो मे उसकी माँ सदा एक रुकावट जैसे ही थी। उस लड़की का अचेतन, माँ की मृत्यु हो जाने से ही ऐच्छिक सन्तुष्टि पा सकता था परन्तु उसकी चेतना के लिए माँ की मृत्यु असह्य बात थी। अस्तु, उसे स्वप्न मे अपनी मा से मिलती-जुलती अपनी मौसी की मृत्यु दिखाई पडी। यहाँ माँ की जगह पर मौसी की मृत्यु देखना विस्थापन (Displacement) के कारण हुआ।

एक दूसरा उदाहरण ले— एक व्यक्ति ने एक रात स्वप्न देखा कि वह अपने शहर के किसी गली मे जा रहा है। सहसा सामने से उसकी चचेरी बहन और चाची आ रही हैं। चाची लगड़ा कर चल रही है। ये दोनो इसे देख कर खडी हो जाती हैं और इसकी ओर बहुत प्यार से मुस्कुराने लगती हैं।

इस स्वप्न मे विस्थापन का कार्य किस प्रकार हुआ है?—बात यह थी कि स्वप्न देखने वाला युवक एक ऐसी सुन्दरी से प्रेम करता था जो कि उसके प्रति जरा भी आकर्षित नही थी। उस सुन्दरी की माँ लँगडी (Lame) थी। इस प्रेमी व्यक्ति ने सोचा था कि यदि उसकी लँगडी माँ की खूब सेवा की जाय तो शायद वह उस लड़की का अपने प्रति अनुराग भी पा सकेगा।

स्वप्न मे उसकी प्रियतमा और उसकी माँ की जगह उसकी चचेरी बहन और उसकी चाची ने ले ली। उसकी चाची सचमुच लँगडी नही थी, परन्तु स्वप्न मे यह विस्थापन-क्रिया का ही प्रभाव था कि उसकी चाची भी प्रियतमा की माँ की तरह लँगडी दिखाई पडी।

(iii) आकुंचन (Condensation)— आकुंचन दमित इच्छाओ को इस प्रकार छद्मवेषित (Disguised) करना है कि उसमे और अधिक जटिलता उत्पन्न हो जाती है। स्वप्न कभी ऐसी जगह, ऐसी घटना या ऐसा व्यक्ति दिखाई पडता, है जो परिचित जैसा लगता हुआ भी पूर्णत पहचान मे ही नही आता है। ऐसा व्यक्ति दिखाई पड सकता है जिसका मुँह राम जैसा हो और पोशाक श्याम जैसी हो आवाज शेखर जैसी हो, कान गाय जैसे हो, बाल भालू जैसा हो इत्यादि। ऐसी परिस्थिति मे बहुत सी दमित इच्छाओ की पूर्ति एक साथ होने का प्रयास रहता है। यही कारण है कि ऐसे सपनो के रूप इतने जटिल हो जाते हैं। एक स्त्री ने स्वप्न मे एक ऐसे सैनिक को देखा जो देखने से सिकन्दर (Alexander) के युग का मालूम पडता था। सैनिक की ऊँचाई उस स्वप्न देखने वाली स्त्री के दादा से मिलती थी जिन्होने उसको बचपन मे बडे कठोर अनुशासन (Discipline) के अन्दर रखा था। सैनिक का आकार-प्रकार पुलिस कर्मचारी से भी मिलता था जिससे वह स्त्री बचपन मे बहुत डरती थी। साथ-साथ उस सैनिक का मुँह उसकी बडी चाची से मिलता था जिसे वह बहुत नफरत करती थी।

इसी प्रकार स्वप्न की अव्यक्त कथावस्तु (Latent content) का कई एक अश एक साथ मिल जाता है अथवा ऐसा भी देखा जाता है कि कोई-कोई अश-विशेष स्वप्नो मे आता हा नही।

(iv) नाटकीयता (Dramatisation)— स्वप्नो में दमित इच्छाएँ रूप बदल कर तो आती ही हैं साथ-साथ उनका आना एक नाटकीय ढंग से होता है। उनकी अभिव्यक्ति कुछ व्यवहारों द्वारा होती है जो स्वप्न में या तो व्यक्ति स्वयं करता है या स्वप्न के दूसरे पात्र (Characters) प्रदर्शित करते हैं।

साथ-साथ स्वप्नो मे जो भी क्रिया-कलाप होते है वे अधिकतर दृष्टि प्रतिमाओ (Visual images) के रूप में आते हैं।

परन्तु यहाँ यह ध्यान लेना आवश्यक है कि स्वप्न में दृष्टि प्रतिमाओं (Visual images) के साथ साथ ग्राहकेन्द्रियो से सम्बन्धित अन्य प्रकार की प्रतिमाएँ (Images) भी आती हैं जैसे— श्रवण प्रतिमाएँ (Auditory images) घ्राण प्रतिमाएँ (Olfactory images) आदि। किसके स्वप्न में कैसी प्रतिमाए आयेंगी यह उसने अपनी ग्राहकेन्द्रियों द्वारा प्राप्त अनुभवों की तीव्रता (Intensity) साहचय (Association) अनुपात (Ratio) पर निर्भर करता है। जोसेफ जैस्ट्रो (Joseph Jastrow) ने अपने प्रयोगात्मक अध्ययन में पाया कि जो बच्चे पाँच वर्ष की उम्र से पहले ही अन्धे हो गये थे उनके स्वप्नों के दृष्टि प्रतिमाए (Visual images) नही आती थी परन्तु जो सात वर्ष की उम्र प्राप्त करने के बाद अन्धे हुए थे उनके स्वप्नों मे दृष्टि प्रतिमाए (Visual images) आती पायी गयी।

(v) उपविस्तारण (Secondary Elaboration)— जितनी दमित इच्छाए स्वप्न म प्रकट होती हैं सब प्राय एक-दूसरे से सम्बन्धित नही होती फिर भी स्वप्ना म दृश्य क्रम एव घटना-क्रम कुछ इस प्रकार चलता है कि इन अलग अलग रूप मे दमित इच्छाओं का प्रकाश भी एक-दूसरे से सम्बन्धित प्रतीत होता है। स्वप्नों को एक कहानी (Episode) जैसा रूप प्रदान करने में उपविस्तारण की क्रिया विशेष सहायक प्रतीत होती है।

उपयुक्त सारी स्वप्न कलाओं के अनुसन्धान का श्रेय फ्रायड (Freud) को ही है।

इन्ही स्वप्न कलाओं (Dream work) द्वारा फ्रायड महोदय ने यह सिद्ध करने का प्रयास किया कि स्वप्न में व्यक्ति की इच्छापूर्ति (Wishfulfilment) होती है। बालको के स्वप्न म तो यह बात स्पष्ट रूप से पायी जाती है। वयस्कों की अवस्था म इसका पता स्वप्न विश्लेषण (Dream analysis) के बाद लगता है। ऐसे तो व्यक्ति दिवास्वप्न (Day dreaming) की अवस्था म भी अपनी अतृप्त इच्छाओं की पूर्ति ही करता रहता है। एक साधारण युवक भी अपने को दिवास्वप्न की अवस्था म एक आई० ए० एस० ऑफिसर चैम्पियन एक महान् नेता सेनापति एक सफल प्रेमी इत्यादि समझ समझ कर भिन्न भिन्न प्रकार से मन के मुताबिक अपनी अतृप्त इच्छाओं की पूर्ति करता है।

फ्रायड (Freud) के इस इच्छापूर्ति सिद्धान्त (Wishfulment Theory)

की पुष्टि इस बात से भी होती है कि स्वप्न मे व्यक्ति अपनी नग्न वासनाओं की पूर्ति भी करता पाया जाता है। ऐसे अवसर पर पुरुषो मे स्वप्न-दोष होता पाया जाता है। इसी प्रकार नींद मे प्यास लगने पर व्यक्ति स्वप्न मे ऐसा देखता पाया जा सकता है कि वह किसी झरना के किनारे या किसी होटल में बैठा (या इसी तरह कुछ और) अपनी प्यास बुझा रहा है।

साथ-साथ कुछ ऐसे प्रसग (Context) एव किंवदन्तियाँ (Anecdotes) भी हैं जो फ्रायड की इच्छापूर्ति सिद्धान्त जैसी बातें अभिव्यक्त करती है। उदाहरण के लिए मनोवैज्ञानिको ने बिलाई सपनाई मलाई जैसी कहावतो को उद्धृत किया है।

फ्रायड के इच्छापूर्ति सिद्धान्त को मनोवैज्ञानिको ने बहुत अशो मे स्वीकार किया है, परन्तु कुछ ऐसे स्वप्न हैं जिनकी व्याख्या फ्रायड का यह सिद्धान्त सफलता-पूर्वक नही कर पाया है। ऐसे स्वप्नो मे कुछ मानसिक बीमारियो (जैसे—Repetition-Compulsion) से पीडित व्यक्तियो के स्वप्न लिए जा सकते हैं। कुछ स्वप्नो का व्याख्या फ्रायड ने अचेतन मे दण्ड भोगने की इच्छा (Unconscious need for punishment)[1] कह कर की है। फ्रायड के अनुसार कष्टदायक एवं भयकर सपनो द्वारा हमारा अचेतन अपने अन्दर निहित दण्ड भोगने की सन्तुष्टि करता है परन्तु फ्रायड स्वय भी मानता है कि उसका सिद्धान्त ऐसे सपनो की व्याख्या करने मे पूर्णत सफल नही है। ऐसे सपनो को वह अपने सिद्धान्त के अपवादस्वरूप मानता है।

अस्तु, फ्रायड ने इच्छापूर्ति (Wishfulfilment) की जगह स्वय आगे चल कर यह कहा कि "स्वप्न इच्छापूर्ति का प्रयास करता है (Dream are the attempted wishfulfilment)।"

फ्रायड के सिद्धान्त की आलोचना (Criticism of Freud's Theory of) Dream)—फ्रायड एक बहुत बडा असाधारण (Genius) मनोवैज्ञानिक था। उसने मनोविज्ञान के अन्य क्षेत्रो की तरह स्वप्न के क्षेत्र मे भी बहुत सी नयी-नयी एव अमूल्य बातो का अनुसधान किया है। स्वप्न मे अचेतन की दमित इच्छाओ की सतुष्टि का प्रयास, स्वप्न की विविध कलाएँ (Dream-work) प्रतीकीकरण (Symbolism) इत्यादि कुछ मौलिक (Original) बाते फ्रायड ने ढूँढ निकाली है।

फ्रायड ने फिर कुछ पक्षो (Aspects) पर बहुत अधिक जोर (Emphasis) देकर अपने सिद्धान्त मे कुछ दोष (Defects) ला दिया है, जैसे फ्रायड ने स्वप्न मे काम-सम्बन्धी दमित इच्छाओ (Repressed Sex wishes) की सतुष्टि को जरूरत से ज्यादा महत्त्व दे दिया है।[2] (जीवन मे केवल काम-सभावना को ही इतना अधिक

१ "Dreams that occur in traumatic neurotics are the only genuine exceptions, and punishment dreams are the only apparent exceptions, to the wishfulfilment tendency of dreams"—Freud

२ "Freud's formula for the interpretation of dreams may be true for some dreams, more specially some dreams of some neurotics but there is no sufficient ground for trying to force the interpretation of every dream to fit the formula" [McDougall, Outline of Abnormal Psychology, pages 186, 187]

महत्व प्रदान करना ठीक नहीं। अन्य सामाजिक तथा वयक्तिक धर्मों की इच्छाएं भी दमित हो सकती हैं जिनका काम (Sex) से कोई सम्बन्ध न हो।

यह इस सेक्स पर अधिक जोर देने का परिणाम है कि स्वप्न के प्राय सभी प्रतीक (Symbol) काम सम्बन्धी ही प्रतीत होते हैं। यही कारण है कि उनके द्वारा आविष्कृत प्रतीकों को भी सभी फ्रायडियन अर्थ (Freudian sense) में स्वीकार करना नहीं चाहते। फ्रायड का विचार एकतरफा (One sided) लगता है।

फ्रायड ने सपनों का कारण विगत अनुभवों (Past experiences) में ढूंढने का प्रयास किया है जो सभी मनोवैज्ञानिकों को मान्य नहीं। एडलर और युग जैसे मनोवैज्ञानिक सपनों का सम्बन्ध वर्तमान-कालीन समस्याओं तथा भविष्य में होने वाली घटनाओं से भी मानते हैं।

फ्रायड के स्वप्न विश्लेषण (Dream analysis) में प्राप्त निष्कर्ष यान्त्रिक रूप से (Mechanically) खींच-तान कर निकाले गये (Far fetched) प्रतीत होते हैं। सभी सपनों के पीछे वह प्राय: दमित कामेच्छा की पूर्ति ही देखता है। यहाँ यह भी जान लेना आवश्यक है कि कुछ मनोवैज्ञानिकों ने फ्रायड द्वारा प्रस्तुत स्वप्नों की व्याख्याओं को आलंकारिता (Figurative description) से युक्त माना है। इसका प्रमुख कारण यह है कि फ्रायड ने अपनी व्याख्या में दमित इच्छाओं तथा मानसिक अवस्थाओं का मानवीकरण (Personification) कर दिया है जो वैज्ञानिक दृष्टि से उचित नहीं लगता।

फिर कुछ ऐसे भी सपने हैं कि जिनकी व्याख्या फ्रायड भी नहीं कर पाता है जैसे—'दुःस्वप्न' तथा अन्य कष्टकर स्वप्न (Traumatic dream)।

परन्तु इतना सब कुछ होते हुए भी फ्रायड पहला व्यक्ति था जिसने स्वप्न का इतना बड़ा मनोवैज्ञानिक अध्ययन प्रस्तुत किया।

### एडलर का स्वप्न-सम्बन्धी विचार
### (Adler's ideas about Dream)

एडलर यह मानता है कि मनुष्य में स्वभावतः दूसरों पर अपना आधिपत्य जमाने की प्रवृत्ति (Will to dominate) होती है। हरेक व्यक्ति आत्म संस्थापन (To dominate over others) का प्रयास करता है। एडलर फ्रायड की तरह सेक्स (Sex) को अधिक महत्त्व नहीं देता। जीवन के प्रत्येक व्यवहार सेक्स से अभिप्रेरित हों ऐसी बात एडलर नहीं मानता। एडलर के अनुसार व्यक्ति का अपने यौन-जीवन (Sexual life) के प्रति अभियोजन से अधिक महत्त्व उसका अपने समाज (Social) और अपने धंधे (Vocation) के प्रति किये गये अभियोजनों का है। अपने व्यक्तिगत सामाजिक जीवन में यदि व्यक्ति किसी प्रकार की हीनता (Inferiority) का अनुभव करता है तो वह ऐसे व्यवहार करता पाया जाता है जिसके कारण वह अपनी हीनता की भावना (Feeling of inferiority) पर विजय

पा सके और अपने अन्दर श्रेष्ठता की भावना (Feeling of superiority) ला सकेगा। जब तक मनुष्य जीवित रहता है तब तक उसके सामने अनेकानेक समस्याएँ उपस्थित होती रहती है जिनका समाधान व्यक्ति को करना पड़ता है। अपनी समस्याओ पर विजय पा लेने से व्यक्ति के अन्दर उसकी प्रभुत्व स्थापना की प्रवृत्ति (Will to dominate) की सन्तुष्टि होती है। कोई व्यक्ति अपनी समस्या का समाधान किस प्रकार करेगा यह उसकी जीवन-शैली (Style of life) पर निर्भर करता है।

सपनो का सम्बन्ध हमारे नित्य-प्रति (Daily life) की समस्याओ के समाधान से है।[1] सपनो मे व्यक्ति की अपनी समस्याओ के समाधान का प्रयास होता है। स्वप्नो मे सिर्फ पुरानी दमित इच्छाओ की सन्तुष्टि ही नही होती वरन व्यक्ति की अपनी समस्याओ के प्रति कैसी सवेगात्मक मनोवृत्ति (Emotional attitude) है, इसका भी सकेत मिलता है।[2] अस्तु, स्वप्नो का सम्बन्ध भूतकाल (Past) मे अधिक वर्त्तमान (Present) से मानना चाहिए।

एलडर के अनुसार स्वप्न मे व्यक्ति ऐसे कार्यों को करता पाया जाता है जिनका सम्बन्ध उसकी समस्याओं से है तथा जिनके द्वारा वह अपने किसी प्रकार की हीनता की भावना को दूर कर अपना प्रभुत्व स्थापित करने मे समर्थ हो सकता है।[3]

एडलर प्रतीकीकरण (Symbolisation) की क्रिया मे विश्वास करता है। परन्तु एलडर ने अचेतन की दमित प्रेरक प्रवृत्तियो (Repressed motives) को उतना अधिक महत्त्व नही दिया जितना फ्रायड ने दिया है।

अब एक-दो उदाहरण देखे—एक व्यक्ति की जीवन-शैली (Style of life) ऐसी हो गयी थी कि हर एक कार्य के पीछे उसे शक मालूम पड़ता था तथा किसी भी कार्य को करने मे बहुत आगे-पीछे अर्थात्, करे या न करे (Hesitation) मे वह पड जाता था। उस व्यक्ति की शादी कही ठीक हुई और वह फिर उलझन और शक मे पड गया। उन्ही दिनो उसने स्वप्न देखा कि वह कहीं जा रहा है। जाते-जाते वह ऐसी जगह पहुँच गया है जहाँ दो देशो के बीच की सीमा है। अगर वह सीमा पार कर जायगा तो वह अपने देश मे नही रह कर दूसरे देश मे चला जायगा। इसी बीच कोई आकर धमका देता है कि अगर उसने बिना इजाजत सीमा पार की तो वह तुरत गिरफ्तार कर लिया जायगा।

---

१ "Dreams are the attempt to solve or anticipate the present problems of life in order to free oneself from the feeling of inferiority and to gain the feeling of superiority over them"

२ " it (dream) can serve to reveal the patient's emotional attitude towards his present problems"—Woodworth

३ "Adler's theory interprets dream as turning over unsolved problems or anticipating new ones"—Sargent

एडलर के अनुसार इस स्वप्न का अस्पष्ट सम्बन्ध—स्वप्नद्रष्टा की वर्तमान समस्याओं से है। यह धमकी और सीमा पार कर या नहीं का उलझन उसके सन्देह और दुविधा (Doubt and Hesitation) का परिचायक है। विवाह कर या नहीं इस समस्या समाधान का इस स्वप्न मे प्रतीकात्मक रिहसल (Symbolic rehearsal) हुआ है। एडलर के अनुसार इसका सम्बन्ध स्वप्नद्रष्टा की जीवन शैली से है।

## युग का स्वप्न सम्बन्धी विचार
## (Car Gusto Jungs ideas about Dream)

युग के अनुसार व्यक्ति के अचेतन मानस के दो पहलू है—एक को वह व्यक्तिगत अचेतन (Personal unconscious) की संज्ञा देता है और दूसरे को जातीय अचेतन (Racial unconscious) की संज्ञा देता है। व्यक्तिगत अचेतन का विकास जन्म के बाद होता है परन्तु जातीय अचेतन को व्यक्ति अपने जन्म के साथ ही लाता है। व्यक्ति के पूर्वजों की इच्छाएं और अनुभवों से उत्पन्न प्रभाव—वे सारे के सारे जातीय अचेतन में संचित रहते है जो आवश्यकतानुसार सपनो मे विभिन्न रूपों मे प्रकट होते है।

युग यह मानता है कि हर व्यक्ति मे जीने की इच्छा (Will to live) वर्तमान रहती है। इस इच्छा की सतत अभिव्यक्ति जीव करता रहता है। जब तक इसकी अभिव्यक्ति की दिशा में कोई रुकावट उत्पन्न नही होती तब तक इसमे उन्नति (Progressive trend) रही जाती है। मार्ग मे रुकावट के उत्पन्न होते ही यदि इस इच्छा की अभिव्यक्ति की यह धारा उस रुकावट को पार करके आगे बढ़ने मे असमर्थ हो जाती है तो युग के अनुसार इसकी दिशा पीछे की ओर (Regressive trend) मुड़ जाती है। यह पीछे की ओर हटना (Regression) तब होता है जब मार्ग की रुकावट को विभिन्न प्रयासों के बाद भी यह इच्छा धारा पार करने में समर्थ नही होती है। पीछे हटने की इस क्रिया को युग ने इस इच्छा की पीछे हटाने की प्रवृत्ति (Regressive trend) कहा है। यह धारा (Flow of Psychic energy) पीछे हटते-हटते चेतन से अचेतन मे चली जाती है। फिर अचेतन मे उसके अन्दर अवस्थित व्यक्तिगत अचेतन (Personal unconscious) के किसी स्तर (Level) को पार करती हुई यह जातीय अचेतन (Racial unconscious) के किसी स्तर (Level) विशेष तक पहुंचती है जिसके पीछे वह नही जाती है। यह लौटती हुई धारा (Flow of Psychic energy) जातीय अचेतन की जिस अवस्था विशेष तक लौट कर रुक जाती है उसी अवस्था विशेष मे संचित अचेतन के अनुभवों (Archytyps are the primordial modes of apprehensions) के प्रभाव से हम एक खास प्रकार का स्वप्न देखते है जिसके द्वारा हम अपने जीने की इच्छा की पूर्ति करने का प्रयत्न करते है। इसलिए ऐसे सपने अतार्किक (Illogical) एवं रहस्यमय प्रतीत होते है।

हमारे जातीय अचेतन (Racial unconscious) मे सचित जातीय अनुभवों (Racial experiences) एवं उनकी अपूर्ण इच्छाएँ, आरचीटाइप्स (Archytypes) के रूप मे सचित रहती है। जातीय अचेतन मे ऐसे लाखो आरचीटाइप्स (Archytypes) वर्त्तमान है। सृष्टि के सबसे पहले पुरुष ने सबसे पहली स्त्री के सम्पर्क मे आने पर जो अनुभव प्राप्त किया होगा, हमारे पूर्वजो ने पेड की डाली पकड कर चढने में जो अनुभव प्राप्त किया होगा, अपने को नग्न देखकर उन्हें सबसे पहली बार जैसा लगा होगा—इत्यादि सब के सब अनुभव हमारे जातीय अचेतन (Racial unconscious) मे आरचीटाइप्स (Archytypes) के रूप मे सगृहीत एवं सचित हैं।

युग स्वप्न-निर्माण मे इन आरचीटाप्स (Archytypes) का महत्त्वपूर्ण हाथ मानता है। साथ-साथ युग यह भी मानता है कि सपनो का सम्बन्ध व्यक्ति के वर्त्तमानकालिक समस्याओ मे है। परन्तु स्वप्न होने के लिए वह फ्रायड की तरह दमन (Repression) की क्रिया को अत्यावश्यक नही मानता।

युग प्रतीको (Symbols) मे विश्वास तो करता था परन्तु वह फ्रायड की तरह प्रतीको की विश्वजनीनता (univesality) से पूर्ण सहमत न था। युग के अनुसार एक ही प्रतीक (Symbol) का दो व्यक्तियो के स्वप्न मे दो एकदम भिन्न अर्थ हो सकते हैं। किस प्रतीक-विशेष का किस व्यक्ति-विशेष के लिए क्या अर्थ-विशेष होगा, यह उस व्यक्ति के वैयक्तिक एव जाति अचेतन पर निर्भर करता है।

फ्रायड ने स्वप्न का सम्बन्ध भूतकालिक अनुभव एव सिर्फ दमित इच्छाओ से माना था। एडलर (Adler) महोदय ने स्वप्न का सम्बन्ध व्यक्ति की वर्त्तमान समस्याओ के समाधान के प्रयास से माना। युग ने इन दोनो बातो के अतिरिक्त यह भी प्रतिपादित किया कि हमारे स्वप्नो का सम्बन्ध हमारे भविष्य मे होनेवाली घटनाओ से यथेष्ठ रूपमे है। युग ने ऐसे कई एक स्वप्नो का उल्लेख किया है जिसमें भविष्य मे होने वाली घटनाओ का सकेत है। पहाड की चोटी पर से गिर कर मरे एक सैनिक के पॉकिट से एक डायरी निकली जिसमे उसको दो-चार दिन पहले का देखा हुआ स्वप्न लिखा था, स्वप्न इस प्रकार का था—"मैं दिन-रात पहाडो को पार करता बढता जा रहा हूँ। घने जंगल है। पीठ पर सारे समान लिए ऊपर चढने मे बडी कठिनाई हो रही है। हमारे और साथी एक-एक कर छूटते जा रहे हैं और मैं एकाएक पहाड के एक किनारे से फिसलता जा रहा हूँ। कुछ नही पकड पाने के कारण मैं तराई मे गिर जाता हूँ—'नींद खुल गयी'। हे ईश्वर!" सपने भविष्य बोल सकते है—युग इस बात मे विश्वास रखता है। युग के सिद्धान्त को आत्म-प्रतिकात्मक सिद्धान्त (Auto symbolic theory) भी कहा गया है।

## एक स्वप्न और फ्रायड, एडलर तथा युंग
## (A dream and Freud Adler and Jung)

सम्पूर्ण में स्वप्न की इतनी चर्चा कर लेने के बाद अब हम अन्त में उदाहरणार्थ एक स्वप्न को लें और यह देखने का प्रयास करें कि हम एक ही स्वप्न का अर्थ एडलर एवं युंग के विचारों के अनुसार किस प्रकार अलग अलग निकलता है—युंग ने एक ऐसा उदाहरण दिया कि[१]—

एक युवक था। यूनिवर्सिटी की पढ़ाई खत्म कर लेने के बाद वह यह निश्चित करने में असमर्थ हो रहा था कि जीवन में कौन-सा धन्धा शुरू करें। इस बीच एक रात उसने एक स्वप्न देखा कि वह अपनी माँ तथा बहन के साथ सीढ़ियों पर ऊपर चढ़ता जा रहा है। जब वे लोग सीढ़ियों पर चढ़ते हुए ऊपर पहुँचे स्वप्न द्रष्टा को स्वप्न में ही किसी ने कहा कि उसकी बहन को शीघ्र ही बच्चा होने वाला है।

फ्रायड के अनुसार सीढ़ियों पर चढ़ना यौन समागम (Sexual inter course) का प्रतीक है और 'माँ और बहन का साथ होना' शैशव लैंगिकता (infantile sexuality) से सम्बन्धित दमित इच्छाओं का प्रतीक स्वरूप माना जायगा।

एडलर के अनुसार सीढ़ियों पर चढ़ना अपनी कठिनाइयों पर विजय प्राप्त करना है। बहन और माँ के साथ होने का अर्थ है कि व्यक्ति में आत्म निर्भरता की भावना का अभाव है। वह दूसरों के बिना अपना काम ठीक से नहीं कर सकता—इस बात का संकेत है।

परन्तु युंग ने अपने विश्लेषण के आधार पर कहा कि स्वप्न की माँ युवक के अन्दर अपने कर्त्तव्यों के पालन करने की भावना की कमी (Neglect of duty) का प्रतीक है (क्योंकि वह युवक अपनी माँ के प्रति अपने कर्त्तव्यों का पालन नहीं करता था)। युंग ने स्वप्न में बहन को किसी स्त्री के प्रति युवक द्वारा किये गये सच्चे प्रेम का प्रतीक माना और होने वाले बच्चे का अर्थ उस युवक द्वारा अपने जीवन में एक नया रूप ग्रहण करने से है।

इस प्रकार हमने देखा कि विभिन्न सिद्धान्तों एवं विचारों को मानकर चलने से किसी प्रकार स्वप्न का अर्थ भिन्न भिन्न लग सकता है।

### स्वप्न विश्लेषण
### (Dream Analysis)

स्वप्न का अर्थ कैसे लगाया जाय यह बड़ा ही मनोरंजक किन्तु जटिल प्रश्न है। स्वप्न विश्लेषण (Dream-analysis) द्वारा स्वप्न की व्यक्त कथावस्तु (Manifest content) को जानकर उसके पीछे छिपे अव्यक्त कथावस्तु (Latent

१ Woodworth Contemporary School or Psychology Page 203

content) का पता लगाया जाता है। इस कार्य के लिए फ्रायड ने स्वतन्त्र साहचर्य विधि (Free association technique) को अधिक महत्त्वपूर्ण माना है। स्वतन्त्र साहचर्य विधि का उपयोग फ्रायड बहुत दिनो तक अपने स्वप्नो के विश्लेषण मे करते रहे। फिर, उन्होंने अपने इलाज मे आये हुए रोगियो के स्वप्नों की व्याख्या के लिए इस विधि का उपयोग किया। सन् १९०० ई० मे फ्रायड ने इससे प्राप्त निष्कर्षो लेकर (Dic traumdetung' Interpretation of Dreams) पुस्तक प्रकाशित की थी। इस सम्बन्ध मे फ्रायड का दृष्टिकोण विश्लेषणात्मक (Analytical) रहा है अर्थात् फ्रायड ने स्वप्न-विश्लेपण द्वारा सिर्फ भूतकाल मे अचेतन की इच्छाओ का पता लगाना ही सर्वाधिक आवश्यक माना है।

दूसरी ओर, युग (Jung) ने इस सिलसिले मे अपने दृष्टिकोण को अधिक सश्लेषणात्मक (Synthetical) रखा है। वे अपनी 'सश्लेषणात्मक विधि' मे व्यक्ति के वर्तमान और भविष्य की अभिलाषाओ को शामिल करते हैं परन्तु आवश्यकतानुसार युग ने विश्लेषणात्मक विधि भी अपनायी है।

स्वतन्त्र साहचर्य विधि को अपनाने से पूर्व जिस स्वप्न की व्याख्या करनी है उसे विश्लेषणात्मक (Analyst) को (Note) करना पडा है। यदि स्वप्न को स्वप्न द्रष्टा स्वय लिख देता है तो ठीक ही है। विश्लेषक (Analyst) स्वप्न का अर्थ मगाने के पहले स्वप्न द्रष्टा के जीवन-इतिहास (Life-history) का यथासम्भव पता लगाता है। उस व्यक्ति की आर्थिक, सामाजिक, मानसिक स्थितियाँ कैसी रही है इसका पता होना विश्लेषण के लिए अत्यन्त आवश्यक है। व्यक्ति के सुख-दुख (Frustration and pleasures) से स्वप्नो का घनिष्ठ सम्बन्ध रहता है। फिर उस व्यक्ति को एक कमरे मे ले जाकर बहुत आराम से बैठने या लेटने के लिए कहा जाता है। उससे कहा जाता है कि इस समय वह अपने को पूर्णरूप से विश्राम (Relaxation) की अवस्था मे ले आये। कमरे मे सिर्फ धुंधला प्रकाश रहता है और वहाँ पर विश्लेषक और स्वप्नद्रष्टा के अतिरिक्त कोई अन्य व्यक्ति नही होता है।

स्वतन्त्र साहचर्य विधि के अनुसार व्यक्ति से कहा जाता है कि उसके मस्तिष्क में कोई भी विचार जिस किसी क्रम से आते जायें उन्हें वह निसकोच भाव से बोलता चला जाय। जिस समय वह अपने मस्तिष्क में आनेवाले विचार की स्वतन्त्रतापूर्वक बोलता रहता है उस समय विश्लेषक उसके द्वारा भाव-भगिमाओ पर भी ध्यान देता रहता है। अपनी विधि के अनुसार विश्लेषक व्यक्ति द्वारा बोली गयी बातो का भी अपने वैज्ञानिक ढग से नोट करता है। बीच-बीच में व्यक्ति का बोलना रुक जाता है (Resistance)। वैसी अवस्था में मस्तिष्क में कोई विचार आते ही नही है। ऐसे अवसरो पर विश्लेषक मनोवैज्ञानिक ढग से उसकी सहायता कर उसका बोलना फिर शुरु करता है। इस प्रकार कई बार व्यक्ति को स्वतन्त्र साहचर्य लेना स्वप्न के सिद्धान्त तथा स्वप्न रचना (Dreem work) की बातो का ध्यान

रखकर स्वप्न की मीमांसा करता है तथा स्वप्नद्रष्टा को उसके स्वप्न का अर्थ बतलाता है।

अभी हाल में सारजण्ट (Sargent) ने स्वप्न की व्याख्या दो स्तरों (Level)पर करने की सलाह दी है—(१) एक है सामान्यार्थक स्तर (Horizontal interpetation) और (२) दूसरा है गों गूढार्थक स्तर (Vertical interpretation)।

स्वप्नों की व्याख्या का सामान्यार्थक स्तर स्वप्नद्रष्टा के अचेतन (Subcooscious) मानस से सम्बन्धित है। गो गूढार्थक स्तर अचेतन (Unconscion) की गहराइयों से छिपी दमित इच्छाओं को समझने का प्रयास है।

यहा पाठकों को यह कभी नहीं भूलना चाहिए कि दमन (Repression) की क्रिया का स्वप्न से गहरा सम्बन्ध है। स्टान्सफील्ड (Stansfeld) द्वारा स्वप्न विश्लेषण के आधार पर उद्धृत एक उदाहरण से इसे अत्यधिक स्पष्ट किया जा सकता है।

एक महिला थी जो मन-ही मन सन्तान प्राप्ति की तीव्र आकांक्षा रखती थी। उसे एक पुरुष के साथ प्रेम हो गया और दोनों ने कहीं जाकर रात बितायी। यौन-समागम (Sexual intercourse) के समय इच्छा नहीं रहने पर भी उन्हें सन्तान निग्रह के साधनों (Measures of birth control) को अपनाना पड़ा। दो एक दिन बाद उसने जो स्वप्न देखा वह इस प्रकार है— वह सड़क पर कहीं जा रही है। सहसा देखती है कि पीछे से एक सैनिक उसका पीछा करता हुआ आ रहा है। सैनिक ने लाल टोपी पहन रखी है। सैनिक को अपनी तरफ आता देखकर वह भागती भागती अपने घर पर आती है और जल्दी-जल्दी सीढ़ियों पर चढ़कर ऊपर वाले कमरे में चली जाती है और वह दरवाजा बन्द कर लेती है। सहसा वह पाती है कि वह सैनिक भी ऊपर चढ़ जाता है और किवाड़ में बने एक छेद (Keyhole) से कमरे के अन्दर झांक रहा है। थोड़ी देर तक झांकते रहने के बाद बाहर रखे एक बेंच पर बैठ जाता है और सुबक सुबक कर रोने लगता है। इसी समय उस महिला की नींद खुल जाती है।

स्टान्सफील्ड (Stansfeld) ने स्वप्न विश्लेषण के बाद जो उसका अर्थ निकाला है उसमें चार प्रमुख बातें ध्यान देने योग्य हैं—

१ सैनिक का पीछा करना स्त्री का सीढ़ियों पर चढ़ना आदि यौन समागम की दमित इच्छाओं के द्योतक हैं।

२ दरवाजा बन्द कर इस प्रणय आखेट (Chase of love) से अपने को अलग कर लेना (Inversion of defence mechanism) इस बात को सूचित करता है कि वास्तविक यौन-समागम के समय उसके प्रेमी ने सन्तति निग्रह (Birth control) के ख्याल से अपने ही को पीछे खींच लिया था।

३ लेकिन ऐसा होने से उस स्त्री को दुःख पहुँचा था। इस दुःखद अनुभव की

उसने सैनिक पर विक्षेपित (Projection of another difence mechanism) कर दिया है। सैनिक का रोने लगना इस बात का सूचक है।

४. महिला के स्वप्न मे सैनिक की आँखो से आँसू निकलना इस बात का निरूपण करता है कि वास्तविक जीवन मे उसके प्रेमी ने यौन-समागम के समय किस प्रकार वीर्यस्खलन किया था।

## स्वप्न से सम्बन्धित कुछ आधुनिक विचार

फ्रायड के सिद्धान्त से कुछ मिलता-जुलता एक नया विचार यह है कि सपने हमारे सवेगात्मक अनुभवो से लगे होते है। इनका सम्बन्ध हमारे अन्दर उठने वाले सवेगो से है, जैसे—भय, घृणा, आशा, चिन्ता (Worry) इत्यादि। यदि ये सवेगात्मक अवस्थाएँ व्यक्ति मे उत्पन्न होती है या इनके उत्पन्न होने की आशका (Anticipation) हो जाती है तो ये सपनो की रचना मे सहायक पृष्ठभूमि (Background) का कार्य करती है। यदि व्यक्ति मे सवेगात्मक दशा (Emotional state) और कोई आशका (Anticipation) दोनो साथ-साथ उत्पन्न हो जायें तो स्वप्न-निर्माण मे ये सर्वाधिक सहायक प्रमाणित होती है। इस विचार के समर्थको मे शेफर (Shaffer) और डॉरकस (Darcus) के नाम उल्लेखनीय है। उनका कहना है कि स्वप्न की अवस्था मे व्यक्ति अपने तीन सवेगात्मक अनुभवो को ही पुनर्जीवित पाता है।

कुछ ऐसे भी मनोवैज्ञानिक है जो हमारे दैनिक जीवन मे किये गये कार्य एव पेशे (Vocation) के प्रभाव से ही स्वप्न को उत्पन्न मानते है। पीयर्स (pierce) नामक मनोवैज्ञानिक ने कुछ भिन्न-भिन्न प्रकार के पेशे-धन्धे करनेवालो को चुना, जैसे—प्रोफेसर, इजीनियर, डाक्टर, व्यापारी, किसान, वैज्ञानिक, कवि, कलाकार, इत्यादि और उन्होने अपने अनुसन्धान द्वारा पाया कि इन सब लोगो के सपनो का सम्बन्ध इनके पेशे (Nature of Vocation) से ही अधिक है। इन पेशो से सम्बन्धित दैनिक वातावरण (Daily environment) भी स्वप्न के निर्माण मे सहायता प्रदान करता है। इसलिए इनके अनुसार स्वप्न व्यक्ति की दैनिक क्रियाओ के प्रभावो का (A carry over from our daily doings) बहुत अशो मे उसकी निद्रित अवस्था मे भी बने रहने के फलस्वरूप उत्पन्न होते है।

जेस्टाल्ट वादियो (Gestaltists) को कुछ बच्चो के स्वप्नो का अध्ययन करने पर पता चलता है कि उनलोगो के सपनो का सम्बन्ध उन्ही विषयो और कार्यों से अधिक था जो उन्होंने अपने जाग्रतावस्था मे अधूरा ही छोड दिया था। जेस्टाल्टवादी यह कहते हैं कि व्यक्ति का जो अधूरा (Unfinished) छूट जाता है वह व्यक्ति मे एक प्रकार का तनाव (Tension) उत्पन्न करता है। किसी भी व्यक्ति के लिए अधिक समय तक इस तनाव की अवस्था मे रहना कष्टप्रद है। स्वप्न इसी कष्ट का

निवारण करता है। स्वप्न इस तनावपूर्ण स्थिति से व्यक्ति को फिर से सामान्य स्थिति (Normal condition) में लाने का एक साधन है।

स्वप्नों के सम्बन्ध में अभी भी विचारों की बहुत विविधता है और सबों में कुछ-न कुछ सत्यता भी वर्तमान है। परन्तु यह नहीं कहा जा सकता है कि कोई भी एक सिद्धान्त सभी प्रकार के स्वप्नों की सर्वांगीण व्याख्या ठीक-ठीक रूप से करने में समर्थ है। अभी इस दिशा में अनुसन्धान जारी है। आशा है, भविष्य में और भी मनोवैज्ञानिक सिद्धान्त बनकर रहेंगे। शायद वे अधिक सहायक सिद्ध हों।

---

## अभ्यास के लिए प्रश्न

### पहला भाग (PART I)

#### पहला अध्याय—विषय प्रवेश (Introduction)

१ मनोविज्ञान से क्या समझते हैं ? अपने दृष्टिकोण से मनोविज्ञान की सर्वोत्तम परिभाषा क्या है ? अपने उत्तर का पुष्टिकरण करें।

What is Psychology ? What is the best definition of Psychology according to you ? Give reasons for your answer

२ "मनोविज्ञान एक समर्थक विज्ञान है जो अनुभूति और व्यवहारों का अध्ययन अनुभूति के माध्यम से करता है।" इसकी व्याख्या करें।

"Psychology is a positive science of experience and behaviour interpreted in terms of experience" Discuss

३ विज्ञान की कौन-कौन-सी विशेषताएँ हैं ? क्या मनोविज्ञान एक विज्ञान है ?

What are the characteristics of a Science ? Is Psychology a Science ?

#### दूसरा अध्याय—मनोविज्ञान की शाखाएँ एवं उपयोगिताएँ (Branches and uses of Psychology)

१ मनोविज्ञान की कौन-कौन-सी मुख्य शाखाएँ हैं ? मनोविज्ञान की किन्हीं तीन प्रमुख शाखाओं का वर्णन करें।

What are the main branches of Psychology ? Describe any three important branches of Psychology

२ मनोविज्ञान की कौन-कौन उपयोगिताएँ हैं ?

What are the uses of Psychology ?

#### तीसरा अध्याय—मनोविज्ञान की विधियाँ (Methods of Psychology)

१ मनोविज्ञान की कौन-कौन-सी विधियाँ हैं ? इनमें कौन-कौन-सी विधि आपके दृष्टिकोण से क्यों सर्वोत्तम है, उल्लेख करें।

What are the methods of Psychology ? Which of these methods appear to you as the best method and why ?

२ अन्तर्निरीक्षण से क्या समझते हैं ? मनोविज्ञान का अन्तर्निरीक्षण-विधि के गुणों और दोषों का उल्लेख करें।

What is Introspection ? Discuss the merits and demerits of Introspection as a method of Psychology.

३ बाह्य निरीक्षण विधि के गुणों एवं दोषों का वर्णन करें।

What are the merits and demerits of method of objective observation ?

४ अन्तर्निरीक्षण एवं बाह्य निरीक्षण विधि परस्पर विरोधी नहीं है वरन् एक-दूसरे के पूरक हैं। इसकी व्याख्या करें।

Methods of Introspection and objective observation are not opposed to each other rather they are complementary to each other" Discuss

५ प्रयोग से क्या समझते है ? प्रयोग कैसे किया जाता है, इसका वर्णन करें।

What is an Experiment and how is it performed ?

६ प्रयोगात्मक विधि के गुणों एवं दोषों का उल्लेख करें।

Discuss the merits and demerits of Experimental method

चौथा अध्याय—केन्द्रीय स्नायुमण्डल (Central Nervous-system)

१ स्नायुप्रवाह का स्वरूप क्या है ? स्नायु प्रतिक्रिया के 'सम्पूर्ण या नहीं' के नियम की भी व्याख्या करें।

What is the nature of Nervous impulse ? Also explain the All or None of Nervous reaction

२ केन्द्रीय स्नायुमण्डल की बनावट एवं क्रियाओं का उल्लेख संक्षेप में कीजिए।

Describe briefly the structure and functions of the General Nervous system

३ मानव मस्तिष्क की बनावट एवं क्रियाओं का उल्लेख करें।

Describe the structure and function of the human brain

४ निम्नलिखित पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखें —

(क) स्नायुकोष (ख) सन्धि-स्थल (ग) सुषुम्ना (घ) प्रतिक्षेप धनु (ङ) लघु मस्तिष्क (च) हाइपोथेलेमस (छ) वृहत् मस्तिष्क।

Write short notes on the following—(a) Nurons (b) Synapes, (c) Spinal cord (d) Reflex arc [e] Cerebellum [f] Hypothalamus [g] Cerebrum or Cerebral Gortex

*पाँचवाँ अध्याय संवेदना (Sensation)*

१ संवेदना से क्या समझते हैं ? संवेदना के कौन-कौन से गुण हैं ? संवेदना के मुख्य गुणों का उल्लेख सोदाहरण कीजिए।

What is Sensation ? Name the attributes of Sensation and describe with the help of suitable examples the main attributes of Sensation

२ 'मानव-आंख' की बनावट एवं कार्यवाही का वर्णन एक चित्र के सहारे करें। दृष्टि संवेदना किस प्रकार उत्पन्न होती है, इस पर प्रकाश डालें।

Describe the structure and functions of the Human Eye with the help of a diagram Also explain how Visual sensation takes place

३. 'मानव-कान' की बनावट एवं कार्यवाही का वर्णन एक चित्र के सहारे करें। श्रवण-संवेदना की उत्पत्ति पर भी प्रकाश डालें।

Describe the structure and functions of Human Ear with the help of a diagram. Also explain how the Auditory sensation arises

४ इन पर संक्षिप्त टिप्पणियाँ लिखें— (क) गंध संवेदना, (ख) घ्राणसंवेदना (ग) त्वक् संवेदना (घ) गति संवेदना और (ङ) अन्तरावयवी संवेदना।

Write short notes on—[a] Olfactory sensation, [b] Gustatory sensation [c] Cutaneous sensation, [d] Kinesthetic sensation, and [e] Organic sensation

## छठा अध्याय प्रत्यक्षीकरण (Perception)

१ प्रत्यक्षीकरण क्या है ? किसी वस्तु के प्रत्यक्षीकरण में संलग्न क्रियाओं की व्याख्या भी करें।

What is Perception ? Also explain the processes through which Perception of an object takes place

२ 'प्रत्यक्षीकरण' में पूर्व अनुभूति के स्थान की व्याख्या सोदाहरण करें।

Explain, with the help of examples, the role of the past experience in Perception

३ इनके बीच की विभिन्नता पर प्रकाश डालें—(क) संवेदना और प्रत्यक्षीकरण, (ख) प्रत्यक्षीकरण और विपर्यय, (ग) विपर्यय और विभ्रम।

Make a distinction between—[a] Sensation and Perception, [b] Perception and Illusion [c] Illusion and Hallucination

४ विपर्यय से क्या समझते है ? विपर्यय कितने प्रकार के होते हैं। विपर्यय के कारणों का भी उल्लेख उदाहरणों से करें।

What is Illusion ? What are the kinds of Illusion ? Also discuss with the help of suitable examples the causes of Illusion.

## सातवाँ अध्याय—ध्यान (Attention)

१ ध्यान से क्या समझते है ? ध्यान के प्रकारों को उपयुक्त उदाहरणों के सहारे व्याख्या कीजिए।

What is Attention ? Explain with the help of suitable examples the kinds or forms of Attention

२ ध्यान के कौन-कौन निर्धारक हैं ? ध्यान के बाह्य एव आन्तरिक निर्धारकों के अन्तर पर प्रकाश डालें। ध्यान क आन्तरिक निर्धारकों का भी वणन उपयुक्त उदाहरणो के सहारे करें।

What are the conditions or determiners of Attention? Distinguish between objective and subjective conditions or determiners of Attention. Also discuss with the help of suitable examples the subjective conditions of Attention

३ ध्यान के बाह्य निर्धारको का उपयुक्त उदाहरणो के सहारे उल्लेख करें

Discuss with the help of suitable examples the objective conditions of Attention

४ ध्यान से क्या समझते हैं ? किसी वस्तु पर ध्यान देने की क्रिया म होने वाले मुख्य शारीरिक परिवतनो का वणन करें।

What is Attention? Describe the main bodily accompaniments in the process of attending to an object

## आठवाँ अध्याय—भाव (Feeling)

१ भाव की परिभाषा क्या है ? भाव और सवेग के अन्तर को स्पष्ट करें। क्या भाव सवेदना का एक गुण है ?

Define Feeling. Make a distinction between Feeling and Sensation Is Feeling an attribute of Sensation?

२ भाव की मुख्य विशेषताओ की व्याख्या कीजिए। भाव एवं सवेग के अन्तर पर प्रकाश डालिए।

Explain the main characteristics of Feeling. Also distinguish between Feeling and Emotion.

३ मिश्रित भाव नाम की कोई प्रक्रिया मानस मे नही है इसकी व्याख्या कीजिए। भाव त्रिविमात्मक सिद्धात का भी वणन करें।

'There is nothing like mixed feeling Discuss Also examine the Tri dimensional theory of Feeling.

## नवा अध्याय—सवेग (Motion)

१ सवेग की परिभाषा दें। सवेग की अवस्था मे होने वाले मुख्य शारीरिक परिवर्तनों का वणन कीजिए।

Define Emotion Describe the main bodily changes that accompany any emotion.

२ सवेग के 'जेम्स-लांजे' क सिद्धान्त की व्याख्या आलोचनात्मक ढग मे कीजिए।

Critically examine the James Lange theory of Emotion

